उनका बहुत बड़ा कार्यक्रम है। इस प्रकार वे कांगड़ी ग्राम को अपना कर उसका जीवनोद्धार कर रहे हैं। इस संदर्भ में यह भी लिख दूं कि वहाँ कुछ वे व्यक्ति भी अभी वहाँ बैठे हैं, जिन्होंने प्रारम्भ में श्री स्वामी श्रद्धानन्द जी के साथ मिलकर गुरुकुल के भवन बनवाये थे। एक व्यक्ति अर्जुन सिंह जिसकी आयु १०२ वर्ष हो गयी है, वे कई बार स्वामी जी को याद करके रोने लगते हैं और कहते है कि उनके साथ हो मिलकर वह नये भवन बनवाने के लिये ईंटे उठाकर ले जाया करता था। दो वर्ष हुए जब गुरुकुल कांगड़ी के वार्षिकोत्सव पर उसको वहां लेकर सम्मानित किया गया था।

परन्तु गुरुकुल के अधिकारियों का लक्ष्य केवल कांगड़ी ग्राम ही नहीं वह पुण्यभूमि भी है जहां पहले गुरुकुल प्रारम्भ किया गया था। कुछ दिन हुए जब गुरुकुल के कुलपति बलभद्र कुमार हूजा तीन दिन वहाँ जाकर रहे, ताकि सारी स्थिति का अनुमान लगा सकें। वे इस परिणाम पर पहुँचे हैं कि पुण्य भूमि को फिर बसाने के लिये जो कुछ भी हो सकता है, हमें करना चाहिये। इस दिशा में उन्होंने अगला पग २१ दिसम्बर को उठाया, जबकि वहाँ राष्ट्रीय सेवा योजना का एक शिविर १० दिन के लिये लगाया गया है। इसमें गुरुकुल के ५० विद्यार्थी उस पुण्यभूमि में रहते हैं। २१ दिसम्बर ८२ को जब इस शिविर का उद्घाटन हुआ, मैं भी उस समय वहीं था और बिजनौर के जिलाधीश भी वहाँ आये थे। आर्य वानप्रस्थाश्रम ज्वालापुर से बहुत सी माताएं और कई वृद्ध पुरुष भी वहां पहुँचे थे। बिजनौर के जिला-धीश महाविद्यालय के भवन को देखकर इससे प्रभावित हुए कि उन्होंने मुझ से कहा कि पुण्यभूमि और उस पर खड़े सब भवन उनके हवाले कर दिये जायें। वे इस पर जितने भी रुपये की भी आवश्यकता होगी, रु० लगाकर इसे या तो एक कृषि शिक्षा केन्द्र या युवक केन्द्र या योग साधना केन्द्र या किसी और रूप में इसका प्रयोग करेंगे। मैंने उसे कहा कि इस भूमि और इस पर खड़े इस भवन के साथ आर्यसमाज का इतिहास और उसकी भावनाएं इतनी अधिक संबन्धित है कि हम इसे किसी और को नहीं दे सकते। परन्तु यदि सरकार रास्ते में पड़ने वाले नालों पर किसी प्रकार से सड़क बना दे तो हम यहां कोई और संस्था प्रारम्भ कर देंगे। उसने कहा कि वे इसके लिए भी तैयार हैं। परन्तु पहले उन्हें यह पता होना चाहिये कि हम इस भूमि और इस पर खड़े भवन का क्या प्रयोग चाहते है। जिस दिन राष्ट्रीय सेवा योजना के शिविर का उद्घाटन हुआ तो वहाँ हवन यज्ञ भी किया गया। बिजनौर के जिलाधीश और दूसरे अधि-कारी भी उसमें सम्मिलित हुए और उसी समय उन्होंने घोषणा की कि पुण्य भूमि पर कोई संस्था प्रारम्भ करने के लिये सरकार से जो भी सहायता मांगी जायेगी वह देगी।

मैं शिविर के तीसरे दिन फिर वहाँ उन युवकों को मिलने गया, जो वहां १० दिन के लिए रहेंगे। उनके उत्साह को देखकर मुझे हार्दिक प्रसन्नता हुई कि वे कई-कई घण्टे कांगड़ी ग्राम में जाकर वहां लोगों

की सेवा करते है। उन्हें पढ़ाते हैं, उनकी समस्याओं को समझने का प्रयास करते हैं। कुछ युवकों ने मुझे यह भी कहा कि गुरुकुल को यहीं क्यों नहीं ले आते। मैंने उनके सामने अपनी कठिनाईयां रखी, और सबसे बड़ी कठिनाई यह हैं कि चार मास यह पुण्यभूमि बाकी के संसार से कट जाती है। इसके पास के जङ्गल से रात्री को हाथी और कई दूसरे जङ्गली जानवर भी वहां आ जाते हैं। इसलिये जब तक पूरा प्रबन्ध न हो कोई संस्था वहां प्रारम्भ करना आसान न होगा।

मैंने श्री स्वामी श्रद्धानन्द जी के गुरुकुल कांगड़ी का एक संक्षिप्त चित्र पाठकों के सामने रखा है। मैं चाहता हूँ कि आर्य जनता इस पर विचार करे कि उस पुण्यभूमि पर हम फिर कोई जीती जागती संस्था कैसे खड़ी कर सकते हैं। अप्रैल १९८३ में गुरुकुल का वार्षिकोत्सव होगा। हमारा विचार है कि इस बार एक अधिवेशन वहीं किया जाय। ताकि वहां जाकर आर्य जनता को पता चल सके कि किन परिस्थितियों में श्री स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज ने वहां यह गुरुकुल प्रारम्भ किया था। में वर्तमान गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के कुलपति और उनके अध्यापक वर्ग को बधाई देता हूँ कि उन्होंने एक भूली कहानी को फिर से याद दिला दिया है, और हमारा ध्यान पुण्यभूमि की ओर खींच दिया है। यदि हम सब मिलकर इस समस्या का कोई समाधान ढूंढ सकें तो यह श्री स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज की वास्तविक यादगार बनेगी।

# "मथुरा कला की कुछ महत्त्वपूर्ण उपलब्धियाँ"—

—डॉ० बी० सी० सिन्हा,
अध्यक्ष प्राचीन भारतीय इतिहास विभाग, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

कला का उद्भव और विकास मानव की सौन्दर्य-भावना का परिचायक है। "भारतीय कला भारतवर्ष के विचार, धर्म तत्वज्ञान और संस्कृति का दर्पण है।" भारतीय जन-जीवन की पुष्कल व्याख्या कला के माध्यम से हुई है।1 और इस सृष्टि से मथुरा कला का एक विशिष्ट स्थान है। प्राचीन काल में चीन ने मुख्य रूप से आकृति प्रधान (Formal) यूनान ने प्रतिकृति प्रधान (Repre Sentahne) और भारत ने अभिव्यक्ति प्रधान (Expressiv) कला को अपनाया। भारतीय रचनाओं में बाह्य सौन्दर्य प्रदर्शित करने की अपेक्षा आन्तरिक भावों के अकंन को विशेष महत्व दिया गया। भारतीय कला में प्रतिकृति मूलक कृतियों का सर्वथा अभाव हो, ऐसी बात नहीं, किन्तु प्रधानता भाव-व्यञ्जना की ही रही है। "काव्य की भांति कला की आत्मा भी रस ही मानी जाती थी। रस की अभिव्यक्ति ही कला का परम लक्ष्य था। इसके अभाव में यूनानी तथा पश्चिमी कला चित्ताकर्षक होते हुए भी निष्प्राण और निर्जीव है। भारतीय कला कई बार उतनी यथार्थ और नयनाभिराम न होते हुए भी प्राणवान् और सजीव है।"2

उत्तरप्रदेश में यमुना नदी के तट पर अवस्थित मथुरा एक प्राचीन नगर है। मधु दैत्य के नाम पर सम्भवतः इसका प्राचीन नाम मधुवन था। परम्परा प्रचलित है कि मधु दैत्य का संहार करके शत्रुघन ने इस नगर को वसाया था। ईसा पूर्व छठी शती में यह शूरसैन जनपद की राजधानी थी। योगेश्वर कृष्ण जन्म-भूमि मथुरा अति प्राचीन काल से हिन्दुओं का पवित्र तीर्थ रहा है और आज भी वैष्णव धर्म का यह एक प्रसिद्ध स्थान है।

मौर्यों के पतन से गुप्तों के उत्कर्ष तक भारतीय कला का इतिहास अत्यन्त महत्वपूर्ण है। इन शताब्दियों में भरहुत, सांची और बोध-गया का निर्माण हुआ। इसी काल में मथुरा' गान्धार तथा अमरावती आदि स्थानों की कला भी मुखरित हुई। शुंगकाल में जब ब्राह्मण धर्म का पुनरुत्थान हो रहा था तो कला के क्षेत्र में देश के अनेक केन्द्रों में पाषाण-घटित शिल्प और स्थापत्य का व्यापक प्रचार हुआ। स्तूप, तोरण-वैदिका तथा मूर्तियों की रचना के लिये पत्थर का प्रयोग सामान्य बात हो गई। यज्ञ तथा नाग

---

१ वासुदेव शरण अग्रवाल, भारतीय कला पृष्ठ १।

२ हरिद्वार वेदालङ्कार, भारत का सांस्कृतिक इतिहास पृष्ठ १७७-१६८।

आदि लोक देवताओं का अंकन भी पत्थर पर किया जाने लगा। हम सब कहते हैं कि शुंगकाल में ब्राह्मण धर्म के पुनरुत्थान में मथुरा कला की भूमिका सशक्त नहीं होगी। शुङ्गकला की यह विशेषता है कि उसमें सैंकड़ों भागों से लोक के प्राणवन्त जीवन को अभिव्यक्त होने का स्थान मिला।" 1ब्राह्मण धर्म से सम्बन्धित अनेक अलकंरण जीवन्त हो उठे। इसमें श्री लक्ष्मी, पूर्णघट, कल्पवृक्ष, मकर, कच्छप, यज्ञ-यज्ञी, नाग-नागी, वृक्ष, बैंल, सिंह, हाथी और घोड़ा विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। ये अभिप्राय प्राचीन धार्मिक मान्यताओं के सूचक थे। शुङ्गकला में जितने अधिक अलंकरण हैं उनका वर्गीकरण और संग्रह करने पर भारतीय कला की एक पूर्ण सौन्दर्य संहिता ही निर्मित हो जाती है।

शुङ्गकालीन मथुरा में भरहुत की लोक कला और सांची की विशिष्ट शैली दोनों साथ-साथ चल रही थी। मथुरा के शिल्पकारों ने भरहुत और सांची के कलाकारों से प्रेरणा ली थी, किन्तु सांची की अपेक्षा यह भरहुत से ज्यादा सम्बन्धित थी।"2 कुमार स्वामी ने लिखा है कि मथुरा में यक्ष और यक्षणियों की जो आरम्भिक मूर्तियां बनी, वे कालान्तर में अन्य देवताओं के निर्माण के लिये आधार बन गयी।"६ इसी प्रसंग में यह एक उल्लेखनीय बात है कि शुङ्गकालीन मथुरा कला ने अपने को यज्ञ तथा पाषाण वैष्टिनी की कला तक ही सीमित नहीं रखा वरन् ऋणमूर्तियों के निर्माण में सी उल्लेखनीय योगदान दिया।"4 मथुरा के शिल्पियों ने ब्राह्मण धर्म से सम्बन्धित जिन देवताओं को शिल्प पर उकेरा, उनमें बलराम की एक बड़ी मूर्ति बड़ी ही मनोहारी है। लखनऊ के राज्य संग्रहालय में यह आज भी सुरक्षित है।

उत्तरी भारत में मथुरा कला का एक महान् केन्द्र था। उसकी समृद्धि का मुख्य समय प्रथम शती ईसा पूर्व से तीसरी शती ई० तक स्वीकार किया जा सकता है, किन्तु उसके बाद भी लगभग चार सौ वर्षों तक मथुरा के शिल्प वैभव का युग बना रहा। शुङ्गकाल में परखम यज्ञ जैसी महकाय प्रतिमाओं का निर्माण मथुरा में किया जा चुका था। उसी परम्परा को कुषाण युग में और आगे बढ़ाया गया। मथुरा, ब्राह्मण, बौद्ध और जैन तीनों धर्मों का केन्द्र था। अतः तीनों कलाओं के अवशेष यहां भारी संख्या में प्राप्त हुए हैं। कुषाण-वंश का उत्कर्ष काल मथुरा कला का स्वर्णयुग था। इस युग की श्रेष्ठता की तुलना बहुत कम युगों से की जा सकती है। मथुरा के शिल्पियों ने भरहुत और सांची की कला को आत्मागत कर

---

१ भारतीय कला, पृष्ठ १५५।

२ बी० सी० सिन्हा, हिष्ट्री आफ दी शुङ्ग डायनेस्टी, पृष्ठ-१५३

३ यज्ञाज, पृष्ट ३६

४ हिस्ट्री आफ दी शुङ्ग डायनैस्टी, पृष्ठ १५३।

उसे और भी विकसित किया। वे नये रूप, नयी शैली और नये विषय में कार्य करने लगे। उनके हाथों में शिल्प कला ललित कला बन गई और उसी शोभा का मानदण्ड बहुत ऊंचा उठ गया।[1] बुद्ध की प्रतिमा तो मथुरा शिल्पियों की सबसे बड़ी मौलिक देन है ही, ब्राह्मण धर्म सम्बन्धी देवी-देवताओं की मूर्तियों के प्रथम निर्माण का श्रेय भी उन्हें प्राप्त है।

ऐसा प्रतीत होता है कि बुद्ध मूर्तियों से पहले भी मथुरा के शिल्पियों ने ब्राह्मण धर्म की मूर्तियों की और ध्यान दिया। विष्णु, लक्ष्मी, दुर्गा तथा कार्तिकेय आदि की सबसे प्राचीन मूर्तियां मथुरा में ही प्राप्त हुई हैं। भागवत् धर्म के प्रभाव से ये मूर्तियां सबसे पहले बननी आरम्भ हुई। भक्ति आन्दोलन का आरम्भ मथुरा से होकर धीरे-धीरे सम्पूर्ण उतरी भारत में व्याप्त हो गया। यह सरलता से कहा जा सकता है कि मथुरा की सामग्री का अध्ययन किये बिना ब्राह्मण धर्म सम्बन्धी देव–मूर्तियों का अध्ययन पूर्ण नहीं हो सकता। कला के माध्यम से ब्राह्मण धर्म के प्रचार में मथुरा ने महत्वपूर्ण भूमिका अदा की। मथुरा की लाल चित्तीदार मूर्तियों का निर्यात, सांची, सारनाथ, कौशाम्बी, श्रावस्ती, वैराट, बंगाल और अहिच्छत्रा आदि स्थानों को हुआ।

मथुरा कला में यज्ञ-यज्ञी, नाग-नागी तथा श्री लक्ष्मी आदि की बहुसंख्य मूर्तियां मिली है। मथुरा की मृणमूर्तियों से सिद्ध होता है कि वह माता देवी की उपासना का भी महत्वपूर्ण केन्द्र था। मातृपूजा की परम्परा में कितनी ही देवियां मथुरा कला में पायी जाती हैं। इनमें लक्ष्मी, महिषासुर–मर्दिनी, भद्रा, हारीती और सप्तमातृकायें विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। मथुरा की धार्मिक सहिष्णुता वहां की कला में पूर्ण रूप से प्रतिबिम्बित है। अपनी मौलिकता सुन्दरत्व और रचनात्मक विविधता एवं बहुसंख्यक सृजन के कारण मथुरा कला का पद भारतीय कला में बहुत ऊंचा है।[2]

मथुरा कला में श्री लक्ष्मी की एक बहुत ही सुन्दर खड़ी हुई मूर्ति मिली है। देवी पूर्णघट पर खड़ी हुई दाहिने हाथ से स्तन को बढ़ाकर दूध की धारा बहा रही है। मथुरा कला में नाग और यक्ष मूर्तियों का बड़ा समूह लोकधर्म से सम्बन्धित है। यज्ञ पूजा की परम्परा कुबेर मूर्तियों के रूप में आगे बढ़ी। मथुरा कला में कुबेर की अनेक लम्बोदर मूर्तियां मिली हैं, जिनमें दोनों हाथ भारवाहन मुद्रा में ऊपर उठे हुए हैं।

---

१ भारतीय कला, पृष्ठ १५६

२ भारतीय कला, पृष्ठ २६४।

ब्राह्मण धर्म को सहिष्णुता प्रदान करने की दिशा में मथुरा कला ने महत्वपूर्ण योगदान दिया। देवी हारीती और धन के देवता कुबेर का अंकन साथ-साथ किया गया है। इसी प्रकार बौद्ध देवी हारीती और ब्राह्मण देवी भद्रा की धार्मिक परम्परा भी जुड़ गयी और इन दोनों को कुबेर की पत्नी मान लिया गया। मथुरा कला में नाग मूर्तियों का भी महत्वपूर्ण स्थान है। मथुरा में बहुत पहले से बलराम की पूजा प्रचलित थी और उन्हीं के साथ नाग देवताओं को भी मान्यता मिल गई।

मथुरा शिल्प की बहुसंख्यक मूर्तियों से ब्राह्मण धर्म की मूर्तिपूजा को बड़ा बल मिला। कुषाण काल के आरम्भ में ब्राह्मण धर्म के अनेक देवी-देवताओं की मूर्तियां मथुरा शिल्प में बनाई गई। धीरे-धीरे इनकी संख्या बढ़ी और गुप्तकाल में अपने पूर्ण विकास पर पहुँच गई। शिव, सूर्य और गज-लक्ष्मी की मूर्तियां शुङ्गकाल में बनाई जा चुकी थीं। ब्रह्मा, शिव, कार्तिकेय, गणपति विष्णु, सूर्य, इन्द्र, बलराम, कामदेव और कुबेर, कुषाण काल की प्रमुख मूर्तियां हैं।

देवी मूर्तियों में लक्ष्मी, हारीती, दुर्गा और सप्तमातृका विशेष रूप से उल्लेखनीय है। (सप्तमातृता ब्राह्मणी, वैष्णवी, माहेश्वरी, इन्द्राणी, कांमारी, वाराही, नरसिंही, और चामुण्डा)। गुप्तकालीन स्वर्णयुग में भारतीय कलाओं ने अभूतपूर्व उन्नति की। गुप्त राजाओं के समय शिल्प और कला चरम उत्कर्ष पर पहुँच गई। सौन्दर्य और कला-जीवन में इतनी समाविष्ट हो चुकी थी कि वह अपने युग की सर्वांगपूर्वा कृतियों की तन्मयता में डूबकर साकार हुई।[1]

गुप्त युग से शेषशायी विष्णु की मूर्तियां अत्यन्त ही लोकप्रिय हुई। इस समय श्रीकृष्ण की जीवन लीलाओं का भी मूर्तरूप में प्रदर्शन होने लगा। गोवर्धन लीला और कालिय मर्दन लीला का अंकन मथुरा की कला में सजीव हो उठा है। मथुरा के एक खण्डित शिला-पट्ट पर कृष्ण के मथुरा से गोकुल ले जाने का दृश्य बड़ा ही मनोहारी है।

मथुरा शैवों के पाशुपत धर्म का भी बड़ा केन्द्र बन गया था। पाशुपत लोगों में लिंगार्चन का बड़ा महत्व था। इसीलिये मथुरा में अनेक शिवलिङ्गों की स्थापना हुई। गुप्त-युग में लिंगार्चन की पूजा पद्धति का मथुरा में और भी विकास हुआ। शैव धर्म की लोकप्रियता मथुरा की अनेक मूर्तियों से सूचित होती है।

धर्म के क्षेत्र में कला मनुष्य के उन प्रयत्नों का प्रतीक है, जिसके अन्तर्गत उसने परम सत्ता को साकार रूप देने का प्रयत्न किया है। इस दृष्टि से ब्राह्मण धर्म को मथुरा कला की देन अनुपम है।

---

१ शची रानी गुर्टू, कला दर्शन, पृष्ठ ३२६।

# योग क्या है ?

—प्रो० ज्ञानचन्द शास्त्री

प्रवक्ता हिन्दी विभाग, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

चित्त की वृत्तियों (मन, बुद्धि, अहङ्कार) का निरोध ही योग है । योग का अर्थ हुआ 'मिलना' अर्थात् (ईश्वर प्राप्ति) और ईश्वर से तभी मिल सकता है जब वह काम वासना, आसक्ति और संस्कारों का परित्याग कर दे । जब हमारी वाणी, कार्य और सत्ता भगवन्मय हो जाती हैं, उसी अवस्था का जीव और बल का मिलन अर्थात् योग प्राप्त होता है ।

चित्त में रज, तज, सत्वगुणों का प्राधान्य होता हैं । पर चित्त सत्यप्रधान प्रकृति परिणाम है । सात्विक गुण की अधिकता से ऐश्वर्य की प्राप्ति होती है । जब चित्त में लेशमात्र भी बल नहीं रहता तो सत्यप्रधान चित्त स्वरूप में प्रतिष्ठित होकर प्रकृति पुरुष विवेक ज्ञान प्राप्त कर लेता है । योग का उद्देश्य है आत्मा को अपने यथार्थ स्वरूप का ज्ञान कराना, जिससे वह अपने मानसिक विचारों से पृथक् समझ सके । चित्त की वृत्तियों के निरोध होने पर ही यह स्थिति सम्भव होती है । चित्त की पांच अवस्थायें होती है, क्षिप्त, मूढ़, विक्षिप्त, एकाग्र, निरूद्ध ।

(क) क्षिप्तता में रजोगुण की अधिकता के कारण चित्त चंचल बना रहता है । इसमें सुख–दुखादि विषयों की ओर स्वतः प्रवृत्त रहता है । यह अवस्था योग के अनुकूल नहीं है ।

(ख) मूढावस्था में तमोगुण की प्रधानता होती है । इसमें निद्रा, आलस्याप्रमाद का प्रादुर्भाव होता है।

(ग) विक्षिप्तावस्था में चित्त कुछ समय के लिये एक विषय पर केन्द्रीभूत होता है पर ध्यान अन्य विषथों पर चला जाता है । इसमें चित्त की आंशिक स्थिरता होती है । यह अविद्या से उत्पन्न दुःखों को दूर नहीं कर सकता है ।

(घ) एकाग्रावस्था में चित्त बहुत समय तक एक विषय पर लगा रहता है । यह अवस्था चित्त के केन्द्रीकरण की है । इस अवस्था में चित्तवृत्तियों का पूर्ण निरोध नहीं होता है ।

(च) निरूद्धावस्था अन्तिम अवस्था है । इस अवस्था में चित्त की सभी वृत्तियों का लोप हो जाता है । इस अवस्था में चित्त स्वाभाविक स्थिरता एवं शान्ति को प्राप्त कर लेता है । चित्त की वृत्तियां प्रधानता पाँच है—प्रमाण, विपयर्य, विकल्प, निद्रा, स्मृति ।

(छ) प्रमाण–सत्यज्ञान, प्रत्यक्षज्ञान, प्रमाण कहलाता है ।

(ज) विपर्यय–मिथ्या ज्ञान, विपर्यय कहलाता है।

(झ) विकल्प—शब्दज्ञान से उत्पन्न होने वाला, परन्तु सत्यवस्तु से शून्यज्ञान विकल्प है। खरगोश के सिङ्ग का शाब्दिक अर्थ तो हम समझ जाते हैं परन्तु इसमें वास्तविकता नहीं होती। यह केवल शाब्दिकज्ञान है। अर्थ से हीन होने से आर्थिक नहीं।

(ट) निद्रा- तम के आधिक्य पर अवलम्बित होने वाली वृत्ति निन्द्रा है, जिसमें जाग्रत और स्वप्न वृत्तियों का अभाव रहता है। गहरी निद्रा का भान हो ज्ञान होने पर होता है।

(ठ) स्मृति—अनुभव किये गये विषयों का बिना परिवर्तन के ठीक स्मरण आना ही स्मृति है। चित्त के समस्त व्यापारों का अवस्थाओं का अन्तर्भाव इन्हीं पाँचों के भीतर किया जा सकता है। जब चित्त चंचल लहरों का उठना बन्द हो जाता है तब इन अवस्थाओं को समाधि योग कहा जाता है।

समाधि दो प्रकार की होती है—सम्प्रज्ञात तथा असम्प्रज्ञात। पर विषयगत विभाजन करने से चार अवस्थाएं होती हैं। सवितर्क समाधि में किसी स्थूल भौतिक विषय पर चित को एकाग्र किया जाता है उदाहरणार्थ किसी मूर्ति पर ध्यान एकाग्र करना। दूसरी समाधि सविचार कहलाती है। इस अवस्था में सूक्ष्मदशा का ध्यान किया जाता है। उदाहरणार्थ–तन्मात्र का ध्यान। तृतीय समाधि सानन्द कहलाती है। इस अवस्था में और भी सूक्ष्मदशा में ध्यान जमाया जाता है। इसमें विषय का यथार्थ स्वरूप प्रकट हो जाता है, उदाहरणार्थ—इन्द्रिय। चौथी समाधि (सास्मित) कहलाती है। इस समाधि में अस्मिता या अहङ्कार पर ध्यान जमाया जाता है। इस अन्तिम अवस्था में आत्मा का साक्षात्कार हो जाता है। साधक को यह अनुभव हो जाता है कि आत्मा, शरीर, मन, अहङ्कार, सबसे भिन्न है। इस प्रकार विवेक ज्ञान होने पर चित्त सभी अन्य विचारों से अपना सम्बन्ध त्याग देता है। यही असम्प्रज्ञात समाधि अथवा परम योग कहलाता है। यही अन्तिम अवस्था है। इस अवस्था को प्राप्त होने पर योगी समस्त सांसारिक विषयों से मुक्त हो जाता है।

आत्मा शुद्ध, बुद्ध, चैतन्य स्वरूप ही कैवल्य या मोक्ष का आनन्द प्राप्त करता है। यह अवस्था दुःखों से अत्यन्त निवृति है। अर्थात् इस अवस्था को कोई बन्धन जन्य क्लेश नहीं रह जाता मनुष्य जीवन के चरम पुरुषार्थ को प्राप्त कर लेता है। जब तक पूर्वजन्म का संस्कार चलता रहता है तब तक चित्त की वृत्तियों का पूर्ण निरोध सम्भव नहीं होता और जब तक वृत्तियों का पूर्ण निरोध नहीं होता तब तक पुनर्जन्म की सम्भावना का नाश नहीं हो जाता है। भूत संस्कार से वर्तमान जीवन तथा वर्तमान संस्कार से भविष्य जीवन होता है। अतः संस्कारों के स्थूल विनाश के लिये निरन्तर योगाभ्यास की आवश्यकता है।

चित्त अनेक क्लेशों का भाजन है जिन्हें दूर करने से ही वह योग मार्ग पर अग्रसर हो सकता है। ये समग्र क्लेश पाँच प्रकार के होते है–अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष, अभिनिवेश ।

१—अनित्य, अपवित्र, दुःख तथा अनात्म में क्रमशः नित्य, पवित्र, सुख तथा आत्म बुद्धि रखना अविद्या कहलाती है ।

२—मन और वृद्धि को आत्मा मान लेना अस्मिता है । सुख, दुःख का अनुभव साक्षात् रूप से बुद्धि करती है । इसी कारण पुरुष को मांग की उपलब्धि होती है ।

३—सुखोत्पादक वस्तुओं में जो लोग या तृष्णा उत्पन्न होती है, उसे राग कहते हैं ।

४—दुःख की स्मृति के साथ जो क्रोध होता है, वह द्वेष कहलाता है ।

योग के तोन प्रमुख मार्ग हैं—ज्ञानयोग, भक्तियोग और कर्मयोग ।

१—हम अपनी बुिद्ध, स्वभाव तया योग्यता के अनुरूप ही किसी योग का सहारा लेते हैं, जिनकी निष्ठा ज्ञान में अधिक है. वे ज्ञान योग का सहारा लेते हैं तथा आत्मा के वास्तविक स्वरूप का ज्ञान करते हैं। जो शरीर इन्द्रिय और मन से भिन्न हैं, इसी तरह उनकी आत्मा–परमात्मा से मिल जाती है, यही ज्ञानयोग है ।

२—भाव–प्रधान व्यक्तियों के लिये भक्तिमार्ग है, जो ईश्वर के चरणों में सब कुछ न्यौछावर कर देता है। इस आत्मसमर्पण से ही उसे भगवत् प्रणति कहते हैं ।

३—जो लोग कठिन कर्मों की साधना में विश्वास करते हैं उनके लिये कर्मयोग हैं । इस योग के तीन प्रमुख अङ्ग हैं—तप, स्वाध्याय और ईश्वर प्राणिधान । इस मार्ग से भी ईश्वर प्राप्ति हो जाती है। जब साधक अनासक्त हो ईश्वर को ही साक्षी समझ सभी कर्मो को करता है, तो वह ईश्वर से मिल जाता है ।

# महापुरुषों के वचन—

**उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत ।**

**क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया दुर्गं पथस्तत्कवयो वदन्ति ।। कठोपनिषद् ।।**

अर्थ :—हे मनुष्यों ! उठो जागो–सावधान हो जाओ और श्रेष्ठ महापुरुषों को पाकर उन के द्वारा उस परम पिता परमेश्वर को जानो । क्योंकि ज्ञानीजन उस पथ को छुरे की तीक्ष्ण दुस्तर धारा के सदृश दुर्गम बतलाते हैं ।

हे मनुष्यों । तुम जन्म-जन्मान्तर से अज्ञान निद्रा में सो रहे हो । अब तुम्हें सौभाग्य से यह मानव चौला मिला है । अतः इसे पाकर एक भी क्षण आलस्य–प्रमाद में मत खोओ श्रेष्ठ ज्ञानी विद्वानों के समीप जाकर उन से अपने कल्याण का मार्ग समझो-प्राणप्रिय प्रभु को पाने का रहस्य जानो । वह परम तत्व बड़ा गहन है, उस का बोध महापुरुषों की संगति और प्रभु कृपा के बिना नहीं हो पाता । वह पथ ऐसा ही तीक्ष्ण है जैसे कि छरे की धार अतः किसी श्रेष्ठ ज्ञानी महापुरुष के संरक्षण में ही इस पथ पर चलना चाहिये ।

**न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः ।**
**तमेव भान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति ।।**

अर्थ :—वहाँ (ईश्वर में) न तो सूर्य प्रकाशित होता है, न चन्द्रमा और न ही ये तारों का समूह और न ही ये बिजलियां ही वहां प्रकाशित होती हैं । फिर यह अग्नि तो वहां कैसे प्रकाशित हो सकती है । क्योंकि उस के प्रकाशित होने पर ही ये सब सूर्य चन्द्र आदि प्रकाशित होते हैं । उसी के प्रकाश से ही यह सम्पूर्ण जगत् प्रकाशित होता है ।

**न हि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते ।**
**तत्स्वयं योगसंसिद्धिः कालेनात्मनि विन्दति ।। (गीता ४.३८ ।।)**

हे अर्जुन ! ज्ञान के सदृश दूसरी कोई पवित्र वस्तु नहीं है । परन्तु यह ज्ञान केवल उपदेश से नहीं मिलता जब मनुष्य कर्मयोग में प्रवृत्त होकर बलिदान करता है तो समय पाकर उस स्वयं इस ज्ञान की पवित्रता का साक्षात्कार हो जाता है और बड़े से बड़ा पापी भी इस मार्ग पर चलकर अपने अन्दर एक चमत्कार पाता है । (समर्पण भाष्य)

श्रद्धावांल्लभते ज्ञानं तत्परः संयतेन्द्रियः ।

ज्ञानं लब्ध्वा परां शान्तिमचिरेणाधिगच्छति ।। गीता ४.३९ ।।

हे अर्जुन ! आरम्भ में तो दूसरों के अनुभव से श्रद्धा पाकर ही मनुष्य यह ज्ञान प्राप्त करता है, परन्तु जब वह जितेन्द्रिय होकर उस ज्ञान को आचरण में लाने तत्पर हो जाता है तो शीघ्र ही उस श्रद्धा जन्य शान्ति से भी बढ़कर साक्षात्कार जन्य शान्ति प्राप्त हो जाती है । क्योंकि वह अनुभव से ज्ञान पा लेता है । (समर्पण भाष्य)

---

# महापुरुष चरितम्—

**महर्षि दयानन्द—**

निखिलनिगमवेत्ता, पापतापापनेता, रिपुनिचयविजेता, सर्वपाखण्डभेत्ता ।

अतिमहिततपस्वी, सत्यवादी मनस्वी, जयति स समदर्शी, वन्दनीयो महर्षिः ।।

महापुरुष कीर्तनम् ।।

सम्पूर्ण वेदों को जानने वाले, पाप ताप को दूर करने वाले, विपक्षि दल पर विजय प्राप्त करने वाले, पाखण्ड का खण्डन करने वाले अति पूजनीय तपस्वी, सत्यवादी, मनस्वी, समदर्शी वन्दनीय महर्षि दयानन्द की जय हो ।

विमलचरितयुक्तः, पापमुक्तः, प्रशस्तः, सकलसुकृतकर्त्ता, कर्मराशावसक्तः,

दलितजनसुधारे, सर्वदा दत्तचित्तः, जयति स कमनीयो वन्दनीयो महर्षिः ।। महापुरुष कीर्तनम् ।।

शुद्ध चरित्र वाले, निष्पाप, प्रशंसनीय, परोपकारी, कर्मों में अनासक्त, दलित वर्ग के सुधार में दत्तचित्त, सब के वन्दनीय महर्षि दयानन्द की जय हो ।

**लोकमान्य बाल गंगाधर तिलक**

यो विद्वान् प्रतिभान्वितः शुभगुणैः सर्वत्र पूज्योऽभवत् ।

स्वातन्त्र्यं समवाप्तुमेव सततं, यो यत्नशीलोऽभवत् ।

त्यागी देशहितार्थमत्र विविधाः सहिता हि यातनास्तं

सिंह नृषु लोकमान्यतिलकं, श्रद्धान्वितो नौम्यहम् ।। महापुरुष कीर्तनम् ।।

जो प्रतिभाशाली विद्वान् अपने उत्तम गुणों से सब जगह पूजनीय बने, जो देश को स्वतन्त्र कराने के लिये निरन्तर प्रयत्न करते रहे, जिन त्यागी महानुभावों ने देशहित के लिये अनेक कष्टों को सहन किया, ऐसे पुरुषों में सिंह के समान लोकमान्य तिलक को मैं श्रद्धापूर्वक नमस्कार करता हूँ।

गीताया विदधे प्रमोद जनकं भाष्यं विपश्चिद्ववरो,
यो नित्यं शुभकर्मयोगनिरतः, सद्देशभक्ताग्रणीः।
आसीद् यो जनता हृदामविरतं, सम्राड् बुधः सेवया,
तं सिंहः नृषु लोकमान्यतिलकं, श्रद्धान्वितो नौम्यहम्॥ महापुरुह कीर्तनम्॥

जिन उत्तम कर्मयोग में तत्पर, देशभक्तों के नेता महाविद्वान् तिलक जी ने गीता का अत्यन्त प्रसन्नता जनक भाष्य 'गीता रहस्य' के नाम से किया, जो अपनी सेवाओं के कारण जनता के हृदयों के निरन्तर सम्राट् थे, उन पुरुषसिंह लोकमान्य तिलक जी को मैं श्रद्धापूर्वक नमस्कार करता हूँ।

महात्मा "मोहन दास" गान्धी—

सत्ये रतोऽहर्निशमत्र योऽभूत्, परोपकारेऽर्पितचित्तवित्तः।
प्राणिष्वहिंसाव्रतभृत् सुवृत्तः गान्धीमहात्मा सकलैः स वन्द्यः॥ महापुरुष कीर्तनम्॥

जो दिन रात सत्य में तत्पर रहे, परोपकार में जिन्होंने अपने तन मन, धन को अर्पित कर दिया, जो प्राणीमात्र में अहिंसाव्रती रहे ऐसे पूर्ण सदाचारी महात्मा गान्धी सब के वन्दनीय हैं।

सत्याग्रहस्यायुधस्यप्यमोघं प्राचारयद् यो भुवि शुद्धचेताः।
तेनाद्भुतान्दोलनकारिवर्यः, गान्धी महात्मा सकलैः स वन्द्यः॥ महापुरुष कीर्तनम्॥

जिन्होंने शुद्ध चित्त होकर संसार में व्यर्थ न जाने वाले अहिंसा शस्त्र का प्रचार किया, इस के द्वारा अद्भुत् आन्दोलन करने वालों में श्रेष्ठ महात्मा गांधी सब के पूजनीय है।

—◆◆—

# भारतीय इतिहास लेखन पद्धति-एक सर्वेक्षण-

—ललित पाण्डेय
प्रवक्ता इतिहास विभाग, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

भारतीय अतीत के अध्ययन का प्रारम्भ अठारवीं शताब्दी में हो चुका था। ये अध्ययन मुख्य रूप से जेसुईट तथा ब्रतानीयों ने किया था। इन विद्वानों में सर विलियम जोन्स और चार्ल्स विल्किन्स प्रमुख थे। शीघ्र ही इस क्षेत्र में कार्य करने वाले विद्वानों की संख्या में वृद्धि होने लगी। १९वीं शताब्दी के प्रारम्भ में भारतीय भाषा-विज्ञान, प्रजाति विज्ञान और प्राच्य विद्या के अन्य क्षेत्रों में अत्यधिक महत्वपूर्ण कार्य हुआ। यूरोप के अनेक लेखकों ने भारतीय विद्या में रुचि लेनी आरम्भ कर दी। इन विद्वानों में विद्वान् मैक्समूलर का नाम अग्रणी है। मैक्समूलर ने १८५९ में ए हिस्ट्री आफ संसक्रत लिटरेचर पुस्तक लिखी। इस पुस्तक में मैक्समूलर ने यह मत प्रकट किया कि भारतीय का इहलौकिक घटनाओं के प्रति कोई रुझान नहीं था। वे सदा पारलौकिक समस्याओं में ही उलझे रहते थे। परन्तु यह स्थिति अधिक समय तक नहीं रह सकी और शीघ्र ही भारतीय इतिहास में अध्ययन की नवीन धाराओं का विकास प्रारम्भ हो गया।

सर विलियम जोन्स ने १५ जून १७८४ ई० को ही कलकत्ता में एशियाटिक सोसाइटी आफ बंगाल की स्थापना की थी, परन्तु इस क्षेत्र में उन्नीसवीं शताब्दी में शासन द्वारा भी सहयोग दिया जाने लगा था। इसका परिणाम यह हुआ कि १८६१ में भारत सरकार ने पुरातत्व विभाग की स्थापना की और कनिंघम को उसका कार्यभार सौंपा। इस विभाग की स्थापना से भारतीय अतीत के अध्ययन का क्षेत्र और अधिक विकसित हो गया। परन्तु इस प्रारम्भिक युग में भारतीय इतिहास के लेखन का क्षेत्र अत्यधिक सीमित था। प्रारम्भिक इतिहासकारों ने केवल राजनीतिक इतिहास और धार्मिक घटनाओं पर ही अपना ध्यान केन्द्रित रखा। भारतीय अतीत के आर्थिक इतिहास का लेखन भारत में अत्यधिक सीमित रहा। भारतीय अतीत के आर्थिक इतिहास का लेखन करने वाले प्रथम विद्वान् क्रिस्चियन लेसन थे। आपने १८४७ और १८६१ में भारतीय उद्योग और वाणिज्य पर चार खण्ड की एक पुस्तक लिखी। लेखन का कार्य भी मुख्य रूप से राजनीतिक इतिहास ही था। आर्थिक इतिहास पर इस पुस्तक में आंशिक रूप से ही लिखा गया। इसके पश्चात् रिचर्ड फिक ने १८९७ में जर्मन भाषा में एक पुस्तक लिखी। इस पुस्तक में फिक ने उत्तर पूर्वी भारत में जाति व्यवस्था का वर्णन करते हुए बुद्ध के समय में विद्यमान व्यापारिक

---

१ ए हिस्ट्री आफ संसक्रत लिटरेचर १८५९ पृष्ठ ३

संघों का वर्णन किया है। फिक के इस कार्य को श्रीमती राइस डेविड्स ने और अधिक आगे बढ़ाया। उन्होंने १९०१ में छठी शदी ई० पू० के आर्थिक जीवन का लेखन किया।[1] परन्तु यह समस्त लेखन किसी एक विशेष क्षेत्र तक ही सीमित था। इस लेखन ने भारतीय आर्थिक इतिहास लेखन–पद्धति के क्षेत्र में किसी विशेष दृष्टिकोण को भी विकसित नहीं किया था।

यहां पर उल्लिखित किया जाना आवश्यक है कि १९वीं शताब्दीं व २०वीं शताब्दी में अधिकांश भारतीय इतिहास लेखन दो विशिष्ठ विचारधाराओं से प्रभावित होकर किया जा रहा था। यह विचारधाराएं निम्न थी—

प्रथम विचारधारा के पोषक वे इतिहासकार थे जो ब्रितानी साम्राज्यवादी उद्देश्यों को पूर्ण करने के लिये इतिहास का लेखन कर रहे थे। इन इतिहासकारों में जेम्समिल (१८१७) एक्लाफिनस्टोन आदि थे।

द्वितीय विचारधारा के पोषक वे भारतीय इतिहासकार थे जो राष्ट्रवादी आन्दोलन से प्रभावित होकर भारतीय इतिहास का लेखन कर रहे थे।

प्रथम विचारधारा के इतिहासकारों में विन्सिएन्ट स्मिथ का नाम महत्वपूर्ण है। स्मिथ प्रारम्भिक इतिहासकारों में सर्वाधिक निपुण इतिहासकार थे, जो इतिहास पद्धति से परिचित थे। आपके अधिकांश लेखन प्राचीन भारत के सामान्य इतिहास से सम्बन्धित है। परन्तु १९०४ में आपने एक महत्वपूर्ण विचार प्रतिपादित किया। आपके मत में प्राचीन भारत में राजा समस्त राज्य की भूमि का स्वामी होता था। यह एक ऐसा विचार था जो तत्कालीन ब्रितानी शासकों के हितों को पूर्ण करने में अत्यधिक सहयोगी था। इसके आधार पर ब्रितानी शासक भारतीय भूमि में अपने हितों के अनुकूल परिवर्तन करने में सफल हो सकते थे।

स्मिथ के अतिरिक्त इसी मध्य १९१६ में एच० जी० राविलसन ने इन्टरकोर्स बिटवीन इण्डिया एण्ड द वेस्टर्न वर्ल्ड पुस्तक लिखी। इस पुस्तक में भारत व ग्रीको–रोमन साम्राज्य वाणिज्यिक सम्बन्धों का विस्तृत अध्ययन किया गया था। इस समस्त लेखन का उद्देश्य यह सिद्धान्त स्थापित करना कि भारत

---

१ श्रीमती राइस डेविड्स, ''नोटस आन अर्ली इकोनोमिक कंडिशन्स इननार्थ इण्डिया जे० आर० ए० एस० १९०१, बाद में इस लेख को केम्ब्रिज हिस्ट्री आफ इण्डिया में सम्मिलित कर दिया गया।

के सदा ही यूरोपिन राज्यों से व्यापारिक सम्बन्ध रहे हैं और वर्तमान में ब्रितानी साम्राज्य को भारतीय आर्थिक स्रोतों के दोहन का अधिकार है।

इस ब्रितानी ऐतिहासिक विचारधारा की भारतीय राष्ट्रवादी शक्तियों द्वारा आलोचना की गयी। इन इतिहासकारों में दादाभाई नौरोजी व आर० सी० दत्ता का नाम महत्वपूर्ण है। भारतीय इतिहास के आर्थिक अध्ययन को करने वाले विद्वानों को इन उपर्युक्त लेखकों ने अत्यधिक प्रभावित किया।

इस राष्ट्रवादी ऐतिहासिक चिन्तन के क्षेत्र में १९०५ के बंगाल विभाजन ने उत्प्रेरक का कार्य किया। १९११ में एन० एस० सुब्बाराव ने इकोनामिक एण्ड पालिटिकल कन्डीशन्स इन एंशियन्ट इण्डिया तथा वेंकट रमन अय्यर ने टाउन प्लानिंग इन एशियन्ट इण्डिया पुस्तक लिखी। १९१२ में विद्वान राधा-कुमुद मुखर्जी ने इन्डियन शिपिंग एण्ड मेरिटाईम एक्टीविटी नामक पुस्तक लिखकर ब्रितानी इतिहासकारों को भारतीय आर्थिक इतिहास के सम्बन्ध में एक नई दिशा सुझाने का प्रयत्न किया। उन्होंने यह मत प्रतिपादित किया कि 'प्राचीन भारतीयों ने प्रकृति द्वारा प्रदत्त समस्त अवसरों का यथेष्ट उपयोग किया तथा अपनी सामुद्रिक शक्ति का विकास करके अन्य एशियायी देशों में अपनी औपनिवेशिक बस्तियाँ स्थापित की।"1

बीसवीं शताब्दी के प्रारम्भिक दशक के मध्य १९०५ में आर. शामाशास्त्री ने कौटल्य के अर्थ-शास्त्र का अन्वेषण कर उसे १९०९ में प्रकाशित किया। इस पुस्तक ने भारतीय आर्थिक इतिहास लेखन के क्षेत्र में अत्यन्त महत्वपूर्ण योगदान दिया। १९१० से १९३० के मध्य अधिकांश भारतीय लेखकों ने इस पुस्तक के आधार पर अनेक पुस्तकें व लेख लिखे। इस समस्त लेखन का उद्देश्य प्रारम्भिक भारतीय आर्थिक जीवन को गौरवान्वित कर भारतीयों में राष्ट्रवाद व गर्व की भावना को विकसित करना था। अर्थशास्त्र के आधार पर आर्थिक चिन्तन करने वाले विद्वानों में एच० सी० रे का नाम सम्भवतः प्रथम है। एच० सी० रे० ने कौटल्य की अनेक सामाजिक और आर्थिक नीतियों का उल्लेख करने हुए उनकी तुलना जर्मनी में बिस्मार्क के काल में विकसित हुए राज्य-समाजवाद से की है। इसी से मिलता जुलता कार्य राव बहादुर रंगास्वामी आयंगर ने १९२७ में किया। उन्होंने कौटलीय अर्थशास्त्र में प्रतिपादित सामाजिक-आर्थिक विचारों को राज्य-समाजवाद व लेसज पेपर नीति का मिश्रित स्वरूप बतलाया है।2

---

१ डी० एन० झा० स्टडीज इन अर्ली इण्डियन इकोनोमिक हिस्ट्री, पृष्ठ ५

२ आर० एस० शर्मा, आस्पेक्ट्स आफ एंशियन्ट इण्डिया थोट, पृष्ठ १४८-१४९

राष्ट्रवादी इतिहासकारों में ब्रितानी साम्राज्यवादियों को विचलित करने वाले इतिहासकार विद्वान् के० पी० जायसवाल थे। उनको अपने राष्ट्रवादी विचारों के कारण १९१२-१३ में कलकत्ता विश्वविद्यालय से त्यागपत्र प्रदान करना पड़ा था।

उन्होंने माडर्न रिव्यू में १९१२ से १९१५ के मध्य अनेक लेख लिखे, जो ११२४ में हिन्दू पालिसी पुस्तक के रूप में प्रकाशित हुए। उन्होंने स्मिथ के इस मत का प्रबल खण्डन किया कि प्राचीन भारत में भूमि राजा की सम्पत्ति थी। इसके विपरीत उन्होंने प्राचीन भारत में व्यक्तिगत स्वामित्व के सिद्धान्त को प्रतिपादित किया।

१९१६ से १९२५ का काल भारतीय इतिहास लेखन की दृष्टि से अत्यन्त महत्व का काल है। इस समय राष्ट्रवादी और क्रान्तिकारी आन्दोलन अपनी चरम सीमा पर थे। इस मध्य अनेक ऐसे शोध लेख लिखे गये जिनमें प्रारम्भिक भारतीय आर्थिक संस्थाओं का वर्णन किया गया। इन कार्यों में आर. सी. मजूमदार की पुस्तक कारपोरेट लाइफ इन एशियेन्ट इण्डिया का प्रमुख स्थान है। यह पुस्तक १९९८ में प्रकाशित हुई। इस पुस्तक में यह विचार प्रतिपादित किया गया कि प्राचीन भारतीय अपने सार्वजनिक जीवन के प्रति भी काफी सचेत थी, आर्थिक क्षेत्र में उन्होंने ऐसी अनेक संस्थाओं का निर्माण कर लिया था। इस कार्य के दो वर्ष पश्चात् ही राधाकुमुद मुखर्जी ने लोकल गवर्नमेन्ट इन एंशियेन्ट इण्डिया पुस्तक लिखी। इस पुस्तक में उन्होंने दक्षिणी भारतीय अर्थ व्यवस्था का प्रमुख रूप से अभिलेखों के आधार पर वर्णन किया। यद्यपि इस क्षेत्र में के. आर. आर. शास्त्री का लेखन अधिक महत्वपूर्ण है। विद्वान् शास्त्री ने साउथ इन्डियन विल्डस नामक पुस्तक १९२५ में लिखी। दक्षिण भारत पर किया गया यह प्रथम कार्य था।

उपर्युक्त लेखन के अतिरिक्त एन. सी. बन्दोपाध्याय. 1एस. के. दास, प्राणनाथ,2 और एम. एच. गोपाल3 का कार्य भी काफी महत्वपूर्ण है। यू. एन. घोषाल बीसवीं शदी के तृतीय दशक के सम्भवतः ऐसे प्रथम इतिहासकार थे जिन्होंने हिन्दू कर प्रणाली का एक गम्भीर अध्ययन किया। उन्होंने भारतीय कर व्यवस्था को १७वीं-१८वीं शदी की यूरोपीय कर व्यवस्था के समान बतलाकर हिन्दू कर व्यवस्था की श्रेष्ठता स्थापित की।4

---

१ इकोनोमिक लाइफ एण्ड प्रोग्रेस इन एंशियन्ट इण्डिया, कलकत्ता, १९२५।

२ एस्टडी इन द इकोनामिक कंडीशन आफ एंशियन्ट इण्डिया, लन्दन, १९२६।

३ मौर्यन पब्लिक फिनान्स, लन्दन, १९३५।

४ हिन्दू रेवन्यू सिस्टम, पृष्ठ २७३-२७९।

इस समस्त राष्ट्रवादी इतिहास लेखन का उद्देश्य जनता आत्मविश्वास की भावना विकसित करना था। राष्ट्रीय आन्दोलन के विकास व सफलता के लिये यह आवश्यक भी था। परन्तु इसका एक परिणाम यह भी हुआ कि राष्ट्रवादी आर्थिक इतिहास पद्धति से हमें अनेक ऐसे तथ्यों का पता चला, जो काफी महत्वपूर्ण थे। इन खोजों के परिणामस्वरूप श्रेणी व्यवस्था व्यवसायों, धन उधार देने की प्रथाओं, सिंचाई व्यवस्था तथा भूमि पर स्वामित्व के विभिन्न प्रकारों आदि का ज्ञान प्राप्त हो सका। इस राष्ट्रवादी आर्थिक इतिहास पद्धति ने जहाँ एक ओर हमारे ज्ञान में संवर्धन किया, वहीं इस विचारधारा के इतिहास-कारों ने सामाजिक असमानताओं को अस्पष्ट दार्शनिक विचारों द्वारा छिपाने का भी प्रयत्न किया। यह स्थिति इतिहास की दृष्टि से प्रशंसनीय नहीं थी।

इसी मध्य अनेक ऐसे इतिहासकारों का भी उदय हुआ जो अस्पष्ट रूप से समाजवादी विचारों के पोषक थे तथा भौतिकवादी इतिहास पद्धति से प्रभावित थे। इन इतिहासकारों में ए. एन. बोस का नाम अग्रणी है। विद्वान् बोस ने १८४२–४३ में सोशल एण्ड रुरल इकोनोमी आफ नोदर्न इण्डिया (६०० ई० पू० २०० ई०) पुस्तक लिखी। इस लेखन ने अपनी मार्क्सवादी इतिहास पद्धति के प्रति कहीं भी अपनी प्रतिबद्धता प्रदर्शित नहीं की है। केवल उपसंहार में विद्वान बोस ने वर्ग, वर्ग–चेतना, वर्ग संघर्ष का वर्णन किया है। राष्ट्रवादी इतिहास लेखकों के विपरीत इस लेखक ने यह मत प्रकट किया है कि प्राचीन भारत में सब कुछ अच्छा नहीं था तथा जातक कथाओं के अनुसार राजा किसानों का शोषण करते थे। बोस के अतिरिक्त बी. एन. दत्ता ने, जो बंगाल के उग्रवादी आन्दोलन के सदस्य थे, १६४४ में स्टडीज इन इण्डियन सोशल पालिटी पुस्तक लिखी। १६४६ में डांगे ने इण्डिया फ्राम प्रिमिटिव कम्यूनिज्म टू स्लेवरी नामक पुस्तक लिखी।

विद्वान् एस. के. मेयती ने नदर्न इण्डिया इन द गुप्ता पीरियड पुस्तक १६५७ में लिखकर यह मत प्रतिपादित किया कि गुप्तकाल स्वर्णयुग नहीं था।[1] इस सन्दर्भ में लल्लन जी गोपाल का कार्य इकोनोमिक लाइफ इन नदर्न इण्डिया (७००–१२०० ई० भी महत्वपूर्ण है। इन समस्त लेखकों ने भारतीय आर्थिक जीवन का एक नये दृष्टिकोण से प्रतिपादन किया, जो राष्ट्रवादी विचारधारा से अलग था। परन्तु इन लेखकों में विद्वान लल्लन जी गोपाल के अतिरिक्ति अन्य विद्वान मार्क्सवादी इतिहास पद्धति से परिचित भी नहीं थे।

---

१ आर० एस० शर्मा, लाईट आन अर्ली इण्डियन सोसाइटी एण्ड इकोनामी, पृष्ठ १०२–१०५।

मार्क्सवादी इतिहास पद्धति के आधार पर लिखने वाले इतिहासकारों में विद्वान डी. डी. कौशाम्बी का नाम महत्वपूर्ण है ।[1] सामान्यतः अधिकांश भारतीय इतिहास वेत्ता मार्क्सवादी इतिहास की व्याख्या के प्रति कुछ संकोच रखते हैं । यह सत्य है कि कुछ मार्क्सवादी इतिहासकारों ने भारतीय इतिहास का मार्क्स व लेनिन के पी. एस. एफ. सी.[2] सिद्धान्त के आधार पर व्याख्या करने का प्रयास किया है, जो उपयुक्त नहीं है । कौशाम्बी ने भी यह मत व्यक्त किया है कि भारतीय इतिहास का कठोर मार्क्स व लेनिन के द्वारा प्रतिपादित मान दण्डों के आधार पर अध्ययन करना उपयुक्त नहीं है ।[3] कौशाम्बी के मत में भारतीय समाज की किसी भी अवस्था को दास प्रथा के अन्तर्गत नहीं रखा जा सकता है । यद्यपि यह सत्य है कि कुछ व्यक्ति वर्तमान समय तक भी स्वतन्त्र नहीं हैं ।

विद्वान हबीब ने भी इसी प्रकार के विचार व्यक्त किये हैं । उनके मत में यह सत्य है कि समस्त मानव समुदाय का विकास आदिम साम्यवादी अवस्था से प्रारम्भ हुआ तथा समाज के विकास की अन्तिम अवस्था पूंजीवादी व्यवस्था है या होगी । भारत के सन्दर्भ में हबीब ने भी यह मत प्रकट किया है कि भारतीय इतिहास में आदिम साम्यवाद, दास प्रथा, सामन्ती प्रथा, पूंजीवादी के कठोर मार्क्सवादी सामाजिक विकास के उपकरण को स्थापित नहीं किया जा सकता है । उन्होंने यह भी मत व्यक्त किया है कि भारतीय समाज की किसी भी अवस्था में दास प्रथा नहीं रही है ।[4] इसके अतिरिक्त कौशाम्बी ने मार्क्स के इस मत को भी स्वीकार नहीं किया है कि समस्त एशिया में उत्पादन की प्राग्विधि अपरिवर्तित रही जिसके फलस्वरूप सम्पूर्ण एशिया का समाज स्थिर तथा अपरिवर्तनीय रहा । भारतीय ग्राम आर्थिक मामलों में आत्मनिर्भर थे । इस मूल कारण ने भी भारतीय ग्रामों में परिवर्तन को रोके रक्खा । रोमिला थापर ने भी इसी मत को स्वीकार किया है । उनके मत में भारतीय इतिहास की प्रमुख समस्या यह है कि भारत में सामाजिक परिवर्तन कब हुए ।[5]

---

१ द कल्चर एण्ड सिविलाइजेशन आफ एंशियेन्ट इण्डिया इन हिस्टोरिकल आउट लाईन लन्दन, १९६५

२ पी. एस. एफ. सी. तात्पर्य समाज की आदिम साम्यवादी, दास प्रथा सामन्ती तथा पून्जीवादी अवस्थाओं से है ।

३ द कल्चर एण्ड सिविलाइजेशन आफ एंशियेन्ट इण्डिया, पृष्ट २५

४ विपिन चन्द्र, कार्ल मार्क्स, हिज थ्योरीज आफ एशियन सोसाइटीज एण्ड कोलोनियल रूल, पृष्ठ ६३

५ रोमिला थापर, पास्ट एण्ड प्रिज्यूडिस, पृष्ठ ४१-४६

प्राचीन भारतीय ग्रामीण समाज में परिवर्तन की अवस्था को सुगमता से खोजा जा सकता है। यह सत्य है कि भारतीय समाज में आर्थिक परिवर्तन राजनीतिक परिवर्तनों को भांति सुगमता व शीघ्रता से नहीं हुए परन्तु उनका प्राचीन भारत में पूर्ण अभाव भी नहीं था। हम सम्पूर्ण प्राचीन भारतीय आर्थिक जीवन में घुमन्तु और कृषि प्रधान अर्थ व्यवस्था, लोहे के विस्तृत प्रयोग के फलस्वरूप विकसित हुई पूर्व मौर्यकालीन आर्थिक अवस्था मौर्यकालीन राज्य संरक्षित अर्थ व्यवस्था, मौद्रिक अर्थ व्यवस्था तथा गुप्त काल में विकसित हुए आंशिक समान्तीकरण और उत्पादन की स्थानीय ईकाईयों के विकास को निश्चित कर सकते हैं। यह परिवर्तन उपकरणों में तथा उत्पादन के सम्बन्धों में ज्ञान के विकास के अभाव में होने सम्भव नहीं थे।[1] इसके अतिरिक्त कौशाम्बी ने यह मत व्यक्त किया है कि भारतीय ग्राम कभी भी आत्म-निर्भर नहीं रहे। इसके समर्थन में यह तर्क देते हैं, कि सम्पूर्ण भारतीय गांव द्वारा नमक व धातु उत्पन्न करने का कोई प्रमाण नहीं मिलता है। मार्क्सवाद के अनेक सिद्धान्तों के असहमत होते हुए भी वे मार्क्स-वाद के द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद को ही कौशाम्बी के अध्ययन का एक वैज्ञानिक चिन्तन स्वीकार करते हैं। कौशाम्बी इतिहास की परिभाषा करते हुए कहते हैं कि उत्पादन के साधनों व सम्बन्धों में क्रमिक परि-वर्तनों का कालक्रम से विवरण ही इतिहास है।[2] कौशाम्बी इतिहास के अध्ययन में साहित्यिक साधनों, पुरातात्विक साधनों के साथ-साथ प्रजाति विज्ञान को भी एक आवश्यक साधन मानते हैं। परन्तु कौशाम्बी की तकनीक की भारतीय इतिहास में प्रगति अत्यन्त धीमी है।

अभी तक इतिहास के अध्ययन में वेबर के महत्व को किसी भी इतिहासकार स्वीकार नहीं किया है। परन्तु वेबर ने समाज का आर्थिक अध्ययन करते हुए कुछ नवीन सिद्धान्त प्रतिपादित किये जो काफी महत्वपूर्ण हैं। वेवर के मत में किसी भी समाज की आर्थिक संरचना व उसके नैतिक मूल्यों में घनिष्ठ सम्बन्ध होना है। वेबर ने मार्क्स के इस मत को स्वीकार नहीं किया है कि आर्थिक कारण ही समाज के समस्त सम्बन्धों कला, साहित्य, सामाजिक और राजनीतिक संरचना, विज्ञान, दर्शन तथा धर्म प्रभावित करते हैं। वेबर के मत में, नैतिक मूल्य और आर्थिक संरचना एक दूसरे को प्रभावित करते हैं और कभी-कभी नैतिक सिद्धान्त आर्थिक परिवर्तन का मार्ग प्रशस्त करते हैं।[3]

---

१ आ० एस० शर्मा, लाईट आन अर्ली इण्डियन सोसाइटी एण्ड इकोनोमी, पृष्ठ ८८-८६

२ द कल्चर एण्ड सिविलाइजेशन आफ एंशियन्ट इण्डिया, पृष्ठ १०

३ आर० एन० मुखर्जी, ए हिस्ट्री आफ सोशल थोट, पृष्ठ १६१

वेबर के उपर्युक्त मत के परिपेक्ष्य में यदि मार्क्स के द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद के आधार पर इतिहास का विश्लेषण किया जाए तो वह अधिक उपयोगी होगी। इस आधार पर जिन ऐतिहासिक परिणामों को प्राप्त किया जा सकेगा वे सत्य के अधिक निकट होंगे। अन्त में यही कहा जा सकता है कि इतिहास को लिखने से अधिक महत्वपूर्ण यह है कि इसको किस प्रकार से वस्तुपरक होकर लिखा जाए। इस दिशा में प्रारम्भ से अनेक दार्शनिकों ने अपने अपने मत व्यक्त किये जा सकते हैं जो उसने लगभग १०० वर्ष पूर्व व्यक्त किये थे। मार्क्स के मत में अभी तक अनेक दार्शनिकों ने विश्व की अपने-अपने दृष्टिकोण से व्याख्या की है, जिन सभी का यह मुख्य ध्येय रहा कि किस प्रकार से विश्व को परिवर्तित किया जाए।[1]

१ डी० एन० झा, स्टडीज इन अर्ली इण्डियन एकोनोमिक हिस्ट्री, पृष्ठ ५२

# स्वामी श्रद्धानन्द की लेखनी से—
## (७५ वर्ष पूर्व गुरुकुल वृतान्त)

प्रस्तुतकर्ता—जगदीश विद्यालङ्कार

गर्मी इस वर्ष बहुत ही अधिक पड़ी। ११० दर्जे तक गर्मी का पारा पहुँच गया था। दो बार सप्ताह में अधिक दिनों के लिये नियमपूर्वक पढ़ाई बन्द करनी पड़ी। गङ्गा की गुरुकुल धारा भी इस वर्ष बहुत देर से आई, किन्तु अब गङ्गा धारा गुरुकुल भूमि से टकराती, लहराती हुई चलती है। स्नान का गुरुकुल निवासियों को बहुत आनन्द है। यद्यपि गर्मी दिन को बहुत पड़ी तथापि तीन बार के सिवाय रातें बहुत ठण्डी रहीं। गुरुकुल की रातें पहिले से ही शान्तिदायक प्रसिद्ध उनकी प्रसिद्धि में न्यूनता नहीं हुई। अब बादल आ रहे हैं ठण्ड हो गई है और सब काम निर्विघ्न चल रहे हैं।

ब्रह्मचारियों का स्वास्थ्य वैसे तो अच्छा रहा है किन्तु अष्टम श्रेणी के चन्द्रकेतु को ही (Typhoid) मुहरका नामी ज्वर हो गया। एक समय उस की अवस्था ऐसी शोचनीय हो गई थी कि डॉ० चिरंजीव भारद्वाज जी को तार देकर बुलाना पड़ा। डॉ० सुखदेव के इलाज को उन्होंने भी पसन्द किया, किन्तु रोगी की अवस्था को शोचनीय ही बतलाया। रोगी की अवस्था अब बहुत अच्छी है बुखार उतर भी चुका है। निर्बलता अधिक है जो भी दूर हो जायेगी। प्रथम श्रेणी के प्राणनाथ ब्रह्मचारी को भी यही ज्वर हो गया किन्तु उसी समय उसका इलाज किया गया। उसको अधिक कष्ट नहीं हुआ और अब वह भी स्वस्थ हो चला है। यदि ११ से लेकर ७ श्रेणी तक के ब्रह्मचारी रोगी के पास दिन रात बैंठ कर सहायता न देते तो जिस प्रकार रोगी की खबर ली गई है वह नहीं ली जा सकती। यदि ब्रह्मचारीगण अपने कर्तव्य को समझने में उन्नति करेंगे तो इस स्थान से सर्व विघ्न दूर हो जायेंगे।

दर्शक बहुत आते रहे हैं। योग्य पुरुषों ने गुरुकुल के प्रबन्ध की प्रशंसा भी की है, किन्तु जिन त्रुटियों को दूर करने की आवश्यकता है उन्हें मैं ही जानता हूँ। सर्व धर्म प्रेमीजन यदि सहायता करेंगे तो सम्भव है गुरुकुल अपने उद्देश्य को पूर्ण कर सके। महाविद्यालय की पक्की इमारत बन रही है। छः कमरों पर छत भी पड़ गई है। २५ वा २६ सहस्र की लागत का मकान सेप्तेम्बर के अन्त तक तैयार हो जावेगा यह सब कुछ ठीक है किन्तु प्रश्न फिर वहीं उपस्थित है कि बिना धन के क्या होगा। इन २६ सहस्र से कुछ ही अधिक धन मिला हुआ है, शेष के लिये महाशय केदारनाथ जी ने अपील की। किसी के कान पर

जूं तक नहीं रेंगी। अब दिनों दिन धन की आवश्यकता हो रही है और धन का आना सर्वथा बन्द सा हो रहा है। जहाँ नित्य १५०) वा २००) रुपया दान का (शुल्कादि से अतिरिक्त) आता था वहाँ १५) वा २०) तक नौबत पहुँच चुकी है। पिछले दशहरे पर बजट के समय मुख्याधिष्ठाता के पेश किये हुए व्यय से ७ वा ८ सहस्त्र अधिक पास करने में सभा ने तनिक भी संकोच न किया, किन्तु जिस समय उसी मुख्याधिष्ठाता ने यह पूछा कि रुपया कहां से आवेगा तो सभा विर्सजन की गई और मुख्याधिष्ठाता की विनति सुनने को थोड़े ही सभासद बैठे जिन्होंने कुछ भी निश्चय न किया कि धन किधर से आवेगा। मैंने तंग आकर समाचार पत्र द्वारा सभासदों की सेवा में अपील की है।

(सन्दर्भ प्रचारक २४ जून १६०८)

गतांक से आगे—

# महाभाष्योक्त ज्ञापक और उनके मूल स्रोतों का अध्ययन--

—रामप्रकाश शर्मा

—प्रवक्ता, संस्कृत विभाग, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

## ११—न प्रगृह्य संज्ञायां प्रत्यय लक्षणं भवति 'ईदूदेद्विवचनं प्रगृह्यम्'।

सूत्र के भाष्य में सूत्रार्थ के निर्णय के संदर्भ में विचार किया गया है कि ईकार, ऊकार, एकार रूप जो द्विवचन इस तरह का अर्थ करना चाहिये, अथवा ईकाराद्यन्त जो द्विवचन, इस तरह का अर्थ करना चाहिये। दोनों पक्षों का रहस्य यह है कि यदि 'ईदूदेत्' को संज्ञी माना जाय तो द्विवचन ही विशेषण रहेगा। ईकारादि में द्विवचनान्तत्व संभव न होने के कारण तदन्त विधि की प्रवृत्ति न होने से द्विवचनस्वरूप ईकार ऊकार एकार की प्रगृह्य संज्ञा होगी। यदि द्विवचन को ही संज्ञी माना जाय तो उसका विशेषण ईदूदेत् होगा, तदन्त विधि द्वारा ईदाद्यन्त जो द्विवचन उसकी प्रगृह्य संज्ञा होगी। इन दोनों पक्षों में दोष की सम्भावना देखकर प्रश्न किया गया है—कथं पुनरिदं विज्ञायते–ईदादयो यद् द्विवचनमिति, आहो स्विदीपदाद्यन्तं यद् द्विवचनमिति। इन दोनों पक्षों में प्रथम पक्ष में दोष दिखाकर द्वितीय पक्ष को स्वीकृत किया गया–'अस्तु तर्हि ईदाद्यन्तं यद् द्विवचमिति। इस द्वितीय पक्ष में भी पचेते इति, पचेथे इति इन प्रयोगों में एकारान्त द्विवचन होने के कारण प्रगृह्य संज्ञा में कोई बाधा न होने पर भी खट्वे इति माले इति इन प्रयोगों में दोष हो ही सकता है, क्योंकि खट्वे आदि में एकाररूप द्विवचन होने पर भी एकारान्त द्विवचन नहीं है। इस तरह दोष की आंशका कर 'न वाधन्तवत्वात्' वार्तिक द्वारा आद्यन्तवदेकस्मिन् सूत्र की सहायता से खट्वे आदि में भी प्रगृह्य संज्ञा का उपपादन किया गया। इस तरह इस पक्ष के निर्दुष्ट होने पर भी आद्यन्तवद्भाव का आश्रयण न करने मात्र के लिये तीसरे पक्ष का भी निरूपण भाष्य में किया गया—"अथवा एवं वक्ष्यामि ईदाद्यन्तं यद् द्विवचनान्तमिति। प्रत्यय ग्रहणे यस्मात्सविहितस्तदादेस्तदन्तस्य ग्रहणम्" इस परिभाषा द्वारा द्विवचन से द्विवचनान्त का ग्रहण किया गया। पश्चात् 'ईदूदेत् को द्विवचनान्त का विशेषण मानकर तदन्तविधि द्वारा ईदाद्यन्त जो द्विवचनान्त, ऐसा व्याख्यान हो सकता है। इस तरह की व्याख्या से खट्वे इति आदि प्रयोगों में आद्यन्तवद्भाव के आश्रयण के बिना ही प्रगृह्य संज्ञा सिद्ध हो

सकती है। क्योंकि खट्वे एदन्त भी है तथा द्विवचनान्त भी है। इस तीसरे पक्ष भी 'कुमार्योरगारं = कुमार्यगारं वध्वोरगारं = वध्वगारम्' इन प्रयोगों में अतिव्याप्ति की आशंका से दोषोपन्यास किया गया है – ईदाद्यन्तं द्विवचनान्तमिति चेल्लुकि प्रतिषेधः अर्थात् ईदाद्यन्त जो द्विवचनान्त इस तरह की व्याख्या करने पर कुमार्योः अगारम् कुमार्यगारम् वध्वोः अगारं=वध्वागारम् यहां समास होने पर कुमारी+अगारम् वधू+अगारम् इस अवस्था में कुमारी ईकारान्त वधू ऊकारान्त भी है तथा 'प्रत्ययलोपे प्रत्ययलक्षणम्' सूत्र की सहायता से द्विवचनान्त भी हो रहा है। ऐसी स्थिति में यहाँ भी प्रगृह्य संज्ञा हो जायगी तो कुमार्यगारम्, वध्वागारम् आदि प्रयोग सिद्ध नहीं हो सकेंगे इस तरह इस तृतीय पक्ष में दोष दिखाकर इस दोष के उद्धारार्थ प्रस्तुत ज्ञापक का आश्रय लिया गया—'न प्रगृह्य संज्ञायां प्रत्ययलक्षणं भवति इति।' 'इद्वतौ च सप्तम्यर्थे' सूत्र में 'ईद्वतौ च सप्तमी' मात्र होने पर भी सप्तमी में तदन्त विधि द्वारा इदन्त जो सप्तम्यन्त ऐसी व्याख्या हो सकेगी, इसी व्याख्या से सोमो गौरी अधिश्रितः इत्यादि प्रयोग की सिद्धि हो जायगी। क्योंकि गौरी ईकारान्त भी है प्रत्यय लक्षण द्वारा सप्तम्यन्त भी है। इस तरह प्रयोग सिद्धि होने पर भी जो आचार्य ने 'ईदूतौ च सप्तम्यर्थे' सूत्र में अर्थ ग्रहण किया है इससे यह ज्ञापित किया है कि प्रगृह्य संज्ञा के प्रकरण में प्रत्यय लक्षण नहीं होता है। अतः ईदाद्यन्तं यद् द्विवचनान्तम् ऐसी व्याख्या के पक्ष में भी कोई दोष नहीं हो सकता है। इस तृतीय पक्ष के समर्थन मात्र के लिये इस ज्ञापक का उपन्यास किया गया है। आद्यन्तवद्भाव का आश्रयण न करने मात्र के लिये यह तृतीय पक्ष भाष्य में उपन्यस्त हुआ है। इस तृतीय पक्ष में भी दोषोद्धार के लिये 'ईदूतौ च सप्तम्यथ' सूत्र में अर्थ ग्रहण को ज्ञापकार्य स्वीकार करने को गौरवपूर्ण मानकर भाष्य में चौथे पक्ष का भी उपन्यास किया है। ईदाद्यन्तं यद् द्विवचनं तदन्तमीदाद्यन्तमिति। इस सूत्र में चार पक्षों का उपन्यास किया गया है। इन चार पक्षों में भाष्यकार ने अन्त में द्वितीय पक्ष को ही सिद्धान्तित किया है—तृतीय तथा चतुर्थ पक्ष में द्विवचन में तदन्त विधि की गई है, जो कि सर्वथा असम्भव है। क्योंकि 'सुप्तिङन्त पदम्' सूत्र में अन्तग्रहण से यह ज्ञापित होता है कि 'संज्ञाविधौ प्रत्यय ग्रहणे तदन्तग्रहणं नास्ति' इस परिभाषा द्वारा द्विवचन से तदन्त ग्रहण का प्रतिषेध हो जाने के कारण तृतीय तथा चतुर्थ पक्ष असम्भव ही है। क्योंकि ईदूदेत् द्विवचनं प्रगृह्यम्। सूत्र भी संज्ञाविधि है। इसमें द्विवचन द्वारा तदन्तविधि सम्भव नहीं होगी। इसलिए द्वितीय पक्ष ही उचित होगा। ईदूदेदन्तं यद् द्विवचनमिति। आद्यन्तवद्भाव का आश्रयण भी इस पक्ष में आवश्यक ही है। भाष्यकार स्पष्ट कहते हैं—"अवश्यं खल्वस्मिन् पक्षे आद्यन्तवद्भाव एषितव्यः। "तस्मादस्तु मध्यमः पक्षः' इस तरह यह प्रस्तुत ज्ञापक एक असिद्धान्त पक्ष के समर्थन में उपन्यस्त होने के कारण शास्त्रशेष नहीं हो सकता है केवल प्रासंगिक विचार में उपन्यस्त हुआ है।

## १२—इयमिह परिभाषा भवति–आद्यन्तवदेकस्मन्निति, इयं च न भवति येन विधिस्तदन्तस्येति ।

इस ज्ञापक को 'निपात एकाजनाङ्' सूत्र में एकाज् शब्द की व्याख्या के प्रसंग में भाष्यकार ने उपन्यस्त किया है–एकाज् ग्रहण का फल प्रेदं ब्रह्म प्रेदं क्षत्रम् इन प्रयोगों में प्र+इदम् इस अवस्था में प्रगृह्य संज्ञा का अभाव बताया गया। इस पर यह आशंका की गई कि एकाज् ग्रहण करने पर भी यहां प्रगृह्य संज्ञा होनी ही चाहिये, क्योंकि 'प्र' निपात भी एकाज् है ही ? इसके उत्तर में कहा गया कि एकाज् शब्द में बहुव्रीहि समास (एकोऽज्यस्मिन् सोऽयमेकाच्) नहीं समझना चाहिये किन्तु एकः—अच् एकाच् समानाधिकरण तत्पुरुष समास समझना चाहिये । इस तरह तत्पुरुष समास स्वीकार करने पर प्रेदम् प्रयोग में प्रगृह्य संज्ञा की प्रसक्ति नहीं होगी ।

इस पर यह आक्षेप दिया गया कि यदि एकाच् पद में समानाधिकरण तत्पुरुष स्वीकार करना है, तो एक ग्रहण अनावश्यक हो जायगा । अज्रूप जो निपात ऐसी व्याख्या द्वारा प्रेदं ब्रह्म आदि प्रयोगों में दोष सम्भव नहीं हो सकेगा । अज्ग्रहण के सामर्थ्य से अज्रूप निपात ही गृहीत होगा । यदि अजन्त का ग्रहण किया जाय तो अज्-ग्रहण व्यर्थ हो जायगा । क्योंकि हलन्त निपात की प्रगृह्य संज्ञा में कोई फल सम्भव नहीं है । अन्यथा अजन्त निपात की ही प्रगृह्य संज्ञा प्राप्त होगी । अज्ग्रहण व्यर्थ ही हो जायगा । तत्सामर्थ्यात् अज्रूप निपात की ही प्रगृह्य संज्ञा होगी । प्रेदं ब्रह्म आदि प्रयोगों में कोई दोष नहीं होगा । इस आक्षेप को लेकर भाष्य में पुनः यह प्रत्याक्षेप किया गया कि जैसे अज्ग्रहण की सामर्थ्य से निपात को अच् के प्रति विशेष्य न मानकर 'येन विधिस्तदन्तस्य' इस परिभाषा का बाध कर रहे हैं उसी तरह निपात को अच् के प्रति विशेष्य मानकर तदन्त विधि द्वारा अजन्त मात्र का ग्रहण स्वीकार कर 'आद्यन्तवदेकस्मिन्' परिभाषा का बाध क्यों नहीं कर रहे हैं । इस तरह अजन्त निपात की ही प्रगृह्य संज्ञा होगी, अज्रूप निपात की प्रगृह्य संज्ञा नहीं हो सकेगी । अर्थात् अज्ग्रहण की सामर्थ्य से येन विधिस्तदन्तस्य का ही बाध होगा, आद्यन्तवदेकस्मिन् का बाध नहीं होगा, इस व्यवस्था में कोई कारण नहीं है। इस तरह के प्रत्याक्षेप के निराकरण में भाष्यकार ने इस ज्ञापक का उपन्यास किया है—आचार्य प्रवृत्ति-र्ज्ञापयति-इयमिह परिभाषा भवति आद्यन्तवदेकस्मिन्निति, इयं च न भवति येन विधिस्तदन्तस्येति, यदयं अनाङिति प्रतिषेधं शास्ति । अर्थात् आङ् की प्रगृह्य संज्ञा निषेध से यह ज्ञापित हो रहा है कि निपात को अच् के प्रति विशेष्य न मानकर येनविधिस्तदन्तस्य परिभाषा की प्रवृत्ति न की जाय, किन्तु तदन्त विधि का अभाव होने के कारण फलतः आद्यन्तवदेकस्मिन् परिभाषा की प्रवृत्ति ही मानी जाय । यहां यद्यपि तदन्त विधि का अभाव होने के कारण आद्यन्तवद्भाव की भी प्रवृत्ति सम्भव नहीं है तथापि आद्यन्तवद्

भाव द्वारा अच् मात्र ग्रहण में फल की समानता की दृष्टि से ही कहा गया कि—इयमिद् परिभाषा भवति आद्यन्तवदेकस्मिन्निति । कैयट ने यहां यह स्पष्ट कर दिया है—लिङ्गादज्ग्रहणं निपातेन विशेष्यत इति विशेष्येण यदन्तविधेरभावादतिदेशस्याऽपि माभूत्प्रवृत्तिः । तन्मात्र संपन्या तुक्तं-परिभाषा भविष्यतीति ।

## १३—अन्यत्र वर्णग्रहणं जातिग्रहणं भवति ।

उतर्युक्त क्रम से निपात एकाजनाङ् सूत्र में अनाङ्ग्रहण द्वारा आङ् की प्रगृह्य संज्ञा का जो प्रतिषेध किया गया है उससे यह ज्ञापित हुआ कि अजन्त निपात की प्रगृह्य संज्ञा नहीं होगी किन्तु अज्रूप निपात की ही प्रगृह्य संज्ञा होगी । इस तरह निपात एकाजनाङ् सूत्र में अज्ग्रहण मात्र से ही अज्रूप निपात गृहीत हो सकता है, एक ग्रहण व्यर्थ होने पर भी पुनः जो एक ग्रहण किया गया है, इससे आचार्य ने यह ज्ञापित किया है कि—वर्णग्रहणे जाति ग्रहणं भवति इति । अर्थात् जैसे स्वाङ्ग समुदाय में स्वाङ्गत्व व्यवहार नहीं होता है उसी तरह अच् समुदाय में अच्त्व व्यवहार न होने के कारण अच्-समुदाय की प्रगृह्य संज्ञा एक ग्रहण के बिना भी नहीं हो सकती है, अतः यह एक ग्रहण 'वर्णग्रहणे जाति ग्रहणं भवति' इस शास्त्रशेष सिद्धान्त का ज्ञापक हो रहा है । इस सूत्र में एक ग्रहण के रहने से अच् द्वारा एक ही अच् गृहीत होगा परन्तु अन्यत्र जहां कहीं वर्ण का ग्रहण किया गया है वहां सर्वत्र वर्ण-गत-जात्याश्रय अनेक वर्णो का ग्रहण होगा । अतएव भाष्य में कहा है कि अन्यत्र वर्णग्रहणे जाति ग्रहणं भवति ।' ज्ञापक का यह स्वभाव है कि स्वांश से चरितार्थ होकर अन्यत्र फल का साधक होता है । इस तरह एक ग्रहण भी स्वांश से चरितार्थ होकर अन्यत्र ही फल का साधक होगा । जैसे दम्भ् धातु से सन् प्रत्यय में दम्भ इच्च सूत्र से दम्भ् के अकार के स्थान में इकार आदेश करने पर 'सनीवन्तर्धभ्रस्ज दम्भुसृस्वृमृणुभरज्ञपि सनाम्' सूत्र द्वारा वैकल्पिक डागम के अभाव पक्ष में हलन्ताच्च सूत्र से सन् को कित् किया गया है । यदि वर्ण ग्रहण से एक वर्णमात्र का ग्रहण किया जाय तो दिम्भ+स इस अवस्था में इक् के समीप जो मकार (मूलतः नकार) है, उससे अव्यवहित पर झलादि सन् नहीं है, जिसमें वर्ण से अव्यवहित पर झलादि सन् है, वह इक् समीप नहीं है । इस तरह हलन्ताच्च सूत्र से सन् प्रत्यय के कित्व का अभाव होने से 'अनिदितां हल उपधायाः क्ङिति, सूत्र से नलोप न होने के कारण 'धिप्सति' प्रयोग सिद्ध नहीं हो सकेगा, अतः वर्ण ग्रहणे जातिग्रहणम्' इस ज्ञापकसिद्ध वचन द्वारा हलन्ताच्च सूत्र में हल् से हल्त्वजात्याश्रय अनेक हल् का ग्रहण किया गया । इस तरह दिम्भ्+स इस अवस्था में इक् के समीप हल् से 'दिम्भ' में मकार (मूलतः नकार) तथा मकार दोनों हल गृहीत हुए । उससे अव्यवहित पर फलादि सन् को कित् हो गया । धिप्सति प्रयोग की सिद्धि हुई । 'निपात एकाजनाङ् सूत्र में एक ग्रहण होने से अच् से अच्त्वजात्याश्रय अच् का समुदाय नहीं गृहीत होता है । अन्यथा अ इ उ=अपेहि इस प्रयोग में अइउ निपात समुदाय की एक ही प्रगृह्य संज्ञा हो जायगी । इस तरह 'प्लुतप्रगृह्य अचि नित्यम्' सूत्र से अलोन्त्यस्य सूत्र के अनुसार समुदाय

के अन्त में विद्यमान उ मात्र का ही प्रकृति भाव होकर यणादेश का अभाव हो सकता है। समुदाय के पूर्व के वर्णों अ इ में गुण होने लगेगा। अतः अच् समुदाय के ग्रहण की आशंका के निरास के लिये एक ग्रहण स्वांश में सार्थक सिद्ध हुआ। यदि ऐसी आंशका की जाय कि-प्रत्येक अच् की निपात संज्ञा होने के कारण अच् समुदाय में प्रगृह्य संज्ञा प्रवृत्त नहीं हो सकती अतः अइउ+अपेहि प्रयोग में उक्त दोष की सम्भावना नहीं हो सकती है, तो यह ठीक नहीं है क्योंकि अच् समुदाय के ग्रहण के अनुसार ही अ इ उ इस निपात समुदाय को भी एक प्रगृह्य संज्ञा हो ही सकती है क्योंकि निपात संज्ञक अच् समुदाय सम्भव ही नहीं होगा। अतः अन्यथा अच् समुदाय से निपात समुदाय का ग्रहण होने से पूर्वोक्त दोष हो ही जायगा। अतः निपात एकाजनाङ् सूत्र में एक ग्रहण आवश्यक ही है। कैयट ने स्पष्ट कहा है-अच् समुदाय परिग्रहानुरोधित्वाच्च निपातसमुदायो गृह्येत, एक निपातस्याच्समुदायस्याभावात्।

## १४—नोञेकादेश उञ्ग्रहणेन गृह्येत।

उञ ऊं सूत्र से उञ् निपात के स्थान में ऊँ आदेश किया जाता है। इस पर भाष्य में आहो इति उताहो इति इन प्रयोगों में आह×उ=इति इस अवस्था में उ (उञ्) के स्थान में ऊं आदेश क्यों नहीं होता है, इस शंका का भाष्यकार ने समाधान किया कि उञ् के स्थान में ऊं आदेश विहित है आहो इति इस अवस्था में उञ् नहीं है अतः कोई दोष नहीं है। इस समाधान पर भाष्यकार ने आह=उ इस अवस्था में में गुण होने के बाद अन्तादिवच्च सूत्र से परादिवद्भाव द्वारा उञ् मान कर ऊं आदेश होना ही चाहिये। इस तरह का आक्षेप दिखाकर कहा है कि-आचार्य प्रवृत्तिर्ज्ञापयति-नोञेकादेश उञ्ग्रहणेन इति। इस तरह ज्ञापन का आश्रय लेकर आहो इति में ऊं आदेश की प्रसक्ति दूर की गई है। ओत् सूत्र द्वारा ओदन्त निपात को प्रगृह्य संज्ञा विधान द्वारा आचार्य ने यह ज्ञापित किया है कि उञ् के साथ एकादेश उञ् के ग्रहण से गृहीत नहीं होता है। अन्यथा आहो इति में परादिवद्भाव द्वारा उञ् निपात मानकर निपात एकाजनाङ् सूत्र से प्रगृह्य संज्ञा सिद्ध हो सकती है। ओत् सूत्र व्यर्थ हो जायगा। अतः इस सूत्र से आचार्य ने यह ज्ञापित किया कि-उञ् के साथ हुआ एकादेश उञ् के ग्रहण से गृहीत नहीं होता है। अतः आहो इति इस प्रयोग में ऊँ आदेश की प्रसक्ति नहीं हो सकती है।

वस्तुतः यह ज्ञापक एकदेशीय विचार के प्रसंग में ही उपन्यस्त है क्योंकि ओत् सूत्र के भाष्य में ओत् सूत्र को 'प्रतिसिद्धार्थोऽयमारम्भः कह कर ओत् सूत्र की सार्थकता सिद्ध की गई है। आहो इति इस प्रयोग में दोष की व्यावृत्ति आहो इसे एक निपात स्वीकार कर के की गई है। 'नोञेकादेश उञ्ग्रहणेन गृह्यते' इसे स्वीकार करने पर भाष्य में दोष भी बताया गया है। जानु=उ अस्य सजति, जानू अस्य

सजति, जान्वस्य सजति यदि उञेकादेश उञ् ग्रहण से गृहीत न हो तो जान्वस्य सजति इस प्रयोग में मय उञो वो वा सूत्र की प्रवृत्ति ही सम्भव नहीं होगी । अतः यह ज्ञापक प्रांसगिकमात्र है । शास्त्रशेष नहीं है ।

## १५—न प्रगृह्यसंज्ञायां प्रत्ययलक्षणं भवति इति

ईदूतौ च सप्तम्यर्थे—सूत्र में अर्थ ग्रहण के प्रयोजन के विचार के प्रसंग में-सोमो गौरी अधिश्रितः इस प्रयोग में सप्तमी के लुक् हो जाने पर भी प्रगृह्य संज्ञा के सिद्धयर्थ अर्थग्रहण की आवश्यकता बताकर भाष्यकार ने पुनः 'ईदूतौ च सप्तमी' वचन के सामर्थ्य से तदन्तविधि द्वारा सप्तमी के सप्तम्यन्त अर्थ का लाभ होने से ईकारान्त सप्तम्यन्त का ग्रहण कर सोमो गौरी अधिश्रितः में दोष का निराकरण किया । इस तरह अर्थ ग्रहण का खण्डन कर पुनः सिद्धान्त भाष्य ने अर्थग्रहण की आवश्यकता बताते हुए कहा कि प्रगृह्य संज्ञा के प्रकरण में प्रत्यय लक्षण की प्रवृत्ति नहीं होती है ।'ईदूतौ च सप्तमी' सूत्र के सामर्थ्य से यदि सप्तमी के सप्तम्यन्त ग्रहण किया जाय तो कुमार्योरगारं कुमार्यगारम् बध्वोरगारं=बध्वगारं इन प्रयोगों में भी कुमारी+अगारम्, वधू+अगारम् समास के बाद सप्तमी का लुक् हो जाने पर प्रगृह्य संज्ञा होने लगेगी । अतः संज्ञाविधौ प्रत्ययग्रहणे तदन्तग्रहणं नास्ति इस परिभाषा के अनुसार तदन्तविधि स्वीकार करना उचित नहीं होगा । इस तरह यदि ईदूतौ च सप्तमी वचन के सामर्थ्य से तदन्त विधि का ज्ञापन किया जाय तो अर्थ ग्रहण के सामर्थ्य से यहाँ तदन्त विधि का अभाव ही जानना चाहिये । अतएव कुमार्यगारम् आदि प्रयोगों में प्रगृह्य संज्ञा नहीं हो सकती । इस तरह इस सूत्र में अर्थ ग्रहण भी सार्थक हो रहा है । अर्थ ग्रहण करने पर अर्थ ग्रहण के सामर्थ्य से सप्तम्यर्थ मात्र में पर्यवसन्न जो इदूदन्त शब्द होंगे उन्हीं की प्रगृह्य संज्ञा होगी । समास स्थल में पूर्वपद उत्तरपदार्थ से संसृष्ट हो स्वार्थ का बोधक होने के कारण सप्तम्यर्थ मात्र में पर्यवसन्न नहीं है । अतः कुमार्यगारम्, बध्वगारम्, वाप्यश्वः इत्यादि प्रयोगों में प्रगृह्य संज्ञा नहीं होती है । इस तरह का अर्थ अर्थग्रहण के रहने पर ही उसके सामर्थ्य से प्राप्त किया जा सकता है । अर्थ ग्रहण की आवश्यकता सिद्ध हो जाने पर 'न प्रगृह्यसंज्ञायां प्रत्ययलक्षणं भवति' इस ज्ञापन की कोई आवश्यकता ही नहीं है ।

—◆◆—

# बलराम–कृष्ण–आदि कला अंकन--

—डा० परमेश्वरी लाल गुप्त

बलराम और कृष्ण मथुरा और उसके आस-पास के क्षेत्र में चिर–परिचित हैं, उनका जन्म इसी भूमि पर हुआ, यहीं उनका बचपन बीता और यहीं उनकी रंगस्थली रही है। यहां के लोक–मानस के कण-कण में उनका चरित्र व्याप्त है। महाभारत और पुराणों में उनकी विस्तृत चर्चा हुई है। इस व्यापकता के होते हुए भी आश्चर्य की बात है कि मथुरा की प्रारम्भिक कला में बलराम और कृष्ण किसी भी रूप में मुखर दिखाई नहीं पड़ते।

बलराम–कृष्ण का पुरातात्विक उल्लेख सबसे पहले हमें मथुरा क्षेत्र से बाहर ही मिलता है। चित्तौड़ (उदयपुर) के नागरी ग्राम के निकट हाथीवाड़ा नामक ध्वंसावशेष है। वहां से उपलब्ध एक लेख के अनुसार, जिसका समय ईसा पूर्व की पहली शती का उत्तरार्ध आंका जाता है, यह स्थान नारायण-वाटिका थी। इसे सर्वतात नामक राजा ने संकर्षण-वासुदेव के निमित बनवाया था। इसमें उसने संकर्षण-वासुदेव की प्रतिष्ठा किस रूप में की थी इसका उल्लेख नहीं है। अतः हम निश्चय पूर्वक नहीं कह सकते कि उसमें उनको किसी प्रकार की मूर्ति प्रतिष्ठित की गई थी। यदि मूर्ति ही रही हो तो उसका स्वरूप अज्ञात है।

बलराम ( संकर्षण ) और कृष्ण ( वासुदेव ) की मूर्ति का अंकन सर्वप्रथम हमें सिक्कों पर प्राप्त होता है।

अभी कुछ वर्ष पूर्व फ्रांस के पुरातत्वविदों के एक दल ने अफगानिस्तान और रूस की सीमा पर स्थित वक्षु नदी के कांटे में अई–खानुम नामक स्थान के पुरावशेषों की खुदाई की थी। वहां सिक्कों के एक निखाल में भारत के यवन (यूनानी) शासक अगथुक्लेय का समय ईसा पूर्व १५० के आस-पास आंका जाता है। इन सिक्कों पर एक ओर मूसल और हल धारण किये बलराम का और दूसरी ओर चक्रधारी वासुदेव (कृष्ण) का अंकन हुआ है।

इन सिक्कों ने प्रकाश में आकर भारतीय कला मर्मज्ञों की इस धारणा की पुष्टि की कि ब्राह्मण (हिन्दू) देवी-देवताओं के मूर्तन की कल्पना हमें यवन (यूनानियों) से प्राप्त हुई है। कारण, भारत के यवन शासकों के सिक्कों पर हिन्दू (ब्राह्मण) देवताओं के अंकन का यह एकाकी उदाहरण नहीं है। इन सिक्कों

की जानकारी से पूर्व अम्बा (पार्वती) के मूर्त-स्वरूप का ज्ञान यूनानी भारत के सोने के एक सिक्के से हो चुकी थी, जो लन्दन के ब्रिटिश संग्रहालय में है। इस सिक्के पर एक खड़ी नारी का अंकन है और किनारे पर खरोष्ठी लिपि में उसका परिचय पुखलावती नगर देवदा के रूप में दिया हुआ है। अर्थात् यह सिक्का पुष्कलावती की नगर-देवता अम्बा (पार्वती) का है। इस सिक्के के दूसरी ओर शिव-वाहन वृषभ का अंकन और (वृषभ) लेख है। यह इस बात की पुष्टि करता है कि देवी शैव हैं।

इसी क्रम में हमें शक-पहलव शासक अय के सिक्के पर पहली बार अभिषेक लक्ष्मी का चित्र देखने को मिलता है। अतः हिन्दू देवी-देवताओं के मूल में विदेशी कल्पना का अनुमान होना स्वाभाविक है।

भारत के भू-भाग पर भी हिन्दू देवताओं का जो अद्य-तम मूर्तन हमें प्राप्त होता है वह कुषाण काल (पहली-दूसरी शती ई०) काल का है। यह मूर्तन उनके सिक्कों पर शिव, स्कन्द महासेन, विशाख और कुमार के नाम से कार्तिकेय के रूप में प्राप्त होता है। मूर्ति कला में भी इसी काल में हिन्दू-देवी-देवताओं की मूर्तियां देखने में आती है जो मथुरा से प्राप्त हुई है। कुषाण विदेशी थे उनके शासन काल में इस प्रकार का मूर्तन भी उनकी कल्पना विदेशी होने के और ही संकेत करता है। अस्तु,

इस काल की मथुरा से मिली कुछ चतुर्भुज मूर्तियां ऐसी है जिसके तीन हाथों में शंख, चक्र और गदा है और चौथा हाथ खाली है। इन मूर्तियों को सामान्य रूप से विष्णु का समझा जाता है। किन्तु विष्णु-पुराण, हरिवंश और भागवत में जहां भी आयुध धारी कृष्ण-वासुदेव की चर्चा हुई है। उनके इन्हीं तीन आयुधों शंख, चक्र और गदा के धारण करने की चर्चा है। इस प्रकार ये मूर्तियां विष्णु को न होकर वासुदेव कृष्ण की हैं और इन मूर्तियों के परिपेक्ष्य में कृष्ण वासुदेव को पहली बार हम मथुरा की कला से जुड़ा पाते हैं।

इसी काल में वासुदेव-कृष्ण और संकर्षण-बलदेव की मूर्तिया कुछ अन्य रूप में भी उपलब्ध होती हैं। उनमें एक प्रकार की कुछ मूर्तियां मथुरा संग्रहालय में भी हैं। उनमें संकर्षण-बलदेव और कृष्ण-बलदेव के साथ बीच में एक पनारी का अंकन हुआ है, जिन्हें एकानशा नाम से पहचाना जाता है। पुराणों के अनुसार एकानशा नन्द-यशोदा की पुत्री थीं। जिन्हें कृष्ण से बदल कर वसुदेव कंस के कारागार में ले गये थे और जिन्हें कंश ने उठाकर पटक दिया था। वे आकाश में उड़ गयी थीं। इस प्रकार वे कृष्ण और बलराम की बहन कहीं जाती हैं। एकानशा के साथ संकर्षण बलदेव और कृष्ण वासुदेव का अंकन बहुत पीछे-दसवीं-ग्यारहवीं शती ई० तक होता रहा और आज भी जगन्नाथ पुरी में पूजित हैं अन्तर इतना है कि एकानशा को यहां सुभडा समझ लिया गया है।

कहने का अभिप्राय यह है कि मथुरा कला में अब तक बलराम-कृष्ण-कुषाण-काल (पहली-दूसरी शती ई०) से पहले अनजाने रहे हैं और यह कुछ आश्चर्यजनक सी बात है।

वस्तुतः मथुरा कला के साथ बलराम-कृष्ण का सम्बन्ध कुषाण-काल के बहुत पहले ईसा पूर्व की दूसरी शती के आस-पास ही जुड़ चुका था। इस तथ्य के साक्ष्य की ओर अब तक हमारा ध्यान नहीं गया था। उसकी ओर ध्यान आकृष्ट करना ही प्रस्तुत लेख का ध्येय है।

हम जिस साक्ष्य की ओर ध्यान आकृष्ट करना चाहते हैं वह सिक्कों-आहत सिक्कों में उपलब्ध है। आहत मुद्राएं इस देश के प्राचीनतम सिक्के हैं। उनका आविर्भाव ईसा-पूर्व की आठवीं-सातवीं शती में हो चुका था, ऐसी मेरी अपनी धारणा है। इन सिक्कों पर लेख का सर्वथा अभाव है। उन पर केवल लाक्षण टंकित पाये जाते हैं। इस प्रकार के नन्द मौर्य काल के जो सिक्के कहे जाते हैं उन पर पांच लांछन अर्थात् चिन्ह अलग-अलग बिम्ब टंकों से टंकित किये गये हैं। ये बिम्ब (लांक्षण) विविध प्रकार के हैं और उनकी संख्या कई सौ हैं।

आहत-मुद्राओं पर अंकित इन बिम्बों का अभिप्राय क्या है। ये किस तथ्य की अभिव्यक्ति करते हैं, यह अभी तक समझा नहीं जा सका है। अब तक इतना अनुमान किया जा सका है कि ये पांच चिन्ह पाँच भिन्न तथ्यों के प्रतीक होंगे जिनमें टकसाल-स्थल, राज-वंश, राज आदि का अभिव्यक्ति की गई होगी।

इन बिम्बों (लांछणों) में कुछ मानव आकृतियां भी हैं इन मानव आकृतियों में से एक की ओर यहां हम ध्यान आकृष्ट करना चाहते हैं।

इस आकृति के दोनों हाथ ऊपर को उठे हैं। उसके दाहिने हाथ में स्पष्टतः हल सरीखा आयुध है। उसके बायें हाथ में दण्ड सरीखा आयुध दिखाई देता है जिसे मूसल अनुमान किया जा सकता है। हल और मूसलधारी आकृति इस को हलधर, बलदेव, संकर्षण के रूप में पहचानना कठिन नहीं है। सिक्के पर अंकित इस आकृति के साक्ष्य से निस्संकोच भाव से कहा जा सकता है कि संकर्षण के मूर्त रूप की कल्पना ने इस देश में कुषाण काल से बहुत पहले ईसा से कम से कम डेढ़ शताब्दी पूर्व रूप धारण कर लिया था।

इसके परिप्रेक्ष्य में हम यह भी कहना चाहेंगे कि मूर्तन की कल्पना इसी मथुरा में प्रसूत हुई थी। यह बात भी इसी सिक्के पर अंकित एक अन्य लांछण से प्रकट होती है। यह लांछण केवल आहत मुद्राओं पर सीमित नहीं है। वरन् आहत मुद्राओं के अन्त हो जाने के बाद भी यह लांछन मौर्न्तान्तिरकाल के मित्र, दत्त और क्षत्रिय वंशीय उन शासकों के सिक्कों पर भी जो कुषाणों के आने से पूर्व लगभग दो शती

तक मथुरा पर शासन करते रहें, देखा जाता है। लांछण देश के अन्य भागों से उपलब्ध होने वाले इस परवर्ती काल के किसी भी सिक्के पर किसी रूप में भी प्राप्त नहीं होता। इसका स्पष्ट अर्थ यह है कि इसका मूलतः जो भी तात्पर्य रहा हो यह मथुरा का निजस्व था। इस प्रकार इसे हम मथुरा का प्रतीक कह सकते हैं। उसी भाव को यह चिन्ह आहत–मुद्राओं पर भी व्यक्त करता रहा होगा। अतः यह अनुमान करना अनुचित न होगा कि उक्त आहत मुद्रा भी मथुरा के ही टकसाल में बनी होगी। इस प्रकार यह मथुरा–कला में संकर्षण के उद्भव की स्पष्ट अभिव्यक्ति है।

संकर्षण के बिम्ब से लांक्षित इस भांति के आहत मुद्राओं के अतिरिक्त एक–दूसरे भांति का सिक्का भी द्रष्टव्य है। इस भांति के सिक्के पर एक लांछन के रूप में अगल-बगल खड़े दो आकृतियों का संयुक्त अंकन हुआ है और दोनों के खड़े होने की भंगिमा एक सी है। बायीं ओर खड़ी आकृति ठीक पूर्व कथित संकर्षण वाली आकृति की तरह ही ऊपर उठे हाथों में मूसल और हल लिये है, इस प्रकार इसे भी संकर्षण का ही अंकन के रूप में पहचानना होगा। इसके बगल में दायीं ओर जो आकृति है उसके ऊपर उठे दोनों हाथों में से दाहिने हाथ में एक गोल वस्तु है, जिसे सहज भाव से चक्र के रूप में पहचाना जा सकता है और इसी के परिप्रेक्ष्य में दायें ऊपर उठे आयुध को गदा अनुमान करना कठिन नहीं है। इस प्रकार इस भांति के सिक्के पर संकर्षण–बलदेव और कृष्ण वासुदेव का एक साथ अंकन हुआ है। यह युगल-मूर्ति हाथीबाड़ा वाले लेख में उल्लखित संकर्षण-वासुदेव की याद दिलाता है जिसकी चर्चा हमने ऊपर की है और इन दोनों का संयुक्त उल्लेख परवर्ती नागेघाट स्थित सातवाहन अभिलेख में भी हुआ है।

इस भांति का सिक्का भी मथुरा का हो है, यतः इन पर उपलब्ध मथुरा प्रतीक से स्वतः सिद्ध है। साथ ही इस बात की पुष्टि एक–दूसरे सूत्र से भी होती है। अब तक मैंने देश के चतुर्दिक विभिन्न भागों से प्राप्त पैंतीस–चालीस हजार आहत मुद्राओं का निरीक्षण–परीक्षण किया होगा। इस भांति के कुल पांच सिक्के ही मेरे देखने में आये। और ये पांचों इसी मथुरा संग्रहालय में है और मथुरा में ही क्रय किये गये हैं। एक के समन्वय में तो निश्चित जानकारी उपलब्ध है कि वह चौरासी से प्राप्त हुआ था।

निष्कर्ष यह है कि कृष्ण–वासुदेव और संकर्षण–बलदेव के मूर्तन का आरम्भ उनके क्रीड़ास्थली से ही हुआ था।

—◆◆—

कहने का अभिप्राय यह है कि मथुरा कला में अब तक बलराम-कृष्ण-कुषाण-काल (पहली-दूसरी शती ई०) से पहले अनजाने रहे हैं और यह कुछ आश्चर्यजनक सी बात है।

वस्तुतः मथुरा कला के साथ बलराम-कृष्ण का सम्बन्ध कुषाण-काल के बहुत पहले ईसा पूर्व की दूसरी शती के आस-पास ही जुड़ चुका था। इस तथ्य के साक्ष्य की ओर अब तक हमारा ध्यान नहीं गया था। उसकी ओर ध्यान आकृष्ट करना ही प्रस्तुत लेख का ध्येय है।

हम जिस साक्ष्य की ओर ध्यान आकृष्ट करना चाहते हैं वह सिक्कों-आहत सिक्कों में उपलब्ध है। आहत मुद्राएं इस देश के प्राचीनतम सिक्के हैं। उनका आविर्भाव ईसा-पूर्व की आठवीं-सातवीं शती में हो चुका था, ऐसी मेरी अपनी धारणा है। इन सिक्कों पर लेख का सर्वथा अभाव है। उन पर केवल लांक्षण टंकित पाये जाते हैं। इस प्रकार के नन्द मौर्य काल के जो सिक्के कहे जाते हैं उन पर पांच लांछन अर्थात् चिन्ह अलग-अलग बिम्ब टंकों से टंकित किये गये हैं। ये बिम्ब (लांक्षण) विविध प्रकार के हैं और उनकी संख्या कई सौ हैं।

आहत-मुद्राओं पर अंकित इन बिम्बों का अभिप्राय क्या है। ये किस तथ्य की अभिव्यक्ति करते हैं, यह अभी तक समझा नहीं जा सका है। अब तक इतना अनुमान किया जा सका है कि ये पांच चिन्ह पाँच भिन्न तथ्यों के प्रतीक होंगे जिनमें टकसाल-स्थल, राज-वंश, राज आदि का अभिव्यक्ति की गई होगी।

इन बिम्बों (लांछणों) में कुछ मानव आकृतियां भी हैं इन मानव आकृतियों में से एक की ओर यहां हम ध्यान आकृष्ट करना चाहते हैं।

इस आकृति के दोनों हाथ ऊपर को उठे हैं। उसके दाहिने हाथ में स्पष्टतः हल सरीखा आयुध है। उसके बायें हाथ में दण्ड सरीखा आयुध दिखाई देता है जिसे मूसल अनुमान किया जा सकता है। हल और मूसलधारी आकृति इस को हलधर, बलदेव, संकर्षण के रूप में पहचानना कठिन नहीं है। सिक्के पर अंकित इस आकृति के साक्ष्य से निस्संकोच भाव से कहा जा सकता है कि संकर्षण के मूर्त रूप की कल्पना ने इस देश में कुषाण काल से बहुत पहले ईसा से कम से कम डेढ़ शताब्दी पूर्व रूप धारण कर लिया था।

इसके परिप्रेक्ष्य में हम यह भी कहना चाहेंगे कि मूर्तन की कल्पना इसी मथुरा में प्रसूत हुई थी। यह बात भी इसी सिक्के पर अंकित एक अन्य लांछण से प्रकट होती है। यह लांछण केवल आहत मुद्राओं पर सीमित नहीं है। वरन् आहत मुद्राओं के अन्त हो जाने के बाद भी यह लांछन मौन्तर्न्तिरकाल के मित्र, दत्त और क्षत्रिय वंशीय उन शासकों के सिक्कों पर भी जो कुषाणों के आने से पूर्व लगभग दी शती

तक मथुरा पर शासन करते रहें, देखा जाता है। लांछण देश के अन्य भागों से उपलब्ध होने वाले इस परवर्ती काल के किसी भी सिक्के पर किसी रूप में भी प्राप्त नहीं होता। इसका स्पष्ट अर्थ यह है कि इसका मूलतः जो भी तात्पर्य रहा हो यह मथुरा का निजस्व था। इस प्रकार इसे हम मथुरा का प्रतीक कह सकते हैं। उसी भाव को यह चिन्ह आहत–मुद्राओं पर भी व्यक्त करता रहा होगा। अतः यह अनुमान करना अनुचित न होगा कि उक्त आहत मुद्रा भी मथुरा के ही टकसाल में बनी होगी। इस प्रकार यह मथुरा–कला में संकर्षण के उद्‌भव की स्पष्ट अभिव्यक्ति है।

संकर्षण के बिम्ब से लांक्षित इस भांति के आहत मुद्राओं के अतिरिक्त एक–दूसरे भांति का सिक्का भी द्रष्टव्य है। इस भांति के सिक्के पर एक लांछन के रूप में अगल–बगल खड़े दो आकृतियों का संयुक्त अंकन हुआ है और दोनों के खड़े होने की भंगिमा एक सी है। बायीं ओर खड़ी आकृति ठीक पूर्व कथित संकर्षण वाली आकृति की तरह ही ऊपर उठे हाथों में मूसल और हल लिये है, इस प्रकार इसे भी संकर्षण का ही अंकन के रूप में पहचानना होगा। इसके बगल में दायीं ओर जो आकृति है उसके ऊपर उठे दोनों हाथों में से दाहिने हाथ में एक गोल वस्तु है, जिसे सहज भाव से चक्र के रूप में पहचाना जा सकता है और इसी के परिप्रेक्ष्य में दायें ऊपर उठे आयुध को गदा अनुमान करना कठिन नहीं है। इस प्रकार इस भांति के सिक्के पर संकर्षण–बलदेव और कृष्ण वासुदेव का एक साथ अंकन हुआ है। यह युगल-मूर्ति हाथीबाड़ा वाले लेख में उल्लखित संकर्षण-वासुदेव की याद दिलाता है जिसकी चर्चा हमने ऊपर की है और इन दोनों का संयुक्त उल्लेख परवर्ती नागेघाट स्थित सातवाहन अभिलेख में भी हुआ है।

इस भांति का सिक्का भी मथुरा का ही है, यतः इन पर उपलब्ध मथुरा प्रतीक से स्वतः सिद्ध है। साथ ही इस बात की पुष्टि एक–दूसरे सूत्र से भी होती है। अब तक मैंने देश के चतुर्दिक विभिन्न भागों से प्राप्त पैंतीस–चालीस हजार आहत मुद्राओं का निरीक्षण–परीक्षण किया होगा। इस भांति के कुल पांच सिक्के ही मेरे देखने में आये। और ये पांचों इसी मथुरा संग्रहालय में है और मथुरा में ही क्रय किये गये हैं। एक के समन्वय में तो निश्चित जानकारी उपलब्ध है कि वह चौरासी से प्राप्त हुआ था।

निष्कर्ष यह है कि कृष्ण–वासुदेव और संकर्षण–बलदेव के मूर्तन का आरम्भ उनके क्रीड़ास्थली से ही हुआ था।

—◆◆—

# नदी का दर्प--

—कुमार हिन्दी

नदी ने भगवान् से कहा–
तूने मेरे इर्द गिर्द किनारे बांधकर
मुझे कैदी बना दिया है।
भगवान् ने कहा–
अच्छा, बेटी लो मैंने तेरे
किनारे तोड़ दिये।
किनारे टूटे,
नदी नाची,
उच्छृखल हुई,
तूफान आये,
तुगयानी आई,
नगर बरबाद हुये,
खेत उजड़े,
जहाँ तहाँ जौहड़ बन गये,
बदबू पैदा हुइ,
मच्छरों का आंतक फैला।
मनुष्य चौंका,
उसने नदी को फिर बांधना शुरू किया।
अब नदी शीतल सलिल हो
खेती को निहाल करती है,
भूमि सरसब्ज करती है,
उर्जा के भण्डार उत्पन्न करती है।
संसार का उपकार करती है।

# पदमञ्जरीकार-हरदत्त का नवीन वैयाकरणों पर प्रभाव

ले० डा० रामप्रकाश शर्मा

प्राध्यापक : संस्कृत विभाग गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

पदमंजरीकार का प्रभाव नव्याचार्यों पर जितना पड़ा है उतना अन्य प्राचीन व्याख्याकारों का प्रभाव नहीं पड़ा है। पदमंजरी का अनुसरण भट्टोजि दीक्षित ने भी किया है। जबकि भट्टोजि दीक्षित केयट के अनुगामी के रूप में विशेष प्रसिद्ध है। श्री नागेश भट्ट ने तो पदमंजरी का ही अनुसरण करके तत्तत्स्थलों पर केयट के ग्रन्थ का खण्डन भी किया है। माधवीय धातुवृत्ति में भी पदमंजरीकार का बहुशः अनुसरण हुआ है। व्याकरण शास्त्र में इस समय प्राचीन तथा नव्य दो प्रकार के वाद प्रचलित है। श्री भट्टोजिदीक्षित को वैयाकरण निकाय के विद्वान् प्राचीन मत की संज्ञा देते हैं। श्री नागेश भट्ट के वाद के वैयाकरण निकाय के विद्वान् नवीन मत कहते हैं। यद्यपि भट्टोजिदीक्षित तथा नागेश दोनों नव्याचार्य ही हैं। इन दोनों वादों में भट्टोजिदीक्षित पर कैयट का प्रभाव विशेष पड़ा है। यही कारण है कि नागेश भट्ट की दीक्षित के मत में जहां सहमति नहीं थी वहाँ नागेश भट्ट ने "इदं कैयटानुरोधेन"—यह कह कर दीक्षित के मत को अस्वीकृत किया है। यह निश्चित है कि प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रुप से सभी नव्याचार्य पदमंजरीकार के ऋणी हैं। इसी सम्बन्ध में कतिपय उदाहरणों द्वारा स्पष्ट करने का प्रयास करना चाहता हूँ। जिससे स्पष्ट हो जाएगा कि पदमंजरी का प्रभाव कितना नव्यचार्यों पर पड़ा था। "तस्यादितमुदात्तमर्धह्रस्वग्रहणमतन्त्रम्" कहकर ह्रस्वग्रहण को अविवक्षित किया है। इस सम्बन्ध में लक्ष्यदर्शन तथा प्रातिशाख्य को प्रमाण रूप में प्रस्तुत किया गया है। परन्तु नागेश भट्ट ने यह पक्ष स्वीकार नहीं किया है। किन्तु पदमंजरीकार के मत का अनुसरण करते हुए दीक्षित के ग्रन्थ "ह्रस्वग्रहणमतन्त्रम्" का व्याख्यान "ह्रस्वपदघटितग्रहणमित्यर्थः। अतन्त्रम्=स्वशास्त्रसंकेतितरूपेणबोधमित्यर्थः, किन्त्वर्धमात्रारूपार्थबोधकमित्यर्थः"।— ऐसा किया है। इस तरह दीर्घादिस्वरित स्थल में आदि अंश अर्धमात्रारूप ही उदात्त होता है। पदमंजरीकार ने इसी अर्थ को स्पष्ट किया है।

अर्धह्रस्व शब्द की व्याख्या करते हुए लिखा है कि ह्रस्वस्य हि मात्रा भवति अतोऽर्धह्रस्वग्रहणेनार्थमात्रोपलक्ष्यते"। अर्थात् अर्धह्रस्व शब्द अर्धमात्रा का बोधक है। पदमंजरीकार का प्रभाव न केवल नागेश भट्ट पर ही पड़ा है किन्तु भट्टोजिदीक्षित पर भी बहुत पड़ा है। किन्तु भट्टोजिदीक्षित पर भी बहुत

पड़ा है। "कृतद्धित समासाश्च" सूत्र में समासग्रहण को नियमार्थक स्वीकार किया गया है। नियम का आकार भट्टोजिदीक्षित ने बताया है कि "यत्र संघाते पूर्वो भागः पदम् तस्य चेत्तर्हि समासस्यैव, यद्यपि इस आकार में कुछ दोष भी व्याख्याकारों से दिखाये हैं। तथापि "यत्र संघाते पूर्वोभागः पदम्" यह शब्दावली पद्मंजरीकार के प्रभाव से ही उपन्यस्त हुई प्रतीत हो रही है। पदमंजरीकार ने "अर्थवत्समुदायानां समासग्रहणम् नियमार्थम्" इस वृत्तिकार के ग्रन्थ की व्याख्या के प्रसंग में लिखा है कि "तुल्यजातीयस्य च नियमेन व्यावृत्तिः, कश्च तुल्यजातीयो, यस्यार्थवत्समुदायस्य पूर्वोभागः पदम्।" अनेक तरहों के समासों का उदाहरण देकर अन्त में यह भी बताया है कि "सर्वत्रात्रपूर्वोभागस्तात्पदम्"। इस तरह यह स्पष्ट प्रतीत हो रहा है कि भट्टोजिदीक्षित वे० सिद्धान्त कौमुदी में समासग्रहण के नियम के आकार के निर्धारण में पदमंजरीकार से प्रभावित थे।

"सर्वादीनि सर्वनामानि" सूत्र के विषय में भी पदमंजरी का प्रभाव भट्टोजिदीक्षित पर पड़ा है। सर्वादिगण में उभ, उभय, ये दो शब्द पढ़े गये हैं। इनमें उभ शब्द द्वित्वविशिष्ट का वाचक है, अतः उभ, शब्द को द्विवचनामात्र विषयक माना गया है। पदमंजरीकार ने लिखा है कि "अतति द्विवचनेनेव प्रयुज्जते"—अर्थात् उभ शब्द का प्रयोग द्विवचन परे रहते ही होता है। यही बात भट्टोजिदीक्षित ने "उभयोऽन्यत्र" वार्तिक का उदाहरण देकर बताया है। इस वार्तिक का तात्पर्य यह है कि द्विवचनपरत्व के अभाव में उभ शब्द का प्रयोग नहीं होता है किन्तु उभ के स्थान में उभय शब्द प्रयुज्यमान होता है। अर्थात् उभ शब्द से अत्यन्त स्वार्थिक अयच् प्रत्यय नित्य होता है। द्विवचनपरत्वाभाव की स्थिति में उभ की स्थिति में उभ शब्द अयच् प्रत्यान्त होकर ही प्रयुज्यमान होगा। अतएव पदमंजरीकार ने कहा है कि "न हि भवति उभौ पुत्रावस्य उभपुत्र इति, उभयशब्दोऽत्र तत्स्थाने भवति उभयपुत्र इत्यादि।" इसी तरह उभय शब्द को लेकर भी भट्टोजिदीक्षित ने पदमंजरीकार का अनुसरण किया। "उभौ अवयवौ यस्य" इस विग्रह में तयप् प्रत्यय के स्थान में 'उभादुदात्तो नित्यम्" इस सूत्र से अयच प्रत्यय् हुआ है। इस तरह निष्पन्न उभय शब्द को लेकर विचार करते हुए भट्टोजिदीक्षित ने सर्वादीनि सर्वनामानि" इस सूत्र पर वे० सि० कौमुदी में कहा है कि "उभय शब्दस्य द्विवचनं नास्तीति कैयटः" "अस्तीति हरदत्तः"–इति। यहाँ कैयट का अभिप्राय यह है कि "उभयोऽन्यत्र" वार्तिक के उदाहरण के रूप में भाष्यकार ने 'उभयो मणिः" "उभये देव मनुष्याः" ये दो प्रयोग प्रस्तुत किये हैं। कैयट का अभिप्राय यह है कि यदि उभयो शब्द से द्विवचन का प्रयोग होता तो जैसे एकवचनान्त तथा बहुवचनान्त उभय शब्द का उपन्यास किया गया है वैसे ही द्विवचनान्त का हो उपन्यास किया है। इससे ज्ञात होता है कि उभय शब्द से द्विवचन का प्रयोग नहीं होता है।

कैयट का दूसरा भी एक अभिप्राय यह है कि यदि उभय शब्द से द्विवचन का भी प्रयोग होता तो "तद्धितश्चासर्वविभक्तिः" सूत्र पर प्रत्यय विशेष का परिगणन निष्प्रयोजन होता। इस सूत्र पर प्रत्यय विशेष का परिगणन किया गया है। पदमंजरीकार ने भी यह लिखा है कि "तस्मात्तद्धितानां पाठ एवाश्रयणीयः, तदाहसिद्धम् तु पाठात्तसिलादयः प्राक् समासान्तेभ्यः, मान्तः, कृत्वोर्थाः, तसिवतो, नानाविति।" यदि उभय शब्द से द्विवचन का प्रयोग न स्वीकार किया जाए तो उभय शब्द में अव्ययत्व की अतिव्याप्ति दूर करने के लिए तद्धितश्चासर्वविभक्तिः सूत्र में भाष्योक्त परिगणन भी संगत हो सकता है। पदमंजरीकार का अभिप्राय यह है कि "न चोदाहरणमादरणीयम्"—ऐसा स्वयं ही भाष्यकार ने कहा है। इसके अनुसार केवल भाष्यकार के उदाहरणमात्र के आधार पर उभय शब्द से द्विवचन का प्रयोग अस्वीकार करना ठीक नहीं है। जिस तरह उभयः, उभये में प्रयोग हो सकते हैं उसी तरह उभयो प्रयोग भी हो ही सकता है। पदमंजरी में कहा गया है कि उभाववयावावस्येति व्युत्पाद्यमान उभय शब्दो यदा तिरोहितावयवभेदं समुदायमाचष्टे तदैकवचनं भवति-उभयोमणिरिति। यदा तु वर्गद्वयारब्ध समुदायिनि वर्तमानो वर्ग्यभेदानुगतं समुदायमाचष्टे तदा बहुवचनम्-उभये देव मनुष्या इति।" इस तरह जैसे उभयो मणिः प्रयोग अवयवद्वयारब्ध, तिरोहित भेद समुदायद्वय के लिये उभयो प्रयोग होने में कोई बाधा नहीं हो सकती है। "तद्धितश्चासर्वविभक्तिः" सूत्र में भाष्योक्त परिगणन भी पचतिरूपम्, पचतिकल्पम् इत्यादि प्रयोगों में अव्ययत्व की अतिव्याप्ति को दूर करने के लिए आवश्यक ही है। परिगणन की सार्थकता केवल उभय शब्द को ही लेकर हो सकती है। ऐसी बात नहीं है। अतः उभय शब्द से द्विवचन का प्रयोग नहीं होने में कोई प्रमाण नहीं है। उभय शब्द से द्विवचन हो ही सकता है, यह पदमंजरीकार का अभिप्राय है।

इसी के अनुसार भट्टोजिदीक्षित ने लिखा है कि "अस्तीति हरदत्तः" इति। भट्टोजिदीक्षित यद्यपि कैयटानुयायी माने जाते हैं तथापि यहां उभय शब्द के विषय में पदमंजरीकार की प्रक्रिया से ही प्रभावित हैं। यह स्पष्ट प्रतीत हो रहा है। क्योंकि "उभयशब्दस्य द्विवचनम् नास्तीति कैयटः।"—यह कह कर प्रथम कैयट के पक्ष का उपन्यास किया। परन्तु कैयट के पक्ष एवं उनके मन्तव्य से सन्तुष्ट न होकर "अस्तीति हरदत्तः" यह कह कर पदमंजरीकार के पक्ष का आश्रयण किया। कैयट के मत के अनन्तर हरदत्त के मत के उल्लेख से भट्टोजिदीक्षित पर पदमंजरी के प्रभाव का स्पष्ट आभास हो जाता है। भट्टोजिदीक्षित ने नदी संज्ञा के विषय में "यू स्त्र्याख्यौ" सूत्र पर "स्त्र्याख्यौ" इस पद में आख्याग्रहण के सामर्थ्य नित्यस्त्रीत्व का व्याख्यान यह किया है कि "आख्याग्रहण के सामर्थ्यात्स्वदान्तरमनपेक्ष्य यौ स्वयमेव स्त्रियमाचक्षाते इत्याश्रीयते। इष्वशनिप्रभृतीनां तूभयलिङ्गानां शब्दार्थ एव स्त्रित्वमिति" "ङितिह्रस्वश्च" इति नदी संज्ञा भवत्येव। एवं पटुप्रभृतीनां गुणशब्दानामपि शब्दार्थ एव स्त्रीत्वम्।

तथा च पट्टरानीयतामित्युक्ते स्त्रियमप्यानीयक्तीभवति"। अर्थात् पदान्तर के समभिव्याहार के बिना भी जो शब्द स्त्रीत्व का बोधक है, वह शब्द नित्यस्त्रीलिङ्ग है। भट्टोजिदीक्षित ने भी इस मत को स्वीकार करते हुए वे० सि० कौमुदी ने प्रधी शब्द को लेकर कहा है कि प्रधीशब्दस्य तु वृत्तिकारादीनां मते लक्ष्मीवद्रूपम्। पदान्तरं विनाऽपि स्त्रियां वर्तमानत्वं नित्यस्त्रीत्वमिति स्वीकारात्।" यहां "वृत्तिकारादीनाम्" इस पद में आदि शब्द से पदमंजरीकार को भी समझना चाहिए। इस प्रधी शब्द को ही लेकर भट्टोजिदीक्षित ने लिखा है कि "लिङ्गान्तरानभिधायकत्वं तदिति कैयटमते तु पुंवद्रूपम्।" "कैयट मते तु" इस वाक्य में तु शब्द के प्रयोग से यह स्पष्ट है कि कैयट के प्रति विशेष आस्था होने के कारण उनके मत का उद्धरण कर दिया है। पदमंजरीकार ने कैयट के इस मत का आगे चलकर स्पष्ट खण्डन भी किया है। 'अन्येत्वाहुः"—आख्याग्रहणसामर्थ्यान्नित्यम् आश्रीयते—स्त्रियमेव भावमाचक्षाते न तु लिङ्गान्तरयुक्तम् इति। ग्रामणीखलपूशब्दयोस्तु क्रियाशब्दत्वेन स्त्रिलिङ्गत्वान्न भवति। इष्वशनिप्रभृतीनां तु स्त्री विषयत्वाभावेऽपि ङिति ह्रस्वश्च, इत्यत्र केवलस्य स्त्रीशब्दस्येवानुवृत्तिर्नाख्याग्रहणस्येति भावतीति तेषामाङ्पूर्वस्य ध्यायतेः क्विपि सम्प्रसारणे" आध्ये ब्राह्मण्ये, इत्यत्रापि न स्यात्। तस्मात्पूर्वप्रकार एवाश्रयणीयः"। अर्थात् आध्ये ब्राह्मण्ये इस प्रयोग में नित्यस्त्रीत्व मानकर नदी संज्ञा की सिद्धि के लिये लिङ्गान्तरानभिधायकत्वरूप नित्यस्त्रीत्व मानना उचित नहीं है। अन्यथा आध्यान क्रिया के स्त्रीपुंस साधारण होने के कारण आधी शब्द भी लिङ्गान्तर का अभिधायक है, अतः आध्ये में नदी संज्ञा सिद्ध नहीं होगी। आख्या ग्रहण के प्रत्युदाहण के रूप में दिये गये ग्रामण्यैस्त्रियै, खलप्वै स्त्रियै" इति उच्यते, क्रियाशब्दत्वैऽप्येतयोः पुंसि मुख्यावृत्तिः, पुंसामेव ह्यनुचितो धर्मो यदुत ग्रामनयनं नाम। एवं खलपवनमपि। आध्यानं तु स्त्रीपुंससाधारणमित्ति विशेषः।"—इस तरह पदमंजरीकार का मत युक्तिसंगत एवं लक्ष्योपयोगी होने के कारण भट्टोजिदीक्षित को भी विशेष संगत प्रतीत हुआ है। इस तरह 'शेषोध्यसखि" सूत्र के विषय में भी विशेष सङ्गत प्रतीत हुआ है। इस तरह "शेषोध्यसखि" सूत्र के विषय में भी भट्टोजिदीक्षित ने पदमंजरी का ही अनुसरण किया है। "शेषोध्यसखि" सूत्र का अर्थ वे० सि० कौमुदी में पदमंजरीकार के ही अनुसार किया है। "अनदीसंज्ञौ ह्रस्वौ याविदुतौ तदन्तं सखिवर्ज घिसंज्ञं स्यात्"--इस तरह भट्टोजिदीक्षित ने जो इदन्त उदन्त को घि संज्ञा का विधान किया है। वर्णसंज्ञा पक्ष नहीं स्वीकार किया है। इससे स्पष्ट है कि पदमंजरी के प्रभाव से प्रभावित थे। पदमंजरी में वर्णसंज्ञा पक्ष का निराकरण करके तदन्त पक्ष का समर्थन किया है। पदमंजरी में कहा गया है कि "ह्रस्वात्मकौ य इवर्ण उवर्णश्च तदन्तमित्यर्थः ह्रस्वेन शेषस्य विशेषणत्वात्तदन्तविधिः। तदन्तसंज्ञापक्ष का फल भी दिखाया है—"एव च+असखि+इति सखिशब्दस्य प्रतिषेधो न तन्संबंधित इकारस्य किं सिद्धं भवति"। इह शोभन सखा अस्य सुसखिः, सुसखेरागच्छतीति घि संज्ञा सिद्धा भवति। अर्थात् तदन्तसंज्ञा पक्ष में

'असखि'' इसके द्वारा सखि शब्द का ही निषेध हुआ। अतः शोभनः सखा अस्य इस विग्रह में बहुव्रीहि समास करके निष्पन्न सुसखि शब्द की घि संज्ञा हो जाती है। सुसखेः प्रयोग निष्पन्न होता है। वर्णसंज्ञा पक्ष में यह प्रयोग नहीं बन सकता हैं, जैसा कि पदमंजरीकार ने स्वयं कहा है 'न ह्ययं समुदायः सखिशब्दः तदन्तविधिश्च ग्रहणवता प्रातिपदिकेन प्रतिषिद्धः, ह्रस्वमात्रस्य तु संज्ञाविधस्य सखिशब्द संबंधिनः प्रतिषेधादिहापि न स्यात्'' । इस तरह पदमंजरी का अनुसरण करके ही भट्टोजिदीक्षित ने इस सूत्र में तदन्त संज्ञापक्ष स्वीकार किया है। अतएव 'शोभनः सखा सुसखा''। यह बताकर आगे लिखा है कि ''समुदायस्य सखिरूपत्वाभावादसवीति निषेधाप्रवृत्तेर्घिसंज्ञा, सुसखिना, सुसखेये।'' यहाँ तदन्त संज्ञापक्ष का अनुसरण पदमंजरो के आधार पर भट्टोजिदीक्षित ने किया है; यह बात लघुशब्देन्दुशेखर में नागेशभट्ट ने भी स्वीकार किया है। तदन्तसंज्ञापक्ष को लेकर भट्टोजिदीक्षित के विषय में कहा है कि 'एतत्सर्वं हरदत्तानुरोधेन'' यह कह कर वर्ण संज्ञापक्ष का समर्थन अपने मन्तव्य के अनुसार किया है।

नागेश भट्ट पर तो जितना प्रभाव पदमंजरीकार का पड़ा है उतना ओर किसी आचार्य का नहीं पड़ा है। जहां कहीं भट्टोजिदीक्षित के सिद्धान्त के विरूद्ध सिद्धान्तों का निरूपण नागेश भट्ट ने किया है, वहां सर्वत्र प्रायः पदमंजरी से ही प्रभावित होकर ऐसा किया है। ''तस्यादित उदात्तमर्धह्रस्वम्'' सूत्र के विषय में विचार पहले प्रदर्शित किया गया है कि वहां पदमंजरी के प्रभाव से प्रभावित होकर ऐसा अर्धह्रस्व शब्द की व्याख्या की गई है। 'उपदेशेऽजनुनासिक इत्'' सूत्र में उपदेश शब्द की व्याख्या में भट्टोजिदीक्षित ने उपदेश=आद्योच्चारणम् कह कर भावघ्रजन्त स्वीकार किया है। परन्तु नागेश भट्ट ने पदमंजरी की प्रक्रिया के अनुसार उपदिश्यत अनेन का व्युत्पत्ति के अनुसार करण में घञ् स्वीकार कर उपदेश शब्द की करणाद्यजन्त स्वीकार किया है। पदमंजरी में कहा गया है ''उपदिश्यत अनेनेत्युपदेशः'' ''अकर्तरि=च कार के संज्ञायामिति करणे घञ्'' तदनुसार ही नागेश भट्ट ने ''उपदेशेऽजनुनासिक इति वक्तव्यम्''—इस वार्तिक के अनुसार बाहुलकात् करण में घञ् स्वीकार उपदेश शब्द का अर्थ प्रयोग शासन करणभूत धातु, प्रतिपादिक, प्रत्यय, निपात्, आगम, आदेश किया है। ''पतिः समास एव'' सूत्र पर भी विचारने में नागेश भट्ट ने पदमंजरीकार का अनुसरण किया है। इस सूत्र का एवकार का प्रयोजन बताते हुए शेखरकार ने कहा है कि—''एवकार इष्टतोऽवधारणार्थः'' अर्थात् सूत्र में नियमत्व सिद्ध होने पर भी एवकार इष्ट नियम के लाघव के लिये किया गया है। पदमंजरीकार ने भी इस नियम के स्वरूप का प्रदर्शन अपने ग्रन्थ में किया है—''पतिशब्दः समास एव धिसंज्ञो भवतीति''। नागेश भट्ट ने पति शब्द को पतिशब्दावयव इकार में लाक्षणिक स्वीकार किया है—''सूत्रे पतिशब्दश्च तदवयवैकारे लाक्षणिकः'' यह अर्थ पदमंजरोकार का अनुसरण कर के ही नागेश भट्ट ने किया है क्योंकि पदमंजरीकार ने सूत्र की व्याख्या में कुछ विकल्प प्रस्तुत करते हुए यही पक्ष सिद्धान्तित किया है। किं पुनरिदं समासा-

वयवस्य पतिशब्दस्य संज्ञा विधीयते। अहोस्वित्तदन्त समासस्य" यदि समासस्य" पतिश्च गृहं च, पतिगृहे अत्र 'द्वन्द्वे घिः, इति पूर्व निपातो न प्राप्नोति। अथ पति शब्दस्य, प्रजापतिनेत्यादिकस्य घिसंज्ञाकार्य न प्राप्नोति। अथवा "पतिः समास एव, इति नियमेन किं व्यावर्त्यते, असमस्तः पतिशब्दः पतिशब्दस्य व्यावर्त्यमाना केन तदन्तस्य व्यावर्त्यते, इस तरह के विकल्प प्रस्तुत करके अन्त में पदमंजरी में कहा गया है कि पति शब्द सम्बन्धी य इकारस्तदाश्रया सा धि संज्ञा भवति यदि समास एत्वेयर्थो विवक्षितः। तेन समासे पतिशब्दस्यानन्त्यस्यापि सवति पतिश्च गृहं च पतिगृहे। "द्वन्द्वे धिः" इति पूर्वनिपातः। पतिशब्दांत समासस्यापि भवति प्रजापतिनेति।"–इस सन्दर्भ के द्वारा पदमंजरीकार ने पतिशब्द सूत्र में पतिशब्दावयव इकार का ग्रहण करके पतिशब्दावयवेकारान्त को घि संज्ञा समास में हो हो ऐसा नियम स्वीकार किया है। इसी का अनुसरण नागेश भट्ट ने किया है। इसके अनन्तर पदमंजरी में यह विचार किया गया है कि:– "अथ पूर्वमेव असखिपति" ऐसा क्यों नहीं पढ़ा" उत्तर में बताया गया है कि "उतरम् पत्युरेव विकल्पों यथा स्यात्" अर्थात् उत्तर सूत्र "समास एव" द्वारा केवल पति शब्द का ही ग्रहण हो यानि पति शब्द की समास में ही धी संज्ञा हो। केवल पति शब्द की घि संज्ञा न हो सके। दूसरी बात यह है कि यदि पूर्वसूक्त में "असखिपति" ऐसा पढ़ा जाए तो पति शब्द की धि संज्ञा समास में भी नहीं हो सकेगी। इससे पतिगृहे में द्वन्द्वे धिः" की प्रवृत्ति तभी होगी सखिशब्द के विषय में समासावयव सखिशब्द की भी धि संज्ञा का अभाव होने से सखिगृहे, गृह सखायौ यह पूर्वनिपात के नियम की सिद्धि भी नहीं होगी। इस संदर्भ का ही अनुसरण करते हुए नागेश भट्ट ने भी कहा है कि एतेन "शेषोध्यसखिपती" पतिसखी समास एव इति वा सुत्र्यतामित्ययास्तम्। यस्येति च, इति सूत्रस्थभाष्यरी त्या "सुपतिना, सुसख्या, इत्यादिष्टा-सिद्धया तथा न्यासस्य कर्तुमशक्यत्वादिति स्पष्टमेव। इस तरह नागेश भट्ट के शेखर का विचार करने से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि नागेश भट्ट ने पदमंजरी का विशेष यत्न से अनुसरण किया है।

नागेश भट्ट के गुरु हरि दीक्षित भी पदमंजरी से प्रभावित प्रतीत होते हैं। यद्यपि हरि दीक्षित भट्टोजिदीक्षित के पौत्र हैं तथापि अपने पितामह के पक्ष का परित्याग कर ये पदमंजरी का हो अनुसरण किया है 'इदुदुपधस्य चाप्रत्ययस्य, सूत्र की व्याख्या में भट्टोजिदीक्षित ने अपने प्रौढ़मनोरमा ग्रन्थ में लिया है कि "अपत्यस्य इति तु अप्रत्ययौ यौ विसर्ग इति सम्बध्यते। संभवति सामानाधिकरण्ये वैयधिकरण्य सान्याय्यत्वात्" अर्थात् प्रत्ययभिन्न जो विसर्ग ऐसा अन्वय करके अप्रत्ययभिन्न विसर्ग के स्थान सत्व का विधान होगा क्योंकि यदि सामानाधिकरण्येन अन्वय संभव हो तो वैयधिकरण्येन अन्वय नहीं करना चाहिए। इस व्याख्या में प्रत्युदाहरण के रूप में अग्निः करोति यह प्रयोग प्रस्तुत किया है। अग्नि= करोति— इस प्रयोग में अग्निः में जो विसर्ग ह वह प्रत्ययरूप है, अतः यहां षत्व नहीं हुआ है। परन्तु इस सूत्र में पदमंजरीकार ने अप्रत्ययस्य इस वंश में भी वैयधिकरण्येन अन्वय स्वीकार कर प्रत्यय सम्बन्धी

जो विसर्ग उसके स्थान में सत्व न हो, ऐसा व्याख्यान किया है। जैसा कि पदमंजरीकार ने "इदुदुपधस्य चाप्रत्ययस्य" सूत्र का प्रतीक लेकर लिखा है कि "इदुतावुपद्यौ यस्य स इदुदुपधः समुदायः, तस्य यो विसर्जनीय इति वैयधिकरण्येन संबन्धः। अप्रत्ययस्यैतदपि व्यधिकरणमेव। अर्थात् इदुदुपधस्य इस अंश में जिस तरह व्यधिकरणान्वय स्वीकार किया गया है। इसी तरह अप्रत्ययस्य इस अंश में व्यधिकरणान्वय ही उचित है। इसी व्यधिकरणान्वय पक्ष को स्वीकार करते हुए हरिदीक्षित ने अपने "शब्द रत्न" नामक प्रौढ़मनोरमा के व्याख्यान ग्रन्थ में भट्टोजिदीक्षित के मन्तव्य की उपेक्षा के लिए लिखा कि व्याख्यादर्शोक्तरीत्या आह—अप्रत्ययो यो विसर्ग इति" अर्थात् भट्टोजिदीक्षित ने जो "अप्रत्ययो यो विसर्गः" ऐसा जो सामानाधिकरण्येन अन्वय स्वीकार किया है वह व्याख्यादर्शोक्त रीति से किया है। यानि भट्टोजिदीक्षित का स्वयं का यह मत नहीं है। अपने पितामह का साक्षात् खण्डन करना हरिदीक्षित ने उचित न समझ कर व्याख्यादर्शोक्त रीति प्रदर्शन द्वारा इस मत की उपेक्षा की। हरिदीक्षित के अनुसार विसर्गमात्र प्रत्यय संभव ही नहीं है। यदि कथचित् अग्निः प्रयोग के विसर्ग में प्रत्ययत्व का समर्थन किया भी जाय तो भी केवल एकमात्र प्रयोग के लिए अप्रत्यय ग्रहण करना व्यर्थ हो जाएगा। "असौ" मात्र कह कर अग्निः में षत्व का वारण किया जा सकता था। समानाधिकरणान्वय पक्ष में अनेकों दोषों का प्रदर्शन करके अन्त में हरिदीक्षित ने कहा है कि 'तस्मादत्र प्रत्ययपदं तत्संबन्धिपरं प्रत्ययसंबन्धिभिन्नस्य विसर्गस्येत्यर्थ उचितः।" अतएव कविभिः कृतमित्यादौ न दोषः। इस तरह पदमंजरी के पक्ष का ही अनुसरण किया। भले ही प्रत्ययपद का प्रत्ययसंबन्धी में लक्षणा का प्रतिपादन कर के समानाधिकरण्येन अन्वय का रूप दिया, परन्तु फलतः पदमंजरीकार के ही व्याख्या का ही अनुसरण किया है। इस तरह हरिदीक्षित पर भी पदमंजरीकार का प्रभाव स्पष्ट उपलक्षित हो रहा है। इसी तरह सायणाचार्य ने माधवीय धातुवृत्ति में पदमंजरी का उद्धरण कर पदमंजरी के प्रभाव को व्यक्त कर दिया है। माधवीय धातुवृत्ति में "श्च्युतिर वरणे" धातु की व्याख्या में पदमंजरीकार के मत का अनुसरण किया है। "श्च्युतिर क्षरणे" धातु का उपक्रम करके "सायणाचार्य ने लिखा है कि "सकारादिरयम्, निर्देशः श्चुत्वेन" अर्थात् यह धातु लकारादि है। "स्तोः श्चुनाश्चुः" सूत्र से श्चुत्व करके निर्देश किया गया है। इसे लकारादि स्वीकार करने का प्रयोजन "मधुय्" रूप की सिद्धि बताई है। इस रूप की सिद्धि के लिये प्रक्रिया का विश्लेषण भी यहां बताया है। मधुश्च्योततीति मधुश्च्युत्=क्विप्, मधुश्च्युत् से "तत्करोति तदाचष्टे, द्वारा णिच् प्रत्यय करके इष्ठवद्भावात् टिलोप कर देने के बाद मधुश्च्यु धातु से मधुश्च्यावयति सिद्ध होता है। पुनः "मधुश्च्यु" इसी धातु से "क्विप् च" सूत्र से क्विप् प्रत्यय किया। इसका सर्वापहारी लोप होने के बाद "प्रत्ययलोपे प्रत्ययलक्षणम्" सूत्र के बल से प्रयलक्षण द्वारा "णेरनिटि" सूत्र द्वारा णिलोप हो गया। अब यकारान्त मधुश्च्यु प्रातिपादिक से सु विभक्ति हो आई। उसका "हल्ङ्याब्यो दीर्घात्सुतिस्यपृक्तं हल्" सूत्र से लोप हो जाने के बाद प्रत्यय लक्षणेन सुबन्त होने के

कारण पद मान कर [संयोगान्तस्य लोपः] से यकार का लोप हुआ। तदनन्तर "पूर्वत्रासिद्धम्" सूत्र से श्चुत्व के असिद्ध होने के कारण "स्कोः संयोगाद्योरन्त्ये च" सूत्र से सलोप होने पर "चोः कुः" सूत्र से पदान्त चकार के स्थान में ककार हो गया। उसके स्थान में "झलां जशोऽन्ते" से जश्त्व होकर "मधुग् रूप की सिद्धि हुई। इस तरह पदमंजरी की सम्मति दिखाते हुए श्च्युत् धातु को सकारादि स्वीकार किया है। इस रूप की सिद्धि बताने के बाद पुनः शंका की है कि यदि वह धातु सकारादि मानी जायेगी तो "अड+श्च्योतति" इस प्रयोग में "डः सि धुट्" से धुट् का आगम होने लग जायेगा। इस शंका के समाधान में बताया कि यह दोष नहीं होगा। क्योंकि "श्चुत्वं धुट्त्वे सिद्धं वक्तव्यम्" यह वार्तिक पढ़ा गया है। इससे धुट् कर्तव्य में श्चुत्व सिद्ध ही रहेगा। अतः सकार के अभाव में "डःसि धुट्"की प्राप्ति नहीं होगी। अन्त में सायणाचार्य ने स्वामी एवं काश्यप द्वारा सम्मत इस धातु के शकारादित्व की पदमंजरी का विरोध दिखा कर उपेक्षा कर दी है। यद्यपि शकारादित्व पक्ष में अड् श्च्योतति में वार्तिक दिखा कर उपेक्षा कर दी है। यद्यपि शकारादित्व पक्ष में अड् श्च्योतति में वार्तिक के विना भी धुट् का अभाव सिद्ध होगा तथापि पदमंजरीसम्मत् मधुग् रूप सिद्ध नहीं हो सकेगा। क्योंकि "मधुश्च्यु", इस अवस्था में संयोगान्तरस्य लोपः" सूत्र द्वारा क्रम से यकार तथा चकार का लोप हो जाने के बाद शकार के स्थान में "व्रश्चभ्रस्ज सृजमृजयजराजभ्राजच्छशा षः" इस सूत्र से षत्व का विधान हो जाने के कारण उसके स्थाद में "झलाजशोन्ते" सूत्र से जश्त्व होकर मधुड् रूप होने लग जायेगा। अतः इस धातु को सायण ने दन्त्यसकारादि ही स्वीकार किया। इससे स्पष्ट है कि पदमंजरी का बहुत अधिक प्रभाव सायणाचार्य पर पड़ा था। 'च्युतिर आसेचने" धातु पर भी सायणाचार्य ने पदमंजरोकार का अनुसरण किया है। "च्युतिर आसेचने" धातु का उपक्रम करके लिखा है कि आ सेचमार्द्रीभावनम्" अर्थात् यहां सेचन का अर्थ आद्री भावन है यानि गीला करना है न कि गीला होना है। इस व्याख्या को प्रमाणित करने के लिये सायणाचार्य लिखते हैं कि "यदाह हरदत्तः सिचि कर्मस्थक्रियः, आद्रीभावनम् ह्यत्र प्रधानम् तदर्थत्वात्कारक व्यापारस्य" इति। इसी तरह पदमंजरीकार के प्रामण्य को स्वीकार करना स्पष्ट व्यक्त कर रहा है कि सायणश्चार्य पर पदमंजरीकार पर बहुत अधिक प्रभाव पड़ा है।

यह कहना असंगत नहीं होगा कि पदमंजरीकार से अर्वाचीन जितने वैयाकरण विख्यात हुए हैं उन सब पर पदमंजरी का प्रभाव पड़ा है। कोण्डभट्ट निर्मित वैयाकरणभूषणसार ग्रन्थ में भी अनेक स्थलों में पदमंजरी में स्पष्ट किये गये सिद्धांन्त दृष्टिगोचर होते हैं। वैयकरणभूषणसार में लिंग" पदार्थ का निरूपण पदमंजरी के निरूपण के ही अनुसार देखा जाता है। वैयाकरणभूषणसार की व्याख्या "दर्पण" में तो पदमंजरीकार की कारिकायें अविकल रूप से उद्धृत हुई हैं। "तिस्रो जातय एवैताः केषांचित्समवस्थिताः। अविरुद्धाविरुद्धाभिर्गौमहिष्यादि जातिभिः"। यह कारिका पदमंजरी की ही है, जो दर्पण-

कार द्वारा उद्धत है। "अथवा स्त्रीत्वादिर्जातिरैव" यह उपक्रम करके उक्त कारिका उद्धृत की गई है। इस तरह पदमंजरी का प्रभाव समस्त नव्याचार्यों पर पड़ा है। इस वंश में किसी को विप्रतिपत्ति नहीं हो सकती है। पदमंजरीकार को स्वयं विश्वास था।

**अविचारितयरणीयं कामं वाख्याशतं भवतु वृत्तेः।**
**हृदयंगमा भविष्यति गुणगृहह्याणामिवं व्याख्या॥**

---

# पुस्तक समीक्षा

स्वामी दयानन्द के दार्शनिक सिद्धान्त; सम्पादक-डाक्टर भवानी लाल भारतीय, प्रोफेसर व अध्यक्ष दयानन्द अनुसन्धान पीठ जी-३ पञ्जाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़—१६००१४, मूल्य ५ रु०।

यह पुस्तक पञ्जाब विश्वविद्यालय की दयानन्द अनुसन्धान पीठ के तत्त्वाधान में "महर्षि दयानन्द के वैदिक दर्शन" पर आयोजित संगोष्ठी में विभिन्न विद्वानों के द्वारा पठित निबन्धों का संकलन है। महर्षि दयानन्द के दार्शनिक विचारों की वैदुष्यपूर्ण व्याख्या का स्तुत्य संकलन डॉ० भारतीय ने किया है।

डा० जयदेव वेदान्तकार ने वैदिक दर्शन को ही दयानन्द का दर्शन प्रतिपादित करने का सफल प्रयास किया है।

डॉ० स्वामी सत्यप्रकाश के भी सुन्दर और गहन विचार इस पुस्तक में देखने को मिलते हैं। अन्य विद्वानों के निबन्ध भी गहन चिन्तन के प्रतीक हैं। यह पुस्तक स्वाध्याय प्रेमी पाठकों के लिए उपादेय है।

—प्रो० मनुदेव "बन्धु"

---

# निराले सन्त स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज

(ले० डा० सत्यव्रत राजेश कांगड़ी गुरुकुल विश्वविद्यालय)

२३ दिसम्बर, वर्ष का सबसे छोटा दिन, छोटा तो होता ही उपेक्षणीय है, अतः यह दिन भी उपेक्षणीय था, कौन मनाये छोटे दिन का उत्सव कोई उस दिन का ध्यान भी न करता था सभी इसकी ओर हीनता की दृष्टि से देख कर चल देते थे, किन्तु एक महात्मा को इस दिन पर दया आई वह सन्त था भी निराला, आजीवन छोटों को बड़ा बनाने का कार्य ही किया था उस सन्त ने, अतः यह छोटा दिन भी उसकी दृष्टि से ओझल न रहा, उसे इस दिन की उपेक्षा असह्य हो उठी और वे अपने रक्त के दान से इस दिन की सुहागन की मांग में सिंदूर, भर दिये, ये सन्त थे स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज, जो उसी समय जानलेवा बीमारी से जूझ कर उठे, वे उस रोग से भी मर सकते थे, किन्तु वे मरे नहीं क्योंकि उनके सामने दो लक्ष्य थे एक तो इस छोटे दिन को बड़ा बनाना और दूसरे वे आर्यो को वीरोचित जीना ही सिखा पाये थे, वीरोचित मृत्यु का पाठ भी तो आर्यों को सिखाना था उन्हें, वे वीरों की भांति जिये थे और वीरों की भांति मरे थे, वीर रणभूमि में मरा करते हैं खाट पर पड़ के नहीं, अतः वे भी रोग से न मरे किन्तु एक पापी घातक को अपने पावन रक्त से उसके पापी हाथों को रंगने का अवसर दे गये। उनके गुरुदेव भी तो हंसते-हंसते विष का प्याला पी कर अपना अमर बलिदान दे गये थे, फिर क्या उनके ये शिष्य अपने गुरु का अनुकरण न करते, आजीवन दयानन्द के सपनों को साकार करने वाला क्या उनके मृत्यु के सपनों को साकार किये बिना छोड़ देता।

वे एक शानदार जीवन जिये और उन्होंने शानदार ही मृत्यु पाई। उस निराले सन्त की मृत्यु के उपरान्त ६ जनवरी १९७६ के यंग इंडिया में गांधीजी ने लिखा था—

"वह एक योद्धा थे और एक योद्धा रोग शय्या पर नहीं परन्तु लड़ाई के मैदान में मरना पसन्द करता है। प्रभु उनके लिये एक शहीद की मृत्यु ही चाहते थे। इसीलिये रोगशय्या में पड़े रहने पर भी एक हत्यारे के हाथों उनकी मृत्यु हुई। गीता के शब्दों में 'सुखिनः क्षत्रिया पार्थ लभन्ते युद्धमीदृशम्'' मृत्यु एक वरदान है, परन्तु उस योद्धा के लिए वह दुगुना वरदान है जो अपने लक्ष्य तथा सत्य के लिये प्राण दे देता है।"

लाला लाजपतराय ने कहा था "श्रद्धानन्द ने मुझे परास्त कर दिया, उनकी मौत पर मै गर्व करता हूँ। ऐसी इज्जत मौत मुझे कहां नसीब हो सकती है।" "श्रद्धानन्द तेरा जीवन भी निराला है और तेरी मौत भी निराली।

निराले जीवन वाले निराले सन्त, तेरा क्या निराला न था। कल्याण मार्ग का पथिक आपका स्वयं का लिखा अपना जीवन चरित उसमें आप लिखते हैं कि परिवार में मांस खाने की सामान्य प्रथा थी अतः वह मुझे विरासत में मिली थी, शराब पीना उनके मामा जी ने कृपा (?) करके सिखा दिया था, जुआ इस लोक प्रचार के वशीभूत होकर खेला कि जो जुआ नहीं खेलता वह आगामी जीवन में गधा बनता है, किन्तु उसे कुछ समय बाद स्वयं छोड़ दिया था। अंग्रेजी उपन्यास पढ़कर सदाचार के उच्च मान दण्डों की आस्था भी मन में कम रह गई थी। विचित्र संयोग देखिये कि जिस काशी में जाकर नास्तिकों का मन भी आस्तिकता के भावों से भर जाता है वही ये हमारे निराले सन्त, जिनका नाम उस समय मुन्शीराम था घोर नास्तिक बन गये।

इस की कथा भी विचित्र है। वे लिखते हैं कि "प्रतिदिन की भाँति एक दिन जब मैं विश्वनाथ के दर्शन करने जाने लगा तो पुजारी ने मुझे रोक दिया कारण पूछने पर उसने बताया कि रींवा की रानी पूजा कर रही हैं। उन की पूजा के बाद ही कोई जा सकता है। मैंने पूछा कि क्या भगवान् के दरबार में भी बड़े छोटे होते हैं? तो पुजारी ने इस बात का उत्तर न देकर मुझे कहा कि यदि दर्शन करने हैं तो कुछ देर रुकें अन्यथा चले जाएं" उन्होंने उस दिन से मन्दिर जाना बन्द कर दिया और वे नास्तिक बन गये। यह था उनका जीवन जिसके लिये वे अपने गुरु महर्षि दयानन्द से मिले थे। उनका यह मिलना भी बड़े नाटकीय ढंग से हुआ। उनके पिता जी पुलिस अधिकारी थे। बरेली में जब महर्षि दयानन्द का पदार्पण हुआ तो उनके पिताजी को व्यवस्था सम्भालने का कार्यभार सौंपा गया। पिता कट्टर मूर्तिपूजक थे और महर्षि पाषाण मूर्तियों के आलोचक। बाते अच्छी तो न लगती थी किन्तु उनकी युक्ति तर्क और प्रमाणों के आगे निरुत्तर हो जाना पड़ता था सबको। पिता सोचते यदि मेरे पुत्र को कोई सुधार सकता है तो यह स्वामी ही सुधार सकता है। अतः घर जा कर बोले कि मुन्शीराम! एक बहुत अच्छे दण्डी स्वामी जी आए हैं, बड़ी अच्छी बातें बतलाते हैं यदि उनकी बातें सुनोगे तो बहुत प्रसन्न होगे। मुन्शीराम जी ने पूछा कि क्या वे इंगलिश भी जानते हैं? पिताजी से नकारात्मक उत्तर पाकर उन्होंने मन में सोचा कि इंगलिश न जानने वाला क्या बुद्धि की बातें करेगा, फिर भी पिताजी के कहने पर उत्सुकतावश वे भाषण स्थल पर गये। किन्तु वहां जाकर वे दंग रह गये। कौन है यह अद्भुत् संन्यासी जिसके भाषणों को सुनने के लिये कलक्टर, कमिश्नर तथा पादरी भी उपस्थित है। यह पहला प्रभाव पड़ा उनके मन पर महर्षि दयानन्द का, फिर देखा देवोपम शरीर, उन्नत ललाट पर उषा जैसी अरुणिम आभा। जैसे किसी ने चन्द्रमा को धरती पर उतार दिया हो। गम्भीर वाणी, जो अन्तर को वेधकर हृदय में जा घुसती थी। ७ फिट ६ इंच लम्बा कद मानो भीष्म पितामह पुनः शरीर धारण कर आ गये हो। ईश्वर के मुख्य नाम ओ३म् की व्याख्या हो रही थी जो नास्तिक हृदय को भी झकझोर रही थी और उसमें भी भक्ति की तरंगे

प्रवाहित कर रही थी। यह था उनका अपने गुरु महर्षि दयानन्द जी महाराज से प्रथम मिलन और इस का परिणाम इतना जादूभरा निकलेगा इसे कौन जानता था। मांस, मद्य, हुक्का और नास्तिकता के व्यसनों भरा जीवन गुरुजी के पास पहुँचा था और इतिहास, जीवन चरित तथा उनके सम्पर्क में रहने वाले व्यक्ति साक्षी हैं कि जब वे संसार से विदा हुए थे तब गंगाजल से अधिक निर्मल और चन्द्रमा से अधिक निष्कलंक थे। था न वह निराला सन्त।

आओ, उनके निरालेपन की कुछ और झांकियां देखें, पहले हम निराला शिष्य देख आए हैं अब निराला गुरुजी देखिये। एक ब्रह्मचारी रुग्ण है, उसे सेवा की आवश्यकता है दिन रात ब्रह्मचारी बारी-बारी से उसके पास रहें यह व्यवस्था उनके गुरुजी ने कर दी है। रात्रि का समय है, छात्र को उल्टी आ रही है, वह साथी से कहता है, साथी देखता है कि चिलमची भरी हुई है, वह चिलमची की सफाई के लिये भंगी को बुलाने गया हुआ है उधर एक हृदय में बैचेनी है अपने शिष्य रूपी पुत्र की रुग्णता को लेकर काफी रात गये तो वे उसके पास आये थे। रात्रि में भी उनका मन वही पड़ा हुआ है वे रात में उठकर उसके पास पहुँचे पूछा क्या हाल है बेटा ! उल्टी आ रही है, छात्र ने कहा। गुरु ने अपनी दोनों हाथों की अंजलि आगे कर के कहा कि इन में कर लो। जब भंगी को बुलाने वाला छात्र वापिस आया तो एक अद्‌भुत दृश्य था उसके सामने। आचार्य के दोनों हाथों की अंजलि छात्र की उल्टी से भरी हुई है और वे उसे बाहर डालने जा रहे हैं। आकर हाथ धोए और सेवा करने वाले छात्र से कहा कि आप जा कर किसी और को भेज दें आप से सेवा न हो सकेगी, सेवा करने वाले कभी भंगी की राह देखा करते हैं।

उन दिनों छात्र घर पर नहीं जा सकते थे। केवल वर्ष में एक बार उत्सव पर उनके माता पिता आकर उनसे मिल सकते थे।

एक बार एक छात्र के माता पिता किसी कारण न आये। क्या दशा होगी उसके मन की रोना ही न सकता था। उसकी आँखे सूज आई थी रोते रोते। उनके गुरुजी को पता चला तो उसे अपने पास बुलाया, न जाने क्या अमृत पिलाया उस दिव्य गुरु ने जब वह उनकी कुटिया से निकला तो उसके मुंह पर मुस्कान थी और अपने साथियों से कहने लगा कि हम भी अपने पिता से मिल आये। थे न वह निराले गुरु ?

## निराले राजनैतिक नेता—

स्वामी श्रद्धानन्द जी जहां निराले शिष्य थे निराले पिता थे, निराले गुरु थे वहां निराले नेता भी थे। आओ, उनके निराले नेतृत्व की छवि भी निहार लें। आपको मेरे साथ गुरुकुल कांगड़ी से हट

कर दिल्ली चलना होगा, ३० मार्च १९१९ को सामूहिक हड़ताल की सफलता से विक्षुब्ध होकर हौज-काजी के पास तथा स्टेशन पर पुलिस के डंडे बरसाने तथा संगीन और गोलियों से अनेक व्यक्ति घायल हुए जिनमें से दो स्टेशन पर ही मर गये। लोगों में जोश भर गया, ऐसे में जन समुदाय को शान्त रखना कठिन हो जाता है। पीपल पार्क में सभा हो रही है श्रद्धेय स्वामी श्रद्धानन्द जी सभा को शान्त रहने का उपदेश दे रहे हैं। इतने में उत्तरादेश से घुड़सवार सेना का एक दस्ता सभा की ओर बढ़ता दिखाई देता है, यह १९५७ के बाद प्रथम ही अवसर है जब दिल्ली वासियों पर सेना चढ़ाई कर रही है। जनता धैर्य से अपने स्थान पर बैठी है। नेता पर पूर्ण विश्वास जो है उसे अधिकारी आगे आकर पूछता है कि यहाँ क्या हो रहा है ? निर्भय संन्यासी कहता है कि "मैं जनता को शान्ति का उपदेश दे रहा हूँ" उत्तर से सन्तुष्ट हुआ पुलिस दल चला जाता है। चार बजे फिर घुड़सवार सेना मशीनगनों सहित नाकाबन्दी करती है। इस बार तो दिल्ली प्रान्त के चीफकमिश्नर, डिप्टी कमिश्नर तथा सिटी मजिस्ट्रेट आदि भी उपस्थित हैं। किन्तु इस बार भी चीफ कमिश्नर स्वामी विश्वेश्वरानन्द जी ने हमें बताया कि उन दिनों दिल्ली में स्वामी श्रद्धानन्द जी का राज्य था। समस्त जनता वह करती थी जो स्वामी जी कहते थे। सायंकाल सभा विसर्जित हुई और आगे आगे स्वामी जी और उन के पीछे भारत माता तथा हिन्दू-मुस्लिम एकता की जय के नारे लगाता जन समुदाय चला। जय के नारे लगाता वह जनसमुदाय जब घण्टाघर पहुँचा तो देखा कि कुछ आगे कम्पनी बाग की ओर गोरखा सिपाही पंक्ति-बद्ध खड़े हैं। नारे लगाने में मस्त भीड़ को अपनी ओर आते देखकर वे घबरा गये और गोली छोड़ने के मूड़ में आ गये। एक गोली चल भी गई। उनके साथ उनका कोई अधिकारी नहीं था। स्वामीजी ने लोगों को वहीं ठहरने का आदेश दिया और वे आगे बढ़कर सिपाहियों की श्रेणी के ठीक सामने खड़े हो गये। उन्होंने सिपाहियों से पूछा कि "तुमने गोली क्यों चलाई ? सिपाहियों ने उसका उत्तर न देकर संगीन स्वामी जी की ओर बढ़ाते हुए क्रुद्ध स्वर में कहा "हट जाओ नहीं तो हम छेद देंगे।" स्वामी जी किञ्चित भी भयभीत न हुए अपितु एक कदम आगे ओर बढ़ गये। संगीन की नोकें स्वामी जी के वक्ष को छू रही थी उन्होंने उच्च स्वर से कहा कि 'मार दो' और छाती खोल दी। एक मिनट यह दृश्य रहा। गोरखों की आंखों में रक्त था। उन्होंने अनेक युद्धों में भाग लिया था किन्तु इतना निडर व्यक्ति उनके देखने में न आया था। यह मनुष्य है या चट्टान, वे मन में सोच रहे थे। परन्तु थे दोनों अपने स्थानों पर अडिग। एक ओर अपने स्वामियों को प्रत्येक अवस्था में प्रसन्न करने की इच्छा मन में संजोये गोरखा पल्टन और दूसरी ओर यह मृत्युञ्जय संन्यासी, देखें किसे झुकना होगा। गोरखों को झुकने का अर्थ है ब्रिटिश साम्राज्य का झुकना और यह स्वामी प्रतिनिधि है भारतीय जनता का। इतने में एक अंग्रेज अफसर घोड़ा दौड़ाता हुआ आया और उसने सिपाहियों को संगीन नीची करने का आदेश दिया। मानो २८ वर्ष पूर्व एक संकेत

मिला था कि अन्ततः ब्रिटिश साम्राज्य को झुकना पड़ेगा और इस संन्यासी के अनुनायियों की विजय होगी ।

## निराला धार्मिक नेता—

हमारे देश के नेताओं में गांधी जी का नाम सर्वोपरि लिया जाता है । उन्होंने हिन्दू मुस्लिम एकता के लिये बहुत कुछ किया । यहां तक कि 'ईश्वर अल्लाह तेरे नाम' की धुन भी गाई, मुसलमान भी उन से प्रेम करते थे, किन्तु किसी मुसलमान ने उन्हें अपना धार्मिक नेता नहीं माना, यहां तक कि मुसलमानों के साथ उनकी तुलना के अवसर पर एक इस्लाम नेता ने कहा था कि "गिरे से गिरा मुसलमान भी गांधी से अच्छा है ।" किन्तु यह स्वामी निराला था । ४ अप्रैल १६१६ को दोपहर बाद की नमाज के पीछे जामा मस्जिद में मुसलमानों का एक जलसा हो रहा था । सभी मुसलमान नेता उसमें विद्यमान थे, किन्तु भला स्वामी श्रद्धानन्द के बिना कहीं सभा की सफलता मानी जा सकती है, जब तक वह बेताज का बादशाह न हो तब तक सभा का क्या अर्थ ? मौलाना अब्दुल्ला चूड़ी वाले से अन्ततः रहा न गया और उसने आवाज देकर कहा—स्वामी श्रद्धानन्द जी की तकदीर यहां अवश्य होनी चाहियें । इतना सुनना था कि जन समूह के नार-ए तकवीर से मस्जिद गूंज उठी । कौन हृदय था जिसमें स्वामी श्रद्धानन्द जी श्रद्धेय से रूप में बैठे न हों । दो तीन जौशोले जवान उठे और ताँगे पर जा कर नये बाजार से स्वामी जी को लिवा लाये । स्वामी जी का आना क्या हुआ मानों समुद्र में तूफान आ गया हो 'अल्ला-हो-अकबर' के नारों के साथ स्वामी जी मस्जिद की वेदी पर आरुढ़ हुए । संसार के माने जाने वाले सन्त आचार्यों में एक अन्य आचार्य की वृद्धि हो गई । जब से इस्लाम का जन्म हुआ तब से आज तक कोई गैर मुस्लिम मस्जिद की वेदी पर बैठने का अधिकारी नहीं माना गया और वह भी जामा मस्जिद की वेदी पर । आज के दिन को ऐतिहासिक न कहा जाये तो क्या कहें, यह सूर्य पश्चिम से कैसे उगा ? क्या कोई चमत्कारी है यह संत ? स्वामी श्रद्धानन्दजी मस्जिद की वेदी पर बैठते हैं और यहां भी अपने निरालेपन की छटा दिखाने से नहीं चुकते । अपना भाषण "त्वं हि नः पिता वसो त्वं माता शतक्रतो बभूविथ । अधा ते सुम्नमीमहे ।" इस मन्त्र से प्रारम्भ करते हैं और अन्त करते हैं ओ३म् शान्तिः शान्तिः, शान्तिः" से । एक आश्चर्य और देखिये, यदि कोई मस्जिद में आकर वेद मन्त्र बोले तो यह तो काबे में कुफ्र हुआ । फिर मुसलमान उसे मस्जिद के पास तक न फटकने देंगे, किन्तु यह निराला साधु न जाने क्या जादू जानता है कि इसे ६ अप्रैल को पुनः फतहपुरी मस्जिद में बुला कर भाषण कराया जाता है ।

अमृतसर में जलियांवाला बाग की गोलियों की आग अभी ठण्डी भी न हुई थी कि अमृतसर में कांग्रेस का अधिवेशन रख दिया गया । समय की कमी और कार्य की कठिनाई को देखकर कांग्रेस के

कार्यकर्त्ता घबरा रहे थे। अब क्या किया जाए, कौन सम्भाले इस गुरुतर कार्य का भार। स्वामी जी के पास दिल्ली सन्देश भेजकर उनसे प्रार्थना की गई कि इस भंवर पड़ी नौका के मांझी आप को ही बनना पड़ेगा। संकटों से सदा जूझने वाले संन्यासी को इस में क्या आपत्ति हो सकती थी। उस अधिवेशन के स्वागताध्यक्ष स्वामी जी बने किन्तु यहां भी अपने निरालेपन को न छोड़ा। कांग्रेस के अधिवेशनों में अंग्रेजी का बोलबाला होता था। नेताओं के भाषणादि सब अंग्रेजी में होते थे और देश की स्वतन्त्रता के अतिरिक्त अन्य कोई चर्चा उसमें न होती थी, किन्तु इस सन्त ने अपना स्वागताध्यक्षीय भाषण हिन्दी में पढ़ा। यह स्वयं एक ऐतिहासिक बात थी। दूसरे अपने उस भाषण में हरिजन आदि पिछड़े वर्ग की उन्नति की ओर कांग्रेस का ध्यान दिलाया गया था जो स्वयं में एक निराली बात थी। उस समय के कुछ नेताओं ने इसे व्यर्थ की बातें कहा था किन्तु इतिहास साक्षी है कि कांग्रेस के पगों की ये दोनों बातें ही आधार बनी थी और महात्मा गांधी का सारा कार्यक्रम इसी के चारों ओर घूमता रहा है।

२३ दिसम्बर १९२६ का वह मनहूस दिन, जो सदा के लिये हम से हमारे स्वामी जी को छीन ले गया, जैसा कि मैंने प्रारम्भ में कहा था उस दिन अब्दुल रशीद नामक हत्यारे ने स्वामी जी के रक्त से इस्लाम के माथे पर कलंक का टीका लगाया था। हत्यारा कुछ पूछने के बहाने वहां आया, स्वामी जी के सेवक धर्म सिंह को वहां से हटाने की इच्छा से उसने पानी मांगा धर्म सिंह पानी लेने चला गया किन्तु उसे जल की प्यास न थी वह रक्त का प्यासा था। उसने एकान्त पाकर स्वामी जी की छाती पर तीन गोलियां मारी, संन्यासी ओ३म् कह कर संसार से विदा हो गया और अपने रक्त से आर्य जाति का मुख उज्जवल कर गया। उनके भक्त और शिष्य पं० धर्मपाल जी ने हत्यारे को पकड़ कर ऐसा दबाया कि वह उठने की हिम्मत न कर सका इसके लिए समस्त आर्य जगत् पं० धर्म पाल जी का ऋणी रहेगा। उसकी मृत्यु वीर की मृत्यु थी। उद्देश्य के लिये जीना और उद्देश्य के लिये मरना, यही सीखा था उसने। महर्षि दयानन्द के विषय में चूमपति जी एम० ए० ने लिखा था—

औरों के लिए मरने वाले, मर कर भी हमेशा जीते हैं।
जिस मौत से दुनियां रश्क करे उस मौत की अजमत क्या होगी॥"

वस्तुतः मृत्यु तो वही है जिसे दुनियां के लोग ईर्ष्या की दृष्टि से देखें। स्वामी श्रद्धानन्द जी मृत्यु के अवसर पर लाला लाजपतराय के विचार हम पूर्व लिख चुके हैं कि "उनकी मौत पर मैं रश्क करता हूं। ऐसीइज्जत की मौत मुझे कहां नसीब हो सकती है।" अब थोड़ा महात्मा गांधीजी को भी देखलें नोआखली में हिन्दू मुस्लिम झगड़ा हुआ। हिन्दुओं पर मनमाने अत्याचार हुए गांधी जी वहां गये और गांव गांव में

घूम कर शान्ति का प्रचार करते हुए एक शाम को पड़ाव पर पहुँच कर अपने प्राइवेट सेक्रेटरी श्री निर्मल बोस से पूछने लगे—"निर्मल तूने स्वामी श्रद्धानन्द जी का नाम सुना है ?" कौन स्वामी श्रद्धानन्द ? श्री निर्मल बोस ने पूछा, "जिसे एक भ्रांत मुसलमान ने बुढ़ापे में रोगशैय्या पर पड़ी दशा में गोली का निशाना बनाया था" गांधीजी ने उत्तर दिया, निर्मल अभी नहीं इतना ही कह पाये थे कि गांधी जी बीच में बोल पड़े—मैं सोचता था कि कहीं उनकी तरह और इतना कह कर स्वयं अपनी बात काट कर कहने लगे—"नहीं कुछ नहीं" कोई खास बात नहीं। तुम अपना काम करो देखो मेरे पैर धोने का पानी गर्म हो गया है या नहीं ?" क्या यह गांधी जी की उन जैसी मृत्यु प्राप्त करने की छिपी कामना नहीं थी। स्वामी श्रद्धानन्द जी के मृत्यु के समय भी तो लिखा था 'उनसे मुझे एक प्रकार की ईर्ष्या नहीं होती है।"

अतः निराले जीवन और निराली मृत्यु वाले स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज ! आपको हम सब की हार्दिक श्रद्धांजलि तथा शतशः नमन।

तुमने दिया देश को सब कुछ, देश तुम्हें क्या देगा।
अपना रक्त उष्ण करने को नाम तुम्हारा लेगा।

# ऋग्वेद में 'हि' निपात

**डा० राकेश शास्त्री**

प्रवक्ता—संस्कृत विभाग,गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

ऋग्वेद के निपातों का यदि हम गहन अध्ययन करें तो हम 'हि' निपात का निश्चय अर्थ वाले निपातों में तृतीय स्थान पाते हैं। प्रथम स्थान 'इत्' निपात और द्वितीय स्थान 'चित्' निपात का है। 'हि' निपात की ऋग्वेद में छः सौ बासठ बार आवृत्ति हुई है। यहां पर यह निपात सर्वत्र उदात स्वरयुक्त प्रयुक्त हुआ है। ऋग्वेद में इस निपात का मन्त्र के प्रारम्भ में प्रथम स्थान पर प्रयोग उपलब्ध नहीं होता, वहां मन्त्र के तृतीय चरण के प्रारम्भ में इस निपात का पर्याप्त प्रयोग हुआ है। मन्त्र के द्वितीय तथा चतुर्थ चरण में इसका प्रयोग अत्यल्प मिलता है। मन्त्र के प्रथम चरण में प्रथम पद के पश्चात् इस निपात की तीन सौ तिरासी बार आवृत्ति हुई है। ऋग्वेद के तेरह मन्त्रों में 'हि' निपात की दो बार आवृत्ति मिलती है।1 एक मन्त्र में तो इस निपात का तीन बार भी प्रयोग हुआ है।2 यद्यपि यह निपात ऋग्वेद में क्रिया पदों,3 सर्वनामों4 के साथ पर्याप्त प्रयुक्त हुआ है तथापि उपसर्ग5 एवं निपातों6 के पश्चात् भी प्रयोग प्रचुर मात्रा में उपलब्ध होते हैं।

## 'हि' निपात का महत्त्व—

निपातों के विषय में यदि प्राचीन आचार्यों की सम्मति पर विचार करें तो ऋग्वेद में 'हि' निपात का विशिष्ट महत्त्व परिलक्षित होता है, क्योंकि आचार्य यास्क ने इसे बह्वर्थक स्वीकार करते हुए इसके विविध अर्थों का उल्लेख किया है।7 इसके अतिरिक्त माधवभट्ट की ऋग्वेदानुक्रमणी से 'हि' निपात

---

१— १।५२।३, १०२।५, १३३।६,७, २।३०।३, ५।२।८, ३०।६, ६।१५।६, ५१।१४. ६८।२, ८।६१।२, ६।७६।३, १०।२८।६।

२— १।१८०।७।

३— १।१४।१२, ८१।२, ६२।१५, १०८।३, १७०।३, ३।३६।६, ४२।६,

४— १।५२।३, ७७।३, २।३०।४, ४६।१, ५।७।७, २१।२, २८।५,

५— १।१०६।१, २।३०।६, ८।८८।५. ६।८७।६, १०।२६।१,

६— १।१८०।७, ३।३६।८, ४।१२।४, ३१।७, ५।७६।५, ७।२१।८,

७— हीत्येषोऽनेककर्मेदं हि करिष्यतीति हेत्वपदेशे, कथं हि करिष्यतीत्यनुपृष्टे, कथं हि व्याकरिष्यतीत्यसूयायाम् ।। निरुक्त–१।५।५ ।।

के महत्त्व पर सर्वाधिक प्रकाश पड़ता है। उन्होंने 'हि' निपात पर एक अध्याय में स्वतन्त्र रुप से विचार किया है। उनकी सम्मति में 'हि' निपात पाद के प्रारम्भ में प्रयुक्त नहीं होता है, क्योंकि पाद के प्रारम्भ में यह अन्वित नहीं होता और यदि पाद के प्रारम्भ में प्रयुक्त भी होता है, तो पदपूरण होता है।1

यदि हम माधव भट्ट के उक्त कथन पर सूक्ष्म दृष्टि से विचार करें तो यह तथ्य स्पष्ट होता है कि ऋग्वेद में 'हि' निपात का पदपूरण रूप में प्रयोग नहीं हुआ है, क्योंकि ऋग्वेद में यह निपात मन्त्र के प्रथम पाद के प्रारम्भ में प्रयुक्त नहीं हुआ है। किन्तु यह अत्यन्त विस्मय का विषय है कि फिर भी आचार्य सायण ने तेतालीस स्थलों पर अपने ऋग्वेद भाष्य में इस निपात को 'पदपूरण' माना है।2 यद्यपि इन सभी स्थलों पर अपने प्रबन्ध ऋग्वेद के निपात में विचार करते हुए हमने सर्वत्र ही युक्ति एवं तर्क सहित इसे सार्थक सिद्ध किया है।

माधवभट्ट ने हि' निपात पर विचार करते हुए इसके विविध अर्थों का भी उल्लेख किया है। अध्याय के अन्त में 'हि' निपात के महत्त्व पर प्रकाश डालते हुए उन्होंने लिखा है—"जो 'हि' निपात के अर्थों को जानता है, वह वेद मन्त्रों का अर्थ करते हुए उलझता नहीं है। इसीलिये हमने इस निपात का विस्तार से वर्णन किया है।"4

माधवभट्ट के उक्त कथन से ऋग्वेद के 'हि' निपात का महत्त्व स्पष्ट हो जाता है।

लौकिक संस्कृत साहित्य में 'हि' निपात पर यदि विचार करें तो हम देखते हैं कि वहां पर इसका प्रचुर प्रयोग हुआ है। विविध कोशों में इसके—'निन्दा, हेतु, निश्चय, सम्भ्रम, असूया, प्रश्न, शोक, अवधारण तथा पादपूरण, अर्थों का उल्लेख किया गया है।5

---

१– पादादौ न प्रयुज्यन्ते हि–स्म–चेत्–स्विद्–ह–वै–तवः।
कारणं तत्र वाक्यादावर्थस्यैषामनन्वयः॥ ऋग्वेदानुक्रमणी–माधवभट्ट ३-३-१७॥

– ऋग्वेद के निपात (निश्चयार्थक) : एक अध्ययन–लेखक कृत।

३– आश्चर्ये हिः प्रसिद्धयां च तथौचित्ये च दृश्यते।
अस्ति चोद्ग्रहणं तेषु सर्वेष्विति विनिश्चयः॥ ऋग्वेदानुक्रमणी ३-५-८॥
समुच्चये च हिर्दृष्टः स मन्दस्वा ह्यन्धसः॥ वही-३-५-१२॥

४– हेरर्थं यो विजानाति न स मन्त्रेषु मुह्यति।
तेन प्रदर्शितोऽस्माभिरर्थस्तस्य प्रपञ्चतः॥ वही-३-५-१३

५– (क) अमरकोषः—३-४-५, (ख) शब्दकल्पद्रुम—पृ० ५३४ (ग) वैजयन्ती कोश—पृ० २१
(घ) वाचस्पत्यम्–पृ० ५४२५ (ङ) शब्दस्तोम महानिधिः—पृ० ५११ (च) युगल कोश–पृ०४
(छ) हलायुध कोश–पृ० ७४२ (ज) संस्कृत–अंग्रेजी–कोश–मोनियर विलियम्स–पृ० १२६७

## प्राचीन आचार्यों की दृष्टि में 'हि' निपात

आचार्य यास्क ने इस निपात को 'हेतु कथन', 'अनुप्रश्न' एवं 'असूया' इन तीन अर्थों में प्रयुक्त माना है, किन्तु इस विषय में यह अवधारणीय है कि उन्होंने प्रस्तुत स्थल पर वैदिक उदाहरणों का प्रयोग नहीं किया है ।1 यदि हम आचार्य यास्क द्वारा उल्लिखित 'हि' निपात के अर्थों पर ऋग्वेद में प्रयोग की दृष्टि से विचार करें तो आचार्य यास्क का उक्त कथन (हि निपात हेतु कथन, अनुप्रश्न, असूया अर्थ वाला है) समीचीन प्रतीत नहीं होता, क्योंकि ऋग्वेद में ही 'हि' निपात का 'असूया' तथा 'अनुप्रश्न' अर्थों में प्रयोग उपलब्ध नहीं होता । इस विषय में यदि कारण में सूक्ष्म एवं गहन दृष्टि से विचार करें तो कोई कारण भी प्रतीत नहीं होता, मात्र यही कहा जा सकता है कि आचार्य यास्क का निपात-विचार केवल दिग्दर्शन मात्र है । अतः उन्होंने 'हि' निपात के सभी अर्थों पर विचार नहीं किया है ।

इसके अतिरिक्त निरुक्त के भाष्यकार आचार्य दुर्ग तथा विवेचक डॉ० लक्ष्मणस्वरूप 'हि' निपात के अर्थों के विषय में आचार्य यास्क से सहमत प्रतीत होते हैं, क्योंकि उन्होंने इस विषय में अपना स्वतन्त्र मत प्रस्तुत नहीं किया है ।

मैक्डॉनल ने 'हि' निपात का मुख्य अर्थ 'क्योंकि' किया है । उनकी सम्मति में यह निपात क्रिया को उदात्त बनाता है । उन्होंने इस निपात के 'हेतु कथन', 'कृपया' और 'वस्तुतः' इन तीन अतिरिक्त अर्थों का भी उल्लेख किया है । उनके मत में 'यह निपात लगभग वाक्य में सदैव पहले शब्द के पश्चात् आता है एवं जब दो शब्द आपस में बहुत सम्बद्ध होते हैं तो दूसरे शब्द के पश्चात् प्रयुक्त होता है ।2

'रॉथ' ने इस निपात को 'हेतु', 'अवधारण', 'पादपूरण', 'प्रश्न', 'असूया', 'सम्भ्रम', 'विस्मय' आदि अर्थों में प्रयुक्त माना है ।3 आचार्य माधव भट्ट ने इस निपात के 'समुच्चय' 'निश्चय', 'प्रसिद्धि', 'औचित्य', एवं उद्ग्रहण आदि अर्थों का उल्लेख किया है ।4

---

१- हीत्येषोऽनेककर्मेदं हि करिष्यतीति हेत्वपदेशे ।
कथं हि करिष्यतीत्यनुपृष्टे । कथं हि व्याकरिष्यतीत्यसूयायाम् ।। निरु० १-५-५ ।।

२- वैदिक व्याकरण-मैक्डॉनल-अनु० डॉ० सत्यव्रतशास्त्री, प्रथम संस्करण, पृ० ६६३ ।।

३- संस्कृत-जर्मन-महाकोश-रॉथ-१९६६, भाग ७, पृ० १६०९ ।।

४- ऋग्वेदानुक्रमणी-माधव भट्ट-३-५-८- १२ ।।

आचार्य सायण ने इस निपात का ऋग्वेद में दो सौ चौदह स्थलों पर 'खलु' अर्थ किया है।1 इसके अतिरिक्त इस निपात को उन्होंने—यस्मात्, प्रसिद्धि, अवधारण, एव,2 समुच्चय,3 आदि अर्थों में भी प्रयुक्त माना है। उन्होंने एक स्थल पर इसका उपमा अर्थ भी प्रदर्शित किया है।4 'हि' निपात को बह्वर्थक स्वीकार करते हुए भी आचार्य सायण तैंतालीस (४३) स्थलों पर इसे पदपूरण5 तथा एक सौ तेरह स्थलों पर इस निपात का कोई अर्थ नहीं करते हैं।6

वेंकट माधव इस निपात को खलु,7 एव,8 यस्मात्,9 तथा समुच्चय10 अर्थों में प्रयुक्त मानते हैं, किन्तु अपने ऋग्वेद भाष्य में चार सौ उन्नासी स्थलों पर उन्होंने 'हि' निपात की व्याख्या में किसी पर्याय पद का प्रयोग न करके मात्र 'हि' पद की ही आवृत्ति की है।

स्कन्द स्वामी अपने ऋग्वेदभाष्य में यद्यपि अधिकांश स्थलों पर इसे पदपूरण मानते हैं तथापि वे वेंकटमाधव कृत अर्थों में भी 'हि' निपात को ऋग्वेद में प्रयुक्त मानते हैं। आचार्य मुद्गल भी सायण कृत अर्थों से अधिकांश स्थलों पर सहमत हैं।

स्वामी दयानन्द सरस्वती अन्य निपातों की व्याख्या के समान हि' निपात के अर्थ के विषय में भी सचेष्ट रहे हैं। उनके उपलब्ध ऋग्वेद भाष्य में कतिपय अल्प प्रयोगों को छोड़ कर सर्वत्र ही 'हि' निपात का अर्थ किया गया है। उन्होंने इसका मुख्य अर्थ 'खलु' किया है।11 इसके अतिरिक्त यतः12

---

१- देखिये—परिशिष्ट—लेखक कृत—ऋग्वेद के निपात।

२- वही।

३- ऋ०-१-८२-२, ९३-७, ५-६७-३, ६-१५-६, ४८-१७, ७-३-३, ७-३, २१।६।

४- वही—६-२१-५।

५- देखिये परिशिष्ट—लेखक कृत—ऋग्वेद के निपात।

६- वही—पृष्ठ ७६—८१।

७- ऋ०-५-२-७, ७-७, ६६-४ ७-४८-३।

८- ऋ० १-२४-४, ४०-२ ८७-४, १६५-१०, १७३-११, ३-१३-३, ५-७१-२।

९- ऋ० १-१६५-५, २-२४-७।

१०- ऋ० १-८२-२, ४-३८-१, ५-३०-८, ५६-६, ७-२८-३।

११- ऋ० १-१५-५, २४-४, २८-७, ३२-६, ३३-६, १५४-५, २-३०-३, ३-३-१।

१२- ऋ० १-२-४, १७-४, ३७-१५, ८७-५०, १२६-३, १७३-१२, ३-२८-५, ४-८-२।

निश्चय,1 किल,2 कदाचित्3 एव,4 हेतु,5 विस्मय,6 प्रसिद्धि7 और समुच्चय8 अर्थों का भी वाचक माना है।

## 'हि' निपात के अर्थ

ऋग्वेद में 'हि' निपात एकाधिक अर्थों में प्रयुक्त हुआ है। इस कथ्य की पुष्टि उक्त वितरण से हो जाती है, अतः विविध अर्थों में प्रयुक्त 'हि' निपात के कतिपय स्थल यहां उदाहरण रूप में देना अनुचित न होगा—

## 'हि' निपात का 'निश्चय' अर्थ में प्रयोग

ऋग्वेद में यह निपात मुख्य रूप से निश्चय अर्थ की अभिव्यक्ति के लिए प्रयुक्त हुआ है, क्योंकि आचार्य सायण इस निपात का दो सौ चौदह बार 'खलु' अड़तालीस बार 'एव' और इक्तीस बार 'अवधारण' अर्थ करते हैं। अतः स्पष्ट है कि छः सौ बासठ बार प्रयुक्त इस निपात को उन्होंने लगभग तीन सौ तैंतीस बार निश्चयार्थ माना है। कुछ स्थलों पर इसका निश्चय अर्थ स्पष्ट है—

(।) इन्द्रेण सं हि दृक्षसे संजग्मानो अबिभ्युषा।
मंदू समान वर्चसा ॥ ऋ० १।६।७ ॥

प्रस्तुत मन्त्र में इन्द्र के साथ मरुद्गणों के दर्शन की कामना की गई है। 9 आचार्य सायण, वेंकट–माधव, मुद्गल, ग्रिफिथ, स्वामी दयानन्द सरस्वती, दुर्गाचार्य, ने यहां 'हि' निपात को निश्चयार्थक स्वीकार किया है।

(॥) एवा हि ते विभूतय ऊतय इन्द्र मावते।
सद्यश्चित्संति दाशुषे ॥ ऋ० १-८-९ ॥

मन्त्र में इन्द्र के प्रति कथन है कि हे ! इन्द्र, विशेष इसी प्रकार के हैं।10 आचार्य सायण, मुद्गल,

---

१– ऋ० १-६-७, २४-१३, ३०-२१, ३४-१०, १०८-१०, १८६-१०, ४-३४-१, ५-१७-२।

२– ऋ० १-१३१-१, १४२-४, १७०-३, २-२७-६, ५-२९-३।

३– ऋ० १-२५-१। ४– ऋ० १-१०-१, ४-४७-४, ५-७९-५, ६-२-६,।

५– ऋ० १-८-९, २३-१०, ६-१३-२। ६– ऋ० १-१८०-७।

७– ऋ० १-१०२-५, ११६-१५। ८– ऋ० १-२४-८।

९– हे मरुद्गण त्वम् इन्द्रेण संजग्मानः संगच्छमानः संदृक्षसे हि सम्यग्दृश्येयाः खलु। अवश्यमस्माभिर्द्रष्टव्य इत्यर्थः । सायण भाष्य ऋ० १।६।७

१०– हे इन्द्र ते तव विभूतयः ऐश्वर्यविशेषाः एवा हि एवं विधा खलु। ऋ० सा० भा० १।८।९

ग्रिफिथ, स्वामी दयानन्द यहां 'हि' निपात को निश्चयार्थक ही मानते हैं ।

(III) आ नासत्या गच्छत हूयते हविर्मध्वः पिबतं मधुपेभिरासभिः ।
युवोर्हि पूर्वं सवितोषसो रथमृताय चित्रं घृतवन्तमिष्यति ॥

ऋ०–१।३४।१० ।

मन्त्र में अश्विन् देवों से उषा काल से पूर्व ही यज्ञ में आने के लिये रथ प्रेरित करने की प्रार्थना की गई है ।1 इसलिए निश्चय अर्थ के अतिरिक्त 'हि' निपात के अन्य अर्थ का औचित्य प्रतीत नहीं होता। आचार्य सायण, स्वामी दयानन्द, मुद्गल, ने यहां 'हि' निपात का निश्चय अर्थ ही किया है ।

उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि ऋग्वेद में 'हि' निपात का निश्चय अर्थ में प्रयोग हुआ हैं, इस विषय में विप्रतिपत्ति नहीं हो सकती ।

## 'हि' निपात का 'हेतु' अर्थ में प्रयोग

'निश्चय' अर्थ के अतिरिक्त 'हि' निपात का ऋग्वेद से 'हेतु' अर्थ में भी प्रयोग मिलता है । ऋग्वेद के भाष्यकार आचार्य सायण, स्वामी दयानन्द, मुद्गल, वेंकटमाधव, उद्गीथ, स्कन्दस्वामी, ग्रिफिथ तथा निरुक्तकार आचार्य यास्क एवं आचार्य दुर्ग इस निपात को हेत्वर्थक स्वीकार करते हैं । अतः इस निपात के 'हेतु' अर्थ के विषय में विप्रतिपत्ति का प्रश्न ही नहीं उठता ।

आचार्य सायण ने ऋग्वेद में एक सौ ग्यारह बार इसे हेत्वर्थक माना है । उदाहरण के रूप में कुछ ही स्थल इस तथ्य की पुष्टि के लिये पर्याप्त हैं—

(I) मरुतः पिबत ऋतुना पोत्राद्यज्ञं पुनीतन ।
यूयं हि ष्ठा सुदानवः ।। ऋग्वेद १-१५-२ ॥

हे मरुतः ऋतुना सह पोत्रात् पोतृनामकस्य ऋत्विजः पात्रात् सोमं पिबत । ततोऽस्मदीयं यज्ञं पुनीतन शोधयत । हे सुदानवः शोभनदातारो मरुतः हि यस्मात् यूयं स्थ अस्माकं शोधभितृत्वं प्रसिद्धं तस्मात् शोधयतेत्यर्थः । ऋ० सा. भा.–वही ।

(II) आ वां वहिष्ठा इह ते वहन्तु रथा अश्वास उषसो व्युष्टौ ।
इमे हि वां मधुपेयाय सोमा अस्मिन्यज्ञे वृषणा मादयेथाम् ॥

ऋ० ४-१४-४ ॥

---

१– सविता सूर्यः उषसः पूर्वम् उषः कालात्पुरा युवयोरश्विनोः सम्बन्धिनं रथं ऋताय अस्मद्यज्ञार्थम् इष्यति हि प्रेरयति खलु । ऋ० सा० भा० १।३४।१०

हे अश्विनौ इह यज्ञे······वां युवाम्······आवहन्तु समन्तात् नयन्तु । हि यस्मात् कारणात् हे वृषणा·········हे अश्विनौ इमे सोमाः वां युवां मधुपेयाय मधो सोमस्य पानाय अस्मिन् यज्ञे मादयेथां हर्षयेथाम् । ऋग्वेद सा० भा० वही ॥

(III) त्वं ह्येक ईशिष इन्द्र वाजस्य गोमतः ।
स नो यंधि महीमिषं ॥ ऋ० ४-३२-७ ॥

हे इन्द्र हि यस्मात् कारणात् त्वम् एकः एव गोमतः गोभिर्युक्तस्य वाजस्य अन्नस्य ईशिषे प्रभवासि । अतः कारणात् सः त्वं नः अस्मभ्यं महीं महतीम् इषम् अन्नं यन्धि प्रयच्छ । ऋ० सा. भा. वही ॥

हि निपात के हेतु अर्थ के विषय में ऐसा प्रतीत होता है कि प्रायः जिन स्थलों पर मन्त्र में देवतादि का आह्वान किया जाता है तथा उन स्थलों पर ही देवता के तत्सम्बन्धी गुणों का उल्लेख किया गया है तो वे गुण उन देवताओं की उस क्रिया के हेतु रूप में कहे गये है । अतः उन स्थलों पर 'हि' निपात का 'हेतु' अर्थ में प्रयोग हुआ है ।

## 'प्रसिद्धि' अर्थ में 'हि' निपात का प्रयोग

ऋग्वेद में 'हि' निपात 'प्रसिद्धि' अर्थ में भी प्रयुक्त हुआ है । आचार्य सायण माधवभट्ट, मुद्गल तथा स्वामी दयानन्द इसका 'प्रसिद्धि' अर्थ करते हैं । आचार्य सायण ने ऋग्वेद में पचास स्थलों पर इस निपात को 'प्रसिद्धि' अर्थ में प्रयुक्त माना है । यद्यपि इस निपात के 'प्रसिद्धि' अर्थ के विषय में ऋग्वेद में कोई नियम विशेष प्रतीत नहीं होता तथापि आचार्य सायणकृत 'प्रसिद्धि' अर्थ वाले स्थलों पर प्रायः आख्यायिका कथन अथवा देवता विशेष के विशिष्ट गुणों का कथन किया गया है । इसके 'प्रसिद्धि' अर्थ की पुष्टि के लिये कतिपय स्थल उदाहरण रुप में प्रस्तुत कर सकते हैं—

(I) हन्ता पापस्य रक्षसस्त्राता विप्रस्य मावतः ।
अधा हि त्वा जनिता जीजनद्वसो रक्षोहणं त्वा जीजनद्वसो ।ऋ० १।१२९।११

अध अतो·········हे इन्द्र वसो सर्वेषां निवासभूत त्वा त्वां जनितां सर्वस्य जनयितादि कर्ता परमेश्वरः जीजनत् अजनयत् उत्पादितवान······'तमिन्द्रो देवता नत्र सृज्यत्'[1] इत्यादि प्रसिद्धि द्योतनार्थो हि शब्दः । ऋ० सा० भा० वही ॥

(II) उप प्रागात्परमं यत्सधस्थमर्वा अच्छा पितरं मातरं च ।
अद्या देवाञ्जुष्टतमो हि गम्या अथा शास्ते दाशुषे वार्याणि ॥ ऋ० १-१६३-१३ ॥

---

१– तै० सं० ७।१।१।४

हे अश्व अद्य अस्मिन् काले जुष्टतमः प्रीततमः स्वर्ग प्राप्नोमीति हर्षयुक्त इत्यर्थः एवंभूतः देवान् गम्याः गच्छेदेंवान् । हि शब्दो यज्ञे उपयुक्तस्य पशोः स्वर्गप्राप्तेः 'सर्गभ्योऽनुसखा सयूथ्यः'1 इत्यादि । मन्त्रान्तरप्रसिद्धिद्योतनार्थः । ऋ० सा. भा. वही ॥

(iii) अन्तर्ह्यग्न ईयसे विद्वाञ्जन्मोभया कवे ।
इतो जन्येव मित्र्यः ॥ ऋ० २-६-७ ॥

हे कवे मेधाविन् अग्ने अन्तः जनानां हृदये ईयसे हि गच्छसि जानासि वा । हिः स होता सेदु दूत्यं चिकित्वाँ अन्तरीयते' 2इत्यादि मन्त्रान्तर प्रसिद्धि द्योतनार्थः ॥ ऋ० सा० भा० वही ॥

'समुच्चय' अर्थ में 'हि' निपात का प्रयोग

'हि' निपात का 'समुच्चय' अर्थ में भी ऋग्वेद में प्रयोग हुआ है । आचार्य सायण, वेंकटमाधव स्कन्द स्वामी, ग्रिफिथ, मुद्गल, स्वामी दयानन्द आदि ऋग्वेद के भाष्यकार इस निपात के समुच्चय अर्थ से सहमत हैं ।

माधवभट्ट भी 'हि' निपात को समुच्चयार्थक मानते हैं ।3 आचार्य सायण ने ऋग्वेद में आठ स्थलों पर इस निपात को समुच्चयार्थक-प्रदर्शित किया है ।4 कुछ स्थलों पर 'समुच्चय' अर्थ स्पष्ट लक्षित होता है –

(i) अक्षन्नमीमदंत ह्यव प्रिया अधूषत ।
अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मतीयोजान्विन्द्र ते हरी ॥ ऋ० १-८२-२ ।

हे इन्द्र त्वया दत्तानि अन्नानि अक्षन् यजमान । भुक्तवन्तः भुक्त्वा च अमीमदन्त हि तृप्ताश्चासन् प्रियाः स्वकीयास्तनूः अव अधूषत अकम्पयन् । ऋ० सा. भा. वही ।

(ii) प्राचीनो यज्ञः सुधितं हि बर्हिः प्रीणीते अग्निरीडितो न होता ।
आ मातरा विश्व वारे हुवानो यतो यविष्ठ जज्ञिषे सुशेवः ॥ ऋ० ७-७-३ ॥

यज्ञो हविः प्राचीनः प्राचीनं प्राङ्मुखमासन्नम् । बर्हिः हि बर्हिश्च सुधितं सुनिहितम् । ईडितः स्तुतः अग्निः प्रीणीते तृप्तश्च भवति । ऋ० सा. भा. वही ।

---

१– तै० सं० १।२।४।२ ।
२– ऋग्वेद ४।८।४ ।
३– ऋग्वेदानुक्रमणी—३-५-१२ ।
४– ऋ० १-८२-२, ९३-७, ५-६७-३, ६-१५-६, ४८-१७, ७-३-३, ७–३, २१-६ ।

(iii) अभि क्रत्वेंद्र भूरधज्मन्न ते विव्यङ् महिमानं रजांसि ।
स्वेना हि वृत्रं शवसा जघंथ न शत्रुरंतं विविदद्युधा ते ।। ऋ० ७-२१-६ ।।

हे इन्द्र···स्वेन हि आत्मीयेन च शवसा बलेन वृत्रं जघन्थ त्वमवधीः ।। ऋ० सा. भा. वही ।

'हि' निपात के उक्त विवेचन से स्पष्ट हैं कि ऋग्वेद में 'हि' निपात निश्चय, हेतुकथन, प्रसिद्धि, समुच्चय आदि अर्थों में प्रयुक्त हुआ है । यद्यपि आचार्य सायण ने एक स्थल पर इसे उपमार्थक भी माना है ।[1] किन्तु उस स्थल पर सूक्ष्म दृष्टि से विचार करने पर वहाँ इसका 'उपमा' अर्थ उचित प्रतीत नहीं होता । साथ ही इस स्थल पर वेंकटमाधव, स्वामी दयानन्द, ग्रिफिथ, इसे निश्चयार्थक ही मानते हैं ।

ऋग्वेद में अन्यत्र भी 'हि' निपात इदा' पद के पश्चात् मन्त्र के प्रथम चरण में प्रयुक्त हुआ है[2] तथा एक स्थल पर मन्त्र के तृतीय चरण के प्रारम्भ में इसका प्रयोग हुआ है ।[3] इस स्थल पर तो मन्त्र का वर्णनीय भी इन्द्र ही हैं । किन्तु इन सभी स्थलों पर आचार्य सायण 'हि' निपात को निश्चयार्थक ही मानते हैं । अतः उक्त स्थल पर भी इसे उपमार्थक मानना समीचीन प्रतीत नहीं होता ।

अतः 'हि' निपात ऋग्वेद के निश्चयार्थक निपातों में महत्वपूर्ण स्थान रखता है तथा यह ऋग्वेद में 'निश्चय, हेतु, प्रसिद्धि एवं समुच्चय' अर्थों में प्रयुक्त हुआ है । यह सारांश रूप में कहा जा सकता है ।

—◆◆—

१।— इदा हि ते वेविषतः पुराजाः प्रत्नास आसुः ।
पुरुकृत्सखायः ।। ऋ० ६-२१-५ ।।

२.— ऋ० ६-६५-४,५, ८-२७-११ ।

३— वही ४-३४-१ ।

# शारीरिक शिक्षा पर यू०जी०सी० द्वारा आयोजित समिति की रिपोर्ट का संक्षिप्त हिन्दी अनुवाद

ओमप्रकाश मिश्रा

क्रीड़ाध्यक्ष, गुरुकुल कांगड़ी, विश्वविद्यालय

विश्वविद्यालयों में शारीरिक शिक्षा तथा खेलकूद के विकास का प्रश्न केवल विद्यार्थियों में शारीरिक स्वास्थ्य और कार्य क्षमता की दृष्टि से ही नहीं, अपितु विद्यार्थियों को आवश्यक प्रशिक्षण प्रदान कर उसमें नेतृत्व की क्षमता और पूर्ण व्यक्तित्व के विकास के लिये भी महत्वपूर्ण है।

वर्तमान परिस्थिति के सन्दर्भ में शारीरिक शिक्षा का महत्व सम्पूर्ण शिक्षा और मानव के विकास में अधिकाधिक अनुभव किया जा रहा है। विश्वविद्यालय की शिक्षा का उद्देश्य जब केवल सांस्कृतिक विरासत का एक पीढ़ी में पहुँचाना तथा ज्ञान का विकास नहीं है अपितु विद्यार्थी का शारीरिक, मानसिक और भावनात्मक विकास करके सम्पूर्ण व्यक्तित्व का निर्माण करना है। इस प्रकार की शिक्षा के द्वारा ही विद्यार्थी व्यक्तिगत और सामाजिक कल्याण करने में अपना योगदान प्रदान कर सकेगा।

अभी तक हमारे विश्वविद्यालयों व महाविद्यालयों में शारीरिक शिक्षा के लिये पर्याप्त सुविधायें भी नहीं है। इन समस्त परिस्थितियों के सन्दर्भ में ही विश्वविद्यालय अनुदान आयोग ने दिसम्बर १९७५ में एक समिति को नियुक्त किया। जिसके सदस्य निम्न व्यक्ति थे—

१– डा० सी० डी० देशमुख — अध्यक्ष
उप-कुलपति, दिल्ली विश्वविद्यालय

२– जनरल के० एन० करिअप्पा — सदस्य
अध्यक्ष, अखिल भारतीय खेलकूद समिति

३– डा० पी० एन० किरयाल, — सदस्य
सचिव, शिक्षा मन्त्रालय,

४– डा० डी० सी० पावते, — सदस्य
उप-कुलपति, कर्नाटक विश्वविद्यालय,

५– डा० डी० एस० रेड्डी,
उप-कुलपति, उस्मानिया विश्वविद्यालय,

६- श्री सुरजभान सदस्य
उप-कुलपति, पंजाब विश्वविद्यालय,
७- श्री आर० के० छाबड़ा सदस्य
उप-सचिव, विश्वविद्यालय अनुदान आयोग

इस समिति का गठन शारीरिक शिक्षा के लिए प्रदत्त वर्तमान सुविधाओं का विश्वविद्यालयों और महाविद्यालयों में अध्ययन करने तथा शारीरिक शिक्षा के स्तर को सुधारने के लिये सुझाव प्रदान करने के लिए किया गया था। इस समिति की नई दिल्ली में ७ अप्रैल १६६६, ६ अक्तूबर १६६६ तथा ६ फरवरी १६६७ को बैठक हुई। समिति ने शारीरिक शिक्षा के अर्थ को स्पष्ट करते हुए यह विचार व्यक्त किया कि शारीरिक शिक्षा का तात्पर्य खेलकूद, व्यायाम, पी० टी०, एन० सी० सी०, ऐथेलिटिक्स आदि से हैं। शारीरिक शिक्षा के संदर्भ में इस समिति के विचार सामान्य रूप से नेशनल प्लेन आफ फिजिकल एजूकेशन एण्ड रीक्रिएशन के ही समान थे।

इस सम्बन्ध में इस समिति ने कुछ प्रश्नावली ३८ विश्वविद्यालयों तथा १५५ महाविद्यालयों को प्रसारित की तथा इनमें से २४ विश्वविद्यालयों तथा ८३ महाविद्यालयों ने इस सन्दर्भ में अपनी सूचनाओं से समिति को अवगत कराया। समिति ने प्राप्त विवरणों का विश्लेषण किया तथा इस पर विस्तृत विचार विमर्श के पश्चात् कुछ सुझाव दिये, जिनका सारांश निम्नवत् है—

विश्वविद्यालयों और महाविद्यालयों में शारीरिक शिक्षा के विकास को सम्भावित उच्चतम महत्व दिया जाना चाहिए तथा इसे शिक्षा और मानवीय विकास का एक अविभाज्य व आवश्यक अंग माना जाना चाहिए।

प्रत्येक विश्वविद्यालय और महाविद्यालय के छात्रों के लिए शारीरिक शिक्षा के अन्तर्गत खेलकूद व्यायाम, एन० सी० सी० व पी० टी० आदि में से एक गतिविधि में भाग लेना अनिवार्य होना चाहिए। प्रत्येक विद्यार्थी को किसी एक क्षेत्र को अपनी रूचि व झुकाव के अनुसार चुनने का अधिकार भी होना चाहिए।

किसी भी प्रभावशाली शारीरिक शिक्षा कार्यक्रम के लिये चार शर्तों का होना आवश्यक है—(१) यह एक नियमित व स्थायी आधार पर शिक्षा के अविभाज्य अंग के रूप में संगठित की जानी चाहिए। (२) इसके अन्तर्गत सभी विद्यार्थियों को शीघ्रातिशीघ्र सम्मिलित किया जाना चाहिये। (३) विश्वविद्यालयों व महाविद्यालयों में इस योजना का निरीक्षण एक केन्द्रीय संस्था द्वारा किया जाना चाहिये, जिससे कि शारीरिक शिक्षा के राष्ट्रीय-चरित्र को विकसित करने में सहायता प्राप्त हो सके।

यह आवश्यक है कि प्रत्येक महाविद्यालय में ८ से १० करोड़ एकड़ ऐसी भूमि होनी चाहिए, जिसमें खेलकूद के मैदान बनाये जा सकें तथा जहां पर ऐसी सुविधा नहीं है, उन महाविद्यालयों को अपने परिसर के अन्तर्गत ही या परिसर के आस-पास ऐसी गतिविधियों को विकसित करना चाहिए, जिसमें अधिक स्थान की आवश्यकता नहीं होती है। ऐसे महाविद्यालयों में बैडमिन्टन व स्कैवस कोर्टस को विकसित किया जा सकता है। अनेक विश्वविद्यालयों व महाविद्यालयों में स्वीमिंग पुल्स को बनाने का प्रावधान भी निश्चित किया गया है। सामान्य रूप से प्रत्येक विश्वविद्यालय में कम से कम दो क्रिकेट मैदान, २ हाकी मैदान, २ फुटबाल मैदान, ४ बास्केटबाल मैदान, ६ बालीबाल मैदान, १२ टेनिस कोर्ट, १ स्पोर्टस् स्टेडियम् तथा एक जिमनेजियम् आदि होना चाहिए। इसी प्रकार प्रत्येक महाविद्यालय में कम से कम एक क्रिकेट मैदान, १ हाकी मैदान, १ फुटबाल मैदान, २ बास्केटबाल कोर्ट, २ बालीबाल कोर्ट, २ टेनिस कोर्ट तथा १ स्पोर्टस स्टेडियम, रनिंग टैकयुक्त होना चाहिए। उसमें जिमनेजियम जैसी आधारभूत आवश्यकताओं को अधिक महत्व दिया जाना चाहिए। अधिकांश विश्वविद्यालयों व महाविद्यालयों में यथेष्ट स्रोतों का अभाव है। इसको दूर करने के लिए शासन को अनुदान प्रदान करने की एक ऐसी पद्धति को निर्मित करना चाहिए जो इस शिक्षा में लाभदायक हो।

खेलकूद तथा शारीरिक शिक्षा के अन्य प्रकारों में भाग लेने वाले विद्यार्थियों, प्राध्यापकों को कुछ निश्चित अतिरिक्त सुविधाएं प्रदान की जानी चाहिये जिससे कि शारीरिक शिक्षा के प्रति उनका रुझान स्थायी रूप से बना रहे।

विश्वविद्यालयों के विभिन्न शैक्षणिक कार्यक्रमों में प्रवेश के समय खेलकूद में भाग लेने वाले विद्यार्थियों को अन्य योग्यताओं के समान होने पर शारीरिक शिक्षा में अर्जित योग्यताओं के कारण कुछ सुविधा प्रदान होनी चाहिये। परन्तु इस प्रकार की सुविधाएं केवल उसी स्थिति में सार्थक हो सकेंगे जब महाविद्यालयों में खेलकूद में यथोचित सुविधाएं प्रदान की जाएंगी।

विश्वविद्यालयों के युवा अध्यापकों को खेलकूद और अन्य शिक्षणेत्तर गतिविधियों में भाग लेने के लिये उत्साहित किया जाना चाहिये। इसके लिये उनको अध्यापन सम्बन्धी कार्य भी कम दिये जा सकते हैं।

विश्वविद्यालय अनुदान आयोग को एक निरीक्षण समिति को नियुक्त करके महाविद्यालयों और विभागों द्वारा बनाए गये पाठ्यक्रमों का विस्तृत निरीक्षण करना चाहिये इसके आधार पर शारीरिक शिक्षा के क्षेत्र में प्रदान किये जा रहे परिसर के स्तर का मूल्यांकन करके ऐसे सुझाव प्रदान करने चाहिये जो शारीरिक शिक्षा के स्तर को अधिक उपयोगी बना सके।

शारीरिक शिक्षा से सम्बद्ध विभाग व महाविद्यालयों में यौगिक क्रियाओं के प्रशिक्षण की ओर पर्याप्त ध्यान देकर काफी महत्वपूर्ण कार्य किये जा सकते हैं। इसका विकास सम्पूर्ण सम्पन्न व नवयुवकों के लिये लाभदायक होगा।

शारीरिक शिक्षा के किसी भी क्षेत्र में सफलता के लिये यह आवश्यक है कि प्रत्येक विश्वविद्यालय व महाविद्यालय में प्रशिक्षित कोच हों। पर्याप्त संख्या में कोच उपलब्ध कराने के लिये विश्वविद्यालयों से सम्बद्ध कॉलेजों में विद्यार्थियों के लिये कम अवधि के शिविर भी आयोजित किये जा सकते हैं।

शारीरिक शिक्षा के प्रशिक्षक, निदेशक की नियुक्ति के लिये शारीरिक शिक्षा में मास्टर उपाधि युक्त होना आवश्यक है। यह मास्टर्स कोर्स कम से कम दो वर्ष का होना चाहिये। परन्तु जब तक शारीरिक शिक्षा में मास्टर्स उपाधि प्राप्त प्रशिक्षक समुचित संख्या में नहीं प्राप्त होते हैं, उस समय तक पोस्ट ग्रेजुएट डिप्लोमा धारियों को नियुक्त करके कार्य चलाया जा सकता है।

शारीरिक शिक्षा को वांछित स्तर प्रदान करने के लिये शारीरिक शिक्षा के क्षेत्र में संलग्न अध्यापकों के वेतन अन्य अध्यापकों के समान निर्धारित किये जाने चाहिये।

शारीरिक शिक्षा के निदेशक को विश्वविद्यालय में रीडर के वेतनमान पर नियुक्त किया जा सकता है।

खेलकूद के समस्त संगठनों में विद्यार्थियों को प्रतिनिधित्व दिया जाना भी काफी महत्वपूर्ण है। इन संगठनों में अन्य विभाग के अध्यक्षों को भी संयुक्त किया जा सकता है। इस विभाग के कार्यालयों में एक पूर्णकालिक व्यक्ति को होना आवश्यक है, जो कार्यालय के कार्यों को समुचित रूप से सम्पन्न कर सके।

# स्वामी दयानन्द : एक दृष्टि—

—डा० भगवानदेव पाण्डेय

चिन्तक, समाजसुधारक, कवि, लेखक, युगद्रष्टा हुआ करते हैं। युग में व्याप्त कुरीतियों, कुप्रथाओं आदि में समुचित परिवर्तन करके, ये चिन्तक जनकल्याण का मार्ग प्रशस्त करते हैं। इनका आगमन एवं निर्वाण आकस्मिक अथवा चमत्कारिक ढंग से होता है। समाज सुधारकों का जन्म प्रायः गीता के निम्न श्लोक से विशेषरूप से सन्तुलित किया जाता है—

यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत ।
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम् । २-८ ।।

देश के उत्थान के लिये राजनीतिक संघर्ष की अपेक्षा सामाजिक कुरीतियों एवं भ्रष्टाचार को दूर करके उसे सुदृढ़ बनाना आवश्यक होता है। महर्षि दयानन्द ने इस कार्य के लिये अथक प्रयत्न करके भारतीय इतिहास में अपना स्थान प्रतिष्ठित किया है। आपका जन्म वि० सं० १८८१ (सन् १८२४) में गुजरात के एक प्रतिष्ठित परिवार पं० कर्षन जी के घर हुआ था। इनके पिता एक धार्मिक व्यक्ति तथा शिवजी के पुजारी थे। उन्होंने डेमा नदी के तट पर कुबेरनाथ महादेव मन्दिर का निर्माण करवाया था। एक धार्मिक सम्पन्न एवं उच्चकुल में पैदा होने के कारण स्वामी दयानन्द जी ने हिन्दू धर्म को बहुत ही निकट से देखा, परखा था। धर्म के प्रति दृढ़ आस्था के कारण ये उसके पूर्ण विकास के लिये उनमें व्याप्त कुरीतियों का परिमार्जन करना चाहते थे, जिससे कि हिन्दू जाति एवं धर्म की रक्षा की जा सके।

स्वामी जी बचपन से ही कुरीतियों के विरोधी थे। १३ वर्ष की अवस्था में ही शिवरात्रि को व्रत रखने का पिता से आदेश पाकर उन्होंने व्रत तो रख लिया पर उसके पालन की सभी भक्तों, यहां तक कि पिता द्वारा भी उपेक्षा देखकर धर्म के कठोर वाह्य विधानों के प्रति अपनी अनास्था को शान्त न रख सके। और यहीं से मूर्ति-पूजा के प्रति विरोध, उनके मन में जागृत हो गया। बाद में चलकर बहुत सी सामाजिक बुराइयों को भी अपने विरोधी स्वभाव के कारण समाज-सुधार में शामिल कर लिया। इन्होंने आर्ष ग्रन्थों का प्रचार, अनार्ष ग्रन्थों का खण्डन तथा वैदिक धर्म की स्थापना के लिये अपने प्राणों तक को न्यौछावर करने की गुरु आज्ञा का आजन्म पालन करते रहे।

स्वामी दयानन्द के आविर्भाव काल तक देश पर अंग्रेजों का प्रभुत्व सर्वत्र फैल चुका था, जिसके निचे दबा हुआ देश अन्याय, अभाव तथा अज्ञान के गहनतम अन्धकार में सांसें ले रहा था। अंग्रेजों ने

अपनी दोगली नीति से भारतीय संस्कृति एवं गौरवमयी गाथा को, अंग्रेजी शिक्षा-प्रणाली द्वारा, नष्ट करने का अपना कुचक्र शुरू किया। अंग्रेज –'आए थे व्यापार करने को, बन गए दावागीर।' अंग्रेजों ने यहां की आपसी फूट का फायदा उठाते हुए यहां के वासियों में अन्धविश्वास एवं अज्ञानता को बढ़ने में सहायता पहुँचाई। देश सामाजिक, राजनैतिक, आर्थिक, धार्मिक, एवं सांस्कृतिक पतन के गड्ढे में पड़ा हुआ था। दयानन्द जी ने अपने दृढ़ संकल्प के माध्यम से अंग्रेजी आतङ्क के प्रभुत्व को समाप्त करने के लिये जन-जन में राष्ट्रप्रेम की भावना को जागृत करने का स्तुत्य प्रयास किया।

दयानन्द जी ने स्वदेशी आर्थिक, आत्मनिर्भरता, विदेशी वस्तुओं का त्याग एवं देश में निर्मित वस्तुओं के प्रयोग का मन्त्र फूंक कर स्वराज्य, स्वभाषा एवं स्वदेशी का उद्घोष किया।

स्वामी जी ने महिला उत्थान, हरिजन उद्धार, राष्ट्रभाषा-हिन्दी, राष्ट्रीय शिक्षा (गुरुकुली शिक्षा प्रणाली), राष्ट्रीय एकता, गोरक्षा, शराब बन्दी आदि का सामाजिक उत्थान के लिये प्रमुखता के साथ प्रचार-प्रसार किया।

महिला उत्थान की दिशा में स्वामी दयानन्द ने नारी मन में चेतना, जागृति और साहस की लहर उत्पन्न करने का प्रयत्न किया। समाज सुधार की शृंखला में नारियों की समस्या को प्राथमिकता दी और लोक में व्याप्त पारिवारिक कुरीतियों को दूर करने का प्रयत्न किया। १९वीं सदी के मध्य में परदे की प्रथा का प्रचलन तेजी से बढ़ रहा था। मुगल तो आरम्भ से नारी स्वतन्त्रा के विरुद्ध थे और आज भी हैं। आज भी पाकिस्तान में स्त्रियों का शोषण एवं दोहन चल रहा है और धर्म के आड़ में दो स्त्रियों की साक्षी एक पुरुष की साक्षी के बराबर मानकर धार्मिक संकीर्णता से नारी के भीतर की सामग्री बनने पर बाध्य कर रहे हैं। स्वामी जी ने स्त्री-शिक्षा के साथ-साथ इस कुप्रथा की ओर भी ध्यान देकर सार्वजनिक कार्यक्रमों एवं समारोहों में स्त्रियों की उपस्थिति पर जोर दिया।

सती प्रथा का विरोध करते हुए विधवाओं के मन और मस्तिष्क में नई चेतना जगाई और पुनर्विवाह द्वारा उनमें नवजीवन एवं नई दिशा का रास खोला। इसी प्रकार बाल-विवाह, वृद्ध-विवाह तथा बहु विव ह का जमकर विरोध किया और आदर्श-समाज बनाने के लिये हर कुरीतियों के विरुद्ध अपना संघर्ष छेड़ा।

दयानन्द जी के काल तक ऊंच-नीच, जात-पांत की कुप्रथा के कारण भारतीय समाज पतन के गर्त में गिरता जा रहा था। इससे समाज की रक्षा एवं प्राचीन गौरव एवं संस्कृति की प्राप्ति के लिये महर्षि दयानन्द वर्णाश्रम व्यवस्था का वैज्ञानिक एवं वास्तविक व्यवस्था का प्रचार-प्रसार किया।

बहुत काल की दासता ने भारतीय शिक्षित एवं अशिक्षित वर्गों में जो मानसिक दासता घर कर गई थी, उसको निकाल बाहर फेंकने का प्रयास किया। किसी भी देश की राष्ट्रीय एकता उस देश की राष्ट्रभाषा एवं संस्कृति में सन्निहित होती है। जिस देश की एकभाषा, एकलिपि, एक संस्कृति नहीं है वह देश कभी संगठित होकर उन्नति के पथ पर अग्रसर नहीं हो सकता। इसलिये देश की सुरक्षा एवं सर्वाङ्गीण उन्नति के लिये राष्ट्रभाषा बहुत अधिक महत्त्वपूर्ण है। स्वामी दयानन्द ने इस राष्ट्रभाषा के पद के लिये हिन्दी को उपयुक्त समझा और इसके लिये उन्होंने हिन्दी के विकास के लिये अथक प्रयत्न किया। उन्होंने इसके लिये सर्वप्रथम वेदभाष्य हिन्दी में करके हिन्दी साहित्य की श्री वृद्धि की। अकेले 'सत्यार्थ प्रकाश' ही हिन्दी रचनाओं में श्रेष्ठ ठहरता है। उन्होंने हिन्दी के विकास के लिये छोटे–बड़े ग्रन्थों की रचना हिन्दी में की।

प्राचीन शिक्षा–प्रणाली के उद्धारार्थ स्वामी जी सदा प्रयत्नशील रहे। इन गुरुकुलों द्वारा उन्होंने चरित्र-निर्माण, स्वावलम्बी, त्याग एवं समर्पण आदि पर अधिक बल दिया, जिससे नई पीढ़ी को सच्चरित्र देशभक्ति आदि बनाया जा सके। इसी प्रकार गोरक्षा के लिये भी स्वामी जी ने गौ के प्रति सबके मन में श्रद्धा जगायी और उसकी उपयोगिता एवं गुणों के आधार पर उसका पालन एवं उसकी रक्षा को आवश्यक बतलाया। इसी तरह शराब को बुद्धि विनाशिनी बतलाकर उससे दूर रहने पर बल दिया और उसके कुप्रभावों से लोगों को अवगत कराया।

अतः निष्कर्ष रूप में स्त्रियों, अनाथों, दलितों और असहायों की रक्षा, सहायता, गुरुकुलीय तथा लोक–शिक्षा–प्रसार, राष्ट्रीय एकता, राष्ट्रभाषा, अघूतोद्धार, गोरक्षा, शराबबन्दी आदि सामाजिक कुरीतियों को दूर करने के लिये स्तुत्य कार्य किया। बालविवाह, बेमेल विवाह, वृद्ध विवाह के उन्मूलन तथा वयस्क एवं विधवा विवाहों के प्रचलन में महत्वपूर्ण योगदान प्रदान किया। अस्पृश्यता निवारण, स्त्रियों के उद्धार एवं शिक्षा के कार्य का भी व्यापक रूप से आदर हुआ।

और ३१ अक्तूबर सन् १८८३ के दिन ६ बजे का वह मनहूस समय आया जब महर्षि को काल के क्रूर हाथों ने सर्वदा के लिये छीन ले गया। इस महर्षि का निर्वाण भी उन्हीं महापुरुषों की तरह हुआ जिस तरह से इस संसार में और महापुरुष आए और अपनी प्रतिभा से समाज का कल्याण करके समाज के हाथों जहर का प्याला पीकर इस संसार में अपनी अमिट छाप छोड़कर चले गये। स्वामी दयानन्द को एक हत्यारे ने दूध में शीशे का चूरा घोलकर पिला दिया जिसके परिणामस्वरूप सुकरात, ईसामसीह, गांधी आदि की तरह इस धीर वीर पुरुष ने भी संसार का कल्याण करके ब्रह्मलीन हो गया। पर उनके द्वारा दिखाया गया मार्ग आज भी सबके लिये ग्राह्य है।

—◆◆—

# हिमाचल के बौद्ध बिहार एवं मन्दिर-

डा० राजपाल सिंह

हिमाचल प्रदेश पश्चिमी हिमालय पर्वत की शिवालिक पर्वत श्रृंखलाओं के मध्य स्थित है। चिनाब, रावी, व्यास, सतलज इत्यादि नदियां अपनी पारी धारा से इस हरित अंचल को हरितमा से स्नात रखती है। इन समस्त नदियों का उत्स इसी प्रदेश की गोद से हुआ है और जहां ये नदियां मैदानी क्षेत्रों में प्रवेश करती है वहीं पर हिमाचल अपनी सीमाएं समाप्त करता है।

शिवालिक पर्वत श्रृंखलाओं से घिरी हुई अगणित घाटियां है जिनमें लाहौल, स्पिति, किन्नौर, कुल्लू, कांगड़ा और चम्बा, बिलासपुर, शिमला, मण्डी, सोलन तथा सिरमौर आदि क्षेत्र स्थित हैं।

ह्वेनसांग के भारत यात्रा विवरण में यहां के प्राचीन अद्वितीय बौद्ध बिहारों का वर्णन मिलता है। वास्तु कला के क्षेत्र में बौद्ध धर्म ने हिमाचल को अपूर्व देन से सुसज्जित किया है। लाहौल, स्पिति तथा किन्नौर आदि स्थानों में बौद्ध बिहारों और मन्दिरों की संख्या अधिक है। ये मन्दिर और बिहार प्राचीन भारतीय भवन निर्माण कला की अपनी बेजोड़ मिसाल स्वयं ही है।

## किन्नौर :—

सुरम्य वनस्थली हिमाचल प्रदेश का अत्यन्त रमणीय स्थल किन्नौर बौद्ध धर्म एवं संस्कृति को वृहद् स्तर पर अपने आप में समेटे हुए है। भारतीय साहित्य में इसका वर्णन "किन्नर" नाम से अभिहित किया गया है। कालान्तर में यही किन्नतर से किन्नौर कहा जाने लगा। प्रागैतिहासिक काल से किन्नौर बौद्ध धर्म एवं संस्कृति का मुख्य स्थल रहा। आठवीं शताब्दी के पश्चात् लामा बौद्ध धर्म यहा अनवरत अपनी शाखाएं प्रसारित एवं सुदृढ़ करता रहा। किन्नोंर के आसपास के क्षेत्रों में रिब्बा, जंगी, लित्सा लब्रडग स्पू आदि क्षेत्र बौद्ध धर्म के सांस्कृतिक केन्द्र बिन्दु रहें।

सतलज के किनारे स्थित रिब्बा नामक स्थान में किवंदन्ती है कि महान् भाषान्तरकार रिन-छेः-जड़्पो ने ग्यारवी शताब्दी में यहां प्रथम बौध बिहार का निर्माण करवाया था। किन्तु यहां के निवासियों को उसका यह बौद्ध प्रचार रुचिकर न लगा लोगों ने उसका तीव्र विरोध किया। कहा जाता है कि उसने नदी में कूदकर आत्महत्या कर ली थी।

सतलज से काफी ऊँचाई पर बसा दूसरा प्रमुख बौद्ध केन्द्र जंगी है। इसके निकट निर्जन गुफा में मिट्टी के बने चार स्तूप विद्यमान है। ये स्तूप कितने पुराने होंगे इस विषय में प्रमाणित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता तथापि यह स्थान अत्यन्त प्राचीन काल से सम्भवतः दसवीं या ग्यारवी सदी में बौद्ध धर्म का एक मुख्य केन्द्र रहा था। स्तूप और कन्दरा निर्माण की कला को यदि ध्यान से देखा जाये तो यह और भी पुरातन सिद्ध होगा।

लिप्सा इस क्षेत्र का तीसरा प्रमुख बौद्ध सांस्कृतिक स्थल है। लामा देवाराम द्वारा निर्मित इस बौद्ध बिहार को गुम्बा कहा जाता है। गुम्बा से सन्नद्ध दो अन्य विशाल मन्दिर है जिनमें से एक भगवान् शाक्य मुनि की ओर दूसरा बोधिसत्व मैत्रेय को समर्पित किया गया है। विभिन्न चित्रों मूर्तियों और भित्ति चित्रों से अलंकृत यह मन्दिर बौद्धकला परम्परा को अपने विशाल कलेवर में सुरक्षित रखे हुए हैं। लिप्सा के विशद पुस्तकालय में कंजूर और तंजूर के विशाल संग्रह रखे हुए हैं जो कुछ मानसिक ल्हासा के पाठ से मेल खाते हैं। सारांशतः लिप्सा, लामा धर्म, साहित्य संस्कृति, दर्शन एवं कला की दृष्टि से अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान है।

किन्नौर के आसपास के बौद्ध धर्म से सम्बन्धित क्षेत्रों में लब्रडग भी महत्वपूर्ण स्थान है जहां अब भी सात मंजिलों का एक दुर्ग स्थित है। पहाड़ी पर "शन-थुग" ग्मल्यों देवता का एक मूर्ति रहित मन्दिर बना हुआ है। मन्दिरों के निर्माण की विधि भी अद्‌भुत है। प्रस्तर खण्डों से निर्मित मन्दिरों में पत्थरों की लकड़ी के चौखटों के अन्दर जड़ा गया है। सात मन्जिला दुर्ग के समीप ही यहां के ग्राम देवता को समर्पित एक मन्दिर और है। दुर्ग के नीचे बसे हुए ग्राम में एक कुण्ड के ऊपर गणेश जी की मूर्ति अधिष्ठित है। राहुलसांकृत्यायन के मतानुसार इससे सिद्ध होता है कि बौद्ध धर्म के पश्चात् ही यहां हिन्दू धर्म की प्रतिष्ठापना हुई।

ग्यारहवीं सदी में रिन्-छें:-जड़पो (रत्नभद्र) ने काश्मीर जाते समय स्पू में एक बौद्ध विहार का [निर्मा]ण कराया था। इस मन्दिर का कई बार जीर्णोद्धार किया गया। इस जीर्णता के पश्चात् भी मन्दिर [की] मूर्तियां अपनी प्राचीनता सहित सुरक्षित है। तूलिका के निर्मित शाक्यमुनि, बुद्ध और उनके प्रधान शिष्य सारिपुत्र मोद्दग्लायन की मूर्तियां, बोद्धिसत्व, अवलोकितेश्वर, एवं लकड़ी द्वारा निर्मित दूसरे बोद्धिसत्व की मूर्तियां विशेष रूप से दर्शनीय है। यहां की अन्य कलात्मक मूर्तियों में यज्ञापारिमता की "भौट" भाषा में हस्त लिखित पुस्तक है जिसके आरम्भ के पृष्ठों पर बने सुन्दर चित्र उत्कृष्ट कोटि की चित्रकला के उत्तम उदाहरण हैं।

इसे निकटतर ही एक दूसरा मन्दिर जिसे बौद्धिसत्व मुनि का मन्दिर कहा जाता है। जिसमें अवलोकितेश्वर मंजू श्री और वपज्राणि की मूर्तियां प्रतिष्ठापित थी। जिससे में किन्हीं दो की मूर्तियां अब

भी वर्तमान हैं। इस गोम्पा के पास ही पहाड़ी पर दूसरा गोम्पा बनाया गया है जिसे डुकमा कहा जाता है। डुकमा में स्थित पीतल की दो मूर्तियां विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। इन मूर्तियों में से एक मूर्ति गोम्बो देवता की ओर दूसरी गोम्बो लहजे की है जो मिलारोसा की शिष्या थी। इसके अतिरिक्त कुछ सुन्दर काष्ठमूर्तियां में अन्य दो मूर्तियां दर्शनीय हैं।

## लाहौल :—

लाहोल में आठवीं शताब्दी के बाद बोद्ध धर्म का अत्यधिक विस्तार हुआ। हालांकि बौद्ध धर्म इससे पूर्व भी यहां प्रचलित था। आठवीं सदी के लगभग ही पदम सम्भव तिब्बत से रिवाल्सर (मण्डी) गया था। सम्भवतः उसने ही बौद्ध धर्म के दूसरे प्रकार लामाबौद्ध धर्म का प्रचार किया था। पदम सम्भव ने ही त्रिलोकनाथ और गुरु घण्टाल नामक स्थानों में मृतप्रायः बौद्ध धर्म को पुर्नजीवित किया था। लाहौल में भी बौद्ध गोम्पा कई स्थानों पर स्थित मिलते है। आयताकार रूप में कच्चे मौरै मिट्टी पत्थर से निर्मित शैशोर्ध का बौद्ध स्मारक बौद्ध कला का सर्वाधिक स्थान है। किलांग के पीछे एक ऊंची पहाड़ो पर स्थित इस मन्दिर की छत सपाट है, जो भवन की प्राचीनता का सूचक है। यह भवन लकड़ी के स्तम्भों से बनाया गया है इसके अन्दर बौद्ध तान्त्रिक धर्म के देवी देवताओं के अनेक मुखौटे एवं मुर्तियां दिखाई पड़ते हैं। सुन्दर चित्रकारी से अलंकृत दिवारों के अतिरिक्त अन्य प्रधान कला कृतियों में बुद्ध एवं बोधिसत्वों की कलात्मक एवं विशाल प्रतिमाएं उल्लेखनीय हैं। वस्तुतः लाहौल में ग्यारहवीं बारहवीं सदी का काल धार्मिक उत्थान की दृष्टि से अत्यन्त महत्वपूर्ण था। बौद्ध धर्म इस समय अपने पूर्ण उत्कर्ष पर था।

इस युग में अतीश दीपुडंर तथा उसके कतिपय शिष्यों ने तिब्बत के अलावा बौद्ध धर्म का प्रचार एवं प्रसार किया परिणामतः इस काल में लामा बौद्ध मन्दिरों और भवनों का निर्माण वृहद स्तर पर हो रहा था। इन प्रयत्नों के साथ ही रिन्सेन जंम्पा का भी नाम आता है। जिसने काशमीरी शिलिपयों की सहायता से मन्दिरों का निर्माण कराया था। हचिन्सन के कथनानुसार इस युग में लाहौल में गोजना नामक एक महान बौद्ध लामा हुआ था, जिसका उल्लेख यहां की तीन पुस्तकों में उपलब्ध होता है। निष्कर्षतः ग्यारहवीं बारहवीं शताब्दी में लाहौल बौद्ध धर्म के प्रचार एवं प्रसार का मुख्य केन्द्रीय साँस्कृतिक स्थल था।

## स्पिति :—

किन्नौर लाहौल और इनके समीपस्थ स्थानों में फैले बौद्ध धर्म के विशाल वृक्ष की शाखायें स्पिति में भी वर्तमान है। स्पिति में की तथा ताबों के मन्दिर ग्यारहवीं शताब्दी के लगभग निर्मित किये गये। स्पिति, नदी के तट पर "की" नामक ग्राम के ठीक ऊपर ११ हजार फीट की ऊंची पहाड़ी पर स्थित "की"

बौद्ध विहार यहां के बौद्ध भवनों में सबसे विशाल है। यह विहार देखने में एक पर्वतीय किले सा दिखाई देता है। मन्दिर और विहार का सम्मिलित रूप प्रस्तुत करता हुआ यह बौद्ध स्मारक अतीश की शिष्य ब्रोमस्टोन द्वारा बनवाया गया था। इस स्मारक के मध्य में मुख्य मन्दिर है जिसे गोपा कहते हैं। इसके आसपास कई विहार बनें हैं जिसमें एक समय में ही लगभग ३०० लामा निवास कर सकते हैं

इस बौद्ध विहार में प्राचीन आधुनिक बौद्ध चित्रकला एवं मूर्तिकला के नमूने दर्शनीय है। मन्दिर में रखे वस्तु खण्डों पर बनाये गये चित्र विशेष रूप से ध्यान आकर्षित करते हैं। बौद्ध मूर्तियों में तारा और अवलोकितेश्वर की मूर्तियां श्रेष्ठ मानी जाती हैं। पदम् सम्मभव की प्रतिमा सत्कालीन कला का श्रेष्ठतम उदाहरण हैं।

स्पिति के इस बौद्ध विहार की स्थापत्य कला में पुरानी शैली को स्पष्ट छाप है किन्तु विहार का मुख्य द्वार तिब्बत शैली के बने हुए हैं। अनेक आक्रमणों को इस स्मारक ने अपने ऊपर झेला है। परिणामस्वरूप इस बौद्ध विहार का अनेक बार जीर्णोद्धार किया गया। इस कारण इसके प्राचीन स्वरूप में कुछ परिवर्तन आ गया है।

काजा से ५३ मील दूर समतल स्थान पर स्थित स्पिति का दूसरा मुख्य बौद्ध विहार ताम्बों का विहार है। प्रागैतिहासिक काल में इस विहार के आसपास लगभग १०८ स्तूप निर्मित थे जिनमें अब कुछ अवशेष ही रह गये हैं।

ताबो मन्दिर और निकट के विहार का निर्माण सम्भवतः ब्रोमस्टोन ने ही किया था। वैसे इस मन्दिर के निर्माण से सम्बन्धित एक किवदंती प्रचलित है कि इस मन्दिर का निर्माण परियों ने किया था। किन्तु अन्य ऐतिहासिक प्रमाणों के अभाव में तार्किक स्तर पर विद्वान् इस मन्दिर का निर्माण ब्रोमस्टोन द्वारा किया गया मानते हैं।

ताबो का यह भवन गोम्पा शैली की अनुकृति के रूप में सुन्दर मन्दिर का एक सर्वोत्तम उदाहरण है। जिसका निर्माण विशद स्तर पर हुआ। इसका सबसे दर्शनीय स्थल मुख्य मन्दिर कक्ष है जिसकी छत और दिवारों का प्रत्येक अंश गरिमापूर्ण चित्रों का मनमोहक चित्रकारी से सुसज्जित है। इनमें से प्राचीन कही जा सकती है। अन्य प्राचीन दिवारों की सतह पर जननान्तर के लामा ने अपनी उत्कृष्ट कला मेधा का प्रदर्शन करते हुए पुरातन चित्र वीथिकाओं पर अभिनव चित्रों को आकार दिया है। अजन्ता और बाद के चित्रों से इन चित्रों की तुलना की जा सकती है, जो कि जातक कथाओं से सम्बन्धित है। हालांकि अधिकाँश चित्रों का सम्बन्ध तांत्रिक बौद्ध धर्म से है! विशाल मूर्तियों के रूप में इन चित्रों

में भगवान बुद्ध, भैरव, तारा, अवलोकितेश्वर के चित्र हैं।

यहां के इन दो प्रमुख बौद्ध मन्दिरों के अतिरिक्त स्पिति के अन्य क्षेत्रों में भी कुछ गुम्पा और विहारों का निर्माण किया गया। किन्तु इनमें से अधिकांश अवशेष प्रायः ही रह गये हैं। कुछ प्राचीन मन्दिरों के खण्डहर खैबूर के निकट स्थित एक गांव में देखे जा सकते हैं। जहां ल्हावला मेद् गोम्पा स्थित था जो सम्राट ल्हाकलान्मा ने बनवाया था। बान्यपा सम्प्रदाय से सम्बन्धित ऐसा ही बौद्ध मन्दिर काजा में भी बनवाया गया था।

स्पिति के समीप तिलुंग नामक ग्राम में एक बौद्ध विहार की स्थापना की गई थी जो ११वीं शताब्दी में बनवाया गया था। देखने में छोटा लगने वाला यह बौद्ध मन्दिर सौन्दर्य की दृष्टि से ताबो के बौद्ध विहार के किसी भी स्तर पर कम नहीं। समतल छत वाले इस मन्दिर कीदिवार का प्रत्येक भाग विभिन्न प्रकार की मोहक एवं कलात्मक चित्रावलियों से सुसज्जित है। इन चित्र विथिकाओं में निराहर, ध्यानमग्न भगवान बुद्ध तथा उनके जीवन से सम्बन्धिल अन्य अनेक घटनायें विचित्र की गई हैं। सिंहासन में प्रदर्शित गजराज का रुप बहुत ही मनोहारी एवं जीवन्त हो उठा है। ताबो बौद्ध विहार के समीप ही तन्युग गोम्पा स्थित है।

स्पिति के यह समस्त बौद्ध विहार क्षेत्र की दृष्टि से भी विशाल है भक्तों के बैंठने एवं पूजा आदि के कक्ष बड़े हैं। इसके साथ ही भण्डार कक्ष और रसोईघर भी बनाये गये हैं। स्पिति बोध धर्म का आज भी बहुत बड़ा सांस्कृतिक केन्द्र है।

# गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार द्वारा राष्ट्रीय सेवा योजना शिविर

## स्थान—ग्राम कांगड़ी, पुण्यभूमि, जि० बिजनौर का विवरण

कुलपति श्री बलभद्र कुमार हूजा जी के सत्प्रयन्तों से गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में सत्र ८२–८३ के अक्तूबर मास से राष्ट्रीय सेवा योजना की स्थापना हुई। विश्वविद्यालय की राष्ट्रीय सेवा योजना से सम्बन्धित प्रथम सलाहकार समिति की बैठक ने ३०-१०-८२ को यह स्वीकार किया कि हमारे विश्वविद्यालय एन० एस० एस० यूनिट का प्रथम शिविर गुरुकुल की पुण्यभूमि, ग्राम कांगड़ी, जिला बिजनौर में २१ दिसम्बर से ३० दिसम्बर ८२ तक किया गया। तदनुसार ही एन० एस० एस० के छात्रों का शिविर उक्त स्थान में आयोजित करने की व्यवस्था की गयी। दिनांक २०-१२-८२ को ही अपराह्न में प्रोग्राम आफिसर डॉ० बी० डी० जोशी एवं डॉ० त्रिलोकचन्द के नेतृत्व में एन० एस० एस० की ५२ सदस्यीय टीम नियत स्थान पर पहुँच गयी इस कैम्प में भाग लेने वाले सदस्यों की संख्या निम्नप्रकार थी—

| | |
|---|---|
| १—विज्ञान महाविद्यालय छात्र संख्या | ३३ |
| २—वेद तथा कला महाविद्यालय छात्र सं. | १४ |
| ३—स्थानीय युवक | ०५ |
| ४—अध्यापक, गु० कां० विश्वविद्यालय | ०२ |
| योग | ५४ |

### शिविर कार्यवाही विवरण—

दिनांक २१-१२-८२ को कुलाधिपति महोदय (श्री वीरेन्द्र जी) गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, मुख्य अतिथि के समक्ष श्री ओ० पी० आर्य जिलाधीश बिजनौर द्वारा शिविर का उद्घाटन समारोह सम्पन्न हुआ। इस अवसर पर गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के अनेक प्राध्यापक वर्ग, महिला एवं पुरुष वानप्रस्थाश्रम ज्वालापुर के अनेक वयोवृद्ध नर नारी ग्राम कांगड़ी की जनता के अतिरिक्त जिला सहारनपुर और बिजनौर के अनेक उच्च अधिकारी भी उपस्थित थे। समारोह का प्रारम्भ श्री रामप्रसाद जी वेदालंकार, उप–कुलपति गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय जी के निर्देशन में वैदिक विधि से किये गये हवन द्वारा हुआ। इस अवसर पर उपस्थित छात्रों एवं जनता को सम्बोधित करते हुए माननीय वक्ताओं ने कुलाधिपति श्री

वीरेन्द्र जी, जिलाधीश बिजनौर श्री ओ० पी० आर्य, कुलसचिव डॉ० जबरसिंह सेंगर, डॉ० विजयशंकर अध्यक्ष वनस्पति विज्ञान, जिला विकास अधिकारी बिजनौर श्री नरेन्द्र वर्मा सहायक निदेशक सी० बी० आर० आई० रुड़की, श्री वीरेन्द्र अरोड़ा कार्डीनेटर एन० एस० एस० एवं श्री जितेन्द्र जी सहायक मुख्याधिष्ठाता ने स्वामी श्रद्धानन्द जी की त्याग, तपस्या की चर्चा करते हुए गुरुकुल प्रथा के आदर्शों पर प्रकाश डाला और सभी वक्ताओं ने एन० एस० एस० द्वारा कांगड़ी ग्राम में लगाये जा रहे शिविर के आयोजन हेतु और कांगड़ी ग्राम के विकास में विशेष रुचि रखने के लिये कुलपति श्री बलभद्र कुमार हूजा जी को प्रशंसा पूर्ण बधाई दी । इस अवसर पर जिलाधीश बिजनौर ने बताया कि वह मुख्य सड़क से पुण्यभूमि को जोड़ने के लिये सड़क और रपटों का निर्माण कराने का प्रयत्न करेंगे । समारोह के अन्त में अतिथियों का सूक्ष्म जलपान द्वारा स्वागत किया गया और शान्ति पाठ के उपरान्त समारोह सम्पन्न हुआ ।

(२) २२-१२-८२ कांगड़ी ग्राम में विद्यालय के निकट बने एक पुराने कुएं की सफाई की गयी । पानी के विकास के लिये नाली बनाई गई और १०० फीट नाली का निर्माण किया गया । सायंकाल को छात्रों द्वारा कांगड़ी ग्राम के लगभग ४५ परिवारों का सामाजिक एवं आर्थिक और स्वास्थ्य सर्वेक्षण किया गया जिसमें डॉ० जोशी द्वारा बनाये गये प्रपत्रों में भरा गया । संध्या समय को कोर्डीनेटर श्री वीरेन्द्र अरोड़ा और डॉ० काश्मीरसिंह द्वारा छात्रों को सम्बोन्धित किया गया ।

(३) २३-१२-८२ को छात्रों द्वारा सामूहिक हवन यज्ञ कर श्रद्धानन्द दिवस मनाया गया। अल्पाहार के उपरान्त समस्त छात्रों ने कांगड़ी ग्राम मे विद्यालय के निकट बनाये जाने वाले चबूतरे के लिये लगभग १० बुग्गी पत्थर ढ़ो-ढ़ो कर पहुँचाये ।

(४) २४-१२-८२ कुछ छात्रों ने गांव में जन सम्पर्क स्थापित किया । मध्याह्न में भोजन के उपरान्त छात्रों को कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र जी, कुलसचिव डॉ० जबरसिंह सेंगर, कार्डीनेटर श्री वीरेन्द्र अरोड़ा एवं प्रोग्राम आफिसर डॉ० बी० डी० जोशी ने सम्बोन्धित किया । कुलाधिपति जी ने इस शिविर के आयोजन के लिये विश्वविद्यालय के अधिकारियों और छात्रों को बधाई दी ।

(५) दिनाँक २४-१२-८२ को छात्रों ने ग्राम कांगड़ी में लगभग ८०० गड्ढ़े खोदे गड्ढ़ों की साइज १×१×१ फीट था । सायंकाल को डॉ० विजेन्द्र कुमार शर्मा प्रधानाचार्य एस० एम० जे० एन० डिग्री कॉलेज हरिद्वार द्वारा छात्रों को सम्बोन्धित किया गया । डाँ० शर्मा से राष्ट्रीय सेवा योजना के महत्त्व पर प्रकाश डाला व शिविर की व्यवस्था की प्रशंसा की । इसी अवसर पर कार्डीनेटर श्री अरोड़ा डॉ० काश्मीरसिंह जी एवं डॉ० जोशी द्वारा भी छात्रों को सम्बोन्धित किया गया । रात्रि को सात बजे से लेकर दस बजे तक समस्त विद्यार्थियों ने कांगड़ी ग्राम में सभा की । भजन, कीर्तन आदि साँस्कृतिक कार्यक्रमों

द्वारा ग्रामवासियों का मनोरंजन किया और अन्त में डॉ० जोशी ने गांववालों को सहकारिता, बाल शिक्षा, स्वास्थ्य एवं सरकारी अनुदान आदि से सम्बन्धित समस्याओं पर विस्तार पूर्वक आलोकित किया ।

(६) दिनांक २५-१२-८२ को छात्रों ने गांव में सड़क बनाने हेतु लगभग २५ बुग्गी मिट्टी ढ़ोई और उसे खड़ण्जा स्थान पर बिछाया । छात्रों के एक दल ने खड़ण्जा पथ का निर्माण किया दूसरे दल ने लगभग ६०० गड्ढ़े खोदे और तीसरे दल ने चबूतरा निर्माण का कार्य प्रारम्भ किया । सायंकाल को कुछ छात्र पुनः कांगड़ी गांव गये और जनसम्पर्क स्थापित किया ।

(७) दिनांक २६-१२-८२ को छात्रों की विभिन्न टोलियों ने गांव खड़ण्जा निर्माण हेतु ईंटे व मिट्टी ढ़ोई और शेष छात्रों ने खड़ण्जे के निर्माण कार्य को आगे बढ़ाया अपराह्न में डॉ० विजयशंकर निदेशक कांगड़ी ग्राम विकास योजना समिति ने छात्रों को पर्यावरण और वन–संरक्षण जैसी सामाजिक समस्याओं के प्रति सम्बोधित किया । इसी दिन कार्डीनेटर एवं प्रोग्राम आफिसर द्वारा छात्रों की शिविर दिनचर्या एवं भोजन तथा रहने के ऊपर विस्तृत चर्चा की गयी ।

(८) दिनांक २७-१२-८२ को छात्रों ने कांगड़ी ग्राम में खड़ण्जों के निर्माण कार्य में आगे बढ़ाया और कुछ छात्रों ने गांव की गलियों में पानी के विकास के लिये लम्बी नाली का निर्माण किया । छात्रों द्वारा चबूतरा निर्माण हेतु पत्थर भी ढ़ोये गये । यह दिन इसलिये भी महत्वपूर्ण हो गया कि अपराह्न में सचिवालय लखनऊ से शिक्षा–मन्त्रालय के परिवेक्षक के रूप में श्री यश्वीर सिंह जी का अकस्मात् आगमन हुआ । इनके साथ विश्वविद्यालय के जन–सम्पर्क अधिकारी, कुलसचिव एवं एस० एम० जे० एन० कॉलेज के प्रधानाचार्य व कोर्डीनेटर श्री अरोड़ा थे । पूरी टीम ने छात्रों से रहने एवं भोजन आदि स्थान का निरीक्षण किया व भोजन को चखा, और छात्रों द्वारा किये गये कार्य स्थलों का निरीक्षण किया । पूरी टीम ने शिविर की व्यवस्था, संयोजन और छात्रों द्वारा किये जा रहे कार्य के प्रति संतोष प्रकट किया । इसी दिन सायंकाल को पुनः सभी छात्र डॉ० त्रिलोकचन्द्र जी के निर्देशन में कांगड़ी ग्राम गये और वहां उन्होंने पुनः घर-घर जाकर ग्रामवासियों से जन–संपर्क स्थापित किया और सर्वेक्षण पत्र भरे, कई ग्राम-वासियों ने डॉ० जोशी को बैंक आदि से ऋण अथवा अनुदान हेतु अपने प्रार्थनापत्र दिये । इन प्रार्थनापत्रों को डॉ० जोशी द्वारा कांगड़ी ग्राम विकास योजना के निदेशक डॉ० विजयशंकर जी को अग्रसारित किया गया । सायंकाल को पुण्यभूमि में डॉ० जोशी ने छात्रों के साथ मिलकर साप्ताहिक हवन करवाया ।

(९) दिनांक २८-१२-८२ को निरन्तर वर्षा होती रही और अत्यन्त शीत रही । सायंकाल को छात्र पुनः जन-सम्पर्क हेतु कांगड़ी ग्राम में घर-घर गये ।

(१०) दिनांक २९-१२-८२ को शिविर का विधिवत् समापन-समारोह आयोजित किया गया। श्री घनश्याम पन्त, स्थानीय न्यायाधीश हरिद्वार, आज के मुख्य अतिथि थे, उन्होंने स्वामी श्रद्धानन्द जी के प्रति अपनी भावभीनी श्रद्धाञ्जलि अर्पित की और राष्ट्र के निर्माण में स्वामी जी के सक्रिय सहयोग के महत्त्व पर प्रकाश डाला और छात्रों से देशप्रेम की ओर अग्रसर बने रहने का अनुरोध किया। श्री पन्त जी के अतिरिक्त, उपस्थित जनता को कुलसचिव डॉ० सेंगर और ग्राम सभा के प्रतिनिधि अध्यापक श्री बालमुकुन्द जी द्वारा भी सम्बोधित किया गया। श्री बालमुकुन्द जी ने ग्राम कांगड़ी के प्रतिनिधि के रूप में एन० एस० एस० के शिविर को ग्राम कांगड़ी में आयोजित किये जाने पर विश्वविद्यालय के अधिकारियों के प्रति अपना आभार प्रकट किया, और शिविर में आये छात्रों द्वारा किये गये कार्यों की प्रशंसा की। उन्होंने यह भी कहा कि वह आशा करते हैं कि भविष्य में भी इस प्रकार से शिविरों का ग्राम कांगड़ी में आयोजन किया जाता रहेगा।

डॉ० जोशी ने गत नौ दिनों में शिविरार्थियों के द्वारा किये गये कार्यों का विवरण उपस्थित जनता के समक्ष रखा, कुछ छात्रों ने भी शिविर के दौरान हुए अपने अनुभवों को बताया और पुनः इस प्रकार के शिविरों में आकर कार्य करने के प्रति अपनी आस्था प्रकट की। श्री जितेन्द्र जी, सहायक मुख्याधिष्ठाता द्वारा भी समूह को सम्बोन्धित किया गया, और उन्होंने पुनः स्वामी श्रद्धानन्द जी के गुरुकुल के कुछ रोचक संस्मरणों पर प्रकाश डाला।

अन्त में कार्डीनेटर श्री वीरेन्द्र अरोड़ा द्वारा आमन्त्रित व्यक्तियों मुख्य अतिथि, वित्ताधिकारी, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय और गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय विश्वविद्यालय के अन्दर अनेक अधिकारी को शिविर में आयोजित सुविधाओं के लिये धन्यवाद दिया। श्री अरोड़ा जी ने संक्षेप में बताया कि माननीय कुलपति श्री बलभद्र कुमार जी हूजा की सत्प्रेरणा से ही गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में राष्ट्रीय सेवा योजना की स्थापना हो सकी है और यह भी कि कुलपतिजी के व्यक्तिगत प्रयासों से ही इतने कम समय में इस शिविर का आयोजन संभव हो पाया। इसके लिए श्री अरोड़ा ने कुलपति जी के प्रति विनम्र आभार प्रकट किया।

इसी अवसर पर उप-कुलपति श्री रामप्रसाद जी वेदालंकार द्वारा छात्रों और उपस्थित जनता को सम्बोधित किया गया उन्होंने युवा छात्रों के द्वारा किये गये श्रम, सदाचार, समाज सेवा और सहकारिता पर अपने विचारों द्वारा सभी को आलोकित किया। उप-कुलपति जी के निर्देशन में ही शिविर के समापन समारोह का हवन भी किया गया।

इसी अवसर पर गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के अनेक प्राध्यापक, वित्ताधिकारी जी, छात्र एवं कांगड़ी गांव के निवासी भी उपस्थित थे ।

११ दिनांक ३०-१२-८२ को शिविर का अन्तिम दिन था । छात्रों ने प्रायः अल्पाहार के उपरान्त पुण्यभूमि के चारों ओर सफाई कार्यक्रम किया और अपरान्ह भोजन के बाद समस्त शिविरार्थी गाड़ी द्वारा हरिद्वार लौट आये ।

शिवर की अवधि के दौरान नित्य प्रति की दिनचर्या लगभग निम्न प्रकार से होती थी—

(क) प्रायः ६ बजे से ७ बजे के बीच समस्त शिविरार्थी नित्य क्रिया से निवृत होते थे ।

(ख) प्रातः ७ से ८ बजे के बीच नित्य ही प्रोग्राम आफिसर द्वारा छात्रों को प्रातः कालीन व्यायाम, योगाभ्यास और कुछ खेल खिलाये जाते थे ।

(ग) प्रायः ८ से ८-३० बजे के बीच में अल्पाहार होता था ।

(घ) अल्पाहार के उपरान्र छात्र विभिन्न दलों में दलपति सहित गांव में जाकर विभिन्न कार्य करते थे ।

(ङ) अपराह्न में १-३० बजे से २-३० बजे के बीच भोजन होता था । भोजन निर्माण की व्यवस्था आदि हेतु छात्रों की ही एक समिति उत्तरदायी थी ।

(च) अपराह्न में भोजन के उपरान्त २-३० बजे से ५ बजे तक पुनः या तो गांव में काम करने तथा सर्वेक्षण करने और जनसम्पर्क करने चले जाते थे या छात्रों को कुछ समय के लिए विशिष्ट आंमन्त्रित व्यक्तियों द्वारा सम्बोधित किया जाता था । सांयकाल ५ बजे से लेकर ६ बजे के बीच छात्र नित्य ही फुटबॉल, बालीबॉल और कबड्डी जैसे खेल खेलते थे ।

(छ) नित्य ही डॉ० त्रिलोकचन्द्र जी की अध्यक्षता में रात्रि को भोजनोपरान्त छात्रों द्वारा छुटपुट सांस्कृतिक कार्यक्रमों का आयोजन किया जाता था ।

इस प्रकार उक्त दस दिन राष्ट्रीय सेवा योजना का शिविर अत्यन्त सुव्यवस्थित ढंग से चलता दस बजे तक समस्त शिविरार्थियों ने कांगड़ी ग्राम में सभा की । भजन, कीर्तन आदि सांस्कृतिक कार्यक्रमों का आयोजन किया । शिविर के आयोजन से हुई एक अन्य महत्वपूर्ण उपलब्धि ग्राम वासियों का सामाजिक आर्थिक एवं स्वास्थ्य सर्वेक्षण था । जिसकी विस्तृत रिपोर्ट शीघ्र ही अलग से दी जायेगी ।

## छात्रों द्वारा किये गये कार्यों का उपसंहार

(१) कांगड़ी ग्राम में १५० फीट लम्बे खड़ण्जा पथ का निर्माण किया ।

(२) गांव में पुराने कुयें की सफाई तथा उसके निकट जल निकास नालियों का निर्माण ।

(३) कांगड़ी ग्राम की गलियों में लगभग १०० फीट लम्बी निकास नालियों का निर्माण।

(४) कांगड़ी ग्राम से-पुण्यभूमि तक के लगभग १किलोमीटर मार्ग की सुव्यवस्था एवं मरम्मत।

(५) छात्रों द्वारा जन सम्पर्क स्थापित कर ग्रामवासियों के बीच सामाजिक कुरीतियों के प्रति चेतना।

(६) समाजिक एवं आर्थिक सर्वेक्षण जिससे यह पता चला कि गांव के लगभग २० प्रतिशत परिवार अत्यन्त निर्धन कायस्तहीन एवं किसी स्थायी जीवीकोपार्जन के साधन से हीन हैं और उनकी मासिक आय ५० रुपया प्रति माह से भी कम है। लगभग ४० प्रतिशत परिवार गरीबी की रेखा के आस-पास की अर्थ व्यवस्था में जीते हैं और ऐसे परिवारों की आय दैनिक मजदूरी अस्थायी नौकरी एवं छुटपुट खेती के अलावा कुछ व्यक्तिगत छोटी-छोटी नौकरियों व धन्धों से सम्बन्धित हैं। जिनकी मासिक आय १०० रु० से लेकर ३०० रु० प्रतिमाह है। गांव में ३० प्रतिशत परिवार स्थायी नौकरी से सम्बन्धित है अथवा सब्जी आदि का व्यवसाय करते हैं। ऐसे परिवारों की मासिक आय ३०० रु० प्रतिमाह से ७०० रु० प्रतिमाह के बीच में है। लगभग ७ प्रतिशत परिवार सम्पन्न अवस्था में हैं और उनकी मासिक आय ७०० रु० प्रतिमाह से २००० रु० प्रतिमाह है। सर्वेक्षण से यह भी पता चला कि अधिकांश लोग गांव में अस्पताल, एक हाईस्कूल, बस अड्डा सड़क, हैंड पाईप, नलकूप और अपना पक्का मकान चाहते हैं। लगभग १० परिवारों ने सरकार अथवा बैंक से क्रृपा अथवा अनुदान हेतु अपने प्रार्थना पत्र डा० जोशी को दिये हैं। सर्वेक्षण से यह भी पता चला कि अधिकांश परिवारों में बच्चों की संख्या २ से ४ के बीच में हैं। केवल १५ प्रतिशत परिवारों में ही बच्चों की सँख्या ६ के लगभग है। गांव में कोई भी व्यक्ति गम्भीर फैलने वाली बीमारी का मरीज नहीं है। कुछ व्यक्ति गले के धंधे पेट, त्वचा रोग आदि छोटी-छोटी बीमारियों से ग्रस्त हैं। बच्चों के पेट प्रायः कीड़े है और कुछ परिवारों में (पांच-छः) लगातार दो-तीन बच्चे पैदा होने के तुरन्त बाद मर गये। एक व्यक्ति लकवा पीड़ित भी है। गांववासी दालों का उपयोग बहुत कम करते हैं। अतः अधिकांश बच्चे कुपोषण के शिकार हैं।

(७) ग्रामवासियों – से सम्पर्क कर सरकार को अनेक योजनाओं के प्रति बताकर उनमें भाग लेने के प्रयत्न किये गये।

(८) छात्रों द्वारा गांव में चबूतरे का आंशिक रूप से निर्माण किया गया।

(९) गांव में लगभग १२५० गड्ढे खोदे गये जिसमें आगामी वर्षा ऋतु में पौधे लगाये जायेंगे।

(१०) कुछ लोगों को अपने हस्ताक्षर करना सिखाया गया।

(११) कुछ छात्रों को कोचिंग दी गयी।

(१२) गोबर गैस प्लांट के निमाण कार्य में सहायता प्रदान की गयी।

(१३) गांव में नालियों आदि के निर्माण के लिये नदी के पत्थर ढोये गये ।

(१४) गांव की सड़क से बने गड्ढों को मिट्टी से भरा गया ।

(१५) ग्रामवासियों को पर्यावरण के प्रति जागरूक किया गया ।

(१६) ग्रामवासियों को कुपोषण से होने वाली हानि एवं बच्चों के मस्किष्क एवं विकास पर पड़ने वाले कुप्रभाव के बारे में ज्ञान कराया गया ।

(१७) ग्राम वासियों को परस्पर सहकारिता से रहने एवं कार्य करने के लिये प्रेरित किया गया ।

(१८) दिनांक २६-१२-८२ को हमारे एन०एस०एस० कैम्प के समापन समारोह ने आकाशवाणी नजीबाबाद के संवाददाता आये और उन्होंने एन०एस०एस०कैम्प से ग्रामवासियों के हित के प्रति हमारे एन० एस० एस० कैंम्प के प्रोग्राम आफिसर तथा छात्रों से कुछ प्रश्न किये गये जो दिनांक ७-१-८३ को सांय ५ बजे आकाशवाणी नजीबाबाद से प्रसारित किया गया । इस प्रोग्राम का प्रसारित समय २० मिनट था ।

## आभार

उक्त शिविर के दस दिनों के दौरान गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के समस्त अधिकारियों का अमूल्य सहयोग हमें प्राप्त होता रहा । संक्षेप में हम माननीय कुलपति श्री बलभद्र कुमार जी हूजा, उप-कुलपति श्री रामप्रसाद वेदालंकार, प्रधानाचार्य विज्ञान महाविद्यालय के श्री सुरेशचन्द्र जी त्यागी, कुलसचिव डा० जबरसिंह सेंगर, श्री बी० एम० थापर, वित्त धिकारी, श्री ओ० पी० मिश्र, क्रीड़ाध्यक्ष, डा० विनोदचन्द सिन्हा जन-सम्पर्क अधिकारी, डा० विजयशङ्कर जी निदेशक कांगड़ी ग्राम विकास योजना डा० काश्मीरसिंह जी, सचिव कुलपति एवं श्री जितेन्द्र जी सहा०मुख्याधिष्ठाता, गुरुकुल कांगड़ी के प्रति अपने हार्दिक आभार प्रकट करते हैं । हम गुरुकुल आयुर्वेदिक कालेज के प्राचार्य महोदय एवं चिकित्सों के प्रति भी अपने हार्दिक धन्यवाद प्रेषित करते हैं जिन्होंने समय-समय पर आकर हमारे छात्रों के स्वास्थ्य िवरण में हमें सहायता प्रदान की । अन्त में राष्ट्रीय सेवा योजना गुरुकुल कांगड़ी वि० वि० के कोर्डीनेटर श्री वीरेन्द्र अरोड़ा को हम आभार प्रेषित करते हैं कि अपना समय और निरन्तर सहयोग देकर उन्होंने रा० से० यो० की मूल भावना–"मैं नहीं तुम" की भावना को सुदीप्त रखने में हमें सहयोग दिया ।

ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः

(डा० बी० डी० जोशी)
प्रोग्राम आफिसर

# गुरुकुल समाचार—

२ जनवरी १९८३ को विजिटिंग फैलो योजना के अन्तर्गत डॉ० रूपनागपाल, आई० आई० टी० दिल्ली ने मनोविज्ञान विभाग में दो माह के लिये विजिटिंग फैलो के रूप में अपना कार्यभार ग्रहण किया।

१२ जनवरी १९८३ को प्राचीन इतिहास विभाग के तत्वाधान में "इतिहास की भौतिकवादी व्याख्या" विषय पर एक गोष्ठी का आयोजन किया गया। मुख्य वक्ता श्री श्यामलाल शर्मा, उप-सम्पादक दिनमान ने अपने विचार व्यक्त करते हुए कहा कि इतिहास अतीत की घटनाओं का अध्ययन है जो वर्तमान को समान रूप से प्रभावित करता है। उनका मत था कि इतिहास का अध्ययन सामाजिक परिवर्तन का एक उपकरण है।

श्री शर्मा जी ने कहा कि मानवतावादी चिन्तक एम० एन० राय के अनुसार राष्ट्र का इतिहास लिखते समय उसको गौरवान्वित कर दिये जाने का भय बना रहता है। अतः वे इतिहास के वस्तुपरक अध्ययन पर बल देते हैं। कार्ल मार्क्स इतिहास को दो वर्गों के संघर्षों की कहानी मानते हैं। मार्क्स के विपरीत विद्वान् राय इतिहास में संघर्ष के स्थान पर सहयोग को ढूंढते हैं। शर्मा जी का मत था कि इतिहास की व्याख्या करने वालों में स्वामी श्रद्धानन्द प्रमुख हैं। वे इतिहास की आध्यात्मिक व्याख्या करते हैं तथा वे इतिहास के उन तत्वों पर बल देते हैं, जो नैतिक हैं क्योंकि नैतिकता समाज के लिये आवश्यक है। इस गोष्ठी पर विभाग के सभी प्राध्यापकों एवं विद्यार्थियों के अतिरिक्त आचार्य एवं उपकुलपति श्री रामप्रसाद जी, विजिटिंग फैलो डॉ० रूपनागपाल प्रो० ओमप्रकाश मिश्र तथा विष्णुदत्त राकेश भी उपस्थित थे। गोष्ठी का संयोजन विभागाध्यक्ष डॉ० विनोद चन्द्र सिन्हा जी ने किया तथा धन्यवाद डॉ० काश्मीर सिंह ने दिया।

२३ जनवरी को कानपुर, में आचार्य एवं उपकुलपति श्री रामप्रसाद वेदालङ्कार जी का आर्य केन्द्रीय सभा के प्रधान की अध्यक्षता में आसपास के सभी आर्यसमाजों के प्रतिनिधियों तथा गणमान्य व्यक्तियों तथा आर्य बन्धुओं एवं माताओं द्वारा स्वागत व सम्मान किया गया। अन्त में उन्होंने सभी को वेद के प्रचार एवं प्रसार के लिये कर्मठ होकर प्रयास करने के लिये प्रेरित किया। आचार्य एवं उपकुलपति बनने के पश्चात् प्रथम आगमन पर सभी नगरवासियों ने काफी प्रसन्नता व्यक्त कर आपका स्वागत किया। श्री पं० लक्ष्मण शास्त्री आदि गणमान्य विद्वानों ने आचार्य जी के साहित्यिक-कार्य की भूरि-भूरि प्रशंसा की। इस सभा के संयोजक डॉ० नन्दलाल जी गांधी थे।

२६ जनवरी ८३ को विश्वविद्यालय के प्रांगण में वेद एवं कला महाविद्यालय तथा विज्ञान महाविद्यालय के सभी प्राध्यापकों, कुलसचिव, समस्त शिक्षकेतर कर्मचारियों एवं विद्यार्थियों ने गणतन्त्र दिवस सोल्लास मनाया। ध्वजारोहण विज्ञान महाविद्यालय के प्राचार्य श्री सुरेशचन्द्र त्यागी ने किया।

उन्होंने इस अवसर पर स्वतन्त्रता के महत्व को बताते हुए इस बात पर बल दिया कि स्वतन्त्रता को बनाये रखने के लिये राष्ट्र को प्रगति के लिये अनुशासन व कठिन परिश्रम आवश्यक है। ध्वजारोहण के पश्चात् सीनेट हाल में एक चाय पार्टी का आयोजन किया गया।

२७ जनवरी १९८३ को मथुरा संग्रहालय नूतन भवन शताब्दी समारोह पर आयोजित सेमिनार में डॉ० विनोदचन्द्र सिन्हा अध्यक्ष, इतिहास विभाग ने "मथुरा कला की प्रमुख उपलब्धियों" विषय पर शोध निबन्ध पढ़ा। इस समारोह में देश,विदेश के विभिन्न भागों के विशिष्ट विद्वान् पधारे थे। डॉ० सिन्हा के शोध निबन्ध की अत्यन्त सराहना की गयी।

२४ फरवरी से २ फरवरी तक देहरादून के समीप तपोवन ग्राम में कन्या गुरुकुल (देहरादून) की छात्राओं ने एक दस-दिवसीय एन० एस० एस० शिविर का आयोजन किया। इस शिविर में छात्राओं ने प्रौढ-महिला साक्षर अभियान भी चलाया तथा स्कुलों में बच्चों को भी पढ़ाया। ग्रामीण महिलाओं का छात्राओं ने स्वास्थ्य सम्बन्धी अनेक सामान्य बातें बतलायी। छोटे शिशुओं को दिये जाने वाले संतुलित आहार सम्बन्धी अनेक उपयोगी सूचनाएं भी छात्राओं ने ग्रामीण माताओं को बतलायीं। आर्थिक स्वतन्त्रता को विकसित करने सम्बन्धी अनेक सिलाई, बुनाई, कढ़ाई के अलावा अन्य छोटे-मोटे कार्यों को ग्रामीण महिलाओं ने अत्यन्त रुचि से ग्रहण किया। इस दस दिवसीय शिविर में छात्राओं ने वृक्षारोपण कार्यक्रम के अन्तर्गत कुछ गड्ढ़े भी खोदे। शिविर का समापन माननीय आचार्य एवं उपकुलपति श्री रामप्रसाद जी की अध्यक्षता में हुआ। समापन अवसर पर बोलते हुए श्री आचार्य जी ने कहा कि समाज की उन्नति के लिये स्त्रियों, विशेषकर ग्रामीण स्त्रियों का विकास आवश्यक है। उन्होंने इन कार्यों को शिविर के अलावा निरन्तर कायम रखने पर बल दिया। अन्त में उन्होंने इस कार्यक्रम के सफल संचालन के लिये कन्या गुरुकुल की प्राचार्या श्रीमती दमयन्ती जी तथा प्रोग्राम आफिसर श्रीमती बलवीर को धन्यवाद दिया। इस समस्त कार्यक्रम को आर्डीनेटर प्रो० वीरेन्द्र अरोड़ा थे।

३१ जनवरी से २ फरवरी तक कानपुर विश्वविद्यालय में ऐशोसियेशन आफ इण्डियन यूनीवर्सिटीज द्वारा आयोजित ५८वें वार्षिक समारोह में विश्वविद्यालय के माननीय कुलपति श्री बलभद्र कुमार हूजा जी एवं कुलसचिव, डॉ० जबरसिंह सेंगर ने भाग लिया। इस अवसर पर "इक्जामिजेशन रिफोर्म इन

यूनीवर्सिटीज एण्ड रि-स्ट्रक्चरिंग आफ अण्डर ग्रेजुएट कार्सेज, रोल आफ यूनीवर्सिटीज इन रिसर्च एण्ड डैवलपमैन्ट आफ एग्रीकल्चर" विषय पर आयोजित किया गया था। इस सम्मेलन में यह मत व्यक्त किया गया कि प्रत्येक विश्वविद्यालय में राष्ट्रीय एकता को विकसित करने के लिये स्नातकोत्तर व प्रशिक्षण कोर्सेज में दूसरे राज्यों के विद्यार्थियों के लिये कुछ स्थान निर्धारित किये जाने चाहिये। अपने अध्यक्षीय भाषण में बोलते हुए श्री रमेश मोहन (निर्देशक, सैन्ट्रल इन्स्टीट्यूट आफ इंगलिश एण्ड फोरेन लैंग्वेजेज हैदराबाद ने कहा कि हम यहां ऐसे समय में एकत्र हो रहे हैं जब हमारे विश्वविद्यालय, विश्वास व चरित्र के संकट को चारों ओर अनुभव कर रहे हैं। ऐसी स्थिति में यह सोचना आवश्यक हो जाता है कि विश्वविद्यालय, बौद्धिक, सांस्कृतिक, सामाजिक व राजनीतिक विकास में क्या योगदान प्रदान कर रहे हैं? क्या विश्वविद्यालय उन उद्देश्यों को प्राप्त करने में सफल हो गये हैं, जिनकी पूर्ति के लिये इनका निर्माण किया गया था।

दिनांक ५ फरवरी ८३ को प्रसिद्ध आर्य नेता एवं सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान लाला रामगोपाल जी शालवाले ने गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के पुरातत्त्व संग्रहालय का निरीक्षण किया। उन्होंने बड़े विस्तार से संग्रहालय की विभिन्न वीथिकाओं को देखा। कलाकृतियों के अपूर्व संग्रह को देखकर वे अत्यधिक प्रभावित हुए। लाला जी जब संग्रहालय के श्रद्धानन्द बलिदान कक्ष में पहुँचे, तो आत्मविभोर हो उठे। उन्होंने कहा कि भारत के वायसराय लार्ड चैम्सफोर्ड जब १९१६ में गुरुकुल आये थे, तो इस संस्था के विषय में उन्होंने अत्यन्त उच्च भाव प्रकट किये थे। लाला जी के साथ प्रसिद्ध आर्य नेता, आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब के प्रधान एवं गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र पंजाब आर्य प्रतिनिधि सभा के मन्त्री श्री जावेद व गुरुकुल के यशस्वी स्नातक श्री सत्यदेव कागजी भी थे।

विद्यालय के दो दिवसीय निरीक्षण के दौरे पर परिसर के ब्रह्मचारियों को सम्बोधित करते हुए सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान तथा सुप्रसिद्ध आर्य नेता ने कहा कि भारतीय संस्कृति, कथनी की अपेक्षा करनी को महत्त्व देती है। अभ्यास के महत्त्व को प्रतिपादित करते हुए आपने योग तथा वेदाध्ययन की आवश्यकता पर बल दिया। इस अवसर पर कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र जी, कुलपति श्री हूजा जी, उच्चतम न्यायालय के वरिष्ठ अधिवक्ता श्री सोमनाथ जी मरवाह, पंजाब आर्य प्रतिनिधि सभा के महामन्त्री श्री रामचन्द्र जावेद एवं कर्मठ आर्यनेता श्री सरदारी लाल जी वर्मा भी उपस्थित थे।

दिनांक ११ फरवरी ८३ को प्रातःकाल गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में ऋषि बोधोत्सव बड़े उल्लास से मनाया गया। घटना सर्वविदित है कि महाशिवरात्रि के पर्व पर बालक मूलशंकर को, जो बोध

हुआ, उसने उन्हें महर्षि दयानन्द सरस्वती बना दिया। समारोह की अध्यक्षता राजकीय आयुर्वेद महा-विद्यालय के प्राचार्य डॉ० सुरेशचन्द्र शास्त्री जी ने की। विद्यालय के अधिष्ठाता श्री पं० चन्द्रकेतु जी ने स्वामी जी के जीवन से सम्बन्धित अनेक प्रेरक व रोचक प्रसंग सुनाये। संस्कृत विभाग के प्रो० वेदप्रकाश शास्त्री ने महर्षि के जीवन में स्वामी पूर्णानन्द के योगदान की चर्चा की। दर्शन विभाग के अध्यक्ष डॉ० जयदेव वेदालङ्कार ने जोरदार शब्दों मे कहा कि स्वामी जी ने नाना प्रकार के पन्थों और सम्प्रदायों पर प्रहार किया, उसके पीछे कोई द्वेष की भावना नहीं थी। वे वास्तव में सुदृढ़ और आडम्बरहीन भारतीय समाज का निर्माण चाहते थे। विज्ञान महाविद्यालय के प्राचार्य श्री सुरेशचन्द्र त्यागी ने कहा कि हमें उस उद्देश्य को पूरा करना है, जिसके लिये स्वामी जी का बलिदान हुआ। संस्कृत विभाग के डॉ० रामप्रकाश शर्मा और डॉ० जबरसिंह सेंगर ने भी ऋषि बोध से शिक्षा ग्रहण करने की अपील की। अध्यक्षीय पद से बोलते हुए डॉ० सुरेशचन्द्र शास्त्री ने उपस्थित जन समुदाय और विद्यार्थियों से यह व्रत लेने की अपील की कि वे महर्षि के अधूरे कार्य को पूरा करेंगे। विश्वविद्यालय के कुलपति श्री बलभद्र कुमार हूजा जी का व्रत का दिन था, किन्तु वे समारोह में उपस्थित रहे। इस समारोह का सफल संयोजन विद्यालय के मुख्याध्यापक डॉ० दीनानाथ ने किया। गुरुकुल के ब्रह्मचारियों ने स्वामी जी से सम्बन्धित गीतों को गाकर श्रोताओं का मन मोह लिया।

सायंकाल ४ बजे गुरुकुल कांगड़ी ग्राम में एक यज्ञ का आयोजन कुलपति जी निर्देशानुसार उनके सचिव और प्राचीन भारतीय इतिहास विभाग के प्रवक्ता डॉ० काश्मीर सिंह भिण्डर ने किया। इस समारोह में गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के अध्यापक और कांगड़ी ग्राम के निवासी भारी संख्या में उपस्थित थे।

दिनांक १५ फरवरी ८३ को विश्वविद्यालय के वेद एवं कला महाविद्यालय तथा विज्ञान महा-विद्यालय के छात्रों के मध्य एक क्रिकेट मैच का आयोजन किया गया। मैच का उद्घाटन कुलसचिव डॉ० जबरसिंह सेंगर ने किया। मैच का आयोजन इन्चार्ज डॉ० श्यामनारायण सिंह जी ने किया। इस एक दिवसीय मैच में वेद एवं कला महाविद्यालय के छात्रों ने विजय प्राप्त की।

फरवरी माह में ही एन० सी० सी० के बी व सी सार्टिफिकेट परीक्षायें गुरुकुल कांगड़ी विश्व-विद्यालय में मेजर वीरेन्द्र अरोड़ा द्वारा सम्पन्न की गयीं। इन परीक्षाओं में समस्त पंचपुरी के विद्यालयों और महाविद्यालयों के छात्रों ने भी भाग लिया।

फरवरी ११ से १३ तक उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद में प्रो० सदाशिव भगत जी, अध्यक्ष-अंग्रेजी विभाग, "आल इण्डिया एसोशियेन फार टैक्नोलॉजी आफ एजूकेशन" के सोलहवें वार्षिक

अधिवेशन में गये। यह भारतीय स्तर की संस्था पिछले कई वर्षों से शिक्षा के क्षेत्र में आधुनिकतम शिक्षण प्रयोग का प्रयास कर रहा है। भारत में शिक्षा के गिरते हुए स्तर साथ ही शिक्षार्थियों की बढ़ती हुई संस्था को देखते हुए यह आवश्यक हो गया कि मास एजूकेशन के लिये आधुनिकतम वैज्ञानिक एवं तकनीकी उपकरणों का प्रयोग किया जाय।.

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के वर्तमान अधिकारी इस बात की ओर पूर्णतया सजग हैं कि किस प्रकार वे गुरुकुल की राष्ट्रीय शिक्षण सम्प्रदाय का एक बलिष्ठ एवं वरिष्ठ अङ्ग बनाएं, अपितु गुरुकुलीय चिन्तन एवं आदर्श को राष्ट्रीय मानस से युक्त कर दें। इसी दृष्टिकोण से गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के अंग्रेजी विभाग के अध्यक्ष श्री सदाशिव भगत उक्त अधिवेशन में भाग लेने के लिए कुलपति जी के प्रतिनिधि के रूप में भेजे गये थे। मूलतः कुलपति श्री हूजा जी को उक्त सम्मेलन में जाना था और इसकी एक गोष्ठी का नेतृत्व भी करना था किन्तु अत्यधिक कार्य व्यस्त होने के कारण वे नहीं जा सके। इसी कारण उन्हेंने प्रोफेसर सदाशिव भगत को हैदराबाद सम्मेलन में भेजा जहां प्रोफेसर भगत ने आधुनिक भारतीय परिस्थिति में गुरुकुल का शिक्षा में क्या योग हो सकता है, यह बात सम्मेलन के समक्ष प्रस्तुत की। उन्होंने इस बात पर बल दिया कि शिक्षा को मात्र साक्षरता एवं सुलभ ज्ञान बनाने के उतावले में हम कहीं अपनी प्राचीन संस्कृति एवं जीवन दर्शन के मूल्यों को न भूल जाएं।

फरवरी १७-१६ तक अलामलई विश्वविद्यालय (तमिलनाडु) में आल इण्डिया अमेरिकन स्टडीज एसोसियेशन का वार्षिक अधिवेशन हुआ, जिसमें भारत के प्रायः सभी विश्वविद्यालयों के प्रतिनिधि भाग लेने के लिये उपस्थित हुए थे।

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के अंग्रेजी विभाग के अध्यक्ष प्रो० सदाशिव भगत इस सम्मेलन में भाग लेने गये। इस सम्मेलन में भाग लेने जाना भी गुरुकुल के वर्तमान अधिकारियों की बहुमुखी अभिरुचि का द्योतक है। गुरुकुल वस्तुतः भारतीय शिक्षा के सम्पूर्ण अङ्गों एवं मुख्य प्रवाह से जुड़कर अपने रूप को पहचानना चाहता है और नई भूमिका निभाना चाहता है।

रजिस्ट्रार डॉ० जबरसिंह सेंगर जी से पूर्व मन्त्रणा एवं कुलपति श्री हूजा जी की उत्प्रेरणा से प्रो० भगत ने सम्मेलन के अन्तिम दिन कार्यकारिणी से अनुरोध किया कि अगले वर्ष का वार्षिक सम्मेलन गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के तत्वॉधान में हो, जिसे सर्वसम्मति से स्वीकार किया गया।

ज्ञातव्य है कि हैदराबाद के सम्मेलन में भी श्री हूजा जी के आदेशानुसार प्रो० भगत ने आल इण्डिया एसोसियेशन आफ एजूकेशनल टैक्नोलॉजी के अगले अधिवेशन को गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

में मनाए जाने की प्रार्थना की। किन्तु अनेक विश्वविद्यालयों के पूर्व से ही प्रतिस्पर्धा में होने के कारण इसे अगले वर्षों के लिये टाल दिया गया। अतः आल इण्डिया एसोसियेशन आफ अमेरिकन स्टडीज द्वारा अगले वर्ष के लिये गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय को स्वीकृति प्रदान करना एक महत्त्व का विषय है।

१७-१८ फरवरी को विज्ञान महाविद्यालय व वेद एवं कला महाविद्यालय के छात्रों के मध्य एक बैडमिन्टन मैच का आयोजन किया गया। इसमें श्री राकेश कुमार से (शोध-छात्र इतिहास) प्रथम श्री गुप्ता (बी० एस-सी०) द्वितीय तथा श्री अजयशंकर (बी० एस-सी०) ने तृतीय स्थान प्राप्त किया।

इस मैच का आयोजन बैडमिंटन इन्चार्ज डॉ० काश्मीर सिंह तथा श्री करतार सिंह ने किया।

२१ फरवरी को गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के विश्वविद्यालय भवन में 'सरस्वती परिषद्'' गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के तत्त्वाधान में सद्यो भाषण-श्लोक-मन्त्रोच्चारश एवं वाद-विवाद प्रतियोगिता का आयोजन किया गया। इसके अध्यक्ष पद को डॉ० रामनाथ वेदालङ्कार भूतपूर्व आचार्य एवं उपकुलपति एवं सँस्कृत विभागाध्यक्ष गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ने सुशोभित किया।

इस प्रतियोगिता में चल-विजयोपहार एवं व्यक्तिगत पुरस्कारों का प्रावधान किया गया। इसका परिणाम इस प्रकार रहा। वाद-विवाद प्रतियोगिता में श्री रवीन्द्र देव आर्य गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय श्री सुभाषचन्द्र शारदा, चण्डीगढ़ विश्वविद्यालय तथा श्री दूधपुरी गोस्वामी, गु० कां० वि० वि० ने क्रमशः प्रथम, द्वितीय व तृतीय स्थान प्राप्त किये। सद्योभाषण प्रतियोगिता में श्री रविन्द्रदेव आर्य, गु० कां० वि० वि०, श्री कृष्णचन्द्र, गुरुकुल गौतम नगर, दिल्ली तथा कु० सोमवती, कन्या गुरुकुल हाथरस ने क्रमशः प्रथम, द्वितीय व तृतीय स्थान प्राप्त किये। श्लोक मन्त्रोच्चारण प्रतियोगिता में श्री सुरेन्द्र कुमार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, कु० इन्दुबाला, जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू तथा श्री सुभाष चन्द्र शारदा, चण्डीगढ़ विश्वविद्यालय ने क्रमशः प्रथम, द्वितीय व तृतीय स्थान प्राप्त किये।

वाद-विवाद प्रतियोगिता श्री दीनानाथ चल-विजयोपहार कन्या गुरुकुल सासनी, हाथरस ने, साद्योभाषण प्रतियोगिता का ही श्री दीनानाथ चल-विजयोपहार-गुरुकुल गौतम नगर, दिल्ली तथा श्रीमती सुधा सपरा-श्लोक-मन्त्रोच्चारण प्रतियोगिता-चल-विजयोपहार-जम्मू विश्वविद्यालय ने प्राप्त किया।

यह समस्त आयोजन विभागाध्यक्ष डॉ० निगम शर्मा, प्रो० वेदप्रकाश शास्त्री डॉ० रामप्रकाश तथा डॉ० राकेशचन्द्र के निदेशन में अत्यन्त सफल रहा। इस प्रतियोगिता में श्री हरिदेव जी, आचार्य गौतम नगर ने यह घोषणा की कि जो भी छात्र किसी वेद से आधा या पूर्ण अंश सुना देगा, उसे विशेष पुरस्कार दिया जायेगा। डॉ० राकेश, प्राध्यापक हिन्दी विभाग ने सामवेद के कुछ अंशों को पूछा तो छात्र द्वारा

उनको बताने पर उसे माता सावित्री कोणा भड से ५१ रु० दिये गये। इसी अवसर पर डाँ० रामेश्वर दयाल ने, जो एम० ए० प्रथम वर्ष वेद के छात्र है, दो वर्ष के लिये छात्रवृत्ति की घोषणा की।

७ मार्च ८३ को गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के वेद-आर्ट्स कॉलेज के छात्रों ने गुरुकुल महाविद्यालय में आयोजित आचार्य नरेन्द्र देव शास्त्री वाद-विवाद प्रतियोगिता में भाग लिया। इस प्रतियोगिता में तीन श्रेणियों के स्थान गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय ने प्राप्त कर विश्वविद्यालय की गरिमा में वृद्धि की। विजयी छात्रों में प्रथम श्री विद्याव्रत विद्यार्थी (वेदालङ्कार प्रथम वर्ष) द्वितीय श्री रविन्द्रदेव आर्य (वेदालङ्कार प्रथम वर्ष) तथा तृतीय श्री ऋषिपाल आर्य (विद्याविनोद प्रथम वर्ष) है।

मार्च माह के द्वितीय सप्ताह में डॉ० बी० डी० जोशी ने "एशोसियेशन आफ एडल्ट एण्ड कन्टिन्यूयिंग एजूकेशन आफ यूनीवर्सिटीज इन यू० पी०" के प्रथम वार्षिक सम्मेलन में भाग लिया। इस सम्मेलन में डॉ० जोशी द्वारा पढ़े गये लेख "एप्रोच टूआर्डस द एडल्ट एजूकेशन प्रोग्राम-सम थॉटर्ट" की काफी सराहना की गई। सम्मेलन में डॉ० बी० डी० जोशी को एशोसियेशन का उपाध्यक्ष भी चुना गया।

१६ मार्च को अंग्रेजी विभाग द्वारा वेद एवं कला महाविद्यालय में कानपुर आई० आई० टी० के अंग्रेजी साहित्य के प्रोफेसर डॉ० पी० पी० शर्मा का एक व्याख्यान हुआ। इस सभा की अध्यक्षता श्री आचार्य जी ने की तथा संयोजन प्रो० सदाशिव भगत, विभागाध्यक्ष अंग्रेजी ने किया।

१९ मार्च को वेद-मन्दिर में "गोवर्द्धन ज्योति" पत्रिका का विमोचन किया गया। पत्रिका के विमोचन से पूर्व प्रो० गोवर्द्धन शास्त्री स्मृति वेद-मन्त्रोच्चारण-प्रतियोगिता सम्पन्न की गयी। इस प्रतियोगिता में गुरुकुल विद्यालय के छात्र ने प्रथम व कन्या गुरुकुल की छात्रा ने द्वितीय स्थान प्राप्त किया। मन्त्रोच्चारण प्रतियोगिता के पश्चात् मुख्य अतिथि व सभापति श्री योगेन्द्रपाल शास्त्री ने "गोवर्द्धन-ज्योति" का विमोचन करते हुए कहा कि आज के युग में वेदों को सुरक्षित रखना एक अपरिहार्य आवश्यकता है तथा इस आवश्यकता को पूरा करने में गोवर्द्धन-ज्योति एक महत्वपूर्ण भूमिका निभा रही है। इस अवसर पर प्रो० चन्द्रशेखर त्रिवेदी जी का भी सम्मान किया गया, जिसके सत्प्रयत्नों से ही यह कार्य हो सका है। अन्त में आचार्य एवं उपकुलपति जी ने भाषण दिया।

१९ मार्च को विजिटिंग फैली योजना के अन्तर्गत डा० आर० एल० टण्डन रीडर, लखनऊ विश्वविद्यालय ने विज्ञान महाविद्यालय के जन्तु विज्ञान बिभाग में १५ दिन के लिए विजिटिंग फैली के रूप में अपना कार्यभार ग्रहण किया है।

२० मार्च को सीनेट हाल में एक प्रेस कान्फ्रैन्स का आयोजन किया गया। विश्वविद्यालय में किसी भी प्रकार की ऐसी प्रेस कान्फ्रैन्स आयोजित करने का संभवतः यह प्रथम अवसर था। इस कान्फ्रैन्स में स्थानीय पत्रकारों के अलावा पी० टी० आई० के प्रतिनिधि तथा श्री दिनेश शर्मा अतिरिक्त जिला सूचना अधिकारी भी उपस्थित थे। प्रेस कान्फ्रन्स का आयोजन डा० विनोदचन्द्रसिन्हा, पो० आर० ओ० के द्वारा सम्पन्न किया गया। माननीय कुलपति व कुलसचिव जी ने पत्रकारों को विश्वविद्यालय सम्बन्धी अनेक जानकारियां दी तथा उनको विश्वविद्यालय में निरन्तर हो रही प्रगति से अवगत कराया। अन्त में अत्यन्त ही सौहार्दपूर्ण वातावरण में यह कान्फ्रैन्स समाप्त हुई। उत्तर प्रदेश राज्य बाल बोर्ड का पुनर्गठन इस वर्ष के प्रारम्भ में नये सिरे से हुआ। उत्तर प्रदेश के राज्यपाल महोदय ने गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के अंग्रेजी विभागाध्यक्ष प्रो० सदाशिव भगत को इस बोर्ड का सदस्य मनोनीत कर उन्हें सम्मानित किया। यह हमारी संस्था के लिए भी एक गौरव को बात है।

दिनांक २-४-८३ को सार्वजनिक निर्माण विभाग के राज्य-मन्त्री माननीय रणजीत सिंह जो गरुकुल पधारे। अत्यधिक व्यस्त रहते हुए भी उन्होंने पुरातत्व संग्रहालय को बड़ी रूचि के साथ देखा और कलाकृतियों के संग्रह को भूरि-भूरि प्रसंशा की। जब वे अस्त्र-शस्त्र कक्ष में घूम रहे थे तो ६ फुट वाली लम्बी बन्दूक के अभाव को देखकर उन्होंने आश्वासन दिया कि अपने निजी संग्रह से वे इस प्रकार की एक बन्दूक पुरातत्व संग्रहालय को भेंट स्वरूप प्रदान करेंगे।

—◆◆—

# १३ अप्रैल १९८३ में सम्मानित एवं पुरस्कृत विद्वान् पं० विश्वनाथ जी विद्यालंकार

इस वर्ष संघड़ विद्या सभा ट्रस्ट जयपुर द्वारा आचार्य गोवर्द्धन शास्त्री पुरस्कार से माननीय पंडित विश्वनाथ जी विद्यालङ्कार को वेद सम्मेलन में पुरस्कृत एवं सम्मानित किया जायेगा। यह पुरस्कार पं० विश्वनाथ जी विद्यालङ्कार को उनके वेदों में किये गये विशिष्ट कार्य के लिये प्रदान किया जा रहा है।

## फार्म ४

( नियम ८ देखिये )

१—प्रकाशन स्थान— गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

२—प्रकाशन अवधि— मासिक

३ – मुद्रक का नाम— डॉ० जबरसिंह सेंगर ( कुलसचिव )

क्या भारत का नागरिक है ? भारतीय

(यदि विदेशी है तो मूल देश)

पता –

४—प्रकाशक का नाम— डॉ० जबरसिंह सेंगर ( कुलसचिव )

क्या भारत का नागरिक है ? भारतीय

(यदि विदेशी है तो मूल देश)

पता : —

५—सम्पादक का नाम — रामप्रसाद वेदालङ्कार आचार्य एवं उपकुलपति

क्या भारत का नागरिक है ? भारतीय

(यदि विदेशी है तो मूल देश)

पता गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

६—उन व्यक्तियों के नाम व पते गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

जो समाचार-पत्र के स्वामी हो

तथा जो समस्त पूंजी के एक

प्रतिशत से अधिक के साझेदार

या हिस्सेदार हो ।

मैं डॉ० जबरसिंह सेंगर एतद् द्वारा घोषित करता हूँ कि मेरी अधिकतम जानकारी एवं विश्वास के अनुसार ऊपर दिये गये विवरण सत्य है।

प्रकाशक के हस्ताक्षर

डॉ० जबरसिंह सेंगर

दिनांक .............. ( कुलसचिव )

# गुरुकुल के बढ़ते कदम—

१—छठी पंचवर्षीय योजना में ५० लाख का निर्धारण।

२—विश्वविद्यालय अनुदान आयोग द्वारा २२ लाख रु० का प्रोफेसर्स क्वार्टस के लिये अनुदा

३—प्राच्य विद्या संकाय में चार प्रोफेसरों की नियुक्ति के लिये विश्वविद्यालय अनुदान अ द्वारा स्वीकृति।

४—विश्वविद्यालय के वर्तमान सत्र से विजिटिंग प्रोफेसर। फैलो की योजना प्रारम्भ।

५—मातृ-ग्राम कांगड़ी के विकास के लिये विशेष प्रयत्न।

६—राष्ट्रीय सेवा योजना का शुभारम्भ।

७—राष्ट्रीय वैदिक शिक्षा कार्यशाला का आयोजन सितम्बर ८२ में सम्पन्न हुआ।

८—प्रौढ़ एवं निरन्तर शिक्षा केन्द्र की स्थापना।

९—संग्रहालय और पुस्तकालय की विशेष प्रगति।

१०—यौगिक शिक्षा केन्द्र की स्थापना।

११—देश के विभिन्न सेमिनारों में विश्वविद्यालयों के शिक्षकों का सक्रिय योगदान।

१२—प्रकाशन के क्षेत्र में पाँच महत्वपूर्ण पत्रिकाओं का नियमित रूप से निकलना।

१३—क्रीड़ा के क्षेत्र में विश्वविद्यालय के विद्यार्थियों द्वारा ख्याति अर्जित करना।

जन-सम्पर्क विभाग

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार।

---

मुद्रक—शक्ति प्रेस, (नहर पुल) कनखल फोन : ७७

# गुरुकुल-पत्रिका

वैशाख २०४० वर्ष-३५ अंक-१

अप्रेल १९८३ पूर्णांक-३४३

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक-पत्रिका

# गुरुकुल-पत्रिका :-सम्पादक-मण्डल



# विषय सूची

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक-पत्रिका]

वैशाख, २०४० | वर्ष ३५ | अङ्क-१

अप्रैल, १९८३ | पूर्णाङ्क-३४३

## श्रुति सुधा

**अग्न आयाहि वीतये गृणानो हव्यदातये ।**
**नि होता सत्सि बर्हिषि ।। साम० १ ।।**

अन्वयः—अग्ने ! वीतये आयाहि । गृणानः हव्यदातये [ आयाहि ] । होता बर्हिषि निसत्सि ।

संक्षिप्त अन्वयार्थः—(अग्ने ! वीतये आयाहि) हे प्रभो ! तू [हमें गति देने के लिये आ । (गृणानः हव्यदातये [आयाहि])[हम से] स्तुति किया जाता हुआ तू [हमें] हव्य पदार्थ देने के लिये आ । और (होता बर्हिषि निसत्सि) होता बनकर [हमारे] हृदयासन पर विराजमान हो जा ।

अन्वयार्थः—(अग्ने ! वीतये आयाहि) हे ज्ञानस्वरूप, प्रकाशस्वरूप प्रभो । तू 1हमें विशेष गति वाला अर्थात् विशेष ज्ञानवाला, विशेष आचरण वाला तथा विशेष प्राप्ति वाला बनाने के लिये आ । 2इतना ही नहीं हे प्रभुवर ! i तू हम गतिहीनों को गति देने के लिये, तू हम उत्साह हीनों को उत्साह प्रदान करने के लिये, तू हम सर्वथा निराश और हताश होकर खड़े हुए-हुओं में उत्साह और साहस भर कर हमें आगे बढ़ाने के लिये, ii तू हम में व्याप्त होने के लिये या उत्तम गुण कर्म स्वभावों तथा परोपकार आदि द्वारा जन-जन के हृदय में व्याप्त होने की प्रेरणा देने के लिये, iii तू हम में नवजीवन–नवचेतना–जागृति उत्पन्न करने के लिये, वा तू हम में ऊँची-उँची भावनाएं भरने के लिये, iv तू हमें उत्तम-उत्तम गुण कर्म स्वभावों से कान्तिमान् बनाने के लिये–चमकाने के लिये–यशस्वी बनाने के लिये, v तू दुर्गुण–दुर्व्यसनों को हम में से निकाल बाहर कर परे फेंकने के लिये, vi तू हमारी बुराईयों को खा जाने के लिये–अपने तेज से भस्मसात् करने के लिये आ । (गृणानः हव्यदातये [आयाहि]) यद्यपि सर्वत्र व्यापक होने से तू सदा हम सब के अत्यन्त समीप ही विराजमान है, तो भी हम चाहते हैं कि अपने लक्ष्य के

१ वीतये—वि+"इण गतौ"+क्तिन् अथवा
२ "वी i गति, ii व्याप्ति iii प्रजन-ixकान्ति-v असन-vi खादनेषु" (अदादि०)+क्तिन् ।

अनुकूल सात्विक आहार लेते हुए और सरल निश्छल सत्य व्यवहार करते हुए हम उपासकों के द्वारा स्तुति किया जाता हुआ तू हमें हव्य पदार्थों के प्रदान करने के लिये आ, उनके काटने-कूटने और उनके शोधन परिशोधन के लिये उपदेश देने को आ। अर्थात् हे प्रभुवर ! तू हमें हव्य द्रव्योंहोम योग्य द्रव्यों के प्रदान करने के लिये आ, और उनको कूट-काट कर साफ -सुथरा करने का सदुपदेश देने के लिये आ। यद्वा हमारे द्वारा स्तुति किया जाता हुआ तू हमें अपने आत्मा रूपी हव्य को [दैप–शोधने] शुद्ध पवित्र बनाने और उसके [दाप् लवने] भव बन्धन को काटने तथा अन्त में उस को [डुदात्र् दाने] पूर्णतया समर्पित करने का सदुपदेश देने के लिये आ। और आकर भगवन् ! फिर तू लौट न जा, वरन् (होता बर्हिषि निसत्सि) सब पदार्थों का प्रदान करने वाला, हमारे जीवनयज्ञ का अर्थात् हमारे अध्यात्मयज्ञ का सम्यक् सम्पादन कराने वाला होता बन कर हमारे हृदयासन पर सतत् बैंठे रहने के लिये अच्छी प्रकार विराजमान हो जा।

हे हमारा नेतृत्व करने वाले प्रकाशस्वरूप प्रभो ! आप हम में गति-उत्साह भरने के लिये आईये, ताकि हम आप की प्रेरणा के अनुसार इस संसार में जी-जान से पुरुषार्थ करें। और पुरुषार्थ पूर्वक ही हम आप की श्रद्धा-भक्ति से स्तुति प्रार्थना और उपासना करें। इस प्रकार हमारे द्वारा पुरुषार्थ पूर्वक स्तुति प्रार्थना किये जाते हुए आप हमें हव्य–होमने योग्य पदार्थों को प्रदान करने के लिये आईये, ताकि हम उन हव्य द्रव्यों से श्रद्धा पूर्वक अपना यज्ञ आदि कर सकें। हे प्रभुवर ! जब हम इन हव्य द्रव्यों से अपना यह यज्ञ [द्रव्य यज्ञ वा अध्यात्म यज्ञ] आरम्भ करें तो फिर आप हमारे उस यज्ञ के सच्चे होता बनकर–सम्पादन करने वाले सच्चे ऋत्विक् बन कर हमारे हृदयासन पर विराजमान हो जाईये। हे प्रभुदेव ! यों इस द्रव्ययज्ञ के लिये इस [1]हव्य द्रव्य को शुद्ध-पवित्र अर्थात् साफ-सुथरा, पुष्ट, मिष्ट, रोगविनाशक और सुगन्धित बनाकर जैसे हम इस यज्ञ में होमते हैं, ऐसे ही एक दिन जब हम अपने आत्मा को सब प्रकार से शुद्ध–पवित्र, पुष्ट, मिष्ट, रोगविनाशक और सुगन्धित हव्य बना कर अपने अध्यात्मयज्ञ में तुझ अग्निस्वरूप प्यारे प्रभु में होम दें–पूर्णतया समर्पण कर दें ताकि हम भी आपके समान देदीप्यमान हो जाएं, ज्ञानप्रकाश से जाज्वल्यमान हो जाएं। और फिर हम सब संसार के लिये ऐसे उपकारी सिद्ध हों, ऐसे हितकारी सिद्ध हों जैसे इस अग्नि में पड़ कर यह हव्य पदार्थ शतगुणा-सहस्रगुणा सशक्त होकर सब संसार का उपकार करते हैं………।

---

१ हव्य द्रव्यों में चार प्रकार के पदार्थ होने चाहिये—१ पुष्ट-पौष्टिक घृत, दुग्ध फल आदि २ मिष्ट शकर छवारे आदि ३ रोगविनाशक गिलोय आदि और ४ सुगन्धित कस्तुरी, केशर अगर, तगर आदि।

संस्कार विधि।

—◆—

# महापुरुषों के वचन--

## १—उपासना

उपासना—जब-जब मनुष्य लोग ईश्वर की उपासना करना चाहें तब-तब इच्छा के अनुकूल एकान्त स्थान में बैठकर अपने मन को शुद्ध और आत्मा को स्थिर करें तथा सब इन्द्रिय और मन को सच्चिदानन्दादि लक्षण वाले अन्तर्यामी अर्थात् सब में व्यापक और न्यायकारी की ओर अच्छी प्रकार से लगा कर सम्यक् चिन्तन करके उस में अपने आत्मा को नियुक्त करें। फिर उसी की स्तुति प्रार्थना और उपासना को बारम्बार करके अपने आत्मा को भली-भाँति से उसमें लगा दें।

( ऋग्वेदादि भाष्यभूमिका महर्षि दयानन्द )

**२—नाविरतो दुश्चरितान्नाशान्तो नासमाहितः।**
**नाशान्तमनसो वापि प्रज्ञानेनैनमाप्नुयात् ॥**

इस पर महर्षिदयानन्द सरस्वती लिखते हैं—

यह उपासना योग दुष्ट मनुष्य को सिद्ध नहीं होता क्योंकि जब तक मनुष्य दुष्ट कामों से अलग हो कर अपने मन को शान्त और आत्मा को पुरुषार्थी नहीं करता, तथा भीतर व्यवहारों को शुद्ध नहीं करता तब तक कितना भी पढ़े वा सुने उसको परमेश्वर की प्राप्ति कभी नहीं हो सकती।

( ऋग्वेदादि भाष्यभूमिका )

## ३—वेद का ज्ञान सबके लिए—

जैसे परमात्मा ने पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, चन्द्र, सूर्य और अन्न आदि पदार्थ सब के लिये बनाए हैं वैसे वेद भी सबके लिये प्रकाशित किये हैं।

सत्यार्थ प्रकाश ( महर्षि दयानन्द )

**४—अथ केन प्रयुक्तो ऽयं पापं चरति पुरुषः।**
**अनिच्छन्नपि वार्ष्णेय बलादिव नियोजितः ॥** गीता ३.३६॥

हे कृष्ण! तो फिर यह मनुष्य स्वयं न चाहता हुआ भी बलात् लगाये हुए की भाँति किस से प्रेरित होकर पाप का आचरण करता है। अर्जुन के उपर्युक्त प्रश्न का उत्तर देते हुए श्री कृष्ण जी कहते हैं—

**काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः ।**

**महापाप्मा विद्ध्येनमिह वैरिणम् ।।** गीता ३.३७।।

रजोगुण से उत्पन्न हुआ यह काम क्रोध ही बहुत खाने वाला अर्थात् भोगों को सतत भोगते हुए भी कभी न तृप्त होने वाला महा पापी है, अतः हे अर्जुन ! तू इस विषय में इसको ही बैरी जान।

**५—मनुष्य को चाहिये कि वह भाग्य पर निर्भर रह कर कभी उद्योग न छोड़े ।**

**न दैवमपि संचिन्त्य त्यजेदुद्योगमात्मनः ।**

**अनुद्योगेन तैलानि तिलेभ्यो नाप्तुमर्हति ।। हितोपदेश )**

भाग्य को ही सोचकर मनुष्य को अपना उद्योग न छोड़ देना चाहिये। क्योंकि उद्योग के बिना तिल से तेल को कोई नहीं पा सकता।

# महापुरुष चरितम्—

## अनुयायी नहीं साथ-साथ चलने वाला

किशोर लाल जी मशरू वाले गान्धी जी से कहते हैं—'मैं आप का अनुयायी नहीं हूँ, आप के साथ-साथ चलने का प्रयत्न करता हूँ। आपने जिस सत्य को पहचाना है, लोगों को समझाते है, उसे समझने की मैं भी कोशिश करता हूँ। क्योंकि सत्य शोध में मैं निकला हूँ"

(किशोर लाल मशरूवाला)

भगवान् बुद्ध सदा अपने शिष्यों से कहा करते थे—

"कोई बात मैं कहता हूँ इसलिये तुम उसे स्वीकर कर लो, ऐसा नहीं होना चाहिये, वरन् जो बात तुम्हें सच्ची लगती हो उसे ही तुम्हें स्वीकार करना चाहिये।"

## स्वदेशी वस्तुओं से प्रेम

लाला लाजपत में स्वदेशी वस्तुओं से प्रेम आर्यसमाज से आया था। बंग भंग के बाद यह प्रेम उनकी देश-भक्ति का अटूट अंग बन गया। सूरत की कांग्रेस के समय स्वदेशी सम्मेलन की उन्होंने अध्यक्षता की और सम्मेलन में स्वदेशी के महत्व पर एक सारगर्भित भाषण दिया। आज लुधियाना का शहर अपने मौजे और बनियानों की बुनाई के काम के लिये भारत में विख्यात हो गया है। इस धन्धे की लुधियाने में नींव रखने वाले लाला लाजपत राय ही थे। यह कार्य उन्होंने महाशय घसीटा-राम के द्वारा आरम्भ कराया था।

## सर आशुतोष

सर आशुतोष एक बार बहुत ही सीधे-पादे वेश में रेल की प्रथम श्रेणी के डिब्बे में सफर कर रहे थे। उसी डिब्बे में एक अंग्रेज भी था और उसे अपने साथ ही एक भारतीय का सफर करना बड़ा बुरा लग रहा था। सर आशुतोष से उसने कई बार डिब्बे बदलने के लिये कहा, पर उन्होंने उसे अनसुना कर दिया-भला वे डिब्बा बदलते भी क्यों? अंग्रेज का गुस्सा बढ़ता ही गया और रात्रि में जब सर आशुतोष सो गए तब उसने उनका जूता उठाकर खिड़की के बाहर फेंक दिया। इधर जब सुबह आशुतोष की नीन्द खुली, तब उन्हें अपना जूता कहीं नजर नहीं आया। अंग्रेज यात्री बड़े आराम से खर्राटे भर रहा था, पर आशुतोष को यह समझते देर नहीं लगी कि यह शरारत किस की थी। उन्होंने पास ही टंगा उस अंग्रेज का कोट उठाया और खिड़की के बाहर फेंक दिया और आराम से बैठ गये। थोड़ी देर के बाद ही उस अंग्रेज की नींद खुली। अपना कोट कहीं न देखकर उसने पूछा—"मेरा कोट कहाँ है?"

"आपका कोट ?" सर आशुतोष ने मुस्कराते हुए जवाब दिया, "आप का कोट मेरा जूता लाने गया है।"

## खादी प्रेमी माता कस्तूरबा

बापू के कार्यक्रामों में खादी का कार्यक्रम एक महत्वपूर्ण और सर्वोपरि कार्यक्रम रहा है। खादी गान्धी जी का ही पर्याय हो गया था। गान्धी जी के अन्य सभी विचारों की तरह खादी का भी बा [ कस्तूरबा ] के जीवन में तादात्म्य हो गया। वह अपने तथा बापू जी के पहनने के लिये कपड़े स्वयं के हाथकते सूत के बुनवाकर ही उपयोग में लाने लगी थीं। आमतौर पर बाकी साड़ी बापू के काते सूत की ही बनती थी। सन् १९१९-२० में खादी धारण करने के बाद से ही बा भी बापू की तरह खादीमय हो गयी थीं। उनकी खादी-निष्ठा इतनी दृढ़ थी कि वे खादी के अलावा अन्य किसी प्रकार के कपड़े का उपयोग किसी भी काम में करने से परहेज करतीं ऐसा करना उनकी निगाह में पाप माना जाता था। एक बार उनके पैर की छोटी अँगुली में चोट आने पर खून निकल आया। एक बहिन ने कपड़े की पट्टी लाकर दी। बा ने तुरन्त कहा-"मुझे तो खादी की पट्टी ही चाहिये। वह खुरदरी भी होगी तो भी मुझे नहीं चुभेगी," ऐसा कहकर बा ने खादी की ही पट्टी बान्धी।

# गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय (हरिद्वार) के ८३ वें वार्षिक महोत्सव के वेद सम्मेलन में दिया गया

# उद्घाटन भाषण

डा० सुधीर कुमार गुप्त— राजस्थान विश्वविद्यालय जयपुर

**यां मेधां देवगणाः पितरश्चोपासते ।**

**तया मामद्य मेधया ऽग्ने मेधाविनं कुरु ।।य.३२.१४**

**या रुचो जात वेद सो देवत्रा हव्यवाहनीः ।**

**ताभिर्नो यज्ञमिन्वतु ।।**

अपक्रामन् पौरुषेयाद् वृणानो दैव्यं वचः । ऋ.१०.१८८

प्रणीतीरभ्यावर्तस्व विश्वेभिः सखिभिः सह ।। ३. अवे-७.११०.१

यस्मात्कोषादुदभराम वेदं

तास्मिन्नन्तरवदध्म एनम् ।

कृतष्मिटं ब्रह्मणो वीर्येण

तेन मा देवास्तपसावतेह ।। अवे-७.७२

१—वेद सम्मेलन के अध्यक्ष माननीय श्री अचार्य रामनाथ जी, मुख्य अतिथि डॉ० वासुदेवसिंह जी, कुलपति श्री हूजा जी, संयोजक जी, संन्यासिगण, विद्वद्वृन्द, उपस्थित देवियो, सज्जनो ! विश्वविद्यालय परिवार के सदस्यों और छात्रों !

यह मेरा परम गौरव और सम्मान है कि आपने मुझे गुरुकुल कांगड़ी की इस पुण्य भूमि में हो रहे वेदसम्मेलन के उद्घाटन के लिए आमन्त्रित किया है। आर्य समाज के क्षेत्र में तथा यहां उपस्थित वेद के अनेक परिनिष्ठ विद्वानों और चिन्तकों के होते हुए यह कार्य सम्पन्न करने में मुझे संकोच अनुभव होना स्वाभाविक है। तथापि क्रियात्मक जीवन के प्रमुख भाग में ऋषि दयानन्द द्वारा प्रवृत्त आर्य समाजी वेदाध्ययन पद्धति में संलग्न रहने के कारण यह साहस कर रहा हूँ।

२—पिछली शताब्दी में महर्षि दयानन्द ने वेदाध्ययन की प्राचीनतम परम्परा का उद्धार करते हुए वेदाध्ययन को नई दिशा दी और उस के आधार पर एक वैदिक सम्प्रदाय प्रवृत्त हुआ, जिसे मैंने ( The Arya Samaj School of Vedic Studies ) अर्थात् 'आर्य समाजी वेदाध्ययन सम्प्रदाय' नाम दिया है। इस सम्प्रदाय को प्रवृत्त कर ऋषि ने सामान्य जन की भाषा में वेद की शिक्षाओं को प्रस्तुत करते हुए मानवमात्र को अपने जीवन के प्रत्येक क्षेत्र को आदर्श और सुख-सम्पन्न बनाते हुए परमेश्वर की ओर उन्मुख होने की प्रेरणा दी है। वेद सन्देश देता है कि जिन्होंने अपने शरीर के नाड़ी चक्रों और ध्वनिकेन्द्रों में तथा भौतिक पर्वतों की गुफाओं और नदियों के संगमों में ध्यानस्थ और शिक्षित होकर अपना विकास किया है, वे विप्र हैं—

उपह्वरे गिरीणां संगमे च नदीनाम् ।
धिया विप्रो अजायत ।। ऋ. ८.६.२८

ऐसे विद्वाज्जनों के सम्मेलन और विचार विमर्श आदि जनसामान्य के उपकारक ज्ञान को विशेष प्रेरणा देने वाले होते हैं—

या रुचो जातुवेदसो देवत्रा हव्यवाहनीः ।
ताभिर्नो यज्ञमिन्वतु ।। ऋ. १०.१८८.३

३—आज देश की सबसे भारी आवश्यकता भाविक वैमल्य ( emotional integration ) की है। वेद में साम्मनस्य सूक्त और संज्ञान सूक्त तो सुज्ञात हैं ही, साथ ही वहां अंहोभुक् सूक्तों और मन्त्रों में दुष्ट आचार-विचार, उत्पीडक व्यक्ति, दारिद्र्य, कटुता, विद्वज्जनों से द्रोह, परिवार में युवतियों और इतर जनों का रोना, तथा प्रजापीडन आदि को पाप बताते हुए उनसे बचने की कामना की गई है। समस्त इन्द्रियों में जिस प्रकार एक प्राण की गति है, उसी प्रकार समस्त समाज और राष्ट्र में एक चैतन्य और धारा है—

महद् देवानामसुरत्वमेकम् ।।

और

विश्वे देवाः समनसः सकेता
एकं क्रतुमभि वि यन्ति साधु ।।

इन भाव का उद्घाटन और प्रसारण हमारा परम कर्तव्य है।

४—वेद के महत्व, उसकी आज उपयोगिता और वेदविषयक ऋषि दयानन्द और आर्यसमाज की विचार धारा के विस्तृत वर्णन में आज अपना समय न लगा कर कुछ अन्य बातों की चर्चा इस

उद्‌घाटन भाषण में करना उचित और आवश्यक समझता हूँ, क्योंकि इन विषयों का विस्तार अनेक विद्वानों के लेखों, The Arya Samaj School of Vedic Studies आज के सन्दर्भ में वेद आदि मेरे लेखों और आज के होने वाले विद्वानों के भाषणों में पुष्कल मात्रा में मिलेगा।

५—आज से ११ वर्ष पूर्व १९७२ ई० में इस सम्मेलन के अध्यक्षीय भाषण में मैंने बहुत से बिन्दु उठाये थे। उनकी पुनरावृत्ति अनावश्यक है। उनमें इस गुरुकुल विश्वविद्याल द्वारा सम्पाद्य कुछ सुझाव भी थे। परन्तु जिन परिस्थितियों में से गुरुकुल पिछले दिनों गुजरा, उनमें उन सुझावों का क्रियान्वयन सम्भव नहीं था। अब गुरुकुल स्थिरता की ओर बढ़ रहा है। अतः यदि अपनी भावी योजनाओं में उन सुझावों पर भी विचार कर सके तो आर्यसमाज की वेदाध्ययन परम्परा को वह आगे बढ़ाने में अधिक सक्षम हो जायेगा। मैं आशा करता हूँ कि आर्य जन अपने इस एकमात्र उच्चतम शिक्षा के केन्द्र को विकसित करने और शक्तिशाली बनाने में सब प्रकार का सहयोग और संरक्षण देंगे।

६—प्रत्येक युग में उसकी विचारधारा के अनुरूप ही धर्म ग्रन्थों, शाश्वत सत्यों और मान्यताओं की व्याख्या की जाती है। इसी कारण मन्त्रों में स्वरांकन, पदपाठ, और शाखा संहिताओं का प्रसार हुआ। ब्राह्मण ग्रन्थों की याज्ञिक व्याख्याएं, आरण्यकों में उनके अन्तस्तत्त्व की ऊहापोह और उपनिषदों में ब्रह्मचिन्तन प्रवृत्त हुए। पौराणिक युग में पुराण, तन्त्र, और मायावाद आदि से व्याप्त वातावरण में तदनुरूप ही वेदार्थ को ढ़ालकर माधवभट्ट, स्कन्द स्वामी, नारयण, उद्‌गीथ, वेंकट माधव, आत्मानन्द, रावण, मध्व, चतुर्वेदस्वामी और सायण आदि के भाष्य सत्ता में आये। आधुनिक युग में विदेशियों ने अपनी विचारधारओं के आलोक में वेदाध्ययन चालू किया। महर्षि दयानन्द को क्रान्ति के बाद उनकी शैली पर, अथवा उनके विचारों से प्रभावित होकर प्रतीकवाद के माध्यम आदि उपायों से आनन्द-कुमार स्वामी और अरविन्दघोष आदि ने अपनी व्याख्यएं दीं।

७—आज विज्ञान का युग है। ऋषि दयानन्द ने माना है कि वेद में सब सत्य विद्याओं का मूल है। तैत्तिरीय ब्राह्मण के अनुसार वेद अनन्त हैं, अर्थात् वेद के अर्थ अनन्त हैं। अतः अनेक आर्य समाजी विद्वान् वेद के मन्त्रों की आधुनिक विज्ञान की परिचायक व्याख्या कर रहे हैं। इस में दो-दो प्रकार की व्याख्याएं सामने आ रही हैं— १. केवल चुने हुए मन्त्रों और सूक्तों की तथा २. कतिपय सिद्धान्तों की प्रतिपादक। इन दोनों ही प्रकार की व्याख्याओं में व्याख्याता उनका स्पष्ट सम्बन्ध आधुनिक वैज्ञानिक मतों से उपयुक्त प्रामाणिक रचनाओं से तुलनात्मक उद्धारणों द्वारा बहुशः स्थापित नहीं करते हैं। अतः इनका यथोचित आदर और प्रसार नहीं हो रहा है। साथ ही ऐसी नई बात विरली ही सामने आती है, जो अभी तक विज्ञान द्वारा नहीं बताई गई है। डा. एम. एल. गुप्त ने अवश्य कुछ ऐसे तथ्य प्रस्तुत किये हैं। इन से भी पूर्व सम्भवतः १९३६ के एक समाचार के अनुसार हैदराबाद

के एक डा० राजदेवी प्रसाद ने अथर्व वेद का शस्त्रास्त्र परक ऐसा अनुवाद किया था जिस में उस समय तक अज्ञात युद्धोपकरण आदि का विवरण था और उसे मानवता के लिये घातक मान कर प्रकाशित करने की अनुमति नहीं दी गई थी। उस समाचार में विषको उड़ा कर यथेच्छ परिधि में वर्षा करने के प्रयोग का भी उल्लेख था। बाद में उनका और कोई वृत्त सामने नहीं आया स्वतन्त्र भारत में इस की खोज और उद्धार का प्रयास करना भी हमारा कर्तव्य है।

८—ब्राह्मणकारों ने वेदमन्त्रों की जो याज्ञिक व्याख्या और विनियोग दिए है, उन के मूल में भौतिक और दैविक विज्ञान है, जिसको हम यह कह कर मानते आ रहे है कि यज्ञ प्रक्रियाएं सृष्टि प्रक्रिया की प्रतीक हैं, परन्तु उसे अभी तक अनावृत करने का प्रयास किसी ने नहीं किया है। स्वामी जी के काल में ही जयपुर में पं० मधुसूदन ओझा ने मन्त्रों और यज्ञों की दैविक व्याख्या देने का उपक्रम किया, जिसे बाद के अनेक विद्वानों ने आगे बढ़ाने का प्रयास किया है। यद्यपि यह प्रक्रिया बहुत कुछ कल्पनाश्रित और अविकसित प्रतीत होती है, पुराणों और तन्त्रों आदि से भी अनुभूति लेती है और प्रतिमन्त्र तथा प्रतिपद व्याख्या भी नहीं है, तथापि इसके गुण यदि गम्भीर परीक्षा में सिद्ध हो जाएं, तो ग्राह्य हैं। डा० वासुदेव शरण अग्रवाल के लेख इस में सहायक हो सकेंगे।

९—आजकल वेदव्याख्या में प्रतीकवाद और देवगाथा शास्त्र पर विशेष बल दिया जा रहा है। परन्तु इन दोनों की उत्पत्ति वैदिक भाषा के अवसर काल की है, जब वैदिक पदों के अर्थ रूढ़ हो गये और वैदिक मन्त्रों के अर्थ-चिन्तन में उनका प्रभाव आने लगा था। अतः आधुनिक सम्प्रदाय की ये धाराएं उसे ऋग्वेद के मन्त्र—

यदेषां श्रेष्ठं यदरिप्रमासीत्।
प्रेणा तदेषां निहितं गुहाविः॥

में संकेतित गूढ़ अर्थ को प्राप्त करा उसमें निहित 'भद्र लक्ष्मी' का बोध कराने में असमर्थ है। इस कीं कुंजी यास्क ने और उससे पूर्व वेदसंहिताओं और ब्राह्मणों ने अर्थ और तर्क पर आश्रित निर्व न बताई। इसकी पुष्टि वैदिक भाषा के स्वरूप के विश्लेषण से ही सम्भव है। इस कुंजी के आलोक में और इस कारण वैदिक पदों के यौगिक होने पर यह प्रश्न समाधान की अपेक्षा रखता है कि वैदिक मन्त्रों का मूल शाब्दिक अनुवाद क्या किया या दिया जाए ? जिस की बहुधा विज्ञानवेत्ता आदि मांग करते हैं। मेरे विचार में तो उन्हें यास्क की शैली पर केवल पदों के निर्वचन द्योतक अर्थ इंगित कर दिए जाएं, उससे उनका यथार्थ मार्ग दर्शन हो जाएगा।

१० —आर्यसमाज का लक्ष्य 'कृण्वन्तो विश्वमार्यम्' है। यह वेद मन्त्र का सर्वत्र व्यापक प्रचार करना

चाहता है। इसके लिये दूसरों तक अपनी बात पहुँचाने के लिये उनकी सरणी आदि का अपनी पद्धति से समन्वय करना होगा। उसे पुरातत्व की खोजों, आदिम जातियों की संस्कृति, कार्बन डेरिंग, कम्प्यूटर-प्रयोग आदि का अध्ययन भी करना पड़ेगा। डा० फतेहसिंह जी ने मोहन जोदड़ो और हड़प्पा की मुद्राओं के अध्ययन द्वारा सिद्ध किया है कि उन में उत्कीर्ण पद संस्कृत और वैदिक भाषा के हैं और वह संस्कृति वैदिक है। आर्यसमाज इस सूत्र को लेकर आगे बढ़ सकता है और आर्य-द्रविड़ जातियों और भाषाओं की तात्विक एकता प्रतिपादित कर राष्ट्रिय भाविक वैमूल्य की स्थापना में नया योग दे सकता है। आदिम जातियों को संस्कृतियों में अनेक तत्व ऐसे मिलते हैं, जिनसे यह अनायास समझा जा सकता है कि वे वैदिक विचारों से उद्भूत हैं। वेद और मानव विज्ञान के युगपत् अध्येताओं को इसकी अनुभूति होती ही होगी। यदि मेरा विचार ठीक हो, तो यह स्वामी दयानन्द और भारत की इस प्रचीन मान्यता का पोषक होगा कि संसार की सब संस्कृतियों का मूल वेद है और उनको पूर्णतया ठीक समझने के लिये सब को वेद की ओर प्रवृत्त होना चाहिये।

११—आर्यसमाज के उत्सवों पर प्रतिवर्ष वेद सम्मेलन होते हैं। उनमें वेद का सन्देश सामान्य जनता तक सरल और रोचक भाषणों के माध्यम से पहुँचाया जाता है। परन्तु वेदसम्मेलननों का यह रूप बाह्य ही है। विशिष्ट स्थानों के सम्मेलनों में इनके दूसरे पक्ष-विद्वानों के पारस्परिक चिन्तन और विचार-विमर्श के आदान-प्रदान की क्रियान्विति भी आवश्यक है क्योंकि यह दूसरा पक्ष ही बाह्य पक्ष को सतत पोषण दे सकता है। यदि ऐसा न हुआ, तो समस्याओं के झाड-झंकार बढ़ते चले जाएंगे और आर्यसमाजी वेदाध्ययन परम्परा लम्बी न चल पाएगी। इस परम्परा के विस्तार के लिये प्रामाणिक ग्रन्थों और असुलभ तथा नूतन प्रकाशनों के विशाल संग्रह की स्थापना भी परम आवश्यक है। आर्य समाज इस दिशा में जैनियों से अनुभूति ले सकता है। आज के अधिकांश आर्यसमाज वेदाध्येता विद्वान् ग्रन्थों के अभाव में सीमित क्षेत्र में विचरण करते हैं। उनको 'आर्यसमाज साहित्य सर्वस्व' की परिष्कृत अधुनातम पद्धति पर आर्यसमाज के क्षेत्र में होने वाले वेदविषयक कार्य की परिचायक सामग्री अपेक्षित है। डा० आर. एन. दाण्डेकर की वैदिक बिब्ल्योग्राफी और भारती शोधसारसंग्रह, खण्ड १ की समन्वित पद्धति इस सामग्री की शैली की पथप्रदर्शिका बनाई जा सकती है। डा. अभयदेव का वैदिक संस्कृत कोष के निर्माण का सुझाव और वैदिक परमार्थ आश्रम बम्बई के श्री आर. डी. शर्मा की आर्यसमाजी दृष्टि से वेद के शोधकर्ताओं की परिचय सूची की मांग भी आदरणीय और क्रियान्वित किये जाने योग्य हैं। इनको शोधयोजनाओं के रूप में लिया जा सकता है।

१२—आर्य समाज की वेदविषयक अपनी पद्धति के अनुरूप एक शोधप्रक्रिया, पाठालोचन की पद्धति और सम्पादन कला आदि का भी विकास करना आवश्यक है। शोधकर्ताओं को प्रोत्साहक और

निर्वाहक छात्रवृत्तियां और अन्य सहायताएं भी अभीष्ट हैं, जो यह विश्वविद्यालय प्रदेश और भारत सरकारों के अनुदानों और जनता के दान द्वारा दे सकता है। मैं मानता हूँ कि सर्वत्र अनेक अनुदार और दयानन्दीय विचार धारा के विरोधी अधिकारी विद्यमान हैं और वहां पुराने मानदण्ड लागू किये जाते हैं। ये इस विश्वविद्यालय के प्रयासों में बहुधा बाधक रहते होंगे, तथापि विश्वविद्यालय के सरकारों से अभिमानित होने आदि के कारण उसे इसमें अन्यों की अपेक्षा अधिक सफलता प्राप्त होगी ही। यहां वर्तमान कुलपति जी इसमें अपने विशेष प्रभाव आदि का प्रयोग करके विश्वविद्यालय में शोध के कार्य को आगे बढ़ाने में विशेष सफल हो सकते हैं। देश में तीन स्थानों—चण्डीगढ़, कुरुक्षेत्र और अजमेर में दयानन्द अनुसन्धान पीठ हैं। परन्तु उनकी स्थिति और साधन आदि की दृष्टि में वहां शोधप्रक्रिया का विशेष विकास होना कठिन है। पं० विश्वबन्धु ने विशाल सामग्री के आधार पर ही अपने बम्बई प्राच्यविद्या सम्मेलन के वेदविभाग के अध्याक्षीय भाषण में वेद के पाठों में विकार की उद्भावनाएं और उदाहरण प्रस्तुत किये थे। पादरी ऐस्टलर ने अपनी मूल के वेदलोप और उसके पुर्नानिर्माण की मान्यता और उपक्रम प्रवृत्त किएं। उन्हीं के समान विशाल सामग्री का उपयोग करते हुए डा. महेण्डले ने पादरी एस्टलर की उक्त मान्यता का प्रभावी निराकरण प्रस्तुत किया। आर्यो के मूलस्थान को भारत के प्राचीन अंग तिब्बत में प्रतिपादित करने के लिये भी विशाल साक्षियों की आवश्यकता है। विशाल सामग्री की साक्षियों से पुष्ट वैदिक भाषा के शाब्दिक और आर्थिक विश्लेषण से ही वैदिक भाषा के 'देवीं वाचनजतयनन्त देवाः' में निर्दिष्ट दिव्य स्वरूप और 'सक्तुमिव तितउना पुनन्तो धीरा मनसा वाचमक्रत' में अभिव्यक्त 'धीरों द्वारा सत्तु के समान चालनी से छान कर निर्माण करने' के यथार्थ भाव और तत्वों की खोज और [अ]भिव्यक्ति सम्भव हैं। वेदमन्त्रों केभाष्य में ऋषि–और छन्दों–नामों की उपयोगिता, पुरुष सूक्त के [अ]नुसार मानव की उत्पत्ति से पूर्व ऋक्साम,यजुः और छन्दस् की उत्पत्ति आदि विषयों के अध्ययन और विश्लेषण आदि विशाल अध्ययन से सम्भव हैं। ऋषि की शैली पर अवशिष्ट मन्त्रों का भाष्य भी ऐसे ही और ऋषितुल्य अध्ययन से सम्भव है। मुझे विश्वास है कि जहां सरकारें इस विश्वविद्यालय को इस कार्य में पूर्ण सहायता देंगी, वहां आर्य जनता भी पीछे न रहेगी। वह यह अनुभूति और प्रेरणा भी लेगी कि अनेक क्षेत्रीय ग्रन्थागार स्थापित करेगी और उनकी आपसी विवादों में अक्षुण्ण बने रहने की व्यवस्था भी करेगी और अजमेर में मनाई जारही निवाण शताब्दी की समिति भी वहां ऐसा ग्रन्थागार बनायेगी।

१३—यह विश्वविद्यालय का उत्सव और वेदसम्मेलन है। अतः मैंने उसके उद्घाटन भाषण में ये बातें रखनी उचित और अवश्यक समझी है! विश्वविद्यालय–'सब का विद्यालय' और 'जगत् का विद्यालय' आदि भावों के द्योतक अपने नाम को सार्थक करने के लिये वेद की शिक्षाओं, विशेषतः

उसके विश्वमानतुष के परिकल्प, राष्ट्रिय उन्नति के आधायक अश्वमेघ, आत्मोन्नति के प्रकेतक अग्निचयन, सौत्रामणी याग आदि, ज्ञान और राष्ट्रिय भाविक वैमल्य के द्योतक स्थलों से अनुभूति ले। भगवान् हम सब को शक्ति दें कि हम वेद के उदात्त विचारों को ग्रहण करने और कराने के लिये सर्वविध उपयुक्तधर्म्य उपायों और साधनों का अवलम्बन कर सकें। मुझे विश्वास है कि इस सम्मेलन में व्यक्त किये जाने वाले विद्वानों के विचारों से इस दिशा में विशेष प्रेरणा मिलेगी और यह वेदसम्मेलन यथार्थनामा होगा। अतः इस सम्मेलन के कार्य को प्रवृत्त कराने के लिये इसका औपचारिक उद्घाटन घोषित कर अपने को सौभाग्यशाली और कृत-कृत्य मानता हूँ। धन्यवाद।

# पाटीगणित में अंकपाश

**डॉ० एस० एल० सिंह**

अध्यक्ष, गणित विभाग

राजकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय ऋषिकेश 249201

हिन्दू गणित के स्वर्णिम युग के महान् ज्योतिषविद् एवं गणितज्ञ भास्कराचार्य की कृतियों में 'लीलावती,' जिसे पाटीगणित कहा जाता है, बहुत हो प्रसिद्ध है, बीजापुर के महेश्वरोपाध्याय के पुत्ररत्न भास्कराचार्य का जन्म सन् १११४ में हुआ था। इनको अब भास्कराचार्य द्वितीय के नाम से जाना जाता है।

लीलावती की रचना लगभग १२ वीं शताब्दी के मध्य में हुई संस्कृत में रचित यह ग्रन्थ काव्यमय एवं सरस है। गणितीय शुष्कता एवं दुरूहता को सरस एवं साहित्यिक बनाने में ग्रंथकार की लेखनी को कमाल हासिल है। पिछले आठ सौ वर्षों में इस ग्रंथ पर कई टीकाएं एवं शोधपत्र प्रकाशित हुए एवं विभिन्न भाषाओं में इसके अनुवाद किये गये। सन् १५८७ में अकबर बादशाह की प्रेरणा से फैजी ने लीलावती का अनुवाद फारसी में किया। अंग्रेजी में इस ग्रंथ का अनुवाद जे० टेलर एवं हेनरी टामस कोलब्रूक द्वारा क्रमशः १८१६ एवं १८१७ में हुआ। विश्वेशरानन्द वैदिक शोध संस्थान, होशियारपुर के डॉ० के० बी० शर्मा तथा चौखम्बा विद्याभवन (वाराणसी) द्वारा प्रकाशित पण्डित श्री लषणलालझा द्वारा किये कार्य भी इस संबंध में उल्लेखनीय हैं।

अंकगणित, ज्यामिति, में सुरेशन, कलन एवं सामान्य गणित की अन्य विधाओं का वर्णन लीलावती में मिलता है। इनसे संबंधित गणना काष्ठ की पटरी पर की जा सकती थी। कदाचित् इसी लिये स्वयं ग्रन्थकार ने मंगलाचरण में लीलावती को पाटीगणित कहा है।

## अंकपाश

लीलावती के गणितपाश अथवा अंकपाश अध्याय में वर्णित दिए गये अंकों के क्रमचय से निर्मित संख्याओं का (विना उनको जोड़े) योग निकालने की विधि बताई गई है। इस प्रपत्र का उद्देश्य इस विधि को सूत्रवृद्ध करना है।

हम एक उदाहरण से आरम्भ करते हैं। मानलें तीन अंक २,५,८ दिये हैं। इन दिन अंकों से तीन अंक की कितनी संख्याएं बन सकती हैं? उन संख्याओं का योग क्या होगा? लीलावती में वर्णित नियम के अनुसारः—दिए गये अंकों की संख्या तीन है, इसलिए १,२, एवं ३ का गुणनफल ६ प्राप्त करें। दिए गये अंकों से इसलिए तीन अंकीय कुल ६ संख्याएं बनती हैं। दिए गये अंकों २,५,८ के

योग १५ को ६ से गुणा करके ३ से भाग देने पर ३० प्राप्त होता है। ३० को तीन स्थानों पर एक-एक अंक बढ़ाकर लिखने के बाद योग करने से अभीष्ट संख्या (योग) प्राप्त होगी, अर्थात्

```
  ३०
 ३०
३०
----
३३३०
```

२,५,८ से निर्मित तीन अंकीय छः संख्याओं का योग ३३३० हुआ। परिणाम की जाँचः—

```
 २५८
 २८५
 ५२८
 ५८२
 ८२५
 ८५२
----
३३३०
```

उक्त विधि से संबंधित निम्नलिखित श्लोक लीलावती से उद्धृत हैः—

**स्थानान्तमेकादिचयाङ्कघातः संख्याविभेदा नियतैः स्युरंकैः।**
**भक्तोऽङ्कमित्याकंसमासनिघ्नः स्थानषु युक्तो मितिसंयुतिः स्यात् ॥**

उपर के उदाहरण में दिए अंक २,५ ८ अलग–अलग हैं। अब प्रश्न यह उठता है कि यदि दिए गये अंकों में कुछ की पुनरावृत्ति हो, क्या तब भी वर्णित नियम सत्य होगा ? भास्कराचार्य ने ऐसे भी उदाहरण दिए हैं जिनमें अंकों की पुनरावृत्ति है और नियम में थोड़ा ही सुधार किया गया है। यह सुधार मात्र दिए गए अंकों से वनने वाली संख्याओं की संख्या के निश्चयन में किया गया है। इस संबंध में लीलावती से एक श्लोक उदाहणार्थ उद्घृत हैः—

**द्विद्वयेकभूपरिमितैः कति संख्यकाः स्युस्तासां युतिश्च गणकाशु मम प्रचक्ष्व।**
**अम्भोधिकुम्भिसरभूतशरैस्तथां कैश्चेदंकपाशमिति युक्तिविशारदोऽसि ॥**

अर्थात् २,२, १,१ तथा ४,८,५,५,५ से क्रमशः चार अंकीय तथा पांच अंकीय कितनी संख्याएं बन सकती हैं और क्रमशः उनके योग योगक्या होंगे ?

२,२,१,१ से चार अंक की $\frac{१.२.३.४}{१.२.१.२}$ = ६ संख्याएं

बनेंगी दिए गये अंकों का योग = २ + २ + १ + १ = ६. अब

६.६/४ = ९. अतः पूर्वोक्त विधि के अनुसार ९ को चार स्थानों में (एक-एक स्थान छोड़ते हुए) लिखकर जोड़ने से ९९९९९ प्राप्त होता है और यही अभीष्ट योग हुआ।

४,८,५,५,५ से पांच अंकीय २० सँख्याएं बनेंगी। दिए गये अंको का योग २७. अब २७ × २०/ ५ = ७०८ को पूर्व रीति से पांच स्थानों में लिखकर जोड़ने से ११९९९९८८ प्राप्त होता है और यही अभीष्ट योग हुआ।

लीलावती में वर्णित उक्तविधि को एक प्रमेय में सूत्र बद्ध किया जा रहा है।

**प्रमेय**—यदि दिए गये Nअंकों, जिनमें कुछ शून्य भी हो सकते हैं, का अंकगणितीय औसत M हो तथा उन अंकों से N-अंकीय कुल Pसंख्याएं बनती हों तो उन P संख्याओं का योग

$$P \times M \times (10^{N} - 1)/9$$
$$= P \times M \times 111......1,$$

जहाँ 111......1, Nअंकों की ‥क ऐसी संख्या है जिसमें प्रत्येक अंक 1 है।

**विश्लेषण**—मानलें दिए गये N अंक A,B,......,K हैं तथा A की पुनरावृत्ति a बार, B की b बार, ......, K की k बार होती है। तब

$$N = a + b + ......+k,$$
$$M = (A \times a + BXb + ...... + KXk)/N,$$
$$P = \frac{1.2.3.........N}{a!\,b!\,......k!},$$

जहाँ a ! =1. 2. 3.........a, इत्यादि।

उदहरण—8,०,०,8 से बनने वाली सभी चार अंकीय संख्याओं का योग ज्ञात करने के लिए

स्पटत :—

$$N = 1+2+1=4,$$
$$M = (1+०+०+8)/4 = 9/4,$$
$$P = \frac{1.\ 2.\ 3.\ 4}{1.\ 2} = 12$$

अस्तु, अभीष्ट योग $= 12 X \frac{9}{4} X1111$

$= 27X1111 = 29997,$

जाचें—

००१८
००८१
०८१०
०८०१
०१८०
०१०८
१८००
८१००
८००१
१००८
१०८०
८०१०
२६६६७

प्रमेय की उपपत्ति अन्य प्रपत्र में दी जायेगी।

# स्वामी श्रद्धानन्दकी लेखनीसे–७५ वर्ष पूर्व गुरुकुल वृतान्त

प्रस्तुत कर्ता —जगदीश विद्यालंकार

पिछले सप्ताह लिखा गया था कि ब्रह्मचारी चन्द्रकेतु को आराम आ गया है इसके पीछे ज्वर फिर आ गया था परन्तु अब ज्वर फिर उतर रहा है। यदि परमात्मा की कृपा हुई तो अब आराम आ जायेगा। एक और विद्यार्थी को भी उसी प्रकार का ज्वर हो गया था। उसकी अवस्था इतनी शोचनीय नहीं है। डाक्टर सुखदेव और बड़ी श्रैणियों के ब्रह्मचारी रातें जागरण कर अपने भ्राता की सेवा कर रहें है और इस बात का परिचय दे रहे हैं कि इस कुल के सभासद प्रेम जंजीरों के साथ एक दूसरे के साथ जकडे हुए हैं। ईश्वर आशी र्वाद दें कि कुल में प्रेम की लहरें इसी प्रकार चलती रहें। इसी प्रकार के दृश्य तो अधिकारियों के गिरे हुए दिलों को उठाते है निर्दयी शत्रु तो सब दुर्घटनाओं से कमीना लाभ उठाने पर तुले हुए हैं जहाँ तक उनसे बन पड़ता है वह कुल के नाश का प्रयत्न करते रहते हैं। गुरुकुल के अधिकारी परमात्मा में और कुल वासियों में विश्वास करते हुए अपनी निराशता युक्त कार्य को कर रहे हैं। गुरुकुल के प्रेमियों की सुरक्षा में प्रथम तो काम करने और शत्रुओं फैलाए हुए विष को दूर करने की योग्यता रखने वाले ही थोड़े हैं और जो हैं भी वह नीतिमान बहुत है और फूँक-फूँक कर पद रखने वाले हैं। जब तक परमात्मा का हाथ गुरुकुल पर है, जब तक इसके कर्मचारी शुद्ध हृदय से इसके उद्देश्य को पूर्ण करने का यत्न करते रहेंगे तब तक शत्रुओं की नीचता और सहायकों की उदासीनता के होते हुए भी सहस्त्र बाहु की भुजा का सहारा लेते हुए यह कुल चलता ही रहेगा।

थोड़ी सी वर्षा हो चुकी है। अधिक वर्षा की शीघ्र आशा है। ऋतु शीघ्र ही बदल जावेगी और अध्यापक महाशय तथा ब्रह्मचारी शीतल वायु और प्रकृति के सौन्दर्य का आनन्द उठाते हुए जगत-कर्ता के गुण गावेंगे।

एक अध्यापक सभा भी बनाई गई है जिसमें शिक्षा और प्रबन्ध की रीतियों पर अध्यापक गण मिल के विचार किया करेंगे। मुख्याधिष्ठाता जी इसमें अपने पद के अधिकार से प्रधान रहेंगे इस वर्ष के लिये अध्यापक रामदेव उपप्रधान चुने गये और महाशय गोवर्धन जी बी० ए० मन्त्रीमहाशय राणूराम जी बी० बी० टी० उपमंत्री का काम करेंगे। इसके अधिवेशन मास में दो बार हुआ करेंगे। सभी संस्कृत तथा अन्य विपयों के अध्यापक इस के सभासद बने हैं। आशा है कि इस सभा के बनने से विद्यालय की शिक्षा संबंधी अवस्था उन्नत होगी।

महाविद्यालय सभा ( College Cormeil ) का पहला अधिवेशन भी पिछले सप्ताह हुआ। मुख्याधिष्ठाता जी प्रधान आसन पर आसीन थे। अध्यापक रामदेव मंत्री चुना गया। अध्यापक रामदेव

मंत्री, अध्यापक सियाराम जी बी० ए० और अध्यापक सुब्रह्मण्य अय्यर बी० ए० की एक उपसभा, सभा के नियमादि बनाने के लिये नियत हुए। यह भी सर्वसम्मति से निश्चय हुआ कि इस साल अधिकारी परीक्षा दिसम्बर मास के प्रथम सप्ताह में हो शिक्षा संबंधी जो नवीन विचार होते रहा करेंगे उनकी सूचना सर्व साधारण को भी दी जायाकरेंगी।

गुरुकुल का खर्च दिन प्रति दिन बढ़ रहा है किन्तु यह समझ में नहीं आता कि धन कहां से आवेगा इस महाविद्यालय के स्वामी श्रीमती आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब के अधिकारी और सभासद न मालूम किस ख्याल में बैठे हैं उन्होंने इतने उत्तर दायित्व का काम अपने ऊपर लिया है इसलिये उनका कर्तव्य है कि वह डैपूटेशन बना कर पंजाब तथा अन्य स्थानों को जावें सर्व स्थानों में बहुत काम हो सकता है सुशिक्षित भाग की सहानुभूति हमारे साथ है।

यदि सभा के अधिकारी अपने कर्तव्य की ओर ध्यान नहीं देंगे तो दो तीन वर्ष के पीछे गुरुकुल का चला सकना असम्भव सा हो जावेगा। आर्य लोग गुरुकुल से अगाध प्रेम रखते हैं इसलिये हमारे शब्द उनके हृदय को चीरते होंगे किन्तु हमने अपना कर्तव्य पालन करना है चाहे वह कितना ही दुःख दायक क्यों न हो यदि गुरुकुल वासी वास्तविक अवस्था की सूचना सर्व [साधारण नहीं देंगे तो पीछे पता लगने पर गुरुकुल के प्रेमी उन्हें कभी क्षमा नहीं करेंगे। हम यह टिप्पणी समाचार पत्र की स्थान पूर्ति के लिये नहीं लिख रहे किन्तु इसलिये कि हम आर्य समाज के सर्व साधारण को स्पष्ट बतला देना चाहते हैं कि यदि धन एकत्रित करने के लिये विशेष प्रयत्न न किया गया तो दो साल के पीछे गुरुकुल को बन्द करना पड़ेगा।

अतः यदि आर्य लोग इस आने वाली दुर्घटना से बचना चाहते हैं, यदि वैदिकधर्म और महर्षि के मशिन से उनको प्रेम है यदि सचमूच वेद प्रचार को यह अपने समाज का मुख्य उद्देश्य और केवल भारतवर्ष ही नहीं किन्तु सर्व संसार में शान्ति का राज्य लाने का एक मात्र उपाय समझते हैं यदि यह विचार कि वह गुरुकुल जिसके ऊपर ही आर्य समाज इस समय स्थित है और जिसके लिये आर्य समाज के नेता ने अपने जीवन को संकट में डाला है और सैकड़ों भद्र पुरुषों ने दिन रात निरन्तर काम किया है उनके हृदय को छेदता है तो उन्हें उचित है कि श्रीमती सभा के अधिकारियों को वांछित करें कि वह डेपूटेशन निकालें और स्वयं भी कार्यम करने के लिये उद्यत हो जावें अन्य धर्म के प्रचारकों ने अपने विश्वासों को खातर बड़े-बड़े असह्य कष्ट सहन किये हैं, क्या हम थोड़े से समय और थोड़े से सांसारिक सुख को नहीं त्याग सकते ? यदि नहीं तो वैदिक धर्म को पूर्नजीवित करने का ख्याल छोड़ देना चाहिये। जगत को धोखा देना से क्या बनता है ? स्मरण रहे कि गुरुकुल जितना सर्वप्रिय होता जाता है और इस की प्रसिद्धि जितनी देश देशान्तरों विस्तृत होती जाती है आर्य पुरुषों का उत्तर

दायित्व भी उतना ही बढ़ता जाता है अब तो परमात्मा से बल की प्रार्थना करके इस काम को निभाना और ऐतिहासिक यश के भागी बनने का प्रयत्न करना ही मरदानगी है। गुरुकुल में बैठे धन इकट्ठा करने की आशा वृथा है। मुख्याधिष्ठाता जी का स्वास्थ्य उनको कड़े काम की आज्ञा नहीं देगा और शेष कर्मचारियों में से कोई भी ऐसा नहीं जिस की देश में कोई स्थिति हो। वह लोग तो यहां बैठ कर ही अपनी योग्यता के अनुसार सेवा कर सकते हैं अतः श्रीमती आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब के अधिकारियों तथा अन्यान्य योग्य आर्य पुरुषों से निवेदन है कि वे नियमानुसार डेपूटेशन निकाल गुरुकुल के लिये शीघ्र ही धन एकत्रित करें।

( सद्धर्म प्रचारक–बुद्धवार १८ आषाढ़ संवत १९६५ सन्-१९०८ )

# स्वामी दयानन्द के राजनैतिक विचार और राजपूत महाराजे-

लेखकः—
बलभद्र कुमार हूजा,
कुलपति,
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय,
हरिद्वार।

ऋषि दयानन्द के राजनैतिक विचार तत्कालीन राजा, महाराजाओं को भेजे ऋषि के पत्रों से स्थान-स्थान पर उद्घोषित होते हैं। इन रियासतों के राजाओं को लिखे अनेक पत्रों में ऋषि दयानन्द ने इस आर्यावर्त देश के प्रति अपने गहन–तिमिर–चिन्ता को प्रकट किया है। १८५७ के विप्लव के बाद स्वराज्य का मूल सन्देश ऋषि–दयानन्द ने अपनी दूरदर्शिता से पुनः देशी रियासतों को झकझोरते हुए दिया। भारत की दासता पर अपनी मर्म व्यथा प्रकट करते हुए ऋषि लिखते हैं–अन्य देशों में राज्य करने की कथा हो क्या कहनी किन्तु आर्यावर्त में भी आर्यों का अखण्ड, स्वतंत्र, स्वाधीन, निर्भय राज्य इस समय नहीं है। जो कुछ है, सो भी विदेशियों से पदाक्रान्त हो रहा हैं (सत्यार्थप्रकाश)। उपर्युक्त शब्दों में ऋषि की मार्मिक वेदना अलग-अलग भागों में बंटे रियासतों के राजाओं को आन्दोलित करने हेतु झलकती है। उदयपुर में रहते हुए श्री मोहनलाल विष्णुलाल पण्ड्या से स्वामी जी ने एक बार कहा था—"मैं चाहता हूँ कि देश के राजे–महाराजे अपने शासन में सुधार और संशोधन करें। फिर भारत भर में आप सुधार हो जायेगा।" राजा महाराजाओं के सुधार में ही भारत का सुधार निहित है, इसी विचार धारा के साथ ऋषि ने अपना कार्यक्षेत्र राजस्थान को बनाया।

ऋषि दयानन्द वे घूम-घूम कर राजा–महाराजाओं को धर्म के साथ राजधर्म का संदेश दिया। ऋषि दयानन्द का धर्म व्यष्टि एवं समष्टि दोनों का धर्म है। और समष्टि के विचार यंत्र में स्वराज्य उनका प्रथम सिद्धान्त रहा है। ऋषि दयानन्द ने सर्वत्र राजा के कर्तव्यों की स्पष्ट व्याख्या करते हुए, उसे प्रजा का पालाक कहा। जोधपुर नरेश को लिखे एक पत्र में ऋषि दयानन्द ने उनके चारित्रिक–पतन पर फटकारते हुए अत्यन्त मर्मान्तिक शव्दों में अपनी पीड़ा व्यक्त करते हुए लिखा है–"राजन्, राजा लोग सिंह समान समझे जाते हैं। स्थान-स्थान पर भटकने वाली वैश्या-कुतिया के सदृश है। वीर शार्दूल का कृपण कुतिया पर प्रेम करना और उस पर आसक्त हो जाना सर्वथा अनुचित है। आर्य जाति की कुल मर्यादा के यह सर्वथा विपरीत है।" एक अन्य पत्र में ऋषि दयानन्द ने जोधपुर नरेश को पुनः

सामझाते हुए लिखा–"जैसे रूड़के कुत्ते से दांत वाला ल लगने से उसका दोष छूटना अति कठिन है, वैसे ही वैश्या, मद्यपान चौपड़ कन कौवे आदि में व्यर्थ काल खोना और खुशामदी लोगों का संग राजाओं के लिए महा विघ्नकारक, धन, आयु, कीर्ति और राज्य के नाश करने वाले होते हैं।"

ऋषि दयानन्द को राजाओं के चाटुकारों सामन्तों से सख्त घृणा थी, इसीलिए वे सबके सामने निर्भीकता से राज्य प्रशासन में लिप्त चाटुकारों की तीव्र भर्त्सना कर देते थे। बम्बई में एक भाषण में इसी विषय की चर्चा करते हुए उन्होंने कहा था कि इस देश के राजाओं की अवनति एवं दुःख का कारण उनके मूर्ख और दुष्ट मन्त्री है। यदि हमारे राजाओं की ऐसी दशा और बुद्धि न होती तो आज हमारी और हमारे देश की भी यह दीन-हीन दशा न होती। ऋषि दयानन्द ने आर्यावर्त देश की करुण स्थिति को प्रकट करने हेतु मेवाड़, जयपुर - शाहपुरा, भरतपुर, रीवा, ग्वालियर, धौलपुर, इन्दौर, जोधपुर आदि राज्यों का दौरा करके वहां के नरेशों के कानों तक राष्ट्रवाद का सन्देश पहुँचाने का यत्न किया। अपने निजी सम्बन्धों के आधार पर ऋषि ने महाराजा प्रताप सिंह (जौधपुर) को भी एक अत्यन्त संवेदनाशील पत्र लिखा। पत्र में उन्होंने लिखा था कि श्री मान्यवर शूर महाराज श्री प्रतापसिंह जी, आनन्दित रहो मुझे इस बात का बहुत दुःख है कि श्रीमान् जोधपुराधीश आलस्य आदि में वर्तमान हैं और आप तथा बाबा महाशय रोगी शरीर वाले हैं। इस राज्य में सोलह लाख से अधिक मनुष्य बसते हैं। उसके रक्षण तथा कल्याण का भार आप लोग उठा रहे हैं। उसका सुधार या बिगाड़ भी आप तीन महाशयों पर निर्भर है।"

ऋषि दयानन्द चाहते थे कि जिस प्रजा के कल्याण का दायित्व इन राजाओं पर है, वे अपने आप को आचरणशील बनायें। इसी पत्र में आगे ऋषि लिखते हैं कि "मैं चाहता हूँ कि आप अपनी दिनचर्या मुझ से सुधार लें, जिससे मारवाड़ का तो क्या अपने आर्यावर्त देश भर का कल्याण करने में आप लोग प्रसिद्ध हो जायें।"

उपर्युक्त उद्धरण से स्पष्ट है कि स्वामी जी ने देशी नरेशों को सुधारने एवं एकताबद्ध करने के लिये अथक प्रयत्न किया। जब राज्य, संघ, देश, एवं राष्ट्र की परिभाषायें ही विद्यमान नहीं थी, उस समय ऋषि दयानन्द ने स्वराज्य, सार्वभौमिक राज्य, अखण्ड राष्ट्र आदि विचार-कणिकाओं को जान-समाज के सम्मुख रखा। ऋषि दयानन्द के सत्यार्थप्रकाश के अष्टम सम्मुल्लास में लिखी गर्जना क्या हमारे मानस से यह वेदना जागृत नहीं कर रही जिसमें ऋषि ने लिखा–'कोई कितना ही कहे परन्तु जो स्वदेशी राज्य होता है, वह सर्वोपरि उत्तम होता है। अथवा मत, मतान्तर के आग्रह रहित अपने और पराये का पक्षपात शून्य प्रजा पर पिता–माता के समान कृपा, न्याय, और दया के साथ विदेशियों का राज्य भी पूर्ण सुखदायक नहीं है।–(अष्टम सम्मु०)।

स्मरण रहे ऋषि दयानन्द ने स्वदेशी स्वराज्य और स्वावलम्बन के स्वप्न तब देखे थे, जब भारतवासियों की महत्वाकांक्षाओं की पराकाष्ठा हाईकोर्ट की जजी तक ही थी। महर्षि ने एक सत्तात्मक राज्य की कल्पना का नाश करके प्रजातंत्र का अप्रतिम घोष निनादित किया। एक दिन पंड्या मोहन विष्णुलाल जी उदयपुर ने ऋषि से निवेदन किया कि "भगवन्, भारत का पूर्ण हित कब होगा ? यहां जातीय उन्नति कब होगी ? दिव्य-दृष्टिवान् ऋषि दयानन्द ने उत्तर दिया कि एक धर्म, एक भाषा और एक लक्ष्य बनाये बिना भारत का पूर्ण हित और जातीय उन्नति होना दुष्कर कार्य है। सब उन्नतियों का केन्द्र स्थान ऐक्य है।"

दयानन्द युवाशक्ति, नारी शक्ति और क्षात्र शक्ति को जगाना चाहते थे। देशी राजाओं के सुधार का बीड़ा उठाकर राजस्थान में प्रवेश किया। नैराश्य-निद्रा में बेखबर पैर फैलाये सोते सिंहों को दयानन्द ने वेदामृत पान कराकर जागृत करने का प्रयास किया। धर्म के नाम पर अपने अस्तित्व को मिटाने वाले तलवार की तीक्ष्ण धार पर शत्रुओं को ललकारने वाले क्षत्रियों की सन्तान को उत्साहहीन, दीन, मलीन एवं पराधीन देख बाल-ब्रह्मचारी दयानन्द का हृदय व्यथित वेदना से चीत्कार कर उठा। इसी वेदना को व्यक्त करते हुए ऋषि दयानन्द ने एक अन्य पत्र में महाराजा जसवन्त सिह जी जोधपुर को लिखा "शोक की बात है कि ऐसे आप बुद्धिमान हो कि नीचे लिखी हुई थोड़ी सी बातों में न जाने क्यों कर प्रवर्तमान रहते हैं, वे ये हैं-यदि आप मद्यपान, वेश्यासंग, पतंग उड़ाना, घुड़दौड़ आदि द्यूत नहीं छोड़ते। और राज्य पालन कर्म में कम से कम छः घंटा परिश्रम और स्वपत्नियों से अधिक प्रेम नहीं करते हैं, इत्यादि शोचनीय बातें आप में हैं।"

स्वामी जी ने उदयपुर नरेश महाराणा सज्जनसिंह को भी इसी प्रकार अनेक पत्रों में प्रेरणात्मक राजबोध दिया एक पत्र में ऋषि दयानन्द उनको लिखते है "प्रातः समय योगाभ्यास की रीति से ध्यान करना और नाम लेना आदि पुरोहित के अधीन कर दीजियेगा जिससे ध्यान करने और राज्य पालन में समय यथोचित श्रीमानों को मिले, बुद्धि बल पराक्रम आयु प्रताप बढ़ता रहे" इसी पत्र में आगे एक स्थल पर ऋषि दयानन्द राजाओं के कर्तव्य दिग्दर्शित करते हुए महाराजा सज्जनसिंह को प्रेरणा देते हैं।" सदा बलवान और राजपुरुषों से सताये हुओं की पुकार यदि भोजन पर भी बैठे हों तो भोजन को भी छोड़ के उनकी बात सुननो और यथोचित उनका न्याय करना, ऐसा न होवे कि निर्बल अनाथ लोग बलवान् और राजपुरुषों से पीड़ित होके रुदन करें और उनका अश्रुपात भूमि पर गिरे कि जिससे सर्वनाश हो जावे।" इसी पत्र में ऋषि दयानन्द ने यथायोग्य व्यवहार के सिद्धांत का पृष्ठपोषण करते हुए राजा को उपदेश दिया है।" जो जितना अपराध करे उसी को उतना दण्ड और जो जितना अच्छा काम करे उसको उतना ही पारितोषिक देना अधिक वा न्यून नहीं चाहे माता पिता भी क्यों न हों।" उपर्युक्त

शब्दों में राजनीति की नैतिक मर्यादाओं का जो नियमन ऋषि ने एक शताब्दि पूर्व प्रस्तुत किया वह आज की कलुषित राजनीति में आच्छादित निहित स्वार्थों के प्रकाशदीप के रूप में हम सबके सामने विद्यमान है ।

ऋषि दयानन्द ने व्यष्टि, समाज, राष्ट्र के सवर्तोमुखी विकास की ऐसो वृहद् रचाना इस जीवन जगत् को दी, जो मानव जाति के लिए एक प्रकाश स्तम्भ है। ऋषि दयानन्द ने उदयपुर के महाराजा सज्जनसिंह जी को पत्र में २५ हिदायतें लिखकर दी जो आज के युग में भी स्वस्थ राजनैतिक चिंतन में श्रेष्ठ मानदण्ड के रूप में प्रायोजित हो सकती हैं। एक स्थल पर ऋषि दयानन्द राजधर्म का उपदेश देने हुए लिखते हैं, "जब बुरे बुराई नहीं छोड़ते तो भले भलाई क्यों छोड़ें ?" इसी प्रकार एक अन्य स्थल पर वे लिखते हैं "यदि न्यायाधीश ही प्रमादी होकर अन्याय किया चाहे तो उनको राज्य और प्रजा के धार्मिक प्रधान पुरुष समझावें कि आप अन्याय मत कीजिये। यदि न माने तो उसको पदच्युत करके जो उसी के कुल में निकट संबंध से न्यायास्पद के योग्य पुरुष हो उसको न्यायाधिकारी करें।

ऋषि दयानन्द ने वेदमंत्रों के भाष्य में भी आर्यावर्त के कोटि–कोटि मनुष्यों को यह आह्वान किया है कि हम स्वतंत्रता का जीवन निर्वाह करें। उदाहरणार्थ यजु०३८/१४ मंत्र के क्षत्राय पिन्वस्व का अर्थ महर्षि ने किया है "हे महाराजाधिराज पर ब्रह्मन् 'क्षत्राय' अखण्ड चक्रवर्ती राज्य के लिए शौर्य, धैर्य, नीति, विनय, पराक्रम उतम गुण युक्त कृपा से हम लोगों को यथावत पुष्ट करें। अन्य देशवासी राजा हमारे देश में कभी न हो तथा हम लोग पराधीन कभी न हों।" इसी प्रकार यजु० ३६/२४ मंत्र के 'अदीनाः स्याम शरदः शतम्–" का अर्थ ऋषि ने लिखा है कि" हम सौ वर्ष तक की आयु में कभी पराधीन न हो और स्वाधीन ही रहें।

एक दार्शनिक विवेचन:—

# विश्वनाथ के प्रति बढ़ती अनास्था

—डा० योगेन्द्र पुरुषार्थी, हरिद्वार

काशी विश्वनाथ मन्दिर में ५ जनवरी को हुई २५ लाख की चोरी, मन्दिर के इतिहास की विशेष दुर्घटना है। २५ लाख की चोरी में अरबों का १० कि० सोना तथा अन्य सामान सम्मिलित है। पुलिस रजिस्टर के अनुसार मन्दिर की यह पाँचवी चोरी है। १९८१ के बाद नोबत खाने पर मोटे किवाड़ों से सुरक्षा, ५ पहरादेने वाले पुजारियों की देखभाल तथा ६ पुलिस के सिपाही और एक दरोगा सुरक्षा के लिए तैनात किये गये है। इसके अतिरिक्त मन्दिर के ठीक पीछे कुछ दूरी पर पी० ए०सी० की एक टुकड़ी भी सशस्त्र पहरे पर रहती है। मन्दिर समिति की मनचाही सुरक्षा के बाद भी पांचवी बार इतनी बड़ी चोरी क्यों हुई ?

आज यह ज्वलन्त प्रश्न प्रबुद्ध भक्तों के मन में उठना स्वाभाविक है। जिन भक्तों की अविचल आस्था है कि विश्वनाथ त्रिभुवन के स्वामी है सभी की रक्षा उनके हाथ में है। शिवपुराण में वर्णित शिव शक्तियों को कैसे भुलाया जा सकता है। वहां शिव के विसगंत स्वस्थों का विस्तृत वर्णन है। शिव चोर है और शान्त भी। नीलग्राव है, तो त्र्यम्बक भी। विश्व है शिव भी। मयध्वंसी है शंकर भी। गंगाधारी है तो अर्धनारीश्वर भी। कुण्डलधर है तो माणिक्य भूषित भी। वह महात्यागी है और श्मशानवसी है तो नाना–आयुधों से विभूषित भी। उसकी प्रत्यंचा चढ़ी रहती है। तलवार चमकती रहती है, और जटाजुटवेष रहता है।

शिव पुराणों में वर्णित शौर्य, पराक्रम के धनीशिव के प्रति किसकी आस्था न होगी शिव हमारे सर्वतो रक्षक है।

शास्त्र में निहित सिद्धांतों में इसलिये तो बिश्वास किया जाता कि उनमें सिद्धांत प्रयोग करके अंकित किए जाते है। जब शास्त्रीय सिद्धांत का लोकव्यवहार में प्रयोग पूरा नहीं उतरता तो भक्तों की आस्था शास्त्रों की प्रति कम होने लग जाती है। २९७ वर्ष पूर्व काशी में विश्वनाथ मन्दिर बना, बड़ी श्रद्धा भक्ति एवं विश्वास के साथ शिवलिंग की स्थापना की गयी, साथ ही समारोह पूर्वक प्राण प्रतिष्ठा का आयोजन किया गया। प्राणप्रतिष्ठा के बाद विश्वनाथ की पूजा सर्वविध सेवा का अच्छा प्रबन्ध रहा पुजारी भी अपने भाग्य को सराहते हुए विश्वनाथ की अहर्निश सेवा में तल्लीन रहे।

विश्वनाथ बाबा जागरण, स्नान, आदि नित्यकर्म से निवृत्त करके दिन भर भोग में तत्पर रहे। भोग से छककर रात को १० बजे के बाद शयन आरती भी चलती रही। यह सब करते हुए भक्तों की मनःकामनाओं की कितनी पूर्ति हुई यह तो व्यक्तिगत अनुभव है। परन्तु सामाजिक रूप से विश्वनाथ ने समाज के लिये राष्ट्र के लिये एवं विश्व के लिये क्या देन दी या किस भांति कल्याण किया यह किसी के सामने आज तक प्रकट नहीं हो सका।

विश्वनाथ की अकर्मण्यता इस बात से और स्पष्ट हो जाती है कि ५ बार चोरी होने पर भी विश्वनाथ अपने रौद्र रूप का प्रयोग नहीं कर रहे। सामान्य भक्तों की आस्था की इस चोरी के काण्ड से और अधिक धक्का लगा है कि विश्वनाथ ने अपनी पिण्डी से स्वर्णपत्तर के उतारने पर चोरों को क्यों नहीं भस्म कर दिया ? यह भी सम्भव है कि आधी रात के लगभग हुए काण्ड के समय विश्वनाथ शयन आरती के उपरान्त गाढ़ निद्रा में सोये हुए थे उस समय पता न लग सका हो परन्तु प्रातः जागरण के समय तो उनको अपनी विनाश लीला का पता ही चल गया था। उस समय भी विश्वनाथ ने चोरों को क्यों नहीं भस्म कर दिया। १७ दिन तक प्रान्तीय पुलिस को क्यों धक्के खाने पड़े ? विश्वनाथ तो त्रिलोचन धारी, त्रिकाल दर्शी है, अपनी दिव्य दृष्टि से सुदूर प्रान्त में छिपे चोरों को भी देख सकते थे। इस घटना से स्पष्ट होता है कि सामान्य आस्था वाले चोरों को तो विश्वनाथ की अकर्मण्यता का पता पहले ही था तभी तो विश्वनाथ के साथ इतना जघन्य कृत्य करते हुए बिलकुल भी नहीं लज्जित हु ।

इससे भी अधिक कष्ट तब होता जब कि विश्वनाथ बाबा आश्रय से लम्बे काल से अपने परिवार की पालना करने वाले महन्त कैलासपति त्रिपाठी उनके पुत्र लालसाहब को गिरफ्तार किया गया। इनके साथ ही ५ प्रमुख पुजारी तथा १५ अन्य व्यक्ति अपराधी रुप में गिरफ्तार हुए। इन पुजारियों तथा महन्त ने यह बिलकुल नहीं सोचा कि इतने लम्बे काल से हम विश्वनाथ बाबा की सेवा कर रहे हैं उनके साथ ही विश्वासघात। जाने दो विश्वनाथ बाबा को तुमने क्षमाशील, करुणा निधान समझ लिया हो, परन्तु बाबा के अनन्य भक्तों की आस्था पर तो वज्रपात हो गया। अब आगे क्या विश्वास रख कर बाबा की सेवा करेंगे। अब तो बम्भोले के भोले भक्तों में भी अनास्था दौड़ जायगी कि ऐसे कर्महीन, असमझ, बाबा की पूजा करके हमें क्या मिल सकेगा ? विश्वनाथ शिक्षित भक्तों में भी बड़ी सनसनी घृणा को जन्म दे रही हैं कि पहले सोमनाथ बाबा भी लुटपिट कर रह गये, भक्तों को टांग भी नहीं तोड़ सके। अपनी अकर्मण्यता से देश को कंगाल बना दिया। अब बाबा विश्वनाथ भी उसी कोटि में जा रहे है क्या ? इसने भोले भक्तों को भारी आघात लगा है जो सह्य नहीं है।

कुछ भोले भक्तों की यह भी जिज्ञासा है कि कोई ऐसा भी रास्ता है जिससे विश्वनाथ तथा शिव के प्रति हमारी आस्था दृढ़ बनी रहे, उनसे सदैव नवीन प्रेरणा प्राप्त होती रहे। ऐसे जिज्ञासु भक्तों के लिये एक साफ और सरल रास्ता यह है कि वे शिव के सूक्ष्म सच्चे स्वरूप को समझें। यह तो नासमझ लोगों का स्थूल रास्ता है। शिव कल्याणकारी घट-घट वासी अर्न्तहृदय में विद्यमान अदृश्य परम सत्ता है जो भी विनाश को नहीं प्राप्त होता। उस स्वरूप को जानना तथा उसके दर्शन करना कोई बच्चों का खेल नहीं। इसके लिये याद रखे—

सब जगह मौजूद है पर नजर आता नहीं।
योग साधन के बिना कोई उसे पाता नहीं ।।

समय रहते हम चेतें और शिव सच्चे स्वरूप को जानकर उसकी आराधना करें। उसके कल्याणकारी गुणों को अपने अन्दर धारण करें। फिर देखें कौन अपराधी अपराध कर पाता है और देश-धर्म-संस्कृति को विनष्ट कर पाता है। अतः सच्चे शिव भक्तों! जागो और पार्थिव शिव की जगह चेतन शिव को अपनाओं जिससे चेतना प्राप्त करके भारतीय संस्कृति की सुरक्षा हो सके। जिस दिन ऐसा हो जावगा, शिव के प्रति आस्था बढ़ती चली जायगी।

# सम्पादक के नाम पत्र

**महोदय,**

गुरुकुल पत्रिका के पूर्णाङ्क ३४२ ( जनवरी–मार्च ८३ ) में डा० रामेश्वर दयाल गुप्त का एक लेख १८५७ के गदर में दयानन्द सरस्वती की भूमिका शीर्षक से प्रकाशित हुआ है। ऐसा लगता है कि लेखक को स्वामी दयानन्द के जीवन, उनके ग्रन्थों, कार्यों तथा उनकी प्रवृत्तियों के सम्बन्ध में सामान्य सी जानकारी भी नहीं है। मैं अन्य बातों को छोड़कर लेखक से निम्न प्रश्न पूछता हूँ:—

(१) पत्रिका के पृष्ठ २५ पर उन्होंने लिखा है कि बाघेर लोगों की वीरता का वर्णन स्वामी दयानन्द ने १८७० में अपने द्वारा लिखित सत्यार्थप्रकाश में किया है। गुप्त जी बताएं कि सत्यार्थ-प्रकाश का प्रथम संस्करण कब प्रकाशित हुआ ? उन्होंने तो शायद १८७५ में प्रकाशित प्रथम संस्करण के दर्शन भी न किये होंगे। १८७० में सत्यार्थप्रकाश का लिखा जाना गलत है। बाघेर लोगों का उल्लेख प्रथम संस्करण में नहीं है, द्वितीय संशोधित संस्करण में है। यदि उन्होंने १८७५ का संस्करण न देखा हो तो परोपकारिणी सभा या मेरे निजी पुस्कालय में आकर देखें।

(२) पृष्ठ–२६ पर वे लिखते हैं श्याम जी कृष्ण वर्मा को स्वामी जी ने जर्मनी बम्ब (शुद्ध शब्द बम) बनाना सीखने को भेजा था। शायद गुप्त जी ने मूर्खों के स्वर्ग ( Fool's Paradise ) में रह रहे हैं। उन्होंने श्याम जी कृष्ण वर्मा का जीवन चरित्र तो कभी पढ़ा, क्या देखा भी नहीं। स्वामी जी का जीवन चरित्र भी वे ध्यानपूर्व पढ़ें। श्याम जी कृष्ण वर्मा को स्वामी जी ने जर्मनी नहीं इंग्लैण्ड भेजा था और वह भी बम बनाने के लिये नहीं, अपितु आक्सफोर्ड विश्वविद्यालय में संस्कृत पढ़ने तथा आगे लन्दन में वकालत पढ़ने के लिये। श्याम जी अपने जीवन में कभी जर्मनी नहीं गये। उनको कार्यस्थली पहले इंग्लैण्ड तत्पश्चात् फ्रांस और स्विटजरलैण्ड रही। अनर्गल लिखने के पहले यदि गुप्त जी कुछ पढ़ते तो अधिक उचित होता।

**अन्तिम–बात—**

डा० सत्यकेतु जी के हवाले से गुप्त जी पृ०–२७ पर लिखते हैं कि १८५८ में हुए एक कोर्ट मार्शल में गिरफ्तार एक साधु का बयान है कि मूल नामक उदासी साधु जो पूर्णानन्द का शिष्य है, महरौली स्थित मंदिर से सारे विद्रोह का संचालन कर रहा है कृपया गुप्त जी बताएं—

१ - क्या संन्यासी होने के पश्चात् भी स्वामी दयानन्द कभी मूल जी या मूलशंकर के नाम से जाने जाते थे ?

२– क्या वे उदासी साधु थे ?

३ - स्वामी दयानन्द अपने विद्यागुरु विरजानन्द के नाम का ही उल्लेख सर्वत्र करते हैं न कि दीक्षा दीक्षा गुरु पूर्णानन्द का ?

डॉ० भवानी लाल भारतीय

अध्यक्षः—दयानन्दपीठ, पंजाब विश्वविद्यालय

---

# आदर्श व्यक्तित्व

जिस क्षण देह में दुर्बलता प्रतीत हो; उसी क्षण एक महान् विशालकाय गुजराती का स्मरण करो। जिस क्षण तुम्हारे मन में शिथिलता या कायरता का प्रवेश हो, उसी क्षण जीवन और उत्साह से ओतप्रोत उस तेजस्वी देशभक्त का स्मरण करो। जिस क्षण तुम्हारे हृदय में मोह और विलास का साम्राज्य प्रवर्त्तित हो; उसी क्षण धन को ठोकर मारने वाले नैष्ठिक ब्रह्मचारी की ओर दृष्टि करो। अपमान से आहत होकर जिस क्षण तुम नजर ऊंची न उठा सको; उसी क्षण हिमालय के समान अडिग और उन्नत व्यक्ति के ओजस्वी मुख को अपनी कल्पना में उपस्थित करो। मृत्यु वरण करते हुए डर लगे तो इस निर्भयता की मूर्ति का ध्यान करो। द्वेष भाव से युक्त होकर जब तुम्हें अपने विरोधी को क्षमा करने में हिचकिचाहट हो तो उसी क्षण विष पिलाने वाले को आशीर्वाद देते हुए एक राग–द्वेष वियुक्त संन्यासी को याद करो। यह गुजराती व्यक्ति **महर्षि दयानन्द सरस्वती** है।

—◆◆—

# ज्ञानदेव का वर

लेखक—बलभद्र कुमार हूजा

ज्ञानेश्वरी के अन्त में ज्ञान देव महाराज ने परमात्मासे वर मांगा कि वह उन्हें प्रसाद दे। क्या प्रसाद दे? क्या वर मांगा? उन्होंने वर मांगा कि जो खल हैं, उनकी वक्रता दूर हो, उन्हें सत्कर्मों में रस प्राप्त हो। सर्वत्र मैत्री की भावना फैले। इस पृथ्वी पर विचारवान् व्यक्तियों की वर्षा हो, ऐसे व्यक्तियों की जो ईश्वर निष्ठ हों। वे लोगों से सतत मिलते रहें और सूर्य की भांति सर्वत्र प्रकाश करें, परन्तु उनमें सूर्य की प्रखरता की बजाय चन्द्र की शीतलता हो। वह समाज में सदा घूमते रहे और कल्पतरु की भांति लोगों की कामनाएं पूर्ण करें। कल्पतरु तो एक स्थान पर खड़ा रहता है, परन्तु ज्ञानदेव महाराज ऐसे कल्पतरु मांगते हैं जो घूमते फिरते रहें, दरिद्र नारायण के द्वार पर पहुँचे। वह चाहते हैं कि हमारे ग्राम चेतनामय हों। तमोगुण की बजाय सतोगुण का राज्य हो। वह चाहते हैं कि सारा समाज अनत सागर की भांति भक्तिमय है।

यही विद्यालयों का, विश्वविद्यालयों का, गुरुकुलों का लक्ष्य है, अथवा होना चाहिये। विद्यालयों का यही कर्त्तव्य है कि ऐसे सत्पुरुष पैदा किये जाएं जो सतोगुणी हों, मानव मैत्री की भावना से प्रेरित हों, लोगों के बीच जाकर कल्पतरु की तरह उनकी कामनाएं पूर्ण करें। उनके दुःख, कष्ट, संतोष को हरें। सर्वत्र शीतल चन्द्रमा की तरह प्रकाश करें, अन्धयारे का नाश करें।

लेकिन यह मनुष्य रूपी पुतला है बड़ी अजीबोगरीब चीज। इसके अन्दर सदा उथल-पुथल मची रहती है। सदा संघर्ष होता रहता है, सतोगुणी और तमोगुणी शक्तियों से बीच। कभी सतोगुणी शक्तियों का पलड़ा भारी होता है, तो कभी तमोगुणी शक्तियों का। गुरुजनों का, माता पिता का, शिक्षा संस्थानों का लक्ष्य यह होना चाहिए कि सतोगुणी शक्तियां तमोगुणी शक्तियों पर हावी हों और केवल नई पीढ़ियों में ही नहीं, परन्तु स्वयं में भी शुभ विचारों एवं शुभ आचरण की प्रवृतियां फलित हों पर यह कैसे हो?

व्यवहार शास्त्री इस बात पर एकमत हैं कि व्यक्ति का आचरण उसके विचारों पर आधारित होता है। जैसे विचार होते है, वैसा ही आचरण बनता है। मनुष्य का अहं जिस प्रकार के व्यक्तित्व की श्लाघा करता है, उसका आचरण भी इसी प्रकार ढ़लता है। प्रत्येक व्यक्ति का कोई न कोई आदर्श व्यक्ति और अपने के बारे में जैसी उसकी धारणा होती है (चाहे काल्पनिक ही हो) वह उसके अनुसार अपने आचरण को ढालता है। कई व्यक्ति अपना आचरण सफल खिलाड़ियों के जीवन अनुसार ढालते हैं, तो कोई सिनेमा के सितारों के अनुसार। कोई साधु संन्यासियों को अपना आदर्श व्यक्ति मानते हैं; तो कोई पूंजी पतियों को अथवा सैनिक अधिकारियों को। "विचार में असीम शक्ति है। विचार ही मनुष्य के आचरण को प्रेरणा देते हैं। इसी लिए सभी धर्म प्रचारक शुभ विचारों के महत्व पर जोर देते हैं। इसी लिये वेदों में गायत्री को गुरुमन्त्र की संज्ञा दी है।

किसी ने गायत्री के बारे में ठीक ही कहा हैं।

महामन्त्र जितने जग माहीं,
कोउ गायत्री सम नाहीं ।
सुमिरिन हिय में ज्ञान प्रकासे,
आलस पाप अविद्या नासे ।

गायत्री के महत्व को समझाने के लिए पहले हमें उसके अर्थ को ग्रहण करना होगा । सरल हिन्दी में गायत्री का अनुवाद इस प्रकार होगा ।

हे प्राणाधार, दुःखों का नाश करने वाले, आनन्द स्वरूप, रक्षक । जगत् के सर्जनहार, वरण योग्य शुद्ध स्वरूप और पविका करने वाले तेज को हम धारण करें । आप हमारी बुद्धियों को प्रेरणा दें, सन्ममार्ग पर ले चलें । हमारी बुद्धियों को सही मार्ग पर ले चलो, हे भगवान्, यही हमारी प्रार्थना है, यही हमारी कामना है ।

यदि बार-बार इस मन्त्र का उच्चारण किया जाय, इस पर मनन किया जाय तो अवश्यमेव बुद्धि पर इसका असर होगा ही । संसार में विचरते हुए, संसार क्षेत्र में संघर्ष करने हुए मन पर हर प्रकार के प्रभाव पड़ते हैं, कई प्रकार का मैला इकट्ठा होना है । उसको धोने के लिए शुभ विचारों की गंगा में स्नान करना आवश्यक हो जाता है, और उस गंगा का उद्गम स्रोत है गायत्री मंत्र ।

महर्षि दयानन्द गायत्री के सम्बन्ध में लिखते हैं :

जंगल में अर्थात् एकान्त देश में जाकर सावधानता पूर्वक जल के समीप स्थित होकर नित्य कर्म करता हुआ सावित्री अर्थात् गायत्री मंत्र का उच्चारण अर्थ ज्ञान सहित करें और उसके अनुसार अपने चाल चलन को बनावें । यह जप मन से करना उत्तम है ।

महर्षि साधकों को गायत्री जपबतलाया करते थे । एक बार महाराज ग्वालियर से आपने कहा कि भागवत सप्ताह को अपेक्षा गायत्री पुरश्चरण अधिक श्रेष्ठ है ।

स्वामी विवेकानन्द ने गायत्री को सद्बुद्धि का मंत्र बतलाया है और कहा है कि परमात्मा से मांगने योग्य यदि कोई वस्तु है तो सद्बुद्धि है । सद्बुद्धि से मिलता है और सत्कर्म होते हैं, तभी सब प्रकार के सुखों की प्राप्ति होती हैं ।

कविवर टैगोर ने तो यहां तक कहा है कि भारतवर्ष को जगाने वाला सरल मंत्र गायत्री है। इसके इसके उच्चारण करते समय ऐसा अनुभव करना चाहिए कि में किसी देश विशेष का वासी नहीं हूं अपितु सारा जगत् मेरा है । मैं सूर्य, चन्द्र नक्षत्रों आदि के बीच हूँ । यह सारा संसारा जिस शक्ति से सुशोभित है, परिचालित है, उस दिव्य ज्योति का हम ध्यान करते हैं, उसका हम वरण करते हैं, वह हमारी बुद्धियों को प्रेरणा दे ।

आईये हम भी ज्ञानदेव की तरह परमात्मा से वर मांगे कि इस पृथ्वी पर विचार वान्, ईश्वर निष्ठ व्यक्तियों की वर्षा हो जो समाज में सदा घूमते रहें और कल्पतरू की भांति लोगों की कामनायें पूरी करने हेतु दरिद्र नारायण के द्वार पर पहुँचे । तमोगुण का नाश हो, सतोगुण का राज्य हो

—卐—

## फार्म ४

( नियम ८ देखिये

१—प्रकाश न स्थान— गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

२—प्रकाशन अवधि— मासिक

३ - मुद्रक का नाम—- डॉ० जबरसिंह सेंगर ( कुलसचिव )

क्या भारत का नागरिक है ? भारतीय

(यदि विदेशी है तो मूल देश)

पताः—

५—प्रकाशन का नाम— डॉ० जबरसिंह ( कुलसचिव )

क्या भारत का नागरिक है ? भारतीय

(यदि विदेशी है तो मूल देश)

पताः—

६—सम्पादक का नाम— रामप्रसाद वेदालङ्कार आचार्य एवं उपकुलपति

क्या भारत का नागरिक है ? भारतीय

(यदि विदेशी है तो मूल देश)

पताः— गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

७—उन व्यक्तियों के नाम व पते गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय,
जो समाचार-पत्र के स्वामी हो हरिद्वार
तथा जो समस्त पूंजी के एक
प्रतिशत से अधिक के साझेदार या हिस्सेदार हो।

मै डॉ० जबरसिंह सेंगर एतद्‌द्वारा घोषित करता हूँ कि मेरी अधिकतम जानकारी एवं विश्वास के अनुसार ऊपर दिये गये विवरण सत्य है।

प्रकाशक के हस्ताक्षर
डॉ० जबरसिंह सेंगर
( कुलसचिव

दिनांक.........................

# गुरुकुल के बढ़ते कदम—

१—छठी पंचवर्षीय योजना में ५० लाख का निर्धारण ।

२—विश्वविद्यालय अनुदान आयोग द्वारा २२ लाखरु० का प्रोफेसर्स क्वार्टस के लिये अनुदान

३—प्राच्य विद्या संकाय में चार प्रोफेसरों की नियुक्ति के लिये विश्वविद्यालय अनुदान आयोग द्वारा स्वीकृति ।

४—विश्वविद्यालय के वर्तमान सत्र से विजिटिंग प्रोफेसर । फैलो की योजना प्रारम्भ ।

५—मातृ-ग्राम कांगड़ी के विकास के लिये विशेष प्रयत्न ।

६--राष्ट्रीय सेवा योजना का शुभारम्भ ।

७--राष्ट्रीय वैदिक शिक्षा कार्यशाला का आयोजन सितम्बर ८२ में सम्पन्न हुआ ।

८--प्रौढ़ एवं निरन्तर शिक्षा केन्द्र की स्थापना ।

९--संग्रहालय और पुस्तकालय की विशेष प्रगति ।

१०--यौगिक शिक्षा केन्द्र की स्थापना ।

११—देश के विभिन्न सेमिनारों में विश्वविद्यालयों के शिक्षकों का सक्रिय योगदान ।

१२—प्रकाशन के क्षेत्र में पाँच महत्वपूर्ण पत्रिकाओं का नियमित रूप से निकलना ।

१३—क्रीड़ा के क्षेत्र में विश्वविद्यालय के विद्यार्थियों द्वारा ख्याति अर्जित करना ।

जन-सम्पर्क विभाग

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ।

---

मुद्रक --शक्ति प्रेस, (नहर पुल) कनखल फोन : ७७

# गुरुकुल-पत्रिका

ज्येष्ठ २०४० वर्ष-३५ अंक-२

मई १९८३ पूर्णांक-३४४

## गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक-पत्रिका

# गुरुकुल-पत्रिका : सम्पादक-मण्डल



## विषय सूची

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक-पत्रिका]

ज्येष्ठ, २०४० | वर्ष ३५ | अङ्क-२
मई, १९८३ | पूर्णाङ्क-३४४

## श्रुति सुधा

**अग्नि दूतं वृणीमहे होतारं विश्ववेदसम् । अस्य यज्ञस्य सुक्रतुम् ।। साम० ३।।**

**अन्वयः**—अस्य यज्ञस्य सुक्रतुं विश्ववेदसं होतारं दूतम् अग्निं (वयम्) वृणीमहे ।

सं० अन्वयार्थ—इस यज्ञ के सुक्रतु, विश्ववेदा, होता, दूत, अग्निदेव का हम वरण करते हैं।

अन्वयार्थः—(अस्य यज्ञस्य सुक्रतुं विश्ववेदसं होतारं दूतम् अग्निं वृणीमहे) इस संसार रूप यज्ञ के 1सुक्रतुम्—उत्तमकर्ता वा हमारे इस अध्यातम-यज्ञ के उत्तम निष्पादनकर्ता, उत्तम प्रज्ञा के धनी, 2विश्ववेदसम्—सर्वविध धन-वैभवों के स्वामी, सर्वज्ञ, 3होतारम्—सब को कर्मानुसार सर्वविध पदार्थ प्रदान करने वाले वा सब को अपने समीप बुलाने वाले; 4दूतम्—दूतवत् निर्बाध रूप से सर्वत्र गए हुए होकर सब को दिव्य सन्देश देने वाले और उस का पालन न करने पर यथोचित उपताप-दण्ड देने वाले; अग्निम्—ज्ञानप्रकाश से युक्त, सफल और सुफल नेतृत्व करने वाले, अपने ज्ञान प्रकाश के दान से हृदय को देदीप्यमान-प्रकाशमान करने वाले प्रभु का हम वरण करते हैं।

हम अपने अभ्युदय और निश्रेयस् के लिए उपर्युक्त गुणों से सम्पन्न प्रभु का वरण करते हैं।

---

१—सुक्रतुम्—सुकर्त्तारम् । यद्वा सु-शोभनो (क्रतुः वा कर्म वा) यस्य सः सुक्रतुस्तं सुक्रतुम् । (क्रतुः कर्म च प्रज्ञा च-निघन्टु ३.९,२.१)

२—विश्ववेदसम्—i विश्वं वेदो धनं यस्य स विश्ववेदाः, तं विश्ववेदसम् । ii विश्वं वेत्ति-जानाति-इति विश्ववेदास्तम् सर्वज्ञम् ।

३—होता-दाता, आह्वाता । देने वाला और बुलाने वाला—अपने समीप बुलाने वाला ।

४—दूतम्—"दु-द्रु गतौ" (भ्वादि०) यद्वा "टुदु उपतापे" । दवति गच्छति दुनोत्युपतपति वाऽसौ दूतः ।

# महापुरुषों के वचन

## कामः—

धूमेनाव्रियते वह्निर्यथादर्शो मलेन च ।
यथोल्बेनावृतो गर्भस्तथा तेनेदमावृतम् ।। गीता ३.३८

जिस प्रकार धुएँ से अग्नि और मैल से दर्पण ढका जाता है तथा जिस प्रकार जेर से गर्भ ढका रहता है, वैसे ही उस काम के द्वारा यह ज्ञान ढका रहता है ।

दिवा पश्यति नोल्लूको रात्रौ काको न पश्यति ।
अपूर्वः कोऽपि कामान्धो दिवा नक्तं न पश्यति ।।

उल्लू को दिन में नहीं दीखता और कौए को रात्रि में किन्तु काम का अन्धा ऐसा होता है कि जिसको न रात में दीखता है न दिन में ।

न जातु कामः कामानामुपभोगेन शाम्यति ।
हविषा कृष्णवर्त्मेव भूय एवाभिवर्धते ।। मनुस्मृति ।।

विषयों के उपभोग से 'काम' कभी शान्त नहीं होता, वरन् वह तो घृत से अग्नि की भाँति और भी अधिक बढ़ जाता है ।

आवृतं ज्ञानमेतेन ज्ञानिनो नित्यवैरिणा ।
कामरूपेण कौन्तेय दुष्पूरेणानलेन च ।। गीता ३.३९ ।।

हे अर्जुन ! इस अग्नि के समान कभी न पूर्ण होने वाले ज्ञानियों के नित्य वैरी इस काम के द्वारा मनुष्य का ज्ञान आवृत अर्थात्–ढका हुआ रहता है ।

इन्द्रियाणि मनो बुद्धिरस्याधिष्ठानमुच्यते ।
एतैर्विमोहयत्येष ज्ञानमावृत्य देहिनाम् ।। गीता ३.४० ।।

इन्द्रियाँ, मन और बुद्धि-ये सब इसके वासस्थान कहे जाते हैं । यह काम इन मन, बुद्धि और इन्द्रियों के द्वारा ही ज्ञान को आच्छादित करके जीवात्मा को मोहित करता है ।

तस्मात्त्वमिन्द्रियाण्यादौ नियम्य भरतर्षभ ।
पाप्मानं प्रजह्येनं ज्ञान-विज्ञान नाशनम् ।। गीता ३.४१ ।।

इसलिए हे अर्जुन ! तू पहले इन इन्द्रियों को वश में करके इस ज्ञान और विज्ञान का विनाश करने वाले महापापी इस काम को निश्चय ही मार डाल ।

# दयानन्द-वेदभाष्य : एक अध्ययन

मनुदेव 'बन्धु'

दयानन्द का वेदभाष्य यास्क की मान्यताओं को स्वीकार करता है। देव-दृष्टि को समझाते हुए यास्क ने अपनी त्रिविध देवपरिकल्पना में तीन स्तरों की क्रमशः आधिदैविक, आधिभौतिक और आध्यात्मिक रूप में जो कल्पना की है; उसे अग्नि,पर्जन्य आदित्यादि के भेद से समझाते हुए वे अन्त में वैश्वानर के रूप में एक ही परमदेव स्वीकार करते हैं। अपने युग के अज्ञानान्धकार को देखते हुए ऋषि दयानन्द ने आध्यात्मिक दृष्टि से एक ही महादेव परमात्मा को स्वीकार किया और आध्यात्मिक अर्थ में अग्नि, इन्द्र आदि का अर्थ व्याकरण और निरुक्त के आधार पर परमात्मा की ही विविध शक्तियों के उद्घोषक के रुप में स्वीकार किया। अतः एकेश्वरवाद या महादेववाद को ही ऋषि की निष्ठा का आधारभूत सत्य कहा जा सकता है। निस्सन्देह यास्क की भांति व्याकरण के परम पण्डित होकर ही दयानन्द निरुक्त या निर्वचन पद्धति का आश्रय व्याकरण के प्रमुख अङ्ग रूप में मानकर ही बढ़ रहे थे।

यहाँ प्रश्न उत्पन्न हो सकता है कि दयानन्द की वेदभाष्य में प्रवृत्ति क्यों हुई ? जहाँ मध्ययुगीन ईश्वर भाष्य से दयानन्द विचलित थे और सच्चे ईश्वर के स्वरूप को जानने की उत्कण्ठा से व्यग्र थे, वहाँ उनके गुरु विरजानन्द अपनी प्रज्ञा से इस तथ्य को पाकर अत्यन्त खिन्न थे कि महान् वैयाकरण माधव एवं उनके परम वेदविद् भ्राता सायण, दोनों ने ही जिस वेदभाष्य को वेदों के पुनरुद्धार की भावना से पूर्ण किया, उसमें न तो व्याकरण की पूर्ण रक्षा हुई और न ही यास्क की आर्ष-पद्धति को पूर्णतः अपनाया गया। अतः उन्होंने ऋषि को जो दृष्टि दी, वह जहाँ ऋषि की मूल जिज्ञासा को शान्त करने वाली थी, वहां बुद्धयुग से लेकर मध्ययुग तक की परिव्याप्त ईश्वर सम्बन्धी अवैदिक एवं अनार्ष धारणाओं पर आश्रित सायण, माधव, महीधर और उव्वट आदि की त्रुटियों को भी उद्घाटित करने वाली थी। सम्भवतः इसका कारण इन विद्वानों का समसामयिक परिस्थितियों से प्रभावित अनार्ष एवं परवर्ती ग्रन्थों पर आश्रित रहना था तथा साथ ही साथ स्वानुभूति एवं धर्म साक्षात्कार का अभाव था। अतः वेदोद्धार की चिन्ता होने पर भी किसी मूल निष्ठा एवं व्यग्रता से परिचालित न होने के कारण वे अपने कर्त्तव्य की इतिश्री केवल व्याकरण के आश्रय पर ही मान बैठे।

सम्भवतः दयानन्द का आक्रोश उनके प्रति इतना न होता और वे भी अपना वेदभाष्य बिना किसी सिद्धान्त के कर देते, यदि उन्हें इससे होने वाला एक अन्य कुपरिणाम बहुत भयंकर रूप में व्यथित न कर रहा होता। वे यह देख रहे थे कि सायणादि ने व्याकरण मात्र को दृष्टि में रखकर अग्नि, सूर्यादि से सम्बन्धित मन्त्रों का जिस प्रकार अर्थ किया, उसको ही पढ़कर जो पाश्चात्य विद्वान् मैक्समूलर आदि

वेदभाष्य में प्रवृत्त हो रहे थे, वे अपने अधकचरे व्याकरण ज्ञान के आधार पर उसमें भी और भौतिकवादी संशोधन कर रहे थे तथा प्रतीकात्मक और वेदमन्त्रों की लाक्षणिकता से आपूर्ण उक्तियों को भी सामान्य बोलचाल की बातें मात्र सिद्ध कर रहे थे। इसी का परिणाम यह है कि उन्होंने सायण आदि की मूल भावना को बिना समझे वेदों को बहुदेववादी वैदिक ऋषियों का जड़देव उपासक एवं वैदिक उपासना पद्धति को परवर्ती दूषित कर्मकाण्ड पर आधारित मात्र सिद्ध कर दिया है। इस प्रकार उन्होंने एक नया काम यह किया है कि जहाँ सायण आदि ने अपनी बुद्धि से वैज्ञानिक एवं आधुनिक दृष्टि से चमत्कारपूर्ण रहस्यों को सामान्य तथ्यों की भाँति उद्घोषित किया था वहां उन्हें इन पाश्चात्य विद्वानों ने मूर्खताजन्य कल्पना-मात्र घोषित करके सर्वथा नये, अज्ञानपूर्ण एवं अवनतिपरक अर्थों की अभिव्यक्ति की। परिणामतः जहां एक ओर वे भारत के अतीत को मानवता की प्रथम सर्वोच्च निधि घोषित कर रहे थे, वहां दूसरी ओर उन्होंने वेदों को सचमुच ही "गडरियों के गीत" जैसी वस्तु घोषित कर दिया। इस पर भी विडम्बना यह है कि वे सायण आदि को ही अपना मूल स्रोत एवं प्रकाशस्रोत उद्घोषित करते रहे। दयानन्द इस बात से व्यथित थे।

एक ओर जहां वे सायण के व्याकरण ज्ञान के अत्यधिक प्रशंसक थे, दूसरी ओर वहां उन्हें यह दुःख था कि सायण भी उनकी भाँति यास्कीय एकात्मवाद या महादेववाद से क्यों व्यथित नहीं थे। उन्हें यह भी दुःख था कि सायण विज्ञान के केवल उन्हीं तथ्यों को उद्घाटित कर पाये जो उनके युग तक किसी न किसी भाँति सत्य और मान्यता को प्राप्त हो सकते थे। उन्होंने युग से ऊपर उठकर वेद में वर्णित तथ्यों को वैदिक तथ्यों की भाँति यथावत् रूप में क्यों प्रकट नहीं किया। ये ही सब कारण थे जिनसे व्यथित होकर दयानन्द वेदभाष्य में प्रवृत्त हुए।

ऋग्वेदादि-भाष्य-भूमिका में वे अपनी वेदभाष्य पद्धति का आधार इस श्लोक में वर्णित करते हैं—

आर्याणां मुन्यृषीणां या व्याख्यारीतिः सनातनी।
तां समाश्रित्य मन्त्रार्था विधास्यन्ते नु नान्यथा॥

उनके वेद भाष्य को पढ़ते हुए यदि उक्त बातों को हम ध्यान में रखें तब यह स्पष्ट होगा कि व्याकरण, इतिहास, कर्मकाण्ड आदि की दृष्टि से जो अशुद्धियाँ समझी जाती हैं, वास्तव में वे ही उनकी भाष्य शैली की पृथक्ता एवं एकात्मकता की प्रतीति है। उनका वेदभाष्य केवल मन्त्रों के शाब्दिक अर्थ तक ही सीमित नहीं है बल्कि वह एक समग्र भावना से जन्म लेने वाला तथ्य है। परम व्याकरणवित् होने के कारण ऋषि स्फोट में विश्वास रखते थे और मन्त्रार्थ का वह स्फोट उनके हृदय में जिस भी रूप में हुआ, व्याकरण निरुक्त आदि की सहायता से तत्रस्थ शब्दों का शाब्दिक या पदगत अर्थ भी

उन्होंने उसी को व्यक्त करने के लिए उससे सम्बन्ध रूप में कर दिया। यही कारण है कि हम कारक आदि के परम्परागत अर्थों को वहाँ न पाकर एक समग्र तथ्य के अङ्गभूत रूप में पाते हैं।

भाष्य शैली के मूलाधार ग्रन्थ ऋग्वेदादि-भाष्य-भूमिका, ऋग्वेद-भाष्य, यजुर्वेद-भाष्य, सत्यार्थ-प्रकाश, संस्कारविधि आदि हैं। भाष्य की मूल भावना, एकेश्वरवाद और त्रैतवाद में विश्वास, परब्रह्म के निराकार, सर्वशक्तिमान्, सर्वव्यापी होने में निष्ठा और जीव तथा प्रकृति की स्वतन्त्र सत्ता एवं शक्तियों में आस्था है।

भाष्यशैली— दयानन्द ने अपने वेदभाष्य में एक ऐसा निश्चित क्रम अपनाया है कि वे स्वयं भी किसी प्रकार की व्याकरणात्मक या अन्य उपेक्षा अपने वेद भाष्य में करने को तैयार नहीं थे।

१. सर्वप्रथम मन्त्र का मुख्य विषय देते हैं और संक्षेप में समझाते हैं कि इस मन्त्र में इस विषय का प्रतिपादन है।

२. द्वितीय स्थान वे 'पदच्छेद" को देते हैं जो कि पुरातन पद्धति के वेदपाठ का ही रूपान्तर है। इसमें हम यदि कहीं उपलभ्य हो तो उनकी त्रुटि को या पूर्व परम्परा से विभेद को पहिचानने में समर्थ हो सकते हैं।

३. तृतीय स्थान वे "अन्वय" को देते है। वास्तव में अन्वय ही मन्त्र की मूलस्थ वृत्ति को निश्चत करने वाला है। व्याकरणात्मक रचना एवं वाक्य-विन्यास की परीक्षा का अवसर यहां पर भी उपस्थित होता है।

४. दयानन्द की भाष्य शैली का चतुर्थ और अत्यधिक महत्त्वपूर्ण भाग है "पदार्थ"। वास्तव में किसी भी भाष्यकार या व्याख्याकार को पदार्थ के प्रसङ्ग में ही अपनी प्रतिभा या मूलभावना दिखाने का अवसर मिलता है। सायण और दयानन्द दोनों ही ऐसा करते हुए व्याकरण एवं निरुक्त या निर्वचन पद्धति का भरपूर आश्रय लेते हैं। अन्तर केवल इतना है कि सायण जहाँ सामान्य लोक-भाषा जैसे अर्थों से ही सन्तुष्ट हो जाते हैं, वहां दयानन्द वेदों की विशिष्ट भूमि को ध्यान में रखते हुए और पूर्वकथित सिद्धान्तों के आधार पर उन्हीं सामान्य शब्दों को विशेष वैदिक दृष्टि से देखते हैं। दयानन्द यह भी जानते हैं कि वेद की प्राचीनतम भाषा की व्याख्या पाणिनि और उसके परवर्ती वैयाकरणों द्वारा किये गये धातुपाठों और धात्वर्थों एवं प्रकृति–प्रत्यय–विभाग मात्र के आधार पर नहीं की जा सकती। स्वयं सायण ने भी कुछ विशिष्ट स्थलों पर इस तथ्य को स्वीकार किया है। परन्तु यास्क तो स्वयं पाणिनि से बहुत पूर्व हुए थे असाक्षात्कृतधर्मा ऋषियों के समकालीन होने पर भी वे स्वयं वेद और धर्म का साक्षात्कार कर चुके थे। इसलिये उनके

द्वारा दिये गये धात्वर्थ, व्याकरण नियम एवं प्रकृति-प्रत्यय विभाग उनकी स्वतन्त्र चेतना एवं तीक्ष्ण प्रतिभा के द्योतक हैं। उन्होंने प्रातिशाख्यों की व्याख्या पद्धति एवं ब्राह्मण ग्रन्थों की व्याख्या पद्धति को भी हृदयंगम किया था। दयानन्द ने यास्क सहित उक्त सभी पद्धतियों को स्वीकार किया था और जहाँ-जहाँ भी नवीन धातुओं, धात्वर्थों एवं प्रकृति-प्रत्यय आदि की कल्पना की, वह सब उनके इस पूर्वोक्त अध्ययन पर ही आधारित था। अन्तर केवल इतना ही है कि दयानन्द जिस युग में जिस विद्वद्वर्ग के लिये तथा जिस ज्ञान सामान्य को दृष्टि में रखकर लिख रहे थे, उन सब के लिए यास्क आदि से प्राप्त तथा युगचिन्तन से प्रबुद्ध अपनी भावना को व्यक्त करना उनके लिए सर्वप्रमुख बन चुका था। इसलिए वे इस पदार्थ नामक शीर्षक के अन्तर्गत केवल पदविच्छेद एवं अर्थविच्छेद करके ही सन्तुष्ट नहीं हो जाते, अपितु भाष्य की पद्धति से उसके पीछे छिपी मूल भावना को भी स्पष्ट करते हैं। इसी कारण कहीं-कहीं उन्हें अन्वय में पूर्वोल्लिखित पदक्रम से भिन्न क्रम को अपनाना पड़ता है तथा कारक आदि के निश्चित विभक्त्यर्थ आदि की परवाह न करके भी प्रकरणानुकूल अर्थ को स्पष्ट करना पड़ता है। वे मन्त्रार्थ या उसके भाष्य को इकाई मानकर चलते हैं। इसी कारण 'पदार्थ'' को महत्त्व न देकर उसे केवल मुख्यार्थ का अङ्गभूत अंश ही मानते हैं तथा उसी दृष्टि से उसका स्थान और क्रम निश्चित करते हैं। उनका सत्यभाष्य या वेदार्थ इन्हीं पदार्थों में स्पष्ट हुआ है।

५. दयानन्द की भाष्य पद्धति का पञ्चम और सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण अंश भावार्थ है। पदार्थ करते हुए वे व्याकरण, निरुक्त आदि जिन सीमाओं में चलने को बाध्य होते हैं, भावार्थ में वे उन सबको तिलांजलि दे देते हैं। उस मन्त्र विशेष को पढ़ने या मनन करने पर जो भी दृष्टि, भावना या प्रेरणा उनके सामने जागती है उसे ही वे किसी पद-पदार्थ के बन्धन में पड़े बिना भावार्थ के रूप में प्रस्तुत कर देते हैं। सच तो यह है कि इस भावार्थ को उस मन्त्र विशेष के सम्बन्ध में दयानन्द की अपनी टिप्पणी कहा जा सकता है। भाष्य यदि उक्त, अनुक्त और दुरुक्तादि सभी बातों का पर्यालोचन करते हुए बढ़ता है, तब कहना होगा कि दयानन्द भावार्थ के माध्यम से उसी उद्देश्य की पूर्ति में प्रवृत्त होते हैं। उस दृष्टि में यदि पदार्थ उनके ज्ञान का सूचक है तो भावार्थ उनके मनन और चिन्तन का। दूसरे शब्दों में उनके वेद-भाष्य का अंशभूत यह भावार्थ ही उन्हें सच्चा ऋषि सिद्ध करता है—"ऋषयो मन्त्रद्रष्टारः"। क्योंकि उनकी सच्ची मन्त्रदृष्टि यहीं पर पूर्णतया व्यक्त हुई है।

इसी प्रसंग में हमारा यह कहना सार्थक होगा कि दयानन्द रूढ़िवादिता के पुजारी नहीं हैं क्योंकि दयानन्द ने एक ही मन्त्र का विविध ग्रन्थों में विभिन्न प्रकार से भाष्य किया है। इससे यह भी सिद्ध होता है कि वेद में क्वापि पुनरुक्ति दोष नहीं है।

अन्त में यह भी उल्लेख कर देना आवश्यक है कि दयानन्द केवल ईश्वरपरक अर्थ करने को भी सच्ची वेदभावना नहीं मानते थे। वे स्पष्टतः वैदिक विषयों अपितु वा देवताओं के तीन स्वरूप मानते हैं (१) आधिभौतिक, (२) आधिदैविक, (३) आध्यात्मिक। अतः वे यह सम्भावना मानकर चल रहे थे और ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका और सत्यार्थप्रकाश में उन्होंने इस बात की बार-बार घोषणा की है कि अनेकत्र एक ही मन्त्र का अर्थ और उसकी व्याख्या अनेक दृष्टियों से या उक्त तीनों दृष्टियों से की जा सकती है। इनमें से एक दृष्टि भी अनेक भेदों से भिन्न हो सकती है। यथा—आध्यात्मिक दृष्टि से व्याख्या करने पर एक ही मन्त्र परमात्मा और जीवात्मा के प्रसंग में भिन्न-भिन्न अर्थों में व्याख्यात किया जा सकता है। भौतिक दृष्टि से विवेचन करने पर अग्नि आदि की व्याख्या अनेक रूपों में की जा सकती है। यही बात अग्नि आदि के आधिदैविक अर्थों के सम्बन्ध में भी है। प्रथम दृष्टि से अग्नि और इन्द्र आदि परब्रह्म और जीवात्मा आदि के लिए यथाप्रसंग स्थित रहते हैं तो दूसरी ओर आधिदैविक रूप में अतिथि, संन्यासी, पर्जन्य, स्तनयित्नु आदि के रूप में भी इन सब दृष्टियों और सम्भावनाओं को सामने रखकर तथा यथासम्भव उत्तमोत्तम ज्ञान की उपलब्धि करके ही वेदार्थ में प्रवृत्त होना चाहिए। वे वेद को परमेश्वरीय और नित्य ज्ञान मानते हैं। उसे सभी प्रकार के सम्भव ज्ञान की अपेक्षा उच्चतर एवं पूर्णतर ज्ञान का भण्डार मानते है। इसलिये वास्तविक भाष्य आरम्भ करने से पूर्व उन्होंने एक-एक मन्त्र के अनेक प्रकार के अर्थो से युक्त भाष्य के कुछ नमूने छापकर विद्वद्वर्ग में वितरित किये थे। परन्तु साथ ही यह भी घोषित किया था कि सभी वेदमंत्रों का इस प्रकार भाष्य करने में अत्यन्त श्रम, समय, धनादि की आवश्यकता होगी जो कि उनके लिये जुटा पाना असम्भव सा था। इसलिए प्रमुखतः आध्यात्मिक दृष्टि को लक्ष्य में रखकर और जहाँ अनिवार्य दिखाई दे, वहां अन्य दृष्टियों से वेदार्थ और वेदभाष्य करने में ही वे प्रवृत्त हुए। परन्तु भाष्यभूमिका में यह सुस्पष्ट उल्लेख किया है कि इतने से यह न समझ लेना चाहिए कि वेद का भाष्य उनके अर्थ के अतिरिक्त और कुछ हो ही नहीं सकता या किया ही नहीं जा सकता। दयानन्द अपने भाष्य के माध्यम से तो एक दिशा निर्देश मात्र दे रहे थे ताकि भारत और पश्चिम के विद्वान् सही देख सकें और इस गुरुतर कार्य को अपने सामर्थ्य के अनुसार वहन कर सकें।

**सन्दर्भ ग्रन्थः—**

ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका — दयानन्द्र
ऋग्वेदभाष्यभूमिका — सायण
ऋग्वेदभाष्य — दयानन्द
यजुर्वेदभाष्य — दयानन्द
सत्यार्थप्रकाश — दयानन्द
ऋग्वेदभाष्य — सायण

# गुरुकुल के तीन स्नातक रत्न

## पं० चन्द्रमणि विद्यालंकार पालिरत्न

**ले० प्रो. भवानीलाल भारतीय**

अध्यक्ष : दयानन्द शोधपीठ चंडीगढ़

निरुक्त के भाष्यकार तथा प्रसिद्ध वैदिक विद्वान् पं० चन्द्रमणि विद्यालंकार का जन्म १६ सितम्बर १८६१ को जालंधर में हुआ। इनके पिता का नाम श्री शालिग्राम था। सं० १६७० वि० (१६१४) में आपने गुरुकुल कांगड़ी के विद्यालंकार की परीक्षा उत्तीर्ण का स्नातक उपाधि प्राप्त की। आप वर्षों तक गुरुकुख कांगड़ी में वेद के उपाध्याय रहे। देहरादून में भास्कर प्रेस की स्थापना की तथा वहाँ से ही इनके अनेक ग्रन्थ मुद्रित हुए। जुलाई १६६५ ई० में आपका निधन हुआ।

पं० चन्द्रमणि कृत ग्रन्थों का विवरण इस प्रकार है:—

१. निरुक्त भाष्य ( वेदार्थ दीपक ) सरल हिन्दी में निरुक्त की सारगर्भित व्याख्या २ भागों में १६८० वि० ( १६२६ ई० ) में प्रकाशित हुई। निरुक्त के इस भाष्य की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि मंत्रार्थ करते समय स्वामी दयानाद प्रतिपादित वेदर्थ शैली का पूरा ध्यान रखा गया है। इसका नवीन संस्करण हरयाणा साहित्य संस्थान गुरुकुल झज्जर ने प्रकाशित किया।

२. श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण ( धारावाही अनुवाद ) तीन खण्डों में समाप्त यह ग्रन्थ प्रतिभा प्रकाशन देहरादून से १६५१ ई० में प्रकाशित हुआ।

३. आर्ष मनुस्मृति–प्रक्षिप्त श्लोकों को पृथक् कर मनुस्मृति की सरल टीका

४. कल्याण पथ गीता टीका

५. महर्षि पतञ्जलि और तत्कालीन भारत- सद्धर्म प्रचारक प्रेस दिल्ली से १६१४ ई० में प्रकाशित

६. स्वामी दयानन्द का वैदिक स्वराज्य–गुरुकुल कांगड़ी से १६७८ ई० में प्रकाशित

७. स्वामी दयानन्द के सत्य अहिंसा के प्रयोग–भास्कर प्रेस देहरादून से १६४६ ई० में प्रकाशित

८. धम्मपद–टीका ६ वेदार्थ करने की विधि–गुरुकुल कांगड़ी से १६७३ में प्रकाशित

६. स्वामी दयानन्द के यजुर्वेद भाष्य की विषयानुक्रमणिका–गुरुकुल कांगड़ी से १६१८ में प्रकाशित

—※—

# चतुर्वेद भाष्यकार पं० जयदेव शर्मा विद्यालंकार, मीमांसा तीर्थ

राष्ट्रभाषा हिन्दी में प्रथम बार चारों वेदों का सम्पूर्ण भाष्य लिखने वाले पं० जयदेव शर्मा का जन्म १८९२ ई० में अम्बाला जिले के एक ग्राम में श्री मुन्शीराम के यहां हुआ। उनका अध्ययन गुरुकुल विश्वविद्यालय कांगड़ी में हुआ जहां आचार्य प्रवर स्वामी श्रद्धानन्द जी के चरणों में बैठकर उन्होंने विद्या ग्रहण की। विद्यालंकार की उपाधि (१९७० वि.) में ग्रहण करने के अनन्तर पं० जयदेव शर्मा ने जोबनेर, गुरुकुल कांगड़ी तथा गुरुकुल मुलतान (१९१५ ई०) में अध्यापक कार्य किया। कुछ समय तक वे ज्ञान मण्डल काशी तथा कलकत्ता में भी रहे। स्वामी श्रद्धानन्द की प्रेरणा और आदेश से शर्मा जी ने मीमांसा शास्त्र का विशेष अध्ययन कलकत्ते रहकर किया तथा वहाँ से मीमांसातीर्थ की उपाधि ग्रहण की।

आर्य साहित्य मण्डल, अजमेर के संस्थापक एवं संचालक श्री मथुरा प्रसाद शिवहरे की प्रेरणा से शर्मा जी ने चारों वेदों का हिन्दी भाषा में भाष्य लिखने का सकल्प किया। मई १९२५ में यह कार्य आरम्भ हुआ और ११ वर्ष के निरतर परिश्रम के पश्चात् १९३६ में चतुर्वेद भाष्य समाप्त हुआ। चारों वेदों पर लिखा गया यह हिन्दी भाष्य न केवल हिन्दी में अपितु किसी भी भारतीय भाषा में लिखा गया प्रथम सम्पूर्ण भाष्य है। भाष्यकार स्वामी दयानन्द की वेदार्थ प्रक्रिया का ही अनुसरण किया है। भाष्यारम्भ में विद्वान् भाष्यकार ने महत्त्वपूर्ण भूमिकायें लिखकर चारों वेद संहिताओं का सविस्तार परिचय दिया है। अब तक इन भाष्यों के अनेक संस्करण हो चुके हैं। १९४९ से १९६० ई० तक शर्मा जी वनस्थली विद्यापीठ में संस्कृत के प्राध्यापक रहे। माघ शुक्ला १३. सं० २०१८ वि. दि० २९जनवरी १९६१ रविवार के दिन पं० जयदेव शर्मा का निधन हुआ।

## पं० जयदेव विद्यालंकार रचित ग्रन्थों का विवरण इस प्रकार है:—

ऋग्वेद भाषा भाष्य (६ भाग)
यजुर्वेद भाषा भाष्य (२ भाग)
सामवेद भाषा भाष्य (१ भाग)
अथर्ववेद भाषा भाष्य (४ भाग)

माधवानुक्रमणी – ऋग्वेद के भाष्यकार वेंकटमाधव ने ऋग्वेद के आठों अष्टकों के प्रत्येक अध्याय के आरम्भ में स्वर,आख्यात, निपात, छन्द आदि आठ विषयों की विवेचना की है। पं० जयदेव शर्मा ने इस ग्रन्थ का भाषानुवाद किया।

ईशोपनिषद् भाषा भाष्य–जयनारायण रामचन्द्र सेठ कलकत्ता द्वारा १९८० वि. में प्रकाशित।

यमयमी सूक्त व्याख्या धनुर्वेद, का इतिहास, अथर्ववेद और जादू टोना आर्य साहित्य मण्डल,।

अजमेर से प्रकाशित ।

क्या वेद में इतिहास है ? श्रीपाद दामोदर सातवलेकर के वेद में इतिहास विषयक विचार का सप्रमाण खण्डन । आर्य साहित्य मण्डल, अजमेर से २०१० वि. में प्रकाशित ।

पुराणमत पर्यालोचन–आचार्य रामदेव जी के सहलेखन में लिखा गया पुराणालोचन विषयक ग्रन्थ। गुरुकुल कांगड़ी से १६७६ वि. (१६१६) में प्रकाशित ।

हैदराबाद सत्याग्रह का रक्त रञ्जित इतिहास – सूर्यदेव शर्मा के सहलेखन में । आर्य साहित्य मण्डल, अजमेर से १६४७ में प्रकाशित ।

आर्य समाज के उज्ज्वल रत्न–आर्य साहित्य मण्डल, अजमेर से प्रकाशित ।

स्वामी दयानन्द सरस्वती के यजुर्वेद भाष्य तथा पं० ब्रह्मदत्त जिज्ञासु के यजुर्वेद भाष्य विवरण की तुलना – अध्याय १ से १० पर्यन्त। परोपकारिणी सभा अजमेर द्वारा १६५० में प्रकाशित

विधवाविवाह मीमांसा– पं० ईश्वरचन्द्र विद्यासागर के बंगला ग्रन्थ का हिन्दी अनुवाद ।

# पं० जनमेजय विद्यालंकार

संस्कृत कवि, विद्वान् और सुयोग्य लेखक जनमेजय विद्यालंकार का जन्म ३ मार्च १६०३ को कानपुर में हुआ । सं० १६७८ वि. (१६२२ ई०) में आपने गुरुकुल कांगड़ी से स्नातक परीक्षा उत्तीर्ण कर विद्यालंकार की उपाधि प्राप्त की । पंजाब विश्वविद्यालय से शास्त्री तथा आगरा से संस्कृत विषय लेकर एम. ए. परीक्षा उत्तीर्ण की । कई वर्षों तक लाहौर में अध्यापन कार्य किया । पश्चात् डी. ए. वी. कालेज कानपुर में संस्कृत के प्रवक्ता रहे। अब कार्य निवृत्त होकर स्वाध्याय में रत रहते हैं।

पं० जनमेजय लिखित पुस्तकों का विवरण इस प्रकार है—

१—सामाजिक क्रान्ति ।

२—भोजन तथा छूतछात १६२५ ई० में प्रकाशित ।

अभिनव काव्यम्-संस्कृत पद्य तथा गद्य की कतिपय ललित रचनाओं का संग्रहात्मक यह ग्रन्थ १६५६ ई० में प्रकाशित हुआ। उत्तर प्रदेश सरकार ने इसे पुरस्कृत भी किया है ।

—◆—

# वेदों में मानववाद

## (Humanism in Vedas)

**लेखक—डा० दिलीप वेदालंकार—**

उन्नीसवीं एवं बीसवीं सदी में मानव के समष्टिगत कल्याण को लेकर पश्चिम में 'मानव-वाद' के नाम से एक चिन्तनधारा व, जीवन-दर्शन का प्रादुर्भाव हुआ। सैकड़ों दार्शनिकों, समाजशास्त्रियों और राजनीतिज्ञों ने मानव-गौरव की स्थापना कर, उसे सब प्रकार के अन्धविश्वासों और पूर्वाग्रहों से मुक्त कर कल्याण के पथ पर प्रवृत्त होने का सन्देश दिया। इसके लिए उन्होंने ज्ञान और नैतिकता पर बल दिया। किसी को ईश्वर और अध्यात्म की आवश्यकता प्रतीत हुई तो अधिकांश ने इनके बिना ही मानव-कल्याण, विश्व-बन्धुत्व और विश्व-शान्ति की कल्पना की। किन्तु दोनों विचारधाराओं के चिन्तक मानव-जीवन को एक अविच्छिन्न इकाई के रूप में प्रस्तुत कर उसके सर्वांगीण विकास और मानव-मानव में समता की भावना उत्पन्न करने के लिए कोई सुनिश्चित एवं सुनियोजित दर्शन, समाज-व्यवस्था, शासन-व्यवस्था और आचारशास्त्र ( Ethics ) नहीं दे सकें।

हमारा विश्वास है कि वैदिक साहित्य में मानव के व्यष्टि और समष्टि-गत सर्वविध विकास का सही मार्ग प्रतिपादित है। वह मार्ग सार्वदेशिक एवं सार्वकालिक है और मानव-मात्र के लिए समान रूप से सेवनीय है।

उसमें लिंग-भेद, जाति-भेद, वर्ग,-संघर्ष और हिंसा का कोई स्थान नहीं। वैदिक धर्म कोरा आदर्शवाद नहीं है प्रत्युत् मानव-हित एवं विश्व-शान्ति के लिए एक सुनिश्चित दर्शन, आचारशास्त्र, समाज-व्यवस्था तथा शासन-व्यवस्था प्रस्तुत करता है। उसमें मानवोपयोगी विज्ञान, कला-कौशल और उद्योग आदि का भी सन्निवेश है।

इस ग्रन्थ ने सर्वप्रथम 'वैदिक दर्शन एवं मानववाद' नामक अध्याय में यह प्रतिपादित किया है कि वैदिक दर्शन सर्वान्तर्यामी परमात्मा को सब प्रणियों का पिता-माता मानता है एवं इस प्रकार भ्रातृभाव एवं विश्व-बन्धुत्व को सबल आधार प्रदान करता है। प्राणिमात्र में एक ही आत्मतत्त्व की समदृष्टि उत्पन्न करता है। ब्रह्म की तरह जीव और प्रकृति की भी वास्तविक सत्ता मान कर मानव को सांसारिक अभ्युदय से विमुख नहीं करता। कर्म सिद्धान्त में आस्था उत्पन्न कर मनुष्य को नैतिक कार्यों में प्रवृत्त करता है तथा अहिंसा आदि से दूर रखता है। वैदिक दर्शन तर्क को भी ऋषि मानता है और रूढ़ियों, आडम्बरों और अन्ध विश्वासों में न फंस कर मानव-शक्ति द्वारा अज्ञान का निवारण

कर सत्य-मार्ग पर अग्रसर करता है। वैदिक संहिताओं में परमात्मा, जीवात्मा तथा प्रकृति की सिद्धि युक्तियों के आधार पर की गयी है, यद्यपि ब्रह्म-साक्षात्कार का मार्ग एकमात्र अन्तःप्रत्यक्ष ( intntion ) ही बताया है।

तदनन्तर 'वैदिक धर्म और मानववाद' नामक अध्याय में बताया गया है कि किस प्रकार यज्ञ की मूल भावना त्याग एवं आत्मा सम्बन्धी परिष्कार करते हैं। यम-नियम वैदिक धर्म के सम्बल हैं: इनमें जहां 'यम' समष्टि की स्थिति के लिए अनिवार्य हैं, वहां 'नियम' व्यष्टि के जीवन को पवित्र कर बहुत उन्नत कर देते हैं।

'वैदिक आचारशास्त्र एवं मानक अध्याय' में वेद के सब नैतिक तत्त्वों एवं उदात्त प्रार्थनाओं को प्रस्तुत किया गया है। मानव-मात्र आचार एवं नीति सम्बन्धी उन निर्देशों और प्रार्थनाओं का पालन कर सुखी हो सकता है।

'वैदिक समाज-व्यवस्था और मानववाद' नामक अगले अध्याय में हमने बतलाया है कि यद्यपि व्यक्ति-स्वातन्त्र्यवाद, साम्यवाद, समाजवाद आदि सामाजिक- राजनीतिक व्यवस्थाओं का प्रादुर्भाव भी मानववादी चिन्तनधाराओं से ही हुआ है तथापि ये सब समानता, स्वतन्त्रता और मानव-हित के उद्देश्य को लेकर ही चलते हैं। किन्तु निश्चित दर्शन के अभाव एवं एकांगी होने के कारण ये संगठन मानववाद के उद्देश्य को पूरा करने में सर्वथा असफल रहे हैं। यही कारण है कि मानव-समानता, मान -स्वतन्त्रता, विश्व-बन्धुत्व एवं विश्वशान्त की रट लगा कर भी ये नेता हिंसा के ताण्डव को रोकने में असफल रहे हैं। वस्तुतः वैदिक अध्यात्मवाद के सबल आधार के बिना वास्तविक मानववाद मृग–मरीचिका ही है। वैदिक वर्णाश्रम-व्यवस्था सब प्रकार के वर्ग-भेदों को समाप्त कर लोक-संग्रह और व्यष्टि की सर्वविध उन्नति के मार्ग खोलती है।

'वेद की मानववादी शासन–व्यवस्था' भी प्रजातन्त्र की पद्धति पर आध्यात्मिक एवं नैतिक आधार तो लिए हुए है तथा सब प्रकार के अन्याय, अत्याचार, शोषण एवं विषमताओं को समाप्त करती है।

अन्त में 'वेद में मानवोपयोगी ज्ञान-विज्ञान, कला-कौशल एवं वाणिज्य' नामक अध्याय में हम देखते हैं कि वेद कोरा दर्शन और थोथा धर्म ही नहीं, अपितु उसमें मानव के कल्याण के लिए अनेक प्रकार के ज्ञान–विज्ञान, कला–कौशल, उद्योग–व्यापार का वर्णन हुआ है।

इस प्रकार वैदिक साहित्य मानव की ऐहिक और पारलौकिक उभयविध उन्नति का मार्ग प्रशस्त करता है। उसमें किसी वर्ग, जाति व सम्प्रदाय को लक्ष्य करने का विचार नहीं किया गया,

अपितु समस्त मानव जाति को लक्ष्य मानकर व्यष्टि के अभ्युदय और निःश्रेयस् का मार्ग बतलाया गया है। इसमें मानव गौरव की सजग स्थापना होते हुए भी न तो काण्ट की भाँति ईश्वर के स्थान पर मनुष्य की पूजा का विधान किया गया और न ही जॉन स्टुअर्ट मिल की तरह मानववाद को उपयोगितावाद से पोषित करने की आवश्यकता प्रतिपादित की गयी है। इसमें भी अज्ञान को अभिशाप मान कर अन्धकार से प्रकाश की ओर जाने की बार-बार प्रार्थना की गयी है। आडम्बरों और तर्कहीन विश्वासों का विरोध किया गया है। नैतिक आचार-विचार की प्रमुखता मानी गयी है और इस प्रकार इस युग के दार्शनिकों द्वारा कल्पित 'मानववाद' का स्फीत, स्वस्थ एवं मनोरम रूप वैदिक साहित्य में उपलब्ध होता है।

### वेद और मानव

वेद अर्थात् ज्ञान। वेद सृष्टि के ज्ञान-विज्ञान के आगार हैं। वेद संसार की प्राचीनतम ज्ञान-राशि है। वेद से पुरातन साहित्य आज तक विद्वानों को उपलब्ध नहीं हुआ है। सुप्रसिद्ध विद्वान् प्रो० मैक्समूलर के शब्दों में—'Rigveda is the oldest book in the library of mankind.' अर्थात्— 'मानव पुस्तकालय की प्राचीनतम पुस्तक वेद है।"

वस्तुतः 'वेद' संतप्त और दुःखी मानव जाति के कल्याण का मार्ग बताने वाला दिव्य ग्रन्थ है। मानव मात्र को वैयक्तिक, पारिवारिक, सामाजिक और राष्ट्रीय कर्तव्यों का ज्ञान कराकर उसे सुख, शान्ति और आनन्द का सच्चा मार्ग बताना—यही वेदों का पवित्र उद्देश्य है। वस्तुतः वेद मानव सभ्यता का मूलस्रोत है, और भारतीय संस्कृति तथा सभ्यता का प्राण है।

वेदों में मानव जाति के उन्नयन के लिए जिन सिद्धान्तों का प्रतिपादन है, उन्हें धर्म का नाम दिया गया है। जो ज्ञान या कर्म पतन से बचाये, उसका उपदेश दे—वही 'धर्मग्रन्थ' है। वेद के आदेश और उपदेश हमें नीचे गिरने से ही नहीं बचाते, अपितु निरन्तर ऊपर उठने की प्रेरणा भी देते हैं।

यही कारण है कि 'वेद' मानव मात्र को 'अमृत पुत्र' कहकर पुकारता है। वेद कहता है "शृण्वन्तु सर्वे अमृतस्य पुत्राः"—हे अमृत के पुत्रों ! सबके सब सुनो।

यह है वेद का मानव जाति के लिये सम्बोधन। सभाओं में भाषण देने से पूर्व जैसे प्रत्येक वक्ता आम तौर पर कहता है—"भाइयों और बहनों !" या "लेडीज एण्ड जेण्टिलमैन !" यह वैसा सम्बोधन नहीं है। न ही इस सम्बोधन में समस्त हिन्दुओं सुनो !" या "भारतवासियो सुनो !" वाली बात है। यह सम्बोधन न अपनी जाति-बिरादरी वालों के लिए है, न हम-मजहब लोगों के लिये है, न ही हम-वतन लोगों के लिये।

आज संसार विभिन्न धर्मों, विभिन्न देशों, विभिन्न गुटों, विभिन्न जातियों और विभिन्न विचार-धाराओं में बंटा हुआ है। परन्तु आश्चर्य है कि वेद की दृष्टि से न कोई ऐतिहासिक सीमा है, न ही भौगोलिक न राजनैतिक सीमा है और न ही साम्प्रदायिक सीमा। ये सब सीमाएं तो मानवकृत हैं, वेद इन सब सीमाओं से ऊपर है। उसके लिए समग्र मनुष्य जाति एक इकाई है।

साथ में विशेषण है "अमृतस्य पुत्राः" अर्थात् सारी मानव जाति अमृत पुत्र है, यह अमरता की सन्तान है—जो अक्षय आनन्द के स्रोत, सच्चिदानन्द स्वरूप, अमृत धाम मोक्ष पद के अधीश्वर परमपिता परमात्मा की सन्तान है। कोई एक ही अकेला खुदा का बेटा नहीं है—परन्तु वेद की दृष्टि में सभी खुदा के बेटे हैं, उसी परमपिता के पुत्र हैं।

अरे, अमरपिता की सन्तान यह मरणधर्मा मनुष्य! कैसा विचित्र विरोधाभास है? विश्वकवि रवीन्द्रनाथ टैगोर ने अपनी विश्व प्रसिद्ध 'गीताञ्जलि' नामक रचना इसी भाव से आरम्भ की है: Thou hast made me immortal—तूने मुझे अमर बनाया है, परन्तु मैं अमर कहाँ रहा? मैं मृत्यु की शरण में चला गया—आवागमन के चक्कर में फंस गया।

कोई बात नहीं। मैं एक बार एक श्रेणी में फेल हो गया तो कोई चिन्ता नहीं। मेरे पिता ने मुझे स्कूल में फेल होने के लिए नहीं भेजा था। मै अगली बार उत्तीर्ण होकर दिखाऊँगा।

परमपिता ने भी मानव को संसार में अनुतीर्ण होने के लिये या आवागमन के चक्कर में फंसने के लिए नहीं भेजा है। वह तो चाहता है कि मेरे सभी पुत्र इन पापयोनि, कर्मयोनि और भोगयोनि रूप नाना योनियों में जन्म-जन्मान्तरों के चक्र से छूटकर वापिस मेरी गोद में आ जायें, मोक्ष प्राप्त करें, अमृत लाभ करें। पिता और पुत्रों का मेल हो जाये।

परन्तु मानव अपनी साधना की कमी के कारण बारम्बार अनुतीर्ण हो जाता है वहाँ तक पहुँच नहीं पाता। हाँ, लगातार प्रयत्न करते रहने पर प्रत्येक बालक जैसे एक दिन खड़ा होना सीख जाता है, वैसे ही एक दिन मानव को भी आवागमन—जन्म-जन्मान्तर के चक्र से छूटना है—शर्त यह है कि वह लगातार प्रयत्न करता रहे। इसी में मानव जीवन का साफल्य है। मोक्ष ही मानव का चरम लक्ष्य है।

समस्त भारतीय साहित्य में मानव जीवन का 'लक्ष्य' मोक्ष जो कहा गया है सो अकारण नहीं है। वेद, उपवेद, वेदांग और उपांग सब में—अरे लौकिक और ललित साहित्य में भी—मानव जीवन का परम लक्ष्य मोक्ष को ही बताने की प्रवृत्ति वेद की उसी भावना की द्योतक है और कोई लक्ष्य मानव-जीवन का हो ही नहीं सकता। मंजिल निर्दिष्ट हो गयी, वह है मोक्ष। किन्तु मंजिल तक पहुँचने

का मार्ग बड़ा बीहड़ है। मानव-जीवन भी क्या कम जटिल है ? जन्म से मृत्यु तक रोना ही रोना लगा है।

कुछ शरीर की आवश्यकताएं हैं और कुछ मन व बुद्धि की आवश्यकताएं हैं, जिनकी पूर्ति के लिए मनुष्य सदा प्रयत्न करता रहता है। शरीर की आवश्यकताओं की पूर्ति के लिये अर्थ चाहिए। रोटी, कपड़ा और मकान तथा जीवन के समस्त सांसारिक पदार्थ इस अर्थ में समा जाते हैं।

मन की आवश्यकताएं पूरी करने के लिए 'काम' चाहिए—स्त्री-पुरुषों-पौत्रादि गृहस्थी के समस्त बन्धन इसी काम के विस्तार हैं। बुद्धि के लिए ज्ञान चाहिए—"बुद्धिर्ज्ञानेन शुध्यति"—बिना-विज्ञान के बुद्धि की तृप्ति नहीं होती। आत्मा के लिए 'मोक्ष' चाहिए।

इसीलिए वेद की दृष्टि में मानव जीवन के चार 'पुरुषार्थ' हैं। पुरुषार्थ अर्थात् पुरुष का प्रयोजन -ऐसा प्रयोजन जिसके बिना मानव जीवन चल नहीं सकता। धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष—ये ही चार पुरुषार्थ हैं। पुत्रैषणा, वित्तैषणा, लोकैषणा, सब इन चार पुरुषार्थों में आ जाती हैं। ज्ञान, मान, रति आदि मानव-जीवन की समस्त मूल प्रवृत्तियां, जिन्हें आज का पाश्चात्य-मनोविज्ञान भी अस्वीकार नहीं कर सकता—वे पुरुषार्थ-चतुष्टय में परिगणित अर्थ और काम में आ जाती हैं। फ्रायड का मनोविज्ञान जिस 'सेक्स' पर इतना जोर देता है क्या वह 'काम' से भिन्न है ? और जिसे मनोवैज्ञानिक विद्वान् 'जीवनेच्छा' कहते हैं वह भी 'अर्थ' से भिन्न नहीं है।

परन्तु पाश्चात्य मनोविज्ञान ( Western Psychology ) के पीछे चलकर यदि अर्थ और काम को ही सारे जीवन की बागडोर सौंप दी जाये—और पुरुषार्थ चतुष्टय में से 'धर्म' और 'मोक्ष' को निकाल दिया जाये—तो मानव जीवन की गाड़ी किस अज्ञात और अथाह गर्त में गिरेगी, इसकी कल्पना असम्भव सी है। यदि इस स्थिति का कुछ थोड़ा-सा आभास पाना हो तो अपने चारों ओर की दुनियां पर क्षण भर के लिए दृष्टिपात कर लीजिये।

यह भ्रष्टाचार, यह चोरबाजारी, यह रिश्वतखोरी, यह युद्धों की तैयारी, शस्त्रास्त्रों का और मानव जाति के विध्वंसक अणुबमों का संग्रह, यह जीवन की अशान्ति, ये नाना आंधियां और नित नयी व्याधियां—ये सब 'अर्थ' और काम' का विस्तार और विलास मात्र हैं।

यदि 'धर्म' और 'मोक्ष' का अंकुश न रहे तो गिरे अर्थ और काम तो 'शिश्नोदरवाद' (भोगवाद) के पर्यायवाची ही हैं। शिश्नोदरवाद आसुरी, अनार्य और अवैदिक संस्कृति है। धर्म से रहित अर्थ और धर्म से रहित 'काम' कभी मंजिल (मोक्ष) तक नहीं पहुँचा सकते, बीच धार में ही डुबोयेंगे। आज के मानव की और आज के संसार की यही स्थिति है। वस्तुतः आज का मानव 'विज्ञान' की जिस गाड़ी

में सफर कर रहा है उसमें सब कुछ है– सिर्फ 'ब्रेक' नहीं है !

इस स्थिति में चारों ओर का अनवरत हाहाकार बीच धार में डूबने वाली मानव जाति का आर्त्तनाद ही है, और कुछ नहीं। आज डूबता मानव पुकार रहा है—'बजाओ'–'बचाओ'। आज संसार का प्रत्येक कोना शोक, ताप, दुःख, क्लेश और अशान्त से ग्रस्त है। शान्ति के लिए प्रयत्न करने वाले दुनियां के सब बड़े-बड़े नेताओं और विचारकों का उद्योग वृक्ष के पत्तों पर पानी छिड़कने के समान प्रतीत हो रहा है—जब कि मूल (जड़) सूख रहा है।

यदि सच कहा जाये तो संसार की इस समस्या का समाधान एकमात्र 'वेद' के पास है। 'वेद' के सिवाय अन्य किसी में यह शक्ति नहीं है जो इस डूबते मानव समाज के जहाज को बचा सके क्योंकि विश्व के सब मत-मतान्तर, धर्म ग्रन्थ, विविध संगठन और विभिन्न विचारधाराएं व्यक्तिगत ईमान पर जोर देते हैं—धर्म अर्थात् कर्तव्य ( Duty ) पर नहीं और 'मोक्ष' की कल्पना तो उनके सामने है ही नहीं।

वे जैसे निरुद्देश्य चल रहे हैं—कहाँ जाना है यह पता नहीं, बस चल रहे हैं—इतना मालूम है।

आत्मजनो ! वैदिक धर्म की दृष्टि से 'अर्थ' और 'काम' हेय नहीं, है—जीवन में उनका भी स्थान है। अरे ! वे अत्यन्त आवश्यक हैं। उनके बिना शरीर और मन की आवश्यकताएं पूरी नहीं होतीं। परन्तु वे अर्थ और काम निरंकुश और निरुद्देश्य नहीं हैं। उनपर धर्म का अंकुश है और 'मोक्ष' उनका उद्देश्य है।

संक्षेप में अर्थ और काम की जोड़ी है परन्तु यह जोड़ी धर्म के अंकुश में रहनी चाहिये अर्थात् धर्म (अर्थ+काम)=मोक्ष। अर्थात् धर्मपूर्वक अर्थ और धर्मपूर्वक काम ही मोक्ष की मंजिल तक पहुँचाने में सहायक हो सकते हैं, धर्म से रहित होकर नहीं।

वेद की दृष्टि से यह है मानव-जीवन का प्रयोजन, मानव जीवन का लक्ष्य और पुरुष का प्रयोजन—पुरुषार्थ। यही है मानव जीवन की परिभाषा। इससे अधिक परिपूर्ण, सर्वग्राह्य और श्रेयष्कार मानव जीवन की और कोई परिभाषा हो नहीं सकती।

आप पूछेंगे 'वेद' में क्या है ? हम कहते हैं कि वेद में इन्हीं चारपुरुषार्थ (धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष) का प्रतिपादन है। धर्म और मोक्ष के साथ अर्थ और काम भी वेद की दृष्टि में हेय या 'नगण्य नहीं हैं, उनका भी प्रचुर वर्णन है, परन्तु तेन त्यक्तेन भुञ्जीथाः' ( Enjoy without attachment ) कहकर उनपर अंकुश लगा दिया है।

अर्थ और काम की प्राप्ति के लिए संसार के पदार्थों का ज्ञान आवश्यक है, क्योंकि पदार्थों के

गुण-दोष की जानकारी के बिना उनका उपयोग सम्भव नहीं। पदार्थों के गुण-दोष का ज्ञान ही आयुर्वेद है– आयु को बढ़ाने वाला ज्ञान है। रसायन, भौतिकी, शरीरशास्त्र, जीव-विज्ञान, वनस्पति-विज्ञान, अस्थि-विज्ञान, आकृति-विज्ञान आदि विज्ञान की समस्त शाखाएं इसी 'आयुर्वेद' के अन्तर्गत आ जाती हैं—और आयुर्वेद वेद का उपवेद है।

वेद कहता है कि संसार के पदार्थों के ज्ञान के लिए सृष्टि-उत्पत्ति के नियमों को—जिसे cosmology कहते हैं- एवं सृष्टि के निर्माता परमात्मा को जानना भी परमावश्यक है। जगत् के उस महान् संचालक -ईश्वर के गुणों को जानकर कर्म तथा भोग के बन्धन में बंधा अल्पज्ञ जीव उससे साक्षात्कार करने और मिलने को आतुर हो उठता है। अष्टाँग योग को साधने पर ही आत्मा और परमात्मा का मेल होता है--आवागमन का चक्र छूट जाता है—मोक्ष मिल जाता है।

इस प्रकार पुरुषार्थ-चतुष्टय की सम्यक् साधना के लिए वेद से बढ़कर अन्य कोई मार्गदर्शक नहीं हो सकता। यही 'वेद' का वेदत्व है। यही मानव जाति को उसका उपदेश है— सन्देश है और उसकी उपयोगिता है। यही कारण है कि 'वेद' किसी भी देश और काल की सीमा में नहीं आता, वह सम्प्रदाय के अतीत है—इतिहास और भूगोल की सीमाएं उसे नहीं बांधतीं। वेद का उपदेश और सन्देश किसी जाति विशेष या देश विशेष के लिए नहीं है—मानव मात्र के लिये है।

जो सार्वकालिक सत्य है, शाश्वत् और सनातन सत्य है, उसके लिए देश और काल की अपेक्षा नहीं। निश्चय ही मानव जाति का यह वेद रूपी संविधान मानव जाति के उदय के साथ ही प्रारम्भ होना चाहिये। वह राजा कैसा जो बिना किसी संविधान के प्रजा के पालन की बागडोर अपने हाथ में संभाल ले ? वह निरंकुश और स्वेच्छाचारी तानाशाह हो सकता है, न्यायकारी राजा नहीं। 'वेद' उसी न्यायकारी राजा (परमपिता) का सृष्टि के आदि में अपनी प्रजा के लिए दिया संविधान है।

अतः जैसे उस ईश्वर के बनाये सूर्य और चन्द्र, वायु और जल, पृथ्वी और आकाश, बादल और वर्षा तथा वृक्ष और वनस्पति सबके लिए हैं—उनमें हिन्दू-मुसलमान या यहूदी-ईसाई का भेदभाव नहीं है—वैसे ही 'वेद' सबके लिये हैं। सूर्य, चन्द्र, जल, पवन, गगन जैसे 'सेक्यूलर' (Secular) हैं, वैसे ही वेद भी सेक्यूलर हैं।

इसी लिए वेद ने देश-जाति, नदी-पर्वत, अर्वाचीन प्राचीन की सब सीमाओं और बाधाओं को लांघकर मानव जाति को एक इकाई के रूप में सम्बोधन किया है-—"श्रृण्वन्तु सर्वे अमृतस्य पुत्राः"—सुनो रे अमृत के पुत्रो, समस्त विश्व के नागरिको, सुनो ! सब के सब सुनो !

यही वेद का 'मानववाद' है—यही वेद का मानव धर्म है। यही सच्चा Humanism है।

वेद के इसी दृष्टिकोण को और आदर्श को इस ग्रन्थ में प्रस्तुत करने का लेखक ने विनम्र प्रयास किया है।

मुझे विश्वास है कि यह पुस्तक सभी क्षेत्र के लोगों लिये समान रूप से ज्ञानवर्धक एवं उपयोगी सिद्ध होगी—चाहे वे छात्र हों या प्राध्यापक, विद्वान् हों या व्यापारी, लेखक हों या वक्ता, वेदधर्मी हों या अन्य धर्मावलम्बी, आस्तिक हों या नास्तिक, अन्वेषक हों या पत्रकार, नेता हों या प्रशासक।

ग्रन्थ-लेखक को अपने इस प्रयास में कहाँ तक सफलता मिलती है, इसे वह पाठकों के निर्णय पर छोड़ता है। यदि इसे पढ़कर एकाध पाठक भी सच्चा वेदानुरागी बनेगा तो लेखक अपना पुरुषार्थ सार्थक मानेगा।

---

दातव्यमिति यद्दानं दीयतेऽनुपकारिणे ।
देशे काले च पात्रे च तद्दानं सात्विकं विदुः ॥

सात्विक, राजस और तामस भेद से दान तीन प्रकार का होता है। कर्तव्य बुद्धि से जो दान, काल और पात्र का विचार करके अपना उपकार न करने वाले व्यक्ति को दिया जाता है, उसे सात्विक दान कहा जाता है।

**मनः शुद्धयैव शुद्धिः स्याद्देहिनां नात्र संशयः ।**
**वृथा तद् व्यतिरेकेण कायस्यैव कदर्थनम् ॥**

निः सन्देह मन की शुद्धि से ही आत्मा की शुद्धि होती है। मन की शुद्धि के बिना केवल शरीर को कष्ट देना व्यर्थ है।

**अग्निदाहादपि विशिष्टं वाक्पारुष्यम् ।**

वाणी की कठोरता अग्नि के दाह से भी अधिक कष्ट देती है।

# त्रिविक्रम भट्ट : जीवन और कृतित्व

लेखक—डॉ० राजेन्द्रप्रसाद शर्मा, दयानन्द महाविद्यालय गुरुकुल डोरली

प्राचीन भारत के जिन राजवंशों ने अपने अद्भुत कार्यों से अपना नाम अमर किया है उनमें दक्षिण भारत के राष्ट्रकूट राजवंश का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है। इस वंश के सम्राटों ने जहां भारत के अनेक शासकों को पराजित कर सम्राट शब्द को सार्थक किया वहाँ इन्होंने वास्तुकला के क्षेत्र में भी कैलाश मंदिर जैसी अद्भुत, अनुपम एवं मूर्तिकला की अभूतपूर्व कृति का निर्माण कराया। इन्हीं पराक्रमी सम्राटों के काल में साहित्य के क्षेत्र में अनेक ग्रन्थों का सृजन हुआ जो संख्या में कम होते हुए भी अपना प्रमुख स्थान रखते हैं। राष्ट्रकूट राजवंश जिसने दक्षिण भारत में आठवीं शती से लेकर दशम शती तक राज्य किया, इसी काल में त्रिविक्रम भट्ट नामक एक इतिहासकार एवं साहित्यकार का भी प्रादुर्भाव हुआ।

संस्कृत साहित्य के अध्ययन में एक सबसे बड़ी बाधा यह है कि यहाँ एक नामधारी अनेक साहित्यकार हुए हैं। यही समस्या त्रिविक्रमभट्ट के साथ आती है। संस्कृत में त्रिविक्रम नामधारी लगभग १४ त्रिविक्रम हुए हैं (देखिये, लेखककृत अंग्रेजी भाषा में लिखित शोध प्रबन्ध त्रिविक्रम भट्ट एण्ड हिज टाइम्स पृष्ठ १–२) अतः इस तथ्य का पता लगाना कि हमारा आलोच्य त्रिविक्रम कौन सा है, एक दुष्कर कार्य है।

त्रिविक्रम भट्ट को सभी संस्कृत विद्वानों ने एक मत से संस्कृत में चम्पू नामक विधा का जनक माना है और उनके नल चम्पू को संस्कृत साहित्य का सर्वप्रथम चम्पू स्वीकार किया है। त्रिविक्रम-भट्ट की इस अमर कृति के अनुसार उनके पितामह का नाम श्रीधर और उनके पिता का नाम देवादित्य था ( देखिये नल चम्पू १६ ) परन्तु नवसारी ताम्रलेख के अनुसार उनके पिता का नाम नेमादित्य था। ऐसा प्रतीत होता है कि उनके पिता का नाम नेमादित्य ही था, सम्भवतः लिपिकारों ने भूल से नेमादित्य के स्थान पर देवादित्य लिख दिया हैं। ( देखिये श्री बलदेव उपाध्याय कृत संस्कृत साहित्य का इतिहास पृष्ठ ४१५ की पाद टिप्पणी (Foot note)।

त्रिविक्रम भट्ट का परिवार अपनी विद्वत्ता के लिए प्रसिद्ध है इस परिवार में भास्कर भट्ट गोविन्द, प्रभाकर, माहेश्वर तथा प्रसिद्ध ज्योतिषी एवं गणित भास्कराचार्य जैसे विद्वानों का जन्म हुआ। त्रिविक्रम के अनुसार वे शाण्डिल्य गोत्र के कर्मनिष्ठ ब्राह्मण थे ( नलचम्पू पृष्ठ १३ ) उनके पिता वैदिक साहित्य के विद्वानू थे। त्रिविक्रम के बारे में एक रोचक कथा है। कहते हैं कि उनके पिता किसी राजा

के दरबार में प्रधान पंडित के पद पर प्रतिष्ठित थे। एक बार उनके पिता किसी कार्यवश बाहर गये हुए थे कि उनके पिता का विद्वेषी विद्वान् राजदरबार में आया और उसने किसी पंडित से शास्त्रार्थ करने की इच्छा प्रकट की। राजा ने त्रिविक्रम के पिता की अनुपस्थिति में त्रिविक्रम को ही राजदरबार में आने को कहा। त्रिविक्रम, जो कुछ भी पढ़े लिखे नहीं थे, राजाज्ञा से बड़े घबराये और उन्होंने अपनी कुलदेवी सरस्वती से अपने पिता की प्रतिष्ठा रखने की प्रार्थना की। सरस्वती ने आशीर्वाद दिया कि जब तक तुम्हारे पिता लौट कर नहीं आते, तब तक मैं तुम्हारे मुख में निवास करूँगी। देवी भारती के प्रसाद को पाकर त्रिविक्रम राजदबार में पधारे और उन्होंने शास्त्रार्थ में प्रतिपक्षी पंडित को पराजित कर दिया।

## जीवन काल व आश्रयदाता

उनके नवसारी ताम्रलेखों में जिनकी तिथि सन् ९१५ ई० है, के आधार पर हम कह सकते है कि त्रिविक्रम का जन्म सम्भवतः नवीं शती के अन्तिम उत्तरार्द्ध में हुआ होगा। उनके पुत्र भास्कर-भट्ट धारानगरी के प्रसिद्ध परमारवंशी राजा भोज ( सन् १०११–५५ ई० ) के सभा पंडित थे। अतः हम यह अनुमान कर सकते हैं कि त्रिविक्रम दशम शती के कम से कम उत्तरार्द्ध के प्रथम अर्धांश तक अवश्य जीवित थे। ऐसा प्रतीत होता है कि त्रिविक्रम के बड़े भाई ने उन्हें राजदरबार में स्थान दिलाया। सर्वप्रथम उन्होंने राष्ट्रकूट सम्राट कृष्ण द्वितीय की सेवा की, तदन्तर वे कृष्ण द्वितीय के पौत्र इन्द्र तृतीय के दरबार में रहे (देखिये त्रिविक्रमभट्ट एण्ड हिज टाइम्स पृष्ठ १४–१६) अभी तक विद्वानों का यह मत रहा है कि त्रिविक्रम इन्द्र के दरबार में कवि रूप में रहते थे। परन्तु हमारा मत है कि राष्ट्रकूट सम्राट इन्द्रतृतीय के महासँधि विग्रहक थे। देखिये लेखककृत शोध प्रबन्ध पृष्ठ १२४ ) वे इस पद पर ९१५ ई० से ९२८ ई० तक रहे।

## निवास स्थान

अपनी अमर कृति नल चम्पू में त्रिविक्रम ने दक्षिण देश की अत्यन्त प्रशंसा की है। उन्होंने दक्षिण दिशा को मस्तक के तिलक के समान, स्त्री एवं पुरुषों को रत्नों का सागर कहा है (नल चम्पू १५४) यही नहीं उन्होंने पूर्व, पश्चिम तथा उत्तर के लोगों की खिल्ली उड़ाते हुए लिखा है "अहो, नु खल्वमी मत्स्यमांसैर्विरहितमुदीच्यप्रतीच्यप्राच्यजनाः प्रियसक्तवो भोक्तुमेव न जानन्ति।"

अर्थात् ओह ! ये उत्तर पश्चिम और पूर्व के लोग जिन्हें सक्तु ( हिन्दी सत्तू ) बहुत प्रिय है, मछली माँस से रहित भोजन करना नहीं जानते।"

इसके अतिरिक्त त्रिविक्रम ने केवल दक्षिण के रीति–रिवाजों, खानपान आदि का ही अधिक वर्णन किया है जिससे हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि वे दक्षिण के निवासी थे।

उनके निवास स्थान के बारे में हम निश्चित रूप से कुछ नहीं कह सकते। नलचम्पू के हिन्दी टीकाकार प्रो० कैलास पति त्रिपाठी के अनुसार पयोष्णी नदी के किनारे पर स्थित कोई स्थान उनका निवास स्थान था। ( नलचम्पू, भूमिका पृष्ठ १७ ) परन्तु नलचम्पू के अध्ययन से लेखक इस निष्कर्ष पर पहुँचा है कि उनका जन्म कुण्डिनपुर में हुआ था। देखिये, लेखक द्वारा लिखित शोध प्रबन्ध पृष्ठ ८-६)। कनिंघम, डावसन, हेमचन्द्रराय चौधरी, बैजनाथ पुरी और भगवतशरणउपाध्याय का मत है कि रुक्मिणी एवं दमयन्ती की जन्म स्थली यह कुण्डिनपुर ही है। महाराष्ट्र के अमरावती जिले में स्थित कौण्डिन्यपुर ही प्राचीनकाल का कुण्डिनपुर था। परन्तु हम नल चम्पू के हिन्दी टीकाकार प्रो० कैलास पति त्रिपाठी के इस मत से सहमत है कि महाराष्ट्र में स्थित बुल्डाना जिले में स्थित लोणार नामक ग्राम ही प्राचीन-काल में कुण्डिनपुर था (विस्तृत अध्ययन के लिए देखिये लेखक के शोधप्रबन्ध के पृष्ठ ६४-६८ )

## धर्म

प्रो० कैलास पति त्रिपाठी का मत है कि त्रिविक्रम कार्तिकेय के उपासक थे नलचम्पू भूमिका पृष्ठ १७) परन्तु हम प्रो० त्रिपाठी के उपरोक्त मत से सहमत नहीं है। यह ठीक है कि त्रिविक्रम सूर्य-नारायण, गणेश एवं कार्तिकेय को बड़ी श्रद्धा से स्मरण करते हैं परन्तु हमारा मत है कि त्रिविक्रम धार्मिक क्षेत्र में बड़े उदार थे और वे यद्यपि उपरोक्त देवताओं को बड़ी श्रद्धा से स्मरण करते हैं तथापि वे भगवान् शिव के अनन्य भक्त हैं। नलचम्पू की शिव प्रशंसा में लिखित मँगलाचरण, सभी पात्रों का शिव भक्त होना तथा उनका संकट के समय शिव का स्मरण करना, नलचम्पू के प्रत्येक उच्छ्वास के अन्तिम श्लोक का "हरचरण सरोज" से अंकित होना उनके शैव होने के प्रबल प्रमाण हैं (विस्तृत अध्ययन के लिये देखिये लेखक के शोध प्रबन्ध के पृष्ठ ११-१४ )

## पांडित्य

त्रिविक्रम भट्ट के साहित्य के अध्ययन से विदित होता है कि वे वैदिक साहित्य (वेद संहिता, ब्राह्मण, आरण्यक एवं उपनिषद्।) रामायण, महाभारत, षड्दर्शन, पुराणों, संस्कृत साहित्य की विविध विधाओं, संगीत, ज्योतिष, औषधिशास्त्र आदि के परम ज्ञाता थे।

## चरित्र

उनकी अमर कृति नलचम्पू के अध्ययन करने से विदित होता है कि वे बड़े निरभिमानी, विनम्र थे। महाकवि कालिदास की भाँति उन्होंने अपनी विनम्रता इन शब्दों में व्यक्त की है—

सोऽहं हंसायितुं मोहाद् वकः पङ्गुर्यथेच्छति ।
मन्दधीस्तद्वदिच्छामि कविवृन्दारकायितुम् ।। (नलचम्पू, १ । २१)

अर्थात् जैसे कोई लंगड़ा बगुला हंस बनना चाहता है वैसे ही मन्दबुद्धि मैं कवियों में मुख्य बनना चाहता हूँ।

यद्यपि वे विनम्र हैं परन्तु वे अपना आत्मगौरव और स्वाभिमान का सदैव ध्यान रखते हैं। यदि कोई उनके स्वाभिमान को ठेस पहुँचाता है तो वे उसकी आलोचना करने से नहीं चूकते चाहे वह कितना भी महान् क्यों न हो। महामंत्री सालंकायन के चरित्र चित्रण में उनका यह रूप देखा जा सकता है। वे विद्वानों, देवी-देवताओं, अभ्यागतों तथा गुरुजनों के प्रति अपना सम्मान प्रदर्शित करते हैं। उन्हें असभ्य एवं दुश्चरित्र पुरुषों से अत्यन्त घृणा है वे सच्चरित्र स्त्री-पुरुषों के बड़े प्रशंसक हैं। कवि सच्चरित्र स्त्रियों के प्रति इतना सम्मान प्रकट करता है। उन्होंने अपने ग्रन्थ का नाम दमयन्ती कथा लिखा है। वे पददलित के प्रति अत्यन्त उदार हैं नौकरी ( दासता ) के प्रति हमारे आलोच्य कवि को घृणा है (देखिए नलचम्पू पृष्ठ ४५०-५१)। धार्मिक मामलों में त्रिविक्रम भट्ट बड़े उदार हैं। शृंगार प्रेमी हैं और व्यक्तिगत स्वतत्रता के प्रेमी एवं अधिवक्ता ( Advocate ) हैं।

**ग्रन्थ**

त्रिविक्रम भट्ट ने दो अभिलेख लिखे हैं। जो बेगुम्रा या नवसारी अभिलेख कहे जाते हैं। ये दोनों ताम्रपट्टिकाओं पर उत्कीर्ण किये गये थे। ये अभिलेख राष्ट्रकूट सम्राट इन्द्र तृतीय के राज्याभिषेक के अवसर पर जो कुरुण्डक नामक ग्राम में सम्पन्न हुआ, के अवसर पर लिखे गये थे। इन दोनों का रचनाकाल शक् सम्वत् ८३६ फाल्गुन सुदी की सप्तमी (२४-२-९१५ ई०) है (देखिए डा० ए०एस० अलेकरकृत राष्ट्रकूट एण्ड देयर टाइम्स, पृष्ठ १००)। इन दोनों अभिलेखों के प्राप्त होने की कहानी बहुत मनोरंजक है। ६ जुलाई सन् १८८१ को मुल्जी खुशाल, जो बेगुम्रा ग्राम के पटेल थे, का एक नौकर जब खेत में हल चला रहा था तब उसके हल की फाल इन ताम्रपट्टिकाओं से टकराई और जब नौकर ने देखा तो उसने ताम्रपट्टिकाओं को मिट्टी से निकाल कर अपने स्वामी को दे दिया। प्रो० एच.एच. ध्रुव ने सर्वप्रथम इनको सम्पादित करके प्रकाशित किया। ये दोनों अभिलेख ऐतिहासिक दृष्टि से बड़े उपयोगी हैं। इन दोनों में राष्ट्रकूट राजवंश की उत्पत्ति तथा दन्तिदुर्ग से लेकर कृष्णद्वितीय तक के कार्य कलापों का वर्णन किया गया है। इसके अतिरिक्त इन अभिलेखों में राष्ट्रकूट नरेश इन्द्र तृतीय के अपने राज्याभिषेक से पूर्व की विजयों का उल्लेख है। ( इन विजयों के बारे में लेखक का एक शोधपत्र कलकत्ते से प्रकाशित दि क्वार्टरली रिव्यू ऑफ हिस्टोरिकल स्टडीज, से प्रकाशित होने जा रहा है ) इन अभिलेखों

में इन्द्रतृतीय द्वारा ब्राह्मणों को दान में दिये गए धन तथा ग्रामों का उल्लेख है तथा उस अवसर पर सम्मिलित हुए राज्याधिकारों का उल्लेख है।

त्रिविक्रम की दूसरी कृति है नलचम्पू जिसे दमयंती कथा भी कहा जाता है। यह ग्रन्थ सात उच्छ्वासों में लिखा गया है नलचम्पू को विद्वानों ने एक मत से संस्कृत साहित्य का सर्वप्रथम चम्पू बताते हुए कहा है कि त्रिविक्रम चम्पू नामक गंगा को संस्कृत भूमि पर अवतरित करने वाले भागीरथ थे। यह ग्रन्थ साहित्यिक दृष्टि से बहुत उपादेय है। इस ग्रन्थ में विपुल सांस्कृतिक सम्पदा छिपी हुई है। प्रस्तुत पंक्तियों के लेखक ने अपने "त्रिविक्रमभट्ट एण्ड हिज टाइम्स" नामक अंग्रेजी भाषा में लिखित शोध-प्रबन्ध में उपरोक्त अभिलेखों तथा नलचम्पू का राजनीतिक सामाजिक एवं सांस्कृतिक अध्ययन किया है।

उपरोक्त अभिलेखों तथा नलचम्पू के अतिरिक्त विद्वानों का मत है कि त्रिविक्रमभट्ट ने मदालसा-चम्पू नामक ग्रन्थ की रचना की थी। परन्तु भाषा शैली की विभिन्नता, पांडित्य की अल्पता आदि अनेक विविधताओं के आधार पर लेखक महामहोपाध्याय डॉ० वी० वी० मिराशी के इस मत से सर्वथा सहमत है कि इस मदालसा चम्पू के कर्त्ता हमारे आलोच्य त्रिविक्रमभट्ट से भिन्न कोई अन्य त्रिविक्रम थे। (विस्तृत अध्ययन के लिए देखिये लेखक का शोध प्रबन्ध, पृष्ठ २१-२४)

उपरोक्त वर्णन से विदित होता है कि त्रिविक्रमभट्ट अपने युग की एक महान् विभूति थे। उन्होंने अपने युग की प्रत्येक गतिविधि को अपनी कृतियों में उल्लिखित किया है। उन्होंने संस्कृत भाषा में चम्पू नामक विधा को जन्म देकर जहाँ साहित्य जगत् में एक विशेष स्थान बना लिया वहाँ अभिलेख लिखकर वे प्राचीन भारतीय इतिहास की एक महान् विभूति के रूप में सर्वथा याद किए जायेंगे।

---

षड् दोषाः पुरुषेणेह हातव्या भूतिमिच्छता।
निद्रा, तन्द्रा, भयंक्रोध आलस्यं, दीर्घसूत्रिता॥

जो अपना कल्याण चाहता है उसे निन्द्रा, तन्द्रा (निद्रा से पूर्व की अवस्था) भय, क्रोध, आलस्य और देर से काम करने का स्वभाव, इन छः दुर्गुणों को छोड़ देना चाहिए।

त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं नाशनमात्मनः।
कामःक्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत् त्रयं त्यजेत्॥

काम, क्रोध, लोभ, नरक के ये तीन द्वार हैं। ये आत्मा का नाश करने वाले हैं। इसलिए मनुष्य को इन तीनों का त्याग कर देना चाहिए।

# यम—नियम

प्रो० रामप्रसाद वेदालंकार

योग के अङ्गों के अनुष्ठान से अशुद्धि के क्षीण हो जाने पर ज्ञान का प्रकाश विवेकख्याति पर्यन्त बढ़ता ही रहता है।

योग के अङ्गों के अनुष्ठान से चित्त के मल अर्थात् [ अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष और अभिनिवेश रूप पाँच पर्वों वाले ] अशुद्धिरूप मिथ्याज्ञान का क्षय अर्थात् नाश हो जाता है। उसके नाश होने पर फिर सम्यक् ज्ञान की अभिव्यक्ति होती है। इसलिए जैसे-जैसे मनुष्य योग के अङ्गों का अनुष्ठान करता जाता है वैसे-वैसे उसके चित्त की अशुद्धि भी क्षीण होती जाती है—वैसे-वैसे उस के चित्त का मल भी धुलता जाता है—वैसे-वैसे उसका चित्त भी निर्मल होता जाता है और जैसे-जैसे उस के चित्त की अशुद्धि क्षीण होती जाती है—जैसे-जैसे उस के चित्त का मल धुलता चलता जाता है—जैसे-जैसे उस का चित्त निर्मल होता चला जाता है, वैसे-वैसे उसके भीतरी ज्ञान की दीप्ति बढ़ती जाती है—ज्ञान का प्रकाश बढ़ता जाता है और यह ज्ञान की दीप्ति भी तब तक बढ़ती जाती है—यह ज्ञान का प्रकाश भी तब तक बढ़ता जाता है, जब तक कि मनुष्य को प्रकृति और पुरुष के स्वरूप का ज्ञान न हो जाये।

इस प्रकार इन योग के अङ्गों का जो अनुष्ठान है वह जहाँ अशुद्धि के नाश का कारण है—वह जहाँ अशुद्धि के वियोग का कारण है, ऐसे जैसे कि फरसा-कुल्हाड़ा छेद्य-उखाड़ने योग्य लकड़ी के उच्छेद-उखाड़ने का कारण है, वहाँ वह विवेक-ज्ञान-सम्यक् ज्ञान का भी कारण है, ऐसे जैसे कि धर्म का आचरण सुख का कारण है।

**योगांग कौन से हैं—**

**यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहार धारणाध्यानसमाधयोऽष्टावङ्गानि ।। यो० द० २.२९ ।।**

यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि ये उपासनायोग के आठ अङ्ग हैं।

2यद्यपि ये योग के आठों अङ्ग ही विवेकज्ञान के लिये-प्रकृति और पुरुष की पहचान के लिये, आत्मा और परमात्मा के साक्षात्कार के लिये अत्यन्त आवश्यक हैं। अपने जीवन के परम उद्देश्य की प्राप्ति के लिये इनमें से किसी की भी अवहेलना नहीं की जा सकती, इनमें से किसी का अपलाप नहीं

---

१ योगाङ्गाऽनुष्ठानादशुद्धिक्षये ज्ञानदीप्तिराविवेकख्यातेः ।। यो० द० २.२८ ।।

२ इन सब अङ्गों का विस्तारपूर्वक वर्णन लेखक की "अष्टाङ्ग योग" नामक पुस्तक में देखिये।

किया जा सकता, इनमें से किसी की भी लापरवाही नहीं की जा सकती। परन्तु तो भी अनुभवी विद्वान् साधकों का अनुभव यही है कि इन योगाङ्गों में से जो प्रथम दो अङ्ग यम और नियम हैं वे योग की रीढ़ की हड्डी ( Back bone ) समझे जाते हैं। अतः यदि इन दोनों का विशेष रूप से दृढ़तापूर्वक पालन न किया जाये तो योग की गाड़ी चलती नहीं, इन आधार रूप यम-नियमों को दृढ़ता और लगन से अपनाया न जाए तो फिर योग-साधना का भवन खड़ा नहीं हो पाता। इस लिये योग के मार्ग के साधना के पथ के प्रत्येक सच्चे पथिक का यह कर्त्तव्य है कि वह प्रयत्न पूर्वक जी-जान से इन यम-नियमों का पालन करे, क्योंकि जब वह इन का सच्चे हृदय से पालन करने लगेगा तो अगले अङ्गों का पालन करना उसके लिये बड़ा ही सहज हो जायेगा-बड़ा सुगम हो जायेगा।

अब ये 'यम नियम' क्या हैं, इस पर विचार करते है

अहिंसा सत्यास्तेय ब्रह्मचर्यापरिग्रहा यमाः ॥ यो० द० २.३० ॥

अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह, ये यम कहलाते हैं। और

शौचसन्तोषतपः स्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि नियमाः। यो० द० २.३० ॥

शौच, सन्तोष, तप, स्वाध्याय और ईश्वरप्रणिधान, ये नियम कहलाते हैं।

## यम-नियम शब्दों पर विचार

अब इन 'यमों' को यम और 'नियमों' को 'नियम, क्यों कहते हैं, यह विचारते हैं –

'यम' शब्द 1 'यम उपरमे'' धातु से बनता है। अतः 2'यम' उन्हें कहते हैं जिनके अनुष्ठान के द्वारा इन्द्रियों को विषयों से पृथक् किया जाता है-हटाया जाता है। इस प्रकार यम Negative हैं-निषेधात्मक हैं। इसलिये साधक को चाहिए कि वह अपनी उन वृत्ति-प्रवृत्तियों को रोके-हटाए-पृथक् करे जो कि उस के साधना के माग में बाधक हैं। अर्थात् उसे चाहिए कि सर्वप्रथम वह अपने घर के कूड़े करकट को निकाल बाहर करे, उसे साफ-सुथरा बनाये। उसे साफसुथरा, स्वच्छ-निर्मल बनाने के लिए उसे चाहिये कि वह अहिंसा का पालन करे, अर्थात् वह कभी हिंसा न करे; सत्य का पालन करे, अर्थात् वह कभी मिथ्या भाषण न करे; अस्तेय का पालन करे, अर्थात् वह कभी स्तेय-चोरी न करे; ब्रह्मचर्य का पालन करे, संयमी रहे, अर्थात् वह कभी व्यभिचार न करे; अपरिग्रह का पालन करे, अर्थात् वह कभी परिग्रह न करे-वह कभी संग्रह न करे।

---

१ ''यम उपरमे'' [शान्त होना] भ्वादि परस्मैपद ) यच्छति।

२ यम्यन्ते उपरम्यन्ते निवर्त्यते निवर्त्यन्ते हिंसादिभ्य इन्द्रियाणि यैस्ते यमाः।

इस प्रकार जब वह साधक मन, वचन और कर्म से हिंसा, असत्य भाषण, चोरी, व्यभिचार और परिग्रह-संग्रह की वृत्ति प्रवृत्तियों से अपने को पृथक् कर लेगा, हटा लेगा, तो इससे उसका हृदय शुद्ध हो जायेगा। अब उसे चाहिये कि वह अपने शुद्ध हुए इस हृदय को नियमों से अलंकृत करे।

अब [1]'नियम' उनको कहते हैं जिन को यमों के द्वारा अपने साफ-सुथरे, स्वच्छ-निर्मल हृदय में नियमित किया जाता है। अर्थात् ये नियम ( Positive ) हैं, विधेयात्मक हैं। यमों द्वारा स्वच्छ-निर्मल बने हुए हृदय को इन नियमों से अलंकृत किया जाता है अतः साधकों को चाहिए कि वे नियमों अर्थात् शौच से अपने बाहर- भीतर को-अपने शरीर-मन को शुद्ध करें; सन्तोष- जो कुछ अपने कर्मों के आधार पर प्राप्त हो, उसी में ही सन्तुष्ट रहने का प्रयास करें, तप-मन इन्द्रियों और शरीर को वश में रखने के लिये उचित रीति से तप करें ताकि भूख-प्यास, सर्दी-गर्मी, मान-अपमान आदि द्वन्द्वों को सहज ही सहन कर सकें। स्वाध्याय-मोक्ष की ओर ले जाने वाले शास्त्रों का स्वाध्याय करें, ओंकार आदि का लक्ष्याभिमुख होकर जप करें; ईश्वर प्रणिधान-अपने सर्व कर्मों को ईश्वरार्पण करें।

## "यम"

**अहिंसा सत्यास्तेय ब्रह्मचर्यापरिग्रहा यमाः ।। योग-द० २.३० ।।**

अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह, ये पाँच यम हैं। यम ये इसलिए कहलाते हैं कि ये साधक को जीवन में ऊँचा उठने के लिए हिंसा, झूठ, चोरी, व्यभिचार आदि से उपरत करते हैं-रोकते हैं-पृथक् करते है-हटाते हैं। अब क्रमशः इन का वर्णन किया जाता है--

### [2]अहिंसा

अहिंसा—सब प्रकार से, सब समयों में, सब प्राणियों के साथ, मन से भी द्रोह छोड़कर-वैर त्याग कर प्रीतिपूर्वक वर्तना अहिंसा कहलाती है। इस अहिंसा से अगले जो शेष सत्य-अस्तेय आदि यम और शौच-सन्तोष आदि नियम हैं वे सब अहिंसामूलक ही हैं, ये सब उस अहिंसा की सिद्धि के लिए ही प्रतिपादित किए जाते हैं, ये सब उस अहिंसा को निर्मल रूप प्रदान करने के लिये ग्रहण

---

१ नियम्यन्ते कर्तव्यतया निश्चीयन्तेऽभीति नियमाः।

२ अनभिद्रोहोऽहिंसा। यो० द० २.३० ।। द्रोह शब्द "द्रुह जिघांसायाम्" मारने की इच्छा। द्रुह्यति (दिवा०)। द्रोह-जिघांसा-मारने की इच्छा, अभिद्रोहः-चहुँ ओर से सब प्रकार से किसी को मारने-समाप्त करने-नष्ट करने-नेस्तनावूद करने-तहस-नहस करने की भावना को अभिद्रोह कहते हैं। ऐसी भावना को समाप्त करके जो व्यवहार किया जाता है उसे अनभिद्रोह अर्थात् अहिंसा कहते हैं।

किये जाते हैं-जीवन में अपनाये जाते हैं। जैसा कि पंचशिखाचार्य ने कहा है "यह ब्राह्मण जैसे जैसे बहुत से व्रतों ( 1सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, शौच, सन्तोष आदि नियमों ) को धारण करता जाता है वैसे-वैसे वह प्रमाद से किये हुए हिंसा आदि के कारण रूप लोभ, क्रोध, और मोह रूप पापों से निवृत्त होता हुआ-पृथक् होता हुआ-बचता हुआ उसी विशुद्धरूप-निर्मलरूप-स्वच्छरूप अहिंसा का पालन करता है।

## सत्य

यमों में यह दूसरा यम है। सत्य जो मनुष्य के मन में है, वही वाणी में हो। मनुष्य ने जैसा देखा हो, जैसा सुना हो, अर्थात् जैसा चक्षु-श्रोत्र आदि इन्द्रियों से साक्षात् किया हो-अनुभव किया हो, जैसा अनुमान किया हो, वैसा ही वाणी से बोले और मन में धारण करे। दूसरे मनुष्य में जब वह अपना ज्ञान-बोध संक्रान्त करे-दूसरे मनुष्य तक जब वह अपने ज्ञान को पहुँचाए तो उस समय जो वाणी वह बोले उसमें किसी भी प्रकार छल-कपट वा 2धोखा-धड़ी नहीं होनी चाहिये, उसमें कोई

---

१-अब यदि सत्य न बोलकर असत्य बोला जाये, चोरी से बचने के स्थान पर चोरी की जाए, ब्रह्मचर्य का पालन न करके व्यभिचार आदि किया जाये, परिग्रह से-संग्रह से बचने के बजाए परिग्रह किया जाय-संग्रह किया जाये बाहर-भीतर की शुद्धि के स्थान पर बाहरी शरीर वस्त्र और स्थान तथा भीतर के मन, बुद्धि आदि को अशुद्ध-अपवित्र रखा जाये, अपने कर्मों के आधार पर मिले हुए धन-धान्य आदि में सन्तोष न करके दूसरे के धन-धान्य आदि को लोभ-लालच से देखा जाए वा प्राप्त किया जाये, उद्देश्य की प्राप्ति के लिये तप-त्याग न करके यों ही धींगा-मस्ती से उसको प्राप्त करने का प्रयास किया जाये इत्यादि इन सब कर्मों से दूसरों को दुःख, हानि कष्ट-पीड़ा आदि पहुँचती है। इसलिए वह अहिंसा मलिन हो जाती है और अगर सत्य-अस्तेय ब्रह्मचर्य अपरिग्रह आदि का जी-जान से पालन किया जाये तो फिर उस अहिंसा में निखार पैदा होता है, अतः इन सब को अहिंसा मूलक कहा गया है।

२-सामान्य जन अपने दैनिक जीवन में अपने घर परिवार में वा व्यापार-व्यवहार में प्रायः झूठ बोल दिया करते हैं। जैसे घर में बच्चा दवाई नहीं पीता तो उसका पिता कहता है-बेटा! दवाई मीठी है।" बच्चा कहता है "पिता जी दवाई कड़वी है।" पिता फिर कहता है, बेटा! पी कर तो देख...।' यह कह कर पिता ने उसे जल्दी से दवाई पिला दी। दवाई वास्तव में थी कड़वी पर झूठ बोलकर मीठी बता कर जल्दी से उसको पिला दी। ऐसे अनेकों झूठ हम आए दिन बोलते रहते हैं, पर साधक ऐसे झूठों से ही नहीं वरन् हास-परिहासों में भी बोले जाने वाले झूठों से हृदय से नित्य बचते रहने का प्रयास करता है, तभी ही वह अपने आचरण से अपने लक्ष्य के प्रति निरन्तर निकट होता जाता है।

भ्रम-भ्रान्ति उत्पन्न करने वाली बात नहीं होनी चाहिए, उद्देश्य से उल्टी वा निरर्थक बात नहीं होनी चाहिये। वह वाणी जो बोली जाये वह सब प्राणियों के उपकार के लिए ही प्रवृत्त हुई होनी चाहिए, प्राणियों के उपघात के लिये नहीं–प्राणियों के हनन के लिये नहीं। यदि इस की कही हुई वाणी प्राणियों के उपघात के लिये–प्राणियों के विनाश के लिए हो तो फिर वह सत्य नहीं है, वह तो फिर पाप ही है। उस पुण्यरूप प्रतीत होने वाली पापरूप वाणी से तो मनुष्य बहुत बड़े कष्टों को ही प्राप्त होता है। इसलिये मनुष्य को चाहिए कि वह अच्छी प्रकार से परीक्षा करके–अच्छी प्रकार से सोच-विचार करके सब प्राणियों का हित जिस से होता हो–सब प्राणियों का भला जिससे होता हो, ऐसा सत्य बोले। इस प्रकार का सर्वोपकारी–सर्वहितकारी सत्य ही वास्तव में अहिंसा के स्वरूप को निखार कर मनुष्य को सच्चा अहिंसक बना देता है। तभी कहा गया है कि सत्य, अस्तेय आदि यम और शौच-सन्तोष आदि नियम साधक की इसी अहिंसा को ही अवदात रूप प्रदान करने वाले हैं।

## अस्तेय

स्तेय कहते हैं चोरी को–परस्वापहरण को-दूसरे के धन–धान्य के अपहरण को। शास्त्रवर्जित रीति से बिना पूछे दूसरों के द्रव्यों को–पदार्थों को जो उठा लिया जाता है–अपने काम में ले लिया जाता है, उसे स्तेय करते हैं, चोरी कहते हैं। ऐसे उस स्तेय का-ऐसी उस चोरी का जिस में अभाव हो उसे 'अस्तेय' कहते हैं और यह अस्तेय यहां तक ही नहीं है कि हम शास्त्र की आज्ञा के अनुसार किसी दूसरे के धन-धान्य के अपहरण करने से अपने आप को बचा लेते हैं। व्यास जी लिखते हैं कि— "हम वास्तव में 'अस्तेय' के सच्चे पालन वाले तब कहला सकेंगे जब कि हम अपने आप को इतना ऊपर उठा लेंगे कि हमारे हृदय में भी दूसरों के धन-धान्यों को–दूसरों की वस्तु, व्यक्ति वा स्थानों को स्पृहापूर्वक देखने–ललचाई दृष्टि से निहारने वा ललचाई दृष्टि से उपभोग करने की भावना भी नहीं रहेगी।

जो भी योगी जन इस 'अस्तेय' का पालन करते हैं उनका जीवन फिर एक ऐसी खुली पुस्तक बन जाता है कि फिर उसमें कोई दुराव–छिपाव नहीं रह पाता। हम सामान्य जन यदि कोई खाने की वस्तु बच्चे को अनुकूल नहीं होती–माफिक नहीं होती तो हम उसको फिर बच्चों से छिपा कर खाते हैं। ऐसे ही कोई एक वस्तु किसी एक को देना चाहते हैं और दूसरों को नहीं तो फिर जिस को देते हैं तो वह छिपा कर देते हैं, कोई खाद्य पदार्थ एक को खिलाना चाहते हैं दूसरे को नहीं तो फिर जिस को खिलाते हैं उसे छिपा कर खिलाते हैं। ऐसे ही हम किसी का हित–उपकार करना चाहते हैं और किसी के प्रति उदासीन रहना चाहते हैं तो भी जिनका हित–उपकार करते हैं वह गुप्त रूप से करते

हैं। यह सब स्तेय कर्म हम प्रायः सदा करते रहते हैं। पर मार्ग का जो सच्चा अनुयायी है वह यह सब कुछ करने से हृदय से बचने का पूर्ण प्रयास करता है। क्योंकि वह इन सब छोटी-छोटी बातों में भी स्तेय चोरी का अनुभव करता है। इस प्रकार जो हृदय से इस 'अस्तेय' को अपना लेता है, उस से फिर किसी को कोई गिला शिकवा नहीं रहता, फिर किसी को कोई दुःख कष्ट वा हानि नहीं होती। इस प्रकार का 'अस्तेय' रूप यह यम अहिंसा' के रूप को ऐसा निखार देता है कि फिर वह साधक सब के लिये हार्दिक श्रद्धा और सम्मान का पात्र बनता है, अन्यथा घर-परिवार छोड़कर भी-साधु-सन्यासी होकर भी-विरक्त आश्रमों में रह-रह कर भी कई इस स्तेय वृत्ति के कारण किसी के अत्यन्त प्रिय, श्रद्धास्पद और किसी के अत्यन्त अप्रिय, अश्रद्धास्पद बन जाते हैं, और फिर इन संसारी जनों के तुल्य वे भी उन सब के स्नेह वा घृणा के मान और अपमान के, सत्कार और तिरस्कार के भाजन बन जाते हैं। अतः सच्चे साधक इस विषय में सदा सतर्क रहते हैं।

## ब्रह्मचर्य

ब्रह्मचर्य कहते हैं उपस्थेन्द्रिय के संयम को-गुप्तेन्द्रिय के संयम को। शरीर में जो रज-वीर्य उत्पन्न हो, साधक को चाहिये [ योगिन वा ] योगी को चाहिये कि वह जी-जान से उसकी रक्षा करे। उसकी रक्षा के लिये वह सतत् अन्य इन्द्रियों पर भी अपना पूर्ण नियन्त्रण करे। अर्थात् वह अपनी आंखों से सदा भद्र देखे, कानों से सदा भद्र सुने, पैरों से सदा भद्र स्थानों पर जाए, हाथों से सदा भद्र करे, वाणी से सदा भद्र बोले, रसना से सदा भद्र पदार्थों का सेवन करे, नासिका से सदा भद्र सूंघे, त्वचा से सदा भद्र स्पर्श करे, मन से सदा भद्र सोचे, बुद्धि से सदा भद्र विचारे। इस प्रकार जब कोई [ साधिका वा ] साधक [ योगिन वा ] योगी सदा अपनी चक्षु, श्रोत्र, रसना [=जिह्वा ] त्वचा हस्त-पाद मन बुद्धि चित्त आदि इन्द्रियों पर संयम रखेगा और अपना समय सदा स्वाध्याय सत्संग साधना और लोकोपकार में लगायेगा, तो यह सब करते हुए धीरे-धीरे उसमें बड़ी पवित्र एवं ऊँची भावनाएं उत्पन्न होंगी जो योगी को संसार के लिये निर्दोष बना देंगी। इस के परिणाम स्वरूप फिर उसका संयम सहज हो जायेगा और उस के भीतर रहने वाले रज-वीर्य की रक्षा भी फिर सहज हो जायेगी। इससे उसकी अहिंसा में अत्यन्त निखार पैदा होगा और सबकी उनमें श्रद्धा बढ़ेगी, विश्वास बढ़ेगा। इसके विपरीत यदि कोई साधक-योगी हृदय से ब्रह्मचर्य का पालन न करे अर्थात् वह असंयमी रहे। खाने-पीने, सोने-जागने, हास-परिहास करने आदि में जो चञ्चल चित्त हो, अर्थात् इनके विषय में जो मर्यादाओं का अतिक्रमण करता हो, तो वह फिर चाहे विद्वान् हो चाहे संन्यासी हो, घर-परिवार में रहता हो

( क्रमशः )

# श्रद्धानन्दजी की लेखनी से

## ७५ वर्ष पूर्व गुरुकुल वृत्तान्त

प्रस्तुतकर्ता–जगदीश विद्यालंकार

ऋतु बड़ी मनोहर है। वर्षा ने आनन्द लगा रक्खा है। कुछ दिनों तो रात को वर्षा होती रही और दिन को बराबर खुला रहा, जिस से काम करने में कोई भी विघ्न नहीं पडा। गंगा यद्यपि बहुत नहीं चढ़ी तथापि किनारे का दृश्य बड़ा ही मनोहर है।

मैं धन्यवाद पूर्वक सूचित करता हूँ कि धन के लिये अपील बहरे कानों पर नहीं पड़ी। जहां नित्य दान की आय की औसत १५) वा २०) से नहीं बढ़ती थी वहां अब नैत्यिक आय ६०) से बढ़ गई है। दिल्ली के आर्य भाई सदैव गुरुकुल को सहायता देने में आगे रहा करते हैं। महाशय जानकीनाथ जी एजेन्ट भारत इनश्योरेन्स कम्पनी के उद्योग से महाशय घनश्यामदास बालाबक्स जी साहूकार नवाब का कटरा, चांदनी चौक देहली ने २५०) ढाईसौ एक कमरे के लिये भेज दिया है और लाला हरसहायमल सुखदेव दास साहूकार कटरा कुतुबुद्दीन, चांदनी चौक, देहली ने भी २५०) ढाई सौ एक कमरे के लिए प्रेषित कर दिया है आशा है ५००) पांचसौ रुपये का दान और भी तीन सप्ताह में देहली के सज्जन भेजेंगे। गुरुकुल के प्रेमियों के लिये देर करने का समय नहीं है, बड़े पुरुषार्थ से काम करके उसकी उद्देश्यपूर्ति करनी चाहिए।

ब्रह्मचारियों को चल भोज कराने के लिये फल तथा तदर्थ धन इतने महाशय भेजते हैं कि उन सबका वर्णन प्रत्येक सप्ताह नहीं हो सकता। महाशय गुरांदित्ता स्टेशन मास्टर जी ने भी एक-एक बार आम भेजे। अन्य महाशयों के नाम स्मरण नही रहे। स्वास्थ ठीक रखने के लिये फल भी भोजन का एक अंग है। जिन-जिन प्रान्तों में जो-जो फल उत्तम हों, यदि प्रेमी महाशय भेज दिया करें तो ब्रह्मचारियों की स्वास्थ्य रक्षा में सहायता मिलेगी। जिस स्थान में कोई फल उत्तम उत्पन्न होते हो और वहां के भाई अपनी ओर से अधिक फल न भेज सकें तो खरीद कर भेजा करें, मूल्य यहां से दिया जाया करेगा।

गुरुकुल के लिये गत दो तीन वर्षों में इस प्रकार वस्तु दान आता रहा कि किसी विशेष वस्तु के लिये मांगने की आवश्यकता नहीं हुई। अभी एक मास नहीं हुआ कि अमृतसर के धार्मिक भाई महाशय गंगाराम राधाकृष्ण क ओर से ७६ कौल दान में आए थे। अमृतसर से आसनादि भी पहले

आ चुके हैं। इस समय गुरुकुल में ६० थाली तथा ५० लोटों की और आवश्यकता है। इस वर्ष दुष्काल के कारण बजट में गुंजायश न थी। यदि कोई प्रेमी भाई स्वयं भेज दें तो अगले बजट पर भी बोझ अधिक न पड़े।

अध्यापक सभा का काम बड़ी उत्तमता से चल रहा है। मंगलवार अष्टमी को प्रातः इस सभा का अधिवेशन था। इतिहास की पढ़ाई के एक अंग पर अध्यापक रामदेव बीए० ने बड़ा शिक्षादायक निबन्ध पढ़ा, जिस पर बहुत से अध्यापकों ने सम्मतियां दीं, जिन में पंडित ब्रजभूषण जी, मेलाराम जी भी सम्मिलित थे। यह देख कर प्रसन्नता हो रही है कि संस्कृत तथा अंग्रेजी वाले अध्यापकों का बे मेल अब गुरुकुल में दिखाई नहीं देता। अंग्रेजी पढ़ों को भी मानना पड़ा कि पंडित लोग यदि प्रयत्न करें तो सर्वविषयों पर ठीक सम्मति दे सकते हैं। महाशय रामदेव जी के निबन्ध में बहुत सी नई बातें थीं, जिस के कारण वह इस योग्य है कि किसी उत्तम पत्र में छपे।

गुरुकुली वाग्वर्धिनी सभा के अधिवेशन भी उसी दिन मध्याह्न को हुआ। ब्रह्मचारी हरिश्चन्द्र ने इस विषय पर व्याख्यान दिया कि भारतवर्ष की एक भाषा संस्कृत होनी चाहिए। पश्चात् बहुत महाशयों ने अपनी-अपनी सम्मतियां दीं। इस व्याख्यान को भी लेखबद्ध किया जाये तो छपने के योग्य होगा। अन्य ब्रह्मचारियों के लेख भी उत्तम होते हैं। "ज्ञ" नाम से जो तीन लेख प्रचारक में निकल चुके हैं वे नवम श्रेणी के ब्रह्मचारी विश्वनाथ के लिखे हुए हैं। कुछ और ब्रह्मचारियों के लेख भी बिना नाम के निकलते रहे हैं। साहित्य परिषद् द्वारा भी ब्रह्मचारियों की योग्यता बढ़ाने का उत्तम प्रबन्ध हो रहा है।

अध्यापक मण्डली ने गत अष्टमी को अगले दो सप्ताह के लिये दर्शकों के सम्मानार्थ पंडित ब्रजभूषण जी तथा अध्यापक रामदेव जी को नियत किया है।

मियादी ज्वर ( Typhoid fever ) को सदैव के लिये निकालने का पूरा यत्न डाक्टरों की सम्मत्यानुसार हो रहा है। डाक्टर सुखदेव जी को भी दिन रात जागने तथा अन्य कष्टों के कारण ज्वर हो गया था। डर था कि कहीं टाइफाइड ही न हो, किन्तु परमात्मा का धन्यवाद है कि जहां डाक्टर हरप्रसाद से साधुस्वभाव चिकित्सक विद्यमान थे वहां डॉ० सुखदेव जी को भी दो दिनों में ही रोग से मुक्ति मिली और अब वह अपना काम बराबर कर रहे हैं।

धर्मशाला के पास जहां उत्सव मण्डप बनाया जाता है, सब खेमे लगा दिये गये हैं और एक बड़ा लम्बा छप्पर डाला गया है। इनमें ब्रह्मचारी रहेंगे। उत्सव कैम्प के कुछ कमरे खाली कराके भंडार तथा भोजनशाला बनाए गये हैं। सारा आश्रम यहां उठा लाए हैं और विद्यालय का चार्ज अध्यापक

रामदेव को तथा अन्य सर्वचार्ज महाशय केदारनाथ जी को देकर मुख्याष्ठिाता ने भी ब्रह्मचारियों के पास ही डेरा जमाया। इस समय केवल चार ऐसे बीमार हैं जो टाइफाइड के अन्तिम दिनों का प्रहार सहन कर रहे हैं। शेष सब अच्छे हो गये। बेचारे चन्द्रकेतु को दूसरा ज्वर हो गया था, बड़ी चिन्ता हो गई थी–अब परमात्मा की कृपा से वह अच्छा है। ब्र० नवीनचन्द्र के बचने की कोई आशा नहीं रही थी, किन्तु परमात्मा की कृपा से नीरोग हो रहा है, शेष कुछ निर्बल हैं। यह सब पुराने स्थान में जुड़े रहेंगे और आश्रम का सारा मकान शुद्ध किया जावेगा दो मास के पश्चात् नई सफैदी कराने के पश्चात् ब्रह्मचारी आश्रम में आवेंगे।

सहायता की कितनी आवश्यकता है वहीं लोग जानते है जो हमारी अवस्था देख गये है। सर्व अध्यापक तथा अथा अन्य कर्मचारी अपने काम में लगे हुए हैं किसी को भी थोड़ा सा अवकाश नहीं। लगभग २००० ) से भी अधिक इस गृह संशोधन में व्यय होगा। बाहरी रक्षा के लिये कम से कम दो योग्य विश्वास पात्र महाशय चाहिएं। मैंने तदर्थ कुछ योग्य भाईयों को लिखा भी, किन्तु उत्तर तक न मिला। परमात्मा पर विश्वास करके गुरुकुल के सेवक काम कर रहे हैं, वही जन की सहायता करेगा। अब किसी पुरुष विशेष से भी सहायता की आशा न रखते हुए सर्व सेवकों ने गृह संशोधन का काम भी बांट लिया है, परमात्मा स्वयं उनकी सहायता करेंगे।

( सद्धर्म प्रचारक, १५ श्रावण, संवत्, १९६५ )

# गुरुकुल-समाचार

## विश्वविद्यालय का वार्षिकोत्सव एवं दीक्षान्त समारोह

### सामवेद पारायण यज्ञ--

गतवर्षों की भांति इस वर्ष भी गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय का वार्षिकोत्सव १० अप्रैल ८३ के सामवेद पारायण यज्ञ से प्रारम्भ हुआ। यज्ञ के ब्रह्मा, आचार्य एवं उप-कुलपति-प्रो० रामप्रसाद वेदालंकार थे। यज्ञ का संयोजकत्व-डॉ० जयदेव वेदालंकार, दर्शन विभाग ने किया। इस सामवेद पारायण यज्ञ में वेदपाठ डॉ० सत्यव्रत राजेश, डॉ० रामप्रकाश शर्मा, श्री मनुदेव बन्धु तथा श्रीमती सुषमा स्नातिका ने किया। यज्ञ में गुरुकुल वासियों के अतिरिक्त दिल्ली, पंजाब, हरियाणा तथा उ० प्र० के सैंकड़ों श्रद्धालु भक्तों ने भाग लिया।

सामवेद पारायण यज्ञ के अन्तर्गत प्रो० रामप्रसाद जी वेदालंकार के प्रवचनों के अतिरिक्त स्वामी ओमानन्द जी, स्वामी दीक्षानन्द, एवं ब्र० नरेश आर्य आदि विद्वानों के विद्वतापूर्ण एवं ओजस्वी भाषण हुए।

### वेद सम्मेलन—

वार्षिकोत्सव का मुख्य कार्यक्रम १३ अप्रैल ८३ से प्रारम्भ हुआ, इसमें सर्वप्रथम वेद-सम्मेलन का आयोजन किया गया। वेद सम्मेलन के मुख्य अतिथि डॉ० वासुदेव सिंह, मन्त्री उ० प्र० सरकार थे। इस सम्मेलन की अध्यक्षता डॉ० रामनाथ वेदालंकार, पूर्व निदेशक दयानन्द शोधपीठ पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़ ने किया। सम्मेलन के प्रारम्भ से गुरुकुल विद्यालय विभाग के ब्रह्मचारियों द्वारा मन्त्रोच्चारण किया गया।

गतवर्ष ४ सितम्बर से ८ सितम्बर ८२ तक सम्पन्न वैदिक शिक्षा राष्ट्रिय कार्यशाला में वाचन किये गये शोध-पत्रों एवं लेखों से संकलित एवं विश्वविद्यालय द्वारा प्रकाशित स्मारिका का डॉ० वासुदेवसिंह जी ने विमोचन किया। वेद-सम्मेलन में अनेक वैदिक विद्वानों के विद्वत्तापूर्ण भाषण हुए। सम्मेलन का संयोजन डॉ० सत्यव्रत राजेश जी ने किया।

### राष्ट्ररक्षा सम्मेलन—

सार्वदेशिक आर्यप्रतिनिधि सभा दिल्ली के प्रधान को लाला रामगोपाल जी शालवाले की अध्यक्षता में राष्ट्र-रक्षा सम्मेलन सम्पन्न हुआ। इस सम्मेलन में आर्य समाज तथा अन्य अनेक राजने-

ताओं ने अपने ओजस्वी भाषणों में राष्ट्र की सुरक्षा के लिए आन्तरिक एवं बाह्य शत्रुओं से सचेत किया। इस सम्मेलन का संयोजन डॉ० विष्णुदत्त राकेश, हिन्दी विभाग ने किया। उत्सव में यज्ञ तथा उक्त सम्मेलनों के अतिरिक्त अन्य अनेक आर्य विद्वानों के भाषण भी हुए।

### दीक्षान्त समारोह—

इस वर्ष महामहिम राष्ट्रपति श्री ज्ञानी जैलसिंह विश्वविद्यालय के दीक्षान्त-समारोह के अवसर पर अत्याधिक वर्षा और मौसम खराब होने पर भी दीक्षान्त भाषण देने विश्वविद्यालय में पधारे। इस अवसर पर विश्वविद्यालय भवन में काफी संख्या में दर्शकगण उपस्थित थे। माननीय राष्ट्रपति जी ने अपने दीक्षान्त भाषण में नैतिक मूल्यों की रक्षा हेतु गुरुकुल शिक्षा प्रणाली को आवश्यक बतलाया। अन्त में माननीय राष्ट्रपति जी ने कहा कि यदि मैं गुरुकुल में न आता तो यह मेरे जीवन की बहुत बड़ी भूल होती। दीक्षान्त के अवसर पर अलंकार, बो. एस. सी., एम.ए. तथा पी-एच. डी. के छात्रों को उपाधियों से विभूषित किया गया।

दीक्षान्त समारोह के अवसर पर विश्वविद्यालय के मान्य कुलपति श्री बलभद्र कुमार हूजा ने स्नातकों को सम्बोधित करते हुए कहा कि "तुम स्वामी दयानन्द के दिखलाये हुए मार्ग को मत भूलना"। इसी अवसर पर स्वामी दीक्षानन्द, कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र जी आदि आर्य जगत् के गणमान्य नेताओं ने स्नातकों को आशीर्वाद दिया। दीक्षान्त समारोह का सफल संचालन डा० जबरसिंह सैंगर, कुलसचिव द्वारा किया गया।

### वार्षिक परीक्षा--

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय वार्षिक परीक्षाएं अप्रैल मास के अन्तिम सप्ताह से प्रारम्भ होकर १५ मई ८८ तक सम्पन्न हुईं। इस वर्ष वार्षिक परीक्षा में अनुशासन आदि का विशेष ध्यान रखा गया, जिसके परिणाम स्वरूप परीक्षाएं स्वस्थ एवं शान्त वातावरण में निर्विघ्न सम्पन्न हुईं।

# फार्म ४

( नियम ८ देखिये )

| | |
|---|---|
| —प्रकाशन स्थान — | गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार |
| —प्रकाशन अवधि — | मासिक |
| — मुद्रक का नाम— | डॉ० जबरसिंह सेंगर ( कुलसचिव ) |
| क्या भारत का नागरिक है ?<br>( यदि विदेशी है तो मूल देश ) | भारतीय |
| पता: — | |
| —प्रकाशन का नाम— | डॉ० जबरसिंह ( कुलसचिव ) |
| क्या भारत का नागरिक है ? भारतीय<br>( यदि विदेशी है तो मूल देश ) | भारतीय |
| पता: — | |
| सम्पादक का नाम— | रामप्रसाद वेदालङ्कार आचार्य एवं उपकुलपति |
| क्या भारत का नागरिक है ?<br>( यदि विदेशी है तो मूल देश ) | |
| पता:— | गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार |
| उन व्यक्तियों के नाम व पते जो समाचार पत्र के स्वामी हों, हरिद्वार तथा जो समस्त पूँजी के एक प्रतिशत से अधिक के साझेदार या हिस्सेदार हो। | गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार |

मै डॉ० जबरसिंह सेंगर एतद् द्वारा घोषित करता हूँ कि मेरी अधिकतम जानकारी एवं विश्वास अनुसार ऊपर दिये विवरण सत्य है।

प्रकाशक के हस्ताक्षर
डॉ० जबरसिंह सेंगर
( कुलसचिव )

दिनाङ्क.............................

# गुरुकुल के बढ़ते कदम—

१—छठी पंचवर्षीय योजना में ५० लाख का निर्धारण ।

२—विश्वविद्यालय अनुदान आयोग द्वारा २२ लाखरु० का प्रोफेसर्स क्वार्टस के लिये अनुदान।

३—प्राच्य विद्या संकाय में चार प्रोफेसरों की नियुक्ति के लिये विश्वविद्यालय अनुदान आयोग द्वारा स्वीकृति ।

४—विश्वविद्यालय के वर्तमान सत्र से विजिटिंग प्रोफेसर फैलो की योजना प्राम्भ ।

५—मातृ-ग्राम कांगड़ी के विकास के लिये विशेष प्रयत्न ।

६—राष्ट्रीय सेवा योजना का शुभारम्भ ।

७—राष्ट्रीय वैदिक शिक्षा कार्यशाला का अयोजन सितम्बर ८२ में सम्पन्न हुआ ।

८—प्रौढ़ एवं निरन्तर शिक्षा केन्द्र की स्थापना ।

९—संग्रहालय और पुस्तकालय की विशेष प्रगति ।

१०—यौगिक शिक्षा केन्द्र की स्थापना ।

११—देश के विभिन्न से मनारों में विश्वविद्यालयों के शिक्षकों का सक्रिय योगदान ।

१२—प्रकाशन के क्षेत्र में पाँच महत्वपूर्ण पत्रिकाओं का नियमित रूप से निकलना ।

१३—क्रीड़ा के क्षेत्र में विश्वविद्यालय के विद्यार्थियों द्वारा ख्याति अर्जित करना ।

जन-सम्पर्क विभाग

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ।

मुद्रक—शक्ति प्रेस, ( नहर पुल ) कनखल फोन : ७७

# गुरुकुल–पत्रिका

आषाढ़, २०४० अंक–३

जून, १९८३ वर्ष–३५ पूर्णांक–३४५

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक–पत्रिका

# गुरुकुल-पत्रिका : सम्पादक-मण्डल



## विषय सूची

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक–पत्रिका]

आषाढ़, २०४० अङ्क–३
जून, १६८३ वर्ष ३५ पूर्णाङ्क-३४५

## श्रुति सुधा

**अग्निर्वृत्राणि जङ्घनद्द्रविणस्युर्विपन्यया । समिद्धः शुक्रः आहुतः ।। साम० ४ ।।**

अन्वयः––द्रविणस्युः अग्निः विपन्यया समिद्धः आहुतः शुक्रः वृत्राणि जुङ्घनत् ।

सं० अन्वयार्थ—धन-बल देने का इच्छुक अग्नि विशिष्ट स्तुति से सम्यक् प्रदीप्त और आहुत होकर अत्यन्त तेजोरूप हुआ वृत्रों को समाप्त कर देता है।

अन्वयार्थ—( 1द्रविणस्युः अग्निः ) उपासकों को ऐश्वर्य तथा आत्मबल प्रदान करने की इच्छा वाला ज्योतिः स्वरूप जगदीश्वर (2विपन्यया समिद्धः ) विशिष्ट अर्थात् उत्कृष्ट व्यवहारों तथा विशिष्ट अर्थात् हृदय से की गई स्तुति, प्रार्थना और उपासना से हृदय मन्दिर में सम्यक् प्रदीप्त हुआ-सम्यक् प्रकाशित हुआ, तथा ( आहुतः शुक्र ) आत्मसमर्पण रूपी आहुति से आहुत होकर और भी अधिक प्रदीप्त तेजोमय हुआ हमारे ( वृत्राणि जङ्घनत् ) आत्मा पर आवरण डालने वाले काम-क्रोध-लोभ-मोह-अहंकार-ईर्ष्या–द्वेष आदि वृत्रों को शनैः शनैः बिल्कुल ही समाप्त कर देता है और तब वह द्रविणस्युः उन हम उपासकों को आत्म बल तथा अध्यात्मैश्वर्यों से सम्पन्न कर देता है।

१—द्रविणस्युः । द्रविणं धनं च बलं च (निरु० २.५; निघं० २.६, २.१०) तदिच्छतीति द्रविणस्युः । "छन्दसि परेच्छायामपि क्यज् वक्तव्यम्" इति क्यच् । ( ७.४.३६ ) सुगागम । "क्याच्छन्दसि" ( अ०३.२.१७० ) इति उ प्रत्ययः ।

२—"विपन्येति स्तुतिर्नाम" वि+पण व्यवहारे स्तुतौ च ।

इस में कोई सन्देह नहीं कि जब हम अपने आहार व्यवहारों को शुद्ध-पवित्र बनाकर प्रकाशस्वरूप प्रभु की, हृदय से स्तुति प्रार्थना और उपासना करते हैं और यहाँ तक कि उसके प्रति पूर्णतया आत्म-समर्पण कर उसका आह्वान करते हैं, तो वह हमारे हृदय मन्दिर में सम्यक् प्रदीप्त हुआ-अत्यन्त तेजीस्वी हुआ-हुआ हमारी विषय-वासनाओं रूप वृत्रों को समाप्त कर हमें वह अनुपम आध्यात्मिक ऐश्वर्य और आत्मबल प्रदान करता है कि पुनः ये वृत्र हमें कभी नहीं दबा पाते ।

यों तो हमने अपने सुख-सौभाग्य के लिये-संसार में एक के बाद दूसरे और दूसरे के बाद तीसरे तथा तीसरे के बाद चौथे अपने सुख-आनन्द के लिये बुद्धिपूर्वक-स्थान, पद, पुरुष और पदार्थ का वरण किया-चयन किया, पर उन सबके वरण में-चयन में हमको पूर्णतया सुख चैन मिला नहीं । अतः अब मेधावी होकर अर्थात् अत्यन्त तीव्र बुद्धि वाले होकर अपने लोक-परलोक को सफल बनाने के लिये-अपने सुख-चैन के लिये अब हम उस प्यारे और सब जग से न्यारे प्रकाशस्वरूप प्रभु का वरण करते हैं जो सृष्टि-रूप यज्ञ का उत्तम प्रज्ञा वाला उत्तम कर्त्ता है । विश्व भर के पदार्थों का स्वामी है और सर्वज्ञ है । इन पदार्थों का स्वामी होने और सर्वज्ञ होने तथा सबको अपने-अपने कर्मानुसार ये सब पदार्थ प्रदान करने वाला है । ये सब पदार्थ प्रदान कर वह दूत बन कर सबको इनके सदुपयोग करने की प्रेरणा का वेद द्वारा सन्देश देने वाला है और अगर उसके विपरीत कोई चले तो उसको उपतप्त करने वाला-दण्ड देने वाला भी है । हमें विश्वास है कि उसका वरण कर लेने पर हम अब ऐसा आचरण कर सकेंगे जिसके परिणाम स्वरूप जहाँ लोक में हमें सुख-सौभाग्य मिल सकेगा वहां परलोक में भी हमारा कल्याण होगा ।

---

**ईश्वर—**

जिसके गुणकर्म स्वभाव और स्वरूप सत्य ही हैं जो केवल चेतनमात्र वस्तु है तथा जो एक अद्वितीय सर्वशक्तिमान, निराकार, सर्वत्र, व्यापक, अनादि और अनन्त आदि सत्य गुण वाला है और जिसका स्वभाव अविनाशी ज्ञानी, आनन्दी, शुद्ध, न्यायकारी, दयालु और अजन्मादि है, जिसका कर्म जगत् की उत्पत्ति, पालन और विनाश करना तथा सर्वजीवों को पापपुण्य के फल ठीक-ठीक पहुँचाना है, उसको ईश्वर कहते हैं ।

**धर्म—**

जिसका स्वरूप ईश्वर की आज्ञा का यथावत् पालन और पक्षपातरहित न्याय सर्वहित करना है जो कि प्रत्यक्षादि प्रमाणों से सुपरीक्षित और वेदोक्त होने से सब मनुष्यों के लिए यही एक मानना योग्य है उसको धर्म कहते हैं । (आर्योद्देश्य रत्नमाला—१, २)

# महापुरुष–चरितम्

## राम का वनगमन

मर्यादा पुरुषोत्तम श्री रामचन्द्र जी वन में जाते हैं परन्तु उनके मुखमण्डल पर विषाद की रेखा तक नहीं है। उनकी इस स्थिति के सम्बन्ध में महर्षि वसिष्ठ ने ठीक ही कहा था—

आहूतस्याभिषेकाय विसृष्टस्य वनाय च ।
न मया लक्षितस्तस्य स्वल्पोऽप्याकारविभ्रमः ।।

राज्याभिषेक के लिये बुलाये गये और वन के लिये विदा किये गए श्री राम के मुख के आकार में मैंने कोई भी अन्तर नहीं देखा।

गोस्वामी तुलसीदास जी कहते हैं

प्रसन्नतायां न गताभिषेकस्तथा न मम्ले वनवासदुःखतः ।

राज्याभिषेक की खुशी से न ही राम खिले और न ही वनवास के दुःख से राम कुम्हलाए।

## योगेश्वर श्री कृष्ण जी

परोपकारार्पित जीवितो यः कंसादिदुष्टारिगणस्य हन्ता ।
गीतामृतं पाययिता प्रशस्तं कृष्णो महात्मा स न केन वन्द्यः ।।

जिसने परोपकार में जीवन लगाया, कंसादि दुष्ट शत्रुओं का हनन किया, प्रसिद्ध गीतामृत का लोगों को पाना कराया, ऐसे श्री कृष्ण महात्मा किससे वन्दनीय नहीं ?

भूत्वेह लोके गुणसागरोऽपि यः पादपूजां विदधे द्विजानाम् ।
आसीत् सुहृद् यो धनवर्जितानां कृष्णो महात्मा स न केन वन्द्यः ।।

जिन्होंने गुणों का समुद्र होते हुए भी राजसूय यज्ञ में ब्राह्मणों के पैर धोने का ही काम लिया, जो निर्धनों के मित्र थे, ऐसे महात्मा कृष्ण भला किससे पूजनीय नहीं ?

**महर्षि दयानन्द सरस्वती**

विषं प्रदायाप्यपकारकर्त्रे योऽदाद् धनं तस्य हि रक्षणार्थम् ।
प्रेम्णा स्वशत्रूनपि मोहयन्तं, ऋषिं दयानन्दमहं नमामि ।।

विष देने वाले अपकारी को भी जिसने उसकी रक्षा के लिये धन दिया, प्रेम से अपने शत्रुओं को भी मोहित करने वाले ऐसे ऋषि दयानन्द को मैं नमस्कार करता हूँ ।

**गुरुवर्य स्वामी श्रद्धानन्द**

निर्भीको यः, सरलहृदयः, सत्यवाक् स्पष्टवक्ता,
देवे भक्तिं, परमविमलाम् आदवानोऽविकम्पाम् ।
शुद्धिद्वारा, सकलमनुजान्, दीक्षमाणः सुधर्मे,
श्रद्धानन्दो गुरुजनवरोऽसौ सदा वन्दनीयः ।।

जो निर्भय, सरल हृदय, सत्यवादी और स्पष्टवक्ता थे, जो परमात्मा में निश्चल भक्ति रखते थे, शुद्धि द्वारा जो सब मनुष्यों को उत्तमधर्म की दीक्षा देते थे, ऐसे गुरुवर्य स्वामी श्रद्धानन्द जी सर्वदा पूजनीय हैं ।

( पं० धर्मदेव विद्यामार्तण्ड )

---

**अधर्म—**

जिसका स्वरूप ईश्वर की आज्ञा को छोड़कर और पक्षपात सहित अन्यायी हो के, विना परीक्षा करके अपना ही हित करना है, जो अविद्या, हठ, अभिमान, क्रूरतादि दोषयुक्त होने के कारण वेदविद्या से विरुद्ध है और सब मनुष्यों को छोड़ने के योग्य है, वह अधर्म कहाता है ।

**पुण्य—**

जिसका स्वरूप विद्यादि शुभ गुणों का दान और सत्य भाषणादि सत्याचार का करना है उसको पुण्य कहते हैं ।

( आर्योद्देश्य रत्नमाला—३ ४ )

# सम्पादक के नाम पत्र

## महोदय,

गुरुकुल पत्रिका के अप्रैल ८३ के अंक में जो मुझे आज ११-८-८३ को उपलब्ध हुआ है डॉ० भवानीदयाल भारतीय का आपके नाम एक पत्र छपा है जिसमें मुझ लेखक से पत्रिका के जनवरी–मार्च ८३ के अंक में उसके द्वारा लिखे एक लेख "१८५७ के गदर में दयानन्द सरस्वती की भूमिका शीर्षक" पर कुछ प्रश्न पूछे हैं। प्रश्न तो लेखक को लिखकर भेजे जाते हैं, यह सामान्य शिष्टाचार है। पर प्रश्न पत्रिका में प्रकाशित कराये हैं। आपका यह कर्त्तव्य था कि यह प्रश्न मुझे दे देते, तथा प्रश्न व प्रश्नोत्तर दोनों साथ - साथ छपजाते ताकि पाठकों में भ्रम पैदा करने का श्री भारतीय जी का उद्देश्य सफल न हो पाता क्योंकि वे लगभग ३ वर्ष से यह कुप्रचार मेरे बारे में निजी वैमनस्यता के कारण स्वयं व अपनी सिन्डीकेट [ चार शिष्यों की चौकड़ी ] के माध्यम से करते आ रहे हैं। सविता में वेद विरुद्ध लेख छपते हैं। करपात्री ने वेद–परिजात छापी थी। उनका उत्तर देकर, छापकर हमने उन्हें प्रोत्साहित कर दिया है, मानों उनके द्वारा की हुई समीक्षा में कुछ बल हो, इससे हमने उन्हें प्रसिद्ध कर दिया है। मै इस चौकड़ी के असंयत एवं लगभग असभ्य भाषा में लिखी टिप्पणी न पढ़ता हूँ, न उसका उत्तर देता हूँ ताकि उत्तर देने से कहीं यह न समझा जावे कि उनकी समीक्षा में कुछ तथ्य या महत्त्व हैं। पर इस बार गुरुकुल पत्रिका में आया है, और गुरुकुल मेरी Almamater है। अतः उनकी प्रश्न–जिज्ञासा शान्त करना मेरा कर्त्तव्य है। आखिर हम दोनों आर्य-समाजी हैं।

श्री भारतीय जी ने सम्भवतः संस्कृत में एम० ए० करके गवर्नमैन्ट कालेज अजमेर में नौकरी की है। अतः राजनीति–विज्ञान उनका विषय नहीं है। मैंने दयानन्द सरस्वती द्वारा पुनः प्रस्तुत वैदिक राजदर्शन पर भोपाल विश्वविद्यालय से डाक्टरेट (Ph.D.) ली है। अतः उनका यह लिखना कि "लेखक का स्वामी दयानन्द के जीवन, उनके ग्रन्थों, कार्यों तथा उनकी प्रवृत्तियों के सम्बन्ध में सामान्य सी जानकारी भी नहीं है" केवल ईर्ष्या वश है। यह न प्रश्न है, न प्रश्न करने का सभ्य ढ़ंग। मैं केवल यही कहूँगा कि स्वामी जी को महज समाज सुधारक और अंग्रेजों का चाटुकार मानने वाले स्वामी जी महाराज की धवल कीर्त्ति में धब्बा लगाने वाले ही हैं। और स्वामी जी महाराज के राष्ट्र–परक कार्यो के विषय में मैं उन्हें एक और डाक्टरेट हेतु गाइड कर सकता हूँ।

अब उनके प्रश्न पर आता हूँ।

१ उक्त लेख मेरी डाक्टरेट थीसिस का ही एक अंग है। उसके एक अध्याय में भारत के राष्ट्रीय–संग्राम में आर्य समाज के योगदान नामक एक अध्याय है। उस अध्याय के एक उपभाग में दयानन्द

सरस्वती द्वारा १८५७ के स्वातन्त्र्य-युद्ध में लिये भाग का उल्लेख है। वहीं कानपुर के पास शिवराजपुर ग्राम में अंग्रेजों की फौजों का तथा नाना साहब की फोजों के युद्ध का जिक्र है। नाना साहब की फौज में वाघेर क्षत्रिय थे, जो गुजरात के क्षत्रिय स्रोतों में से हैं। सत्यार्थ प्रकाश में श्री स्वामी जी महाराज ने इस युद्ध का सजीव वर्णन मूर्ति पूजा खंडन प्रसंग में लिखा है कि वे अंग्रेजों से वीरता पूर्वक लड़े, पर मूर्ति शत्रु की एक टांग भी न तोड़ सकी। कानपुर में मैस्कर घाट पर नाना का मंदिर था, जिसकी मूर्तियां अंग्रेज सैनिकों ने तोड़ दी थीं। वे अब भी ऐसी ही हालत में हैं। यह दयानन्द सरस्वती द्वारा इस युद्ध के दर्शक होने के प्रमाण में कहा गया था, क्योंकि थ्योसोफिस्ट पत्रिका (तत्कालीन) के तथा स्वा० सच्चिदानन्द द्वारा प्रकाशित बंगाल से प्राप्त योगी के आत्मचरित्र पुस्तक के अनुसार इस युद्ध वाले दिन स्वामी जी कानपुर ही में थे। यह तो हुआ प्रसंग। इस पर भारतीय जी को कुछ नहीं कहना। उद्धरण देते समय प्रूफ की गलती से सन् १८७० सत्यार्थ प्रकाश की प्रकाशन तिथि की बात उठाकर वे वितण्डा खड़ा कर रहे हैं मेरे लेख में यह कहीं नहीं लिखा कि सत्यार्थप्रकाश के प्रथम संस्करण में यह छपा है। प्रथम संस्करण का कहीं जिक्र ही नहीं है। अतः विषय-वस्तु की चर्चा न करके संख्या के प्रूफ में आंशिक अशुद्धि रहने पर दोष ढूढ़ना एक मुन्शी का काम तो हो सकता है डाक्टर ( Ph. D. ) का नहीं। फिर

मुन्शी जी इस प्रश्न में यह और जोड़ रहे हैं:—

"उन्होंने ( यानी मैंने ) शायद १८७५ में प्रकाशित प्रथम संस्करण के दर्शन भी नहीं किये होंगे। वाघेर लोगों का उल्लेख प्रथम संस्करण में नहीं है, द्वितीय संशोधित संस्करण में है। यदि उन्होंने सन् १८७५ का संस्करण न देखा हो तो परोपकारिणी सभा या मेरे निजी पुस्तकालय में आकर देखें।"

जादू वह है जो सर पर चढ़कर बोले। बाघेरों का उल्लेख सत्यार्थ प्रकाश में होना तो मान लिया। और प्रथम संस्करण की फोटोस्टेट कापी या पुस्तक परोपकारिणी सभा के उपमंत्री होने के नाते वहां से येन केन प्रकारेण प्राप्त कर घर ले आना कोई अत्याधिक गर्वोक्ति की बात नहीं हो सकती। मैं अपकी सूचना के लिए लिखता हूँ कि मेरा परिवार स्वामी जी के मुरादाबाद स्थित सहयोगी स्व० मुन्शीइन्द्रमणि से सम्बन्धित है। मेरे परिवार में प्रथम संस्करण की प्रति सुरक्षित है। उसके प्रकाशक राजा जयकृष्ण दास डिप्टी कलैक्टर मुरादाबाद के ही निवासी थे।

२- दूसरा प्रश्न पृष्ठ-२६ पर श्याम जी कृष्णवर्मा के जीवन के सम्बन्ध में है। वे कहते हैं कि वर्मा जी का जीवन चरित्र मैंने देखा भी नहीं है। शायद मुन्शी जी ने ज्योतिष भी सीख ली है। मेरे पास मैडम कामा, श्री वर्मा जी के भतीजे तथा दो अन्य लेखकों के उनके जीवन सम्बन्धी लेख हैं। वे कृपया पं० जवाहरलाल नेहरू की आत्मकथा पढ़ें जिसमें उनकी वर्मा जी से भेंट का जिक्र है।

वर्मा जी से दयानन्द सरस्वती का पत्र व्यवहार था। उन्हें स्वामी जी ने विद्यार्थी काल में आर्थिक सहायता दिलाई थी। वर्मा जी ने सावरकर को छात्रवृत्ति देकर उऋण होना लिखा है। सावरकर को बम बनाना वर्मा जी ने सिखाया था। मुन्शी जी! बम्ब बनाने की बातें आत्म कथा में जो अंग्रेजी राज्य में लिखी गई हों, और प्रकाशित हुई हों, नहीं लिखी जा सकती थीं। जो ऐसा सोचता है वह न केवल मूर्खों के स्वर्ग में है वरन् मूर्खों के मैन्टल हास्पिटल में जाने योग्य है।

**अन्तिम बात:**—इस हैडिंग से मैंने श्री सत्यकेतु विद्यालंकार द्वारा इन्डिया आफिस लायब्रेरी लन्दन से वैलूर कोर्ट मार्शल की फाइल में से कुछ अंश लाने की बात लिखी थी जिसमें एक गिरफ्तार साधु ने बैलोर में यातना दिये जाने पर बयान दिया था कि विद्रोह का संचालन मूल नामक संन्यासी कर रहा है, जिसका हेडक्वाटर महरौली स्थित मन्दिर है। यही बात योगी के आत्मचरित्र में आई है। श्री सत्यकेतु जी ने उस बयान में एक अंश यह भी पाया कि सतनामी उदासी साधु हरिद्वार में हैं, मूल पहिले वहीं रहते थे। सत्यकेतु जी ने इससे अधिक इस स्टेज पर नहीं बताया कि खोज जारी है। अब मुन्शी जी को ठेस तो यों लगी कि दयानन्द सरस्वती का १८५७ में भाग लेना सिद्ध हुआ जा रहा है जब कि रायबहादुरों की अजमेर पार्टी से पालित होने के कारण यह बात सिद्ध न होने देने को वे बद्ध परिकर हैं। पर वे ऊल, जलूल तीन प्रश्नों की वर्षा मुझ गरीब पर और कर डालते है। प्रश्न उनके पूर्वाग्रह तथा अति साधारण विद्यार्थी-कोटि को योग्यता के परिचायक है। उनका भी उत्तर प्रस्तुत है:—

(१) प्रश्न क्या सन्यासी होने के पश्चात् भी स्वामी दयानन्द कभी मूल जी या मूलशंकर के नाम से जाने जाते थे?

उत्तर क्रान्तकारियों और राज्य के प्रति विद्रोहियों के बदले हुए "कोड" नाम होते हैं। भगतसिंह, आजाद, दुर्गाभाभी, इत्यादि सबके दूसरे कोड नाम थे। ध्यान रहे सन् १८५६-५७ में स्वामी जी न मथुरा में शिक्षा प्राप्त कर पाये थे, न आर्यसमाज स्थापित कर पाये थे, न वेद में निष्णात थे।

(२) प्रश्न-क्या वे उदासी साधू थे।

उत्तर—हरिद्वार में १८५५ और ५६ में वे दशनामी साधुओं के अखाड़े में रहे थे। और मुन्शी जी! चन्डी मन्दिर जहां वे ठहरे थे, सनातनियों का था। यहां तक कि १८६३-६४ तक वे शैव मान्यता रखते थे। कृपया जोरडन की थीसिस पढ़ें।

(३) प्रश्न-स्वामी दयानन्द अपने विद्यागुरुविरजानन्द के नाम का ही उल्लेख सर्वत्र करते हैं न कि दीक्षागुरु पूर्णानन्द का। अब इस पर मुन्शी (मनीषी) जी ने ? चिन्ह क्यों लगा दिया। यह तो वर्णनात्मक वाक्य है, प्रश्नात्मक नहीं।

अब कोई मुन्शी जी से पूछे कि यदि कहीं और स्वलिखित आंशिक आत्मचरित्र में दीक्षागुरु पूर्णानन्द जी के नाम का स्वामी जी ने उल्लेख न किया होता तो उनका नाम जीवन चरित्र लेखक

कहां से ले आये और १८५८ के कोर्ट मार्शल में विरजानन्द जी का नाम कैसे आता जब उनके आश्रम में दयानन्द सरस्वती १८६० में गये थे। पर बात तो दूसरी ही है। हरियाणा के जाटों की सर्व खाप के पुराने बस्तों में से श्री निहालसिंह जी ने गदर के स्रजकों का नाम पूर्णानन्द और और प्रसारकों में विरजानन्द का नाम ढूँढ़ पाया है। अतः इन "सरकारी नौकर" महोदय के मन में साँपलौटने लगा है।

मेरेप्रश्न—अब मुन्शी जी मेरे दो प्रश्नों का उत्तर देने का कष्ट करें:—

(!) आपका यह सदा अभिमत रहा है या नहीं कि आर्यसमाज को राजनीति में हिस्सा नहीं लेना चाहिए क्योंकि ऐसा करने से आर्यसमाज में सम्मिलित सरकारी नौकरों को आर्यसमाज छोड़ना होगा। क्या हमारी पूर्व पीढ़ी के नेताओं ने जो प्रायः सरकारी नौकर थे, हमें राजनीति से पृथक् रखकर वह स्थिति नहीं पैदा कर दी कि आर्यसमाज पर क्लर्कों का कब्जा हो गया, त्यागी लोग कांग्रेस में चले गये। और अंग्रेज यह राज्य उन्हें सोंप गये और हमारी तथा देश की हानि हुई।

(!!) क्या आपने अपने आका (शुभचिन्तक) अजमेर के रायबहादुरों के पूर्वज दीवान हरविलास जी शारदा लिखित स्वामी दयानन्द सरस्वती का जीवन-चरित्र पढ़ा है जिसमें स्पष्ट लिखा है कि जब स्वामी जी महाराज पूना गये तो गदर के बाद के गद्दी-नशीन पेशवाओं ने यह कह कर दयानन्द सरस्वती के व्याख्यान आदि के प्रबन्धादि का विरोध किया कि दयानन्द सरस्वती तो (दिवंगत) नाना साहब का एजेन्ट है। यह जीवन चरित्र मेरे और आपके जन्म के पहिले लिखा गया था और आपकी चौकड़ी के एक सदस्य को गत मास हरिद्वार में यह डा० गंगाराम गर्ग जी ने दिखा दिया है।

## निष्कर्ष

असल में बात यह है कि मेरी थीसिस [ अप्रैल७६ ] में स्वामी सच्चिदानन्द जी द्वारा प्रकाशित योगी के आत्मचरित्र के कुछ अंश उद्घृत किये गये थे। थीसिस ६०० पृष्ठ में छपी थी। उद्घृत अंश दो पृष्ठ में था। मुन्शी जी ने पत्र लिखकर मुझसे पुस्तक मँगाई। प्रकाशक ने बाद में पुस्तक का मूल्य ५० रुपया मांगा। जहां तक मुझे ज्ञात है, ३ वर्ष बीतने पर भी मूल्य अभी तक नहीं चुकाया है। पहिले तो अपनी चौकड़ी के एक सज्जन से परोपकारी में लेख छपाया कि गदर वाला अंश झूठा है। अतः डाक्टरेट देकर विश्वविद्यालय ने गलती की है !! फिर चौकड़ी के एक मोदीनगर स्थित सज्जन (दुर्जन) ने उसी समीक्षा का कुछ अँश उद्घृत करके लिखा कि थीसिस लिखने वाला नीच तथा मूर्ख है !!! वह लेख मुझे भेजा गया परोपकारी का लेख मुझे नहीं मिला अन्यथा मैं मुन्शी जी को कोर्ट में ले जाता। पता लगाने पर ज्ञात हुआ कि स्वामी सच्चिदानन्द जी महाराज से मुन्शी जी की पुरानी लगी चली आती है और मेरी थीसिस प्रकाशन से पूर्व उनमें वाक्युद्ध चला था। श्री स्वामी जी महाराज ने शास्त्रार्थ का चेलेंज भी दिया था। अब जो कोई उनकी पुस्तक का नाम लेता है,

उसे मुन्शी जी अपना शत्रु समझ कर असभ्य भाषा में उसको बुराई छापते, छपवाते रहते हैं।

परन्तु श्री सम्पादक जी मेरे पास मुन्शी जी का लेख सुरक्षित है, जिसमें उन्होंने दयानंद सरस्वती द्वारा १८५७ के गदर में भाग लेने की सम्भावना मान ली है। आर्य समाज कार्नवालिस स्ट्रीट कलकत्ता ने एक लेख प्रतियोगिता संचालित की थी, विषय था—'भारत के राष्ट्रीय संग्राम में आर्यसमाज का योगदान'। मुन्शी जी ने इसमें लेख भेजकर १००० रुपये का पारितोषिक प्राप्त किया था। उसमें यह सब बातें सोत्साह स्वीकार की थीं !!

( निवेदक=डॉ० रामेश्वरदयालगुप्त – M.A. B.Sc. Engineer ),
अध्यक्ष —त्रैतवादीय आर्य पोठ हरिद्वार
एवं छात्र गुरुकुल विश्वविद्यालय, एम.ए., वेद साहित्य, द्वितीय वर्ष, आयु–६५ वर्ष

---

यावत्स्वस्थमिदं शरीरमरुजं यावज्जरा दूरतो—
यावच्चेन्द्रियशक्तिरप्रतिहता यावत्क्षयो नायुषः ।
आत्मश्रेयसि तावदेवविदुषा कार्यः प्रयत्नो महान्
सन्दीप्ते भवने तु कूपखननं प्रत्युद्यमः कीदृशः ।।

भर्तृहरि—वैराग्य शतक, ७९

जब शरीर स्वस्थ है, रोगरहित है, जब तक बुढ़ापा दूर है, जब तक इन्द्रियों— हाथ-पांव आदि की शक्ति बनो हुई है; जब तक आयु है, तब तक अपने कल्याणार्थ विद्वान् को महान् प्रयत्न करते रहना चाहिए।

# उपमा कालिदासस्य

डॉ० राकेश शास्त्री

संस्कृत विभाग,

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

कविता-कामिनीकान्तः, कविकुलललामभूतः, कालिदासः संस्कृत-साहित्याकाशे अम्बरमणिरिव प्रकाशते इति सुविदितमेव काव्यकलानुशीलनपराणां विद्वद्वराणाम्। तस्य काव्यसौन्दर्यं प्रेक्षं-प्रेक्षं प्रशंसन्ति सहृदयाः सुधियस्तस्य कलाकौशलम्। अस्य सुललितपदविन्यासगुम्फितानि माधुर्यगुणोपेतानि काव्य-कुसुमानि कस्य सहृदयस्य मनः प्रीतिं नोपजनयन्ति।

महाकवेः कालिदासस्य काव्यशैल्या अनेकासु विविधासु विशेषतासु इयमपि एका प्रमुखा विशेषता यत् तस्य कृतिषु अलंकाराणां प्रयोगः स्वाभाविकरूपेण एव दृश्यते कृत्रिमरूपेण केवलम् अलंकाराणां प्रदर्शनाय तेषां प्रयोगः तत्र नास्ति। फलतः तस्य अलंकारयोजना अतीव प्रभावोत्पादिका जाता। शब्दा-लंकारेषु अनुप्रासः' तस्यप्रियः अलंकारः, किन्तु नायं क्लिष्टकल्पनया कृत्रिमरूपेण आनीतः, अपितु स्वा-भाविकरूपेण स्वत एव समागतः।

उपमा विषयेत्वयं कविकुलगुरूरितरान् अखिलान् कवीश्वरानतिशेते। उपमा त्वस्य निसर्गसिद्धा प्रेयसीव प्रतीयते। अस्य काव्येषु उपमालता यादृशी पुष्पिता पल्लविता च न तादृशी कवीश्वराणामन्येषां काव्येषु। अर्थालंकारेषु 'उपमा' कालिदासस्यातिप्रियः अलंकारोऽस्ति। अनेनैव तस्य विषये विद्वत्सु एषा प्रसिद्धिः सञ्जाता—

**उपमा कालिदासस्य**

अस्य नेदं तात्पर्यं यत्कालिदासेन केवलमुपमालंकारस्यैव प्रयोगो विहितः। सर्वेऽपि नामाऽलङ्कारा-स्तस्य कृतिषु परया चमत्कृतया प्रयुक्ता लक्ष्यन्ते, परं यादृशीतर-कविषु अनुपलक्षित-विशेषावैचित्र्याऽति-शयाऽऽवहोपमा न तादृशोऽन्यः कोऽप्यलंकारः।

का नामोपमा ? कथं च एषा उपकर्त्री काव्यस्य ? साहित्यदर्पणकारविश्वनाथानुसारम्...

**साम्यं वाच्यमवैधर्म्यं वाक्यैक्य उपमा द्वयोः ॥ साहित्य दर्पण १०–१४**

अर्थात् वस्तुद्वयस्य वैधर्म्यं विहाय साम्यमात्रं उच्यते चेत्, वाक्यैक्ये तर्हि सा उपमा। उपमा एषा सौदामिनीव विद्योतते विपुले वाङ्मये। एषा काव्यशरीरे महतीं मञ्जुलतां समादधाति। कालिदासस्य

उपमा प्रयोगेऽपूर्वं वैशारद्यम् । उपमासु न केवलं रम्यता, यथार्थता, पूर्णता, विविधता चैव, अपितु सर्वत्रैव लिङ्गसाम्यमौचित्यं च लक्ष्यते । लिङ्गसाम्यं औचित्यस्य च समाश्रयणेन काचिद् अपूर्वा सम्पद्यते चारुता उपमासु । कालिदासप्रयुक्ते उपमालंकारे परिगृहीतानि उपमानानि जगतः व्यापकक्षेत्रादेव गृहीतानि सन्ति ।

कालिदासस्य कृतिषु शतत्रयादधिका उपमा-प्रयोगाः । पूर्णोपमाप्रभृतीनां प्रकाराणां का कथा, मालोपमा-रशनोपमा-सदृशा विच्छित्तिविशेषकराः प्रकारा अपि तासु बाहुल्येन । वस्तुतः कालिदासस्य उपमानां पूर्णाछटा तु तस्य ग्रन्थानामनुशीलनेन एव प्राप्तुं शक्यते, किन्तु पुनरपि तासां एकमाभासनं संक्षिप्तं दर्शनं वा कतिपयैः निम्नै उदाहरणैः प्राप्तुं शक्यते—

कुमार सम्भवे पञ्चमेसर्गे पार्वत्याः सुन्दरं अधरं दृष्ट्वा गम्भीर अपि शिवः तथैव विचलितोऽभवत् यथा चन्द्रोदयारम्भे समुद्रः विचलितः भवति—

हरस्तु किञ्चिद् परिलुप्त धैर्य-<br>
श्चन्द्रोदयारम्भ इवाम्बुराशिः ।<br>
उमामुखे बिम्बफलाधरोष्ठे<br>
व्यापारयामास विलोचनानि ॥ ३।६७

गुणगतसाम्यस्य कियत्सुन्दरमुदाहरणमेतत् । 'अधीरता' गुणस्य उपमेये शिवे उपमाने च समुद्रे साम्यं वर्तते ।

पञ्चमे सर्गे एव शिवं दृष्ट्वा कम्पमाना पार्वती स्वं पदं उद्धृतं उद्धरन्ती एव अस्थात्, अथ च पर्वतावरूद्धा नदी इव न स्थिरा एव भवितुमशक्नोत्, न च चलितुं एव—

तं वीक्ष्य वेपथुमती सरसाङ्गयष्टि-<br>
निक्षेपणाय पदमुद्धृतमुद्वहन्ती ।<br>
मार्गाचलव्यतिकराकुलितेव सिन्धुः<br>
शैलाधिराज तनया न ययौ न तस्थौ ॥ ५।८५

अत्र क्रियन्तीमुपयुक्तां उपमामाश्रित्य कविना पार्वत्याः लज्जासौकुमार्यादयः भावाः व्यक्ताः अन्येन केनापि प्रकारेण केनापि उपमानेन वा एतेषां भावानां व्यक्तीकरणं भवितुं न शक्नोति ।

तथा च रघुवंशे—

पुरस्कृता वर्त्मनि पार्थिवेन<br>
प्रत्युद्गता पार्थिव धर्मपत्न्या ।<br>
तदन्तरे सा विरराज धेनुर्दिन-<br>
क्षपामध्यगतेव सन्ध्या ॥

अवसानोन्मुखे दिवसे एकतः पश्चिमायामाशायामुपेयुषि दिनकरे अपरतश्च समायान्त्यां रात्रौ तदुभयमध्यगतां सन्धिवेलां नरेन्द्रतत्पत्न्योश्च मध्यगतां धेनुं दिनक्षपामध्यगतया सहोपमिमानः कवीश्वरोऽयं किमुपमासौष्ठवस्य परां कोटिं न गतवान् ? पुनश्च–

अप्यग्रणीर्मन्त्रकृतामृषीणां
कुशाग्रबुद्धे ! कुशली गुरुस्ते ।
यतस्त्वया ज्ञानमशेषमाप्तं
लोकेन चैतन्यमिवोष्णरश्मेः ।। रघु ५।४

यथा इदं भौतिकं जगत् उष्णरश्मेः सूर्यात् चैतन्यमाप्नोति तद्वत् त्वयापि हे ! व्रतिन्; सूर्यतुल्यगुरोरशेषं ज्ञानमधिगतं कच्चित् तव गुरुदेवः कुशली खलु ? लिङ्गसाम्योपमा च दृश्यतेऽत्र ।

विषयेऽस्मिन् एतच्च स्मरणीयम्, यत् कविः औपम्यमात्रं प्रस्तोतुं कमपि पदार्थं न उपमिमीते। वस्तुतस्तस्य प्रयोजनं प्रभावसंवेदनं स्वरूप-ग्राहणं वा भवति । वर्णनैरस्फुटमापि हि वस्तु तादृशोपमानोपन्यासेन प्रत्यक्षकल्पं भवति ।

अभिज्ञानशाकुन्तले वन्दमानां शकुन्तलां कश्यप आशीर्भियोजयन् आह–

**आखण्डल–समो भर्ता जयन्त–प्रतिमः सुतः ।**
**आशीरन्या न ते योग्या पौलोमी सदृशी भव ।। अभि० ७।२८**

अत्र दिव्यपरिवारेण सहोपमितं दुष्यन्त–कुल–प्रभावातिशयं प्रस्तौति ।

एवं शास्त्रीया उपमा अपि वस्तु–स्थिति–प्रत्यायिका भवन्ति । यथा वालिनः पदे सुग्रीवाऽभिषेकं कविर्धातोः स्थान आदेशेनोपमिमीते—

**स हत्वा वालिनं वीरस्तत्पदे चिरकांक्षिते ।**
**धातोः स्थान इवादेशं सुग्रीवं संन्यवेशयत् ।।**

मीमांसाश्रयिणी च यथा–दिलीपस्य पत्नी सुदक्षिणा यज्ञस्य पत्नी दक्षिणा इव वर्णिता। एतेन दक्षिणया यज्ञस्येव सुदक्षिणया दिलीपस्य पूर्णता कविना सूचिता। तथैव नन्दिन्या वत्स–होमार्थविधिशेषं दुग्धं दिलीपो रक्षिताया उर्व्याः षष्ठांशमिव पिपासति इति, इयं उपमाऽर्थशास्त्रानुसारिणी । नन्दिन्या अनुगामिनी सुदक्षिणा च श्रुत्यनुगामिन्या स्मृत्या तुलिता—

**तस्याः खुरन्यास पवित्र पांसुमपांसुलानां धुरिकीर्तनीया ।**
**मार्गं मनुष्येश्वरधर्मपत्नी, श्रुतेरिवाऽर्थं स्मृतिरन्वगच्छत् ।।**

अनेकदा कविना सूक्ष्मं वस्तुस्थूलेन मूर्तेन वा स्थूलं च सूक्ष्मेण अमूर्तेन वा उपमितम् यथा शकुन्तला मूर्तिमती सत्क्रियेव वर्णिता

**"त्वमर्हतां प्राग्रहरः स्मृतोऽसि नः शकुन्तला मूर्तिमतीव सत्क्रिया ।"**

अस्य उत्प्रेक्षा-निदर्शन-रूपेण अभ्युपगमे तु

**"बाल्यात्परामिव दशां मदनोऽध्युवास ।"**

इत्युदाहरणं द्रष्टव्यम् । अत्र हि वैदर्भाधिकृत-निर्दिष्ट भवनमधितिष्ठन् रघु-सूनुरजो यौवनमधिक्रामता कामेनोपमितः । अमूर्तस्य च मूर्तेनोपमितौ—

"राज्यं स्वहस्त-धृत-दण्डमिवाऽऽतपत्रम्"

इत्युदाहार्यम् । अत्रहि निरन्तरं प्रजाक्षेमाभिरततया सुखापेक्षया विशेषेण राज्ञः क्लेशाऽऽवहं राज्यं छायादानाऽपेक्षया अधिकतर भार-वहन-क्लेशावहत्त्वात् स्वहस्तधृतदण्डेन छत्रेण उपमितम् । एवमेव –

**'निर्वास्यतः प्रदीपस्य शिखेव जरतो मतिः'**

इति पद्येऽमूर्ता वृद्धस्य बुद्धिर्निर्वाणोन्मुखस्य दीपस्य क्षणं प्रदीप्तया दशया मन्दभासा वा शिखया समीक्रियते ।

**वागर्थाविव सपृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये ।**
**जगतः पितरौ वन्दे पार्वती-परमेश्वरौ ।। रघु १।१**

अत्रापि च मूर्तौ भवानी-शंकरौ वागर्थाभ्यामुपमीयेते,तद्वद् अव्याभिचरित्वं च शब्दार्थयोर्व्यज्यते ।

कालिदासप्रयुक्तासु उपमासु एका उपमा अतीव प्रसिद्धा अस्ति सा च इयती उपयुक्ता अस्ति यत् सा कलिदासस्य विशेषणं विरूदं वा इव यदा-कदा बुधैः प्रयुज्यते। तस्या स्वरूपं एतादृशं अस्ति यत् स्वकीये स्वयंवरे उपस्थितान् राज्ञः क्रमशः पश्यन्ती पतिंवरा इन्दुमती एकं राजानं दृष्ट्वा तं विहाय अन्यं राजानं प्रति अग्रतः सरति-अस्यां प्रक्रियायां सा यं राजानं विहाय अग्रतः गच्छति, स तथैव विवर्णः कान्तिहीनः वा भवति यथा रात्रौ राजमार्गेण सञ्चरन्त्या दीपशिखया पृष्ठतः त्यक्तं विहीनं वा भवनं अन्धकारग्रस्तं जायते—

**सञ्चारिणी दीपशिखेव रात्रौ यं यं व्यतीताय पतिंवरा सा ।**
**नरेन्द्रमार्गाट्ट इव प्रपेदे विवर्णभावं स स भूमिपालः ।।**

कियती यथार्था सहैव च ललिता उपयुक्ता, रमणीया, व्यञ्जिका अपि एषा उपमा वर्तते। अनेनैव कारणेन केचनबुधाः कालिदासं 'दीपशिखा कालिदासः' इत्यपि तस्य विरूदं इव प्रयुञ्जते ।

कालिदासीयानां उपमानां उपरि प्रस्तुतं संक्षिप्तं विवरणं निदर्शन-मात्रम् । वस्तुतः तस्य कृतिषु एव

परस्पराधिक-सौन्दर्य-युक्तानां विविधानां उपमानां छटा दर्शनीया, यस्याश्च दर्शनेन स्पष्टं भविष्यति यत् तस्य उपमाः अतीवयथार्थाः प्रस्तुतानुरुपाः, प्रसंगानुकूलाश्च सत्य एव अतीव रमणीयाः सन्ति ।

अतः केनापि समीक्षकेण सत्यमेव उक्तम् -

**उपमा कालिदासस्य**

इति

---

**निन्दन्तु नीतिनिपुणा यदि वा स्तुवन्तु,**
**लक्ष्मीः समाविशतु गच्छतु वा यथेष्टम् ।**
**अद्यैव वा मरणमस्तु युगान्तरे वा,**
**न्याय्यात्पथः प्रविचलन्ति पदं न धीराः ।।**

**भर्तृहरि, नीतिशतक, ८४**

नीति में निपुण व्यक्ति चाहे निन्दा करें अथवा प्रशंसा करें। लक्ष्मी आये या इच्छानुसार चली जाये, मरण आज ही हो अथवा युग के पश्चात् हो। धैर्यवान् व्यक्ति न्याय के पथ से विचलित नहीं होते।

पातितोऽपि कराघातैरुत्पतत्येव कन्दुकः ।
प्रायेण साधुवृत्तानामस्थायिन्यो विपत्तयः ॥

हाथ के आघात से गिरायी हुई गेंद उछलती ही है। प्रायः सच्चरित्र लोगों की विपत्तियाँ भी अस्थायी होती हैं।

**भर्तृहरि, नीतिशतक, ८६**

# लीलावती में उच्च गणित के सूत्र

विजयेन्द्र कुमार

गणित विभाग (विज्ञान महाविद्यालय)

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

गणित के ऐसे बहुत से सूत्र हैं जिन्हें हम विदेशी गणितज्ञों के सूत्र मानकर पढ़ते हैं, लेकिन वह वास्तव में भारतीय प्राचीन ग्रन्थों में भी पाये जाते हैं। कितनी ही बार ऐसा होता है कि वही सूत्र जो हमारे ग्रन्थों में किसी ढंग से लिखा होता है, विदेशी विद्वानों के द्वारा अपने ग्रन्थों में कुछ और ढंग से लिखा हुआ होता है। प्रस्तुत ऐसे ही कुछ सूत्रों के विषय में विचार है।

कुछ संख्याएं १, २, ३, ४, ५, ६,.........न के योग पर विचार करते हैं। हम जानते हैं कि ये संख्याऐं समान्तर श्रेणी में हैं। तदनुसार योग $\frac{न}{२}(न+१)$ है। लीलावती में इसके लिये निम्नलिखित नियम दिया हुआ है।

**सैकपदघ्नपदार्धमथैका द्यङ्कःयुतिः किल संकलिताख्या ।**
**सा द्वियुतेन पदेन विनिध्नी स्यात्त्रिहृता खलु संकलितैक्यम् ॥**

अर्थात् जिस संख्या तक का योग निकालना है, उस संख्या में एक जोड़कर इस संख्या से गुणा करो तथा दो से भाग दो।

इन्हीं संख्याओं १, २, ३, ४, ५, ६, ७, ८, ९, न पहली संख्या तक संचयी योग १, इस प्रकार दूसरी, तीसरी, चौथी, पांचवी आदि संख्याओं तक क्रमशः योग १, ३, ६, १०, १५, २१, २८, ३६, ४५......$\frac{न(न+१)}{२}$ आदि हुआ।

इन संचयी योगों के योग ज्ञात करने की उच्च गणित में निम्न विधि है–

$$योग \sum\left(\frac{१}{२}न(न+१)\right)=\frac{१}{२}\sum\left(न^{२}+न\right)$$

$$=\frac{१}{२}\left(\sum न^{२}+\sum न\right) \quad \frac{१}{२}\left[\frac{न(न+१)(२न+१)}{६}+\frac{न(न+१)}{२}\right]$$

$$=\frac{१}{२}\;\frac{न(न+१)}{२}\left[\frac{२न+१}{३}+\frac{३}{३}\right]=\frac{१}{२}\left[\frac{न(न+१)}{२}\right]\frac{२(न+२)}{३}$$

$$=न\left(\frac{न+१}{२}\right)\left(\frac{न+२}{३}\right) \quad ---(१)$$

लीलावती ने उपरोक्त मंत्र के दूसरे भाग के अनुसार जितने पद तक के संचयी योगों का योग ज्ञात करना है, उस तक के संचयी योग को संख्या में २ जोड़कर उससे गुणा किया। फिर उस गुणनफल को तीन से भाग दिया जो उपरोक्त प्राप्त परिणाम (१) के लिए तुल्य है।

उच्च गणित में हम जानते हैं कि किसी संख्या न तक के वर्गों का योग अर्थात्

$$१^२ + २^२ + ३^२ + ४^२ \ldots\ldots\ldots + न^२ \text{ का मान}$$

$$\frac{न(न+१)(२न+१)}{६}$$ सूत्र से प्राप्त होता है। — — —(२)

इसी प्रकार संख्याओं के घनों का योग

अर्थात् $१^३ + २^३ + ३^३ + ४^३ \ldots\ldots\ldots न^३$ के लिये

सूत्र $$\left(\frac{न(न+१)}{२}\right)^२$$ — — — — — — —(३)

इन सूत्रों के लिये लीलावती ग्रन्थ में निम्न मन्त्र दिया हुआ है—

**द्विघ्नपदं कुयुतं त्रिविभक्तं**
**संकलितेन हतं कृतियोगः।**
**संकलितस्य कृतेः सममेका**
**द्यङ्कधनैक्यमुदाहृतमाद्यैः॥**

मंत्र के प्रथम भाग में यह बताया गया है, कि जिस संख्या तक के वर्गों का योग ज्ञात करना है, उसके दो गुने में एक जोड़कर तीन से भाग दो। इस प्रकार प्राप्त परिणाम को उस संख्या तक के संचयी योग (संकलित अर्थात् $\frac{न(न+१)}{२}$) से गुणा करो। इस प्रकार करने से सूत्र (२) प्राप्त होता है।

मंत्र के दूसरे भाग में बताया गया है, कि किसी संख्या तक के घनों का योग ज्ञात करने के लिए संकलित अर्थात् संख्याओं का संचयी योग $\left(\frac{न(न+१)}{२}\right)$ का वर्ग करो।

**यदि समान्तर श्रेणी में न संख्यायें।**

अ, अ+द, अ+२द, अ+३द…… आदि पर विचार करें तो इन संख्याओं का योग

$$\frac{न}{२}\left(२अ+(न-१)द\right)$$ — — — — — — — — —(४)

लीलावती ग्रन्थ में इसके संबंध में यह मन्त्र दिया है ।

**व्येकपदघ्नचयो मुखयुक्स्या-**

**दन्त्यधनं मुखयुग्दलितं तत् ।**

**मध्यधनं पदसंगुणितं त-**

**त्सर्वधनं गणितं च तदुक्तम् ॥**

अर्थात् जो पदों की संख्या है उसमें से एक कम करके नित्य बढ़ने वाली राशि से गुणा करो, उसमें से सबसे पहले वाली राशि जोड़ दो, इस प्रकार अन्तिम राशि प्राप्त होगी । अन्तिम राशि मे आदि राशि जोड़ कर दो से भाग देने पर मध्य राशि प्राप्त होगी । मध्य राशि को पदों की संख्या से गुणा करो, इस प्रकार सब राशियों का योग प्राप्त होगा ।

इस नियम के अनुसार श्रेणी

अ, अ+द, अ+२ द, अ+३ द, अ+४ द.............. न पद पर विचार करने पर

अन्तिम राशि $अ+(न-१)द$

मध्य राशि $\frac{१}{२}\left(अ+\left(अ+(न-१)द\right)\right)$

पदों का योग $न \times \frac{१}{२}\left(२अ+(न-१)द\right)$

$$=\frac{न}{२}\left(२अ+(न-१)द\right)$$

इस प्रकार सूत्र (४) प्राप्त हो गया ।

अब गुणोतर श्रेणी में कुछ संख्यायें

$अ \quad अर, अर^{२}, अर^{३} \cdots\cdots\cdots अर^{न-१}$

पर बिचार करें । इन पदों के योग के लिये सूत्र—

$$\frac{अ(र^{न}-१)}{र-१} \cdots\cdots\cdots \quad (५)$$

दिया गया है ।

ग्रन्थ लीलावती में इस तरह का एक उदाहरण दिया गया है ।

मन्त्र इस प्रकार है—

**पूर्वं वराटकयुगं येन द्विगुणोत्तरं प्रतिज्ञातम् ।**

**प्रत्यहमर्थिजनाय स मासे निष्कान्ददाति काति ॥**

इसके अनुसार किसी दाता ने प्रथम दिन दो कौडी देकर यह प्रतिज्ञा की कि तीस दिन तक प्रतिदिन दो-दो गुना धन दूंगा, तो बतलाओ उसने तीस दिन में कितना धन दिया ? इसका हल निम्न प्रकार किया गया है—

| | | |
|---|---|---|
| प्रथम संख्या— | २ | |
| वर्ग करने पर— | ४ | $(=२^{२})$ |
| दो से गुणा करने पर— | ८ | $(=२^{३})$ |
| वर्ग करने पर— | ६४ | $(=२^{६})$ |
| दो से गुणा करने पर— | १२८ | $(=२^{७})$ |
| वर्ग करने पर— | १६३८४ | $(=२^{१४})$ |
| दो से गुणा करने पर— | ३२७६८ | $(=२^{१५})$ |
| वर्ग करने पर— | १०७३७४१८२४ | $(=२^{३०})$ |

योग ज्ञात करने के लिए अंतिम राशि में से एक कम करके सर्वप्रथम वाली राशि से गुणा किया अर्थात् वांछित योग— २[ १०७३७४१८२४–१ ]

= २१४७४८३६४६

सूत्र (५) से प्राप्त परिणाम $\frac{अ[र^{न}-१]}{र-१} = \frac{२[२^{३०}-१]}{२-१}$

= २१४७४८३६४६

इस प्रकार लीलावती ग्रन्थ में दिये हुए तरीके से तथा ज्ञात गणित के सूत्र से एक से ही परिणाम प्राप्त होते हैं।

सन्दर्भ ग्रन्थ (१) लीलावती — भास्कराचार्य कृत
(२) उच्च बीजगणित — हाल तथा नाइट

—०—

जन्म शताब्दी के अवसर पर—

# अमर साहित्यकार चन्द्रधर शर्मा गुलेरी व्यक्तित्व एवं कृतित्व

डा० भवानीलाल भारतीय
अध्यक्ष, महर्षि दयानन्द अनुसंधान पीठ
पंजाब विश्वविद्यालय, चंडीगढ़

"उसने कहा था" कहानी के अमर लेखक गुलेरी जी की मात्र तीन कहानियां ही उपलब्ध होती हैं। परन्तु इन कहानियों को लिख कर ही वे विश्व कथा-साहित्य में अपना नाम अमर कर गये। स्तरीय लेखन चाहे मात्रा में थोड़ा ही क्यों न हो, महत्त्वपूर्ण हे ता है, न कि हजारों पृष्ठों में लिखा गया स्तरहीन साहित्य। तभी तो अध्यापक पूर्णसिंह कुछ निबंध लिखकर ही हिन्दी निबंधकारों की अग्रिम पंक्ति में विराज सके तथा गुलेरी जी की तीन कहानियों ने ही उन्हें अद्वितीय कथाकार का पद प्राप्त कराया।

चन्द्रधर शर्मा गुलेरी के पूर्वज हिमाचल प्रदेश के कांगड़ा जिले के गुलेर ग्रामवासी थे। वे सारस्वत ब्राह्मणों के उस कुल में उत्पन्न हुए थे जो वंश परम्परा से कांगड़ा के कटोच क्षत्रिय राजाओं का गुरु रहा था। गुलेरी जी के पिता पं० शिवराम गुलेरी जयपुर के महाराजा सवाई रामसिंह के राज-पंडित तथा राजस्थान की काशी कही जाने वाली जयपुर नगरी में उच्चस्तरीय संस्कृत शिक्षा के आद्य प्रवर्तकों में थे। इन्हीं पं० शिवराम के घर ७ जुलाई १८८३ को चन्द्रधर शर्मा का जन्म हुआ। चन्द्रधर जी का शिक्षा काल अत्यन्त जाज्वल्यमान तथा तेजस्वी रहा। घर में संस्कृत प्रधान वातावरण होने के कारण जहां वे एक ओर व्याकरण, साहित्य, दर्शन आदि में व्युत्पन्न हो सके, वहां कालेज शिक्षा में भी वे सर्वदा प्रथम श्रेणी में उतीर्ण होते रहे। १६०३ में प्रयाग विश्वविद्यालय से गुलेरी जी ने अंग्रेजी, मनोविज्ञान, आचार शास्त्र तथा संस्कृत लेकर प्रथम श्रेणी में बी.ए. की परीक्षा उतीर्ण की।

विद्यार्थी अवस्था में ही उनके ज्योतिष ज्ञान का लोहा मान लिया गया और जयपुर की ज्योतिष वेध शाला के मंत्रोद्धार के कार्यक्रम को सुचारू रूप से सम्पन्न करने हेतु उन्हें कर्नल जैकब तथा केप्टन गैरट के सहायक के रूप ने चुना गया। इस कार्य के परिणाम स्वरूप एक महत्त्वपूर्ण ज्योतिष विद्या विषयक ग्रन्थ प्रकाश में आया, जो गुलेरी जी के सहयोग से ही लिखा गया था। शीघ्र ही इतिहास, पुरातत्त्व, भाषा विज्ञान, साहित्य आदि के क्षेत्रों में गुलेरी जी का अवदान व्यक्त होने लगा। 'इण्डियन

एन्टीक्वेरी' में उनके शोध विषयक महत्त्वपूर्ण लेख छपे तथा भारत विद्या विशारदों में उनकी गणना होने लगी। यहां यह ध्यातव्य है कि गुलेरी जी ने प्राचीन पद्धति से वैदिक तथा कलासिकल संस्कृत साहित्य का जहां विस्तृत अध्ययन किया था, वे वहां अंग्रेजी भाषा के विशिष्ट विद्वान् होने के नाते शोध एवं अनुसंधान की उन नवीन प्रक्रियाओं से भी भली भांति परिचित थे, जिनका उपयोग आधुनिक गवेषणाओं में किया जाता है।

१९०७ में गुलेरी जी को मेयो कालेज अजमेर में जयपुर राज्य के राजकुमारों एवं सामन्तपुत्रों का संरक्षक बनाया गया। १९१६ में वे कालेज में संस्कृत के प्रधान पण्डित पद पर नियुक्त हुए। १९२० में काशी हिन्दू विश्वविद्यालय की स्थापना होने पर पं० मदनमोहन मालवीय जी ने गुलेरी जी को विश्वविद्यालय में प्रोफेसर पद पर नियुक्त किया। यहां वे मणिचन्द्र नंदी चेयर (पीठ) के अध्यक्ष नियुक्त किये गये, जो भारतीय संस्कृति, प्राच्य विद्या, पुरातत्त्व तथा प्राचीन इतिहास के अध्ययन हेतु स्थापित की गई थी। काशी में रहते हुए गुलेरी जी का हिन्दी के मूर्धन्य विद्वानों से सम्पर्क हुआ। डा० श्यामसुन्दर दास, पं० रामचन्द्र शुक्ल, पं० महावीर प्रसाद द्विवेदी आदि हिन्दी साहित्य के निर्माताओं से गुलेरी जी का सौहार्द्र भाव था। इसी प्रकार पं० गोरीशंकर, हीराचन्द ओझा, मुन्शी देवी प्रसाद, मुंसिफ, राखालदास बंद्योपाध्याय जैसे पुरातत्त्वविद् भी उन्हें आदर की दृष्टि से देखते थे।

गुलेरी जी की सारस्वत साधना ज्ञान विज्ञान की विभिन्न सीमाओं का स्पर्श करती है। एक ओर वे प्राचीन इतिहास, पुरातत्त्व, धर्म और संस्कृति विषयक गम्भीर शोध पूर्ण निबंध लिखते हैं, तो दूसरी ओर साहित्यालोचन से सम्बन्धित उनके निबंधों की संख्या भी पर्याप्त है। १९०० ई० में उन्होंने जवाहर लाल जैन वैद्य के सहयोग से जयपुर में नागरी भवन की स्थापना की तथा समालोचक नामक मासिक पत्र निकला। कालान्तर में जब वे काशी आये तो नागरी-प्रचारिणी-पत्रिका का सम्पादन भार भी उन्हें ग्रहण करना पड़ा। इसी अवधि में पत्रिका में उनके विभिन्न शोध निबंध प्रकाशित हुए। गम्भीर शोध साहित्य भी लिखा। १९११ में उनकी प्रथम कहानी 'सुखमय जीवन' प्रकाशित हुई। १९१३ में 'बुद्धू का कांटा' छपी तथा १९१५ में उनकी सर्वाधिक विख्यात कहानी "उसने कहा था" सरस्वती में प्रकाशित हुई। अन्तिम कहानी ने गुलेरी जी को हिन्दी के शीर्षस्थ कथाकारों की श्रेणी में प्रतिष्ठित कर दिया। बाल्यावस्था का प्रेमाकर्षण आगे चलकर जमादार लहनासिंह में अद्भुत त्याग एवं उत्सर्ग के भाव भर देता है और वह अपने द्वारा दिये गये वचन की रक्षा प्राण देकर ही करता है। कहानी में अमृतसर का आंचलिक परिवेश, प्रथम महायुद्ध के फ्रान्सीसी मैदान में घटी रोमांचकारी घटनायें, पूर्वदीप्ति पद्धति का सफल प्रयोग, सब कुछ हिन्दी कहानी के लिये नवीन तथा अद्भुत था। यही कारण है कि कई दशाब्द पुरानी होने पर भी "उसने कहा था" का आकर्षण पाठकों में कम नहीं हुआ है।

कहानियों की ही भांति गुलेरी जी के भावात्मक निबंधों की संख्या भी यद्यपि कम है, किन्तु अपनी व्यंग्यात्मक शैली, लाक्षणिक भाषा तथा प्रसंगगर्भत्व के कारण ये निबंध साहित्य में अपना विशिष्ट स्थान बना चुके हैं। 'पुरानी हिन्दी' शीर्षक भाषा शास्त्रीय निबंध गुलेरी जी के विशाल अध्ययन तथा पाण्डित्य के निर्देशक हैं।

हिन्दी की ही भांति अंग्रेजी तथा संस्कृत में भी गुलेरी जी ने पर्याप्त मात्रा में लिखा है। "इण्डियन एण्टीक्वेरी' में छपे उनके निबंध आनशिव,भागवत इन पतंजलि (१८१३), दि रियल आथर ऑफ जयमंगला ए कमेण्टरी ऑन वात्स्यायन काम सूत्र (१९१३) यह सिद्ध करने के लिये पर्याप्त हैं कि गुलेरी जी ने पुरातात्त्विक शोध के क्षेत्र में जो मानदण्ड स्थापित किया, उसकी महत्ता को पौर्वात्य एवं पाश्चात्य पुरातत्त्वविदों ने स्वीकार कर लिया था। संस्कृत गद्य तथा पद्य लेखन में भी उन्हें नैपुण्य प्राप्त था। उनके द्वारा लिखी हुई अनेक प्रशस्तिमूलक कवितायें तत्कालीन पत्रों में प्रकाशित हुई थीं।

खेद है कि उच्चकोटि की भावयित्री तथा कारयित्री प्रतिभा का धनी यह सरस्वती उपासक अधिक आयु लेकर नहीं आया था। १२ सितम्बर १९२२ को मात्र उनतालीस वर्ष की आयु में ही मस्तिष्क ज्वर के कारण उनका काशी में निधन हो गया। कालान्तर में नागरी प्रचारिणी सभा ने समस्त गुलेरी वाङ्मय को अनेकखण्डों में 'गुलेरी ग्रन्थावली' के रूप में प्रकाशित करने का संकल्प किया। खेद है कि इसका एक ही भाग इतिहास विषयक सामग्री वाला प्रकाशित हो सका।

गुलेरी जन्म शताब्दी के अवसर पर सारस्वत सत्र के उस महान् होता को हमारी उपयुक्त श्रद्धांजलि यही हो सकती है, कि हम उनके समग्र साहित्य को पुनः प्रकाशित करने का संकल्प करें। गुलेरी जी का वैयक्तिक पुस्तक संग्रह उनके पुत्र द्वारा अजमेर स्थित परोपकारिणी सभा (स्वामी दयानन्द द्वारा स्थापित) को प्रदान कर दिया गया था। इस पुस्तक संग्रह में वेद, संस्कृत, अंग्रेजी तथा हिन्दी के नानाविध महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का अपूर्वसंग्रह है। प्रत्येक पुस्तक पर गुलेरी जी के व्यक्तिगत पुस्तकालय की रबर मोहर तथा उनके हस्ताक्षर भी अंकित हैं। मेयो कालेज के पुराने रिकार्ड में भी गुलेरी जी के सम्बन्ध में अनेक ज्ञातव्य बातें हैं, जो अनुसंधान की अपेक्षा रखती हैं।

---

**सत्यभाषण—**

जैसा कुछ अपनी आत्मा में हो और असम्भवादि दोषों से रहित करके सदा वैसा ही बोले उसको सत्यभाषण कहते हैं।

( आर्योद्देश्य रत्नमाला—५ )

## शान्ति दूत ( कुमार हिन्दी )

वह देखो, अजगर निकला
धरती के पेट में से,
जैसे सेब में से कीड़ा।
उसने धरती को लपेट लिया है,
अपनी लपेट में।
वह बढ़ता ही जाता है,
बढ़ता ही जाता है।
सैंकड़ों मील के घेरे में उसने लपेटलिया है, धरती को
अब हजारों हजारों मील
उसकी लपेट में आ गया है।
हजारों, हजारों मील तक
धरती सूनी हो गई है,
जगह, जगह
आग के फव्वारे निकल रहे हैं,
आग के फव्वारे
लाल, सुर्ख, गर्म आग के फव्वारे।
अब क्या होगा ?
क्या होगा ?
चिन्ता मत करो
किसका विनाश होगा
भारत के एक कोने में,
झोंपड़ी में बैठा
एक सन्त
जड़ी बूटियों को रगड़ रहा है।
वह जादुई भस्मी तैयार कर रहा है,
वह एक ऐसी रेखा
अजगर की राह में खींचेगा
कि अजगर
उस पर से गुजरते ही
भस्म हो जायेगा।
भस्म, भस्मी भूत
फिर सब तरफ शांतिदूत दौडेंगे
सब तरफ होगी शान्ति

★

---

**पाप—**

जो पुण्य से उलटा और मिथ्याभाषणादि करना है. उसको पाप कहते हैं।

( आर्योद्देश्य रत्नमाला—६ )

# स्वामी श्रद्धानन्द जी की लेखनी से--

## ७५ वर्ष पूर्व—गुरुकुल वृत्तांत

**प्रस्तुतकर्ता–जगदीश विद्यालंकार**

गुरुकुल को कांगड़ी में खोले साढ़े छः वर्ष हो चुके। ५१ से आरम्भ करते हुए, इस समय विद्यार्थियों संख्या २१७ तक पहुँच चुकी है। इतने बड़े परिवार में से आज—

पहिली मृत्यु का समाचार देते हुए जो दुःख गुरुकुल निवासियों को हो रहा है, उसको साधारण मनुष्य कभी समझ सकते हैं। सन्निपात ज्वर को दूर करने का जो प्रयत्न किया गया, उसे पाठकगण सुन ही चुके हैं। सारा आश्रम खाली कर दिया गया था। कुल ब्रह्मचारी खेमों तथा छप्परों में चले गये। सारे आश्रम को पहले कुछ दिनों खुला छोड़ा गया, फिर सब कमरों में सफेदी हुई। उसके पश्चात् सब कमरों में गन्धक मिलाकर उन्हें बन्द किया गया। फिर दवाई डालकर पानी से सब को धोया गया। तब आश्रम के स्थान में ब्रह्मचारियों का पुनः प्रवेश हुआ है, पानी उबाल कर दिया जाता है। दूध बाहर से आना बन्द कर दिया गया था। अपनी गोशाला का दूध भी बड़ी सफाई और सावधानी से दुह कर भंडार में सुरक्षित आता और उबाल कर दिया जाता है। दही जमाना तक बन्द कर दिया गया है, क्योंकि उसके द्वारा भी रोग का बोज आ सकता है। सफाई भी ठीक कराई गई है। इन्हीं पूर्वोपायों का परिणाम है कि जितने बीमार हुए थे, सब राजी हो गये थे। केवल निर्बलता बाकी थी। ब्र० नवीनचन्द्र, जिसकी आयु ८ वर्ष छः मास की थी, सर्वथा नीरोग हो चुका था। १२ अगस्त को जंगल में बड़े आनन्द से श्रावणी का पर्व मनाया गया और साम गान हुआ। दिन को प्यारा नवीन बड़े आनन्द में था, कुर्सी पर बैठा और डाक्टर सुखदेव जी के साथ विचित्र बातें करता रहा। अकस्मात् मध्याह्नोत्तर पता लगा कि बगल में पीप भर गई है। चीरा दिया गया। पीप का विष रक्त में फैल चुका था। डाक्टर सुखदेव को रोगी अपने पास से जाने नहीं देता था। रातों जागने से निर्बल डाक्टर अन्त को मेरे पास आकर साढ़े नौ बजे सो गये। ग्यारह बजे उनको बीमार के पास बुलाया गया। मैं भी पीछे पहुँचा। जो कुछ यत्न मनुष्य के वश में थे किये गये, किन्तु परमात्मा के नियम में कौन हस्तक्षेप कर सकता है। हमारे देखते-देखते दम बन्द होने लगा। डाक्टर हरप्रसाद तथा डाक्टर सुखदेव दोनों लगे रहे। १ बजे के १४ मीनिट पर अन्तिम श्वास के साथ ही नवीन हम सब से बिछुड़ गया। प्रातः ५ बजे बड़े ब्रह्मचारी अपने भाई की अन्त्येष्ठी संस्कार करने पहुँच गये और मैंने भी परमात्मा की आज्ञा को शिरोधार्य कर उन्हीं हाथों से दाह कर्म किया, जिनसे कि मुझे अपने उस पुत्र का समावर्तन संस्कार करना चाहिये था। परमात्मा का न्याय नियम धन्य है।

इसके दूसरे दिन ही भीष्म ब्रह्मचारी ( रोपड निवासी ला० गोविन्दराम जी अर्जीनवीस का पुत्र) रोग निवृत्ति के पश्चात् चलने फिरने भी लग गया था। १३ अगस्त के दिन को उसे दस्त लगे। मैं पहिली रात का जगा हुआ अभी दो घंटे ही सोया था कि फिर बुलाया गया। भीष्म ब्रह्मचारी को दिन से ही बमन और दस्त लग गये हैजा हो गया था। इस रोग का बीज मालूम हुआ कि, हरद्वार से आया। रात भर फिर जगते व्यतीत हुई। एक और ब्रह्मचारी को दस्त थे, और दर्द कभी इधर कभी उधर। डाक्टर जो ६० रातों के जागे हुए थे बड़े ही कष्ट में रहे। ब्रह्मचारी की माता पहिले से ही वहां थी। उस देवी ने आंसुओं को रोक बड़े धैर्य से भीष्म की सेवा की। बालक के पिता भी पहुँच गये हैं। डाक्टर सुखदेव केवल उसी पर लग गये। अब परमात्मा की कृपा से आराम हो गया है। शेष सब रोगी ठीक हैं और आशा पड़ती है कि शीघ्र सर्वथा शान्ति होगी। इस समय हरद्वार का आना जाना सर्वथा बन्द कर दिया गया है।

विपत्तियां इकट्ठी आती हैं। इस वर्ष गंगा बहुत चढ़ी। गोहना झील के उमडने वाले वर्ष से कुछ ही कम रही थी। उस दिन ब्रह्मचारी और अध्यापक तथा दर्शक सब ने बन्द बांधने में बड़ा काम किया। यहां तक कि गुरु जी श्री पंडित काशीनाथजी भी टोकरी लेकर बांध में मिट्टी डालते रहे। घाट की बंधी हुई तीन नवकाएं बह गई थी, किन्तु गुरुकुल की कुछ भी हानि नहीं हुई। इस पर ऐसे महा-पुरुषों ने जिन्हें गुसाईं तुलसी दास जी ने भी दूर से ही नमस्कार किया है, यह प्रसिद्ध कर दिया कि "गुरुकुल के यात्रियों से भरी हुई तीन किश्तियां नील-धारा में डूब गईं और जो यात्री जाते थे, उनके जानमाल का नुकसान हुआ।" गुरुकुल के प्रेमियों को यह सूचना देना मैं आवश्यक समझता हूँ कि यह सर्वथा झूठ उडाया गया है।

( बुधवार ४ भाद्रपद संवत् १६६५. )
१६ अगस्त १६०८

---

**मिथ्याभाषण**

जो कि सत्यभाषा अर्थात् सत्य बोलने से विरुद्ध है उसको मिथ्याभाषण कहते हैं।
( आर्योद्देश्य रत्नमाला—७ )

# गुरुकुल-समाचार

## विश्व-पर्यावरण-दिवस का आयोजन—

५ तथा ६ जून को गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में विश्व-पर्यावरण-दिवस मनाया गया। इस कार्यक्रम के संयोजक डा० विजयशंकर, अध्यक्ष-वनस्पति विभाग थे। ५ जून १९८३ के उद्घाटन समारोह की अध्यक्षता श्री आर० एन० श्रीवास्तव, प्रिंसिपल, प्रसार प्रशिक्षण केन्द्र, गुरुकुल कांगड़ी ने की। इस अवसर पर देश के अन्य विश्वविद्यालयों से भी लगभग १२ विद्वान् प्रतिनिधियों ने भाग लिया और पर्यावरण संरक्षण के उपायों पर अपने लेखों का वाचन किया। समारोह का संचालन डा० बी० डी० जोशी, अध्यक्ष, जीव-विज्ञान विभाग ने किया।

६ जून ८३ को माननीय श्री दिग्विजय सिंह, केन्द्रीय राज्यमंत्री पर्यावरण विभाग, समारोह के मुख्य अतिथि थे। अपने व्याख्यान में उन्होंने पर्यावरण को शुद्ध बनाने पर बल दिया तथा भारत सरकार की पर्यावरण योजना से अवगत कराया। सभा की अध्यक्षता प्रो० रामप्रसाद वेदालंकार, उप-कुलपति, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय ने की। कार्यक्रम के संचालक डा० जयदेव वेदालंकार, अध्यक्ष, दर्शन विभाग थे। इस अवसर पर पर्यावरण से सम्बन्धित एक प्रदर्शनी का आयोजन किया गया तथा एक नारा दिया गया "अगर चाहते हो सुख से जीना, नहीं भूलना वृक्ष सींचना"।

विश्व-पर्यावरण-दिवस के आयोजन के अन्तर्गत मातृ-ग्राम कांगड़ी में स्थानीय न्यायाधीश श्री घनश्याम पन्त की अध्यक्षता में एक सायंकालीन सभा का आयोजन किया गया। इसका उद्देश्य ग्रामवासियों में पर्यावरण से सम्बन्धित जागरूकता उत्पन्न करना एवं प्रसार करना था।

## गंगा परियोजना स्वीकृत—

अत्यन्त हर्ष का विषय है कि गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय द्वारा प्रेषित गंगा परियोजना को भारत सरकार ने स्वीकार कर लिया है। इस निमित्त गंगा में होने वाले प्रदूषण के निराकरण हेतु अनुसंधान के लिये भारत सरकार ने १४ लाख ३० हजार रुपये का अनुदान स्वीकृत किया है। डा० विजयशंकर, अध्यक्ष, वनस्पतिविज्ञान विभाग के निदेशकत्व में इस परियोजना के अन्तर्गत अनुसंधान कार्य किया जायेगा। इसके साथ अनुसंधान कार्य में सहायक रूप में डा० बी० डी० जोशी, अध्यक्ष, जीवविज्ञान विभाग, श्री एच० सी० ग्रोवर, अध्यक्ष-भौतिकी विभाग, डा० आर० के० पालीवाल अध्यक्ष-रसायन विभाग, एवं डा० पी० के० कौशिक रहेंगे।

# आर्यसमाज के नियम

१– सब सत्यविद्या और जो पदार्थ विद्या से जाने जाते हैं, उन सब का आदि मूल परमेश्वर है।

२—ईश्वर सच्चिदानन्दस्वरूप, निराकार, सर्वशक्तिमान्, न्यायकारी, दयालु, अजन्मा, अनन्त, निर्विकार, अनादि, अनुपम, सर्वाधार, सर्वेश्वर, सर्वव्यापक, सर्वान्तर्यामी, अजर, अमर, अभय, नित्य, पवित्र और सृष्टिकर्त्ता है, उसी की उपासना करनी योग्य है।

३—वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है, वेद का पढ़ना, पढ़ाना और सुनना, सुनाना सब आर्यों का परम धर्म है।

४ सत्य के ग्रहण करने और असत्य के छोड़ने में सर्वदा उद्यत रहना चाहिए।

५—सब काम धर्मानुसार अर्थात् सत्य और असत्य को विचार करके करने चाहिएँ।

६- संसार का उपकार करना इस समाज का मुख्य उद्देश्य है अर्थात् शारीरिक, आत्मिक और सामाजिक उन्नति करना।

७— सबसे प्रीतिपूर्वक धर्मानुसार यथायोग्य वर्तना चाहिये।

८—अविद्या का नाश और विद्या की वृद्धि करनी चाहिये।

९—प्रत्येक को अपनी ही उन्नति से सन्तुष्ट न रहना चाहिये, किन्तु सबकी उन्नति में अपनी उन्नति समझनी चाहिये।

१०—सब मनुष्यों को सामाजिक, सर्वहितकारी नियम पालने में परतन्त्र रहना चाहिये और प्रत्येक हितकारी नियम में सब स्वतन्त्र रहें।

---

मुद्रक—शक्ति प्रेस, ( नहर पुल ) कनखल, फोन : ७७

# गुरुकुल पत्रिका

श्रावण : २०४०
जुलाई : १९८३

वर्ष : ३५, अंक : ४
पूर्णांक : ३४६

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक-पत्रिका

# सम्पादक मण्डल



# विषय-सूची

ओ३म्

# गुरुकुल पत्रिका

[ गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक-पत्रिका ]

श्रावण २०४० — अङ्क ४
जुलाई १९८३ — वर्ष ३५ — पूर्णाङ्क ३४६

## श्रुति सुधा

**पवित्रं ते विततं ब्रह्मणस्पते प्रभुर्गात्राणि पर्येषि विश्वतः।**
**अतप्ततनूर्न तदामो अश्नुते शृतास इद् वहन्तः सं तदाशत ॥ साम० ८७५ ॥**

अन्वयः——ब्रह्मणस्पते ! ते पवित्रं विततम्। प्रभुः गात्राणि विश्वतः पर्येषि। अतप्ततनूः आमः, तत् न अश्नुते। शृतासः इत् वहन्तः तत् समाशत।

संक्षिप्त अन्वयार्थ :—हे ज्ञान, आनन्द के स्वामी परमेश्वर ! तेरा पवित्र करने वाला स्वरूप फैला हुआ है, उस से प्रभु अर्थात् प्रभावशाली हुआ-हुआ तू हमारे अङ्ग-प्रत्यङ्गों में सब प्रकार से अभिव्याप्त हो रहा है। अतप्ततनूः—असंयमी शरीर वाला—अतपस्वी मनुष्य कच्चा है, अतः वह उस पावन प्रभु को नहीं पा सकता। परिपक्व उपासक ही उस को हृदय में धारण करते हुए उस को सम्यक् रूप से प्राप्त होते हैं

अन्वयार्थ :—([1]ब्रह्मणस्पते ! ते पवित्रं विततम्) हे ज्ञान, अमृत-आनन्द के अधिपति प्यारे प्रभुवर ! तेरा पवित्र करने वाला ज्ञानरूप वा आनन्दरूप उपासक में सर्वत्र फैला रहा है, उस से (प्रभुः गात्राणि विश्वतः पर्येषि) अत्यन्त प्रभावशाली हुआ-हुआ तू उपासक के अङ्ग-प्रत्यङ्गों को सब

१ "अथ यद् ब्रह्म तदमृतम्" [जै० ३०१.८.१.१०] तस्य पतिः ब्रह्मणस्पतिः तत्सम्बुद्धौ ब्रह्मणस्पते।

ओर से अभिव्याप्त कर रहा है। परन्तु (अतप्ततनूः) जो अतप्ततनू है, अर्थात् जिस ने अहिंसा-सत्य-अस्तेय-ब्रह्मचर्य आदि व्रतों के द्वारा अपने शरीर को तपाया नहीं, (आमः) वह कच्चा है, अपरिपक्व है, अत एव वह (तत् न अश्नुते) उस ज्ञानस्वरूप-आनन्दस्वरूप ब्रह्म को नहीं प्राप्त कर सकता। ([1]शृतासः इत्) जो 'शृतासः' अर्थात् परिपक्व हैं, जिन्होंने यम-नियम आदि व्रतों के द्वारा अपने आपको परिपक्व बना लिया है, ऐसे तपस्वी संयमी उपासक ही (वहन्तः) उस को अपने भीतर धारण करते हुए (तत् सम् आशत) उस को सम्यक् रूपेण प्राप्त करते हैं।

वेद, ब्रह्माण्ड वा आनन्द के अधिपति प्यारे प्रभु का पवित्र स्वरूप सर्वत्र सदा फैला रहता है, उस अपने पावन स्वरूप के द्वारा वह अत्यन्त प्रभावशाली हुआ-हुआ ही सब साधकों के अङ्ग-प्रत्यङ्गों को आविर्भूत किये रहता है, तभी तो सच्चे-सुच्चे साधक महापुरुषों के अङ्ग-अङ्ग से, रोम-रोम से पवित्रता के प्रवाह प्रवाहित होते रहते हैं। साधक को यह सब सहज ही अनुभव होता रहता है कि यह पवित्रता का प्रवाह उस प्यारे प्रभु की ओर से ही आ रहा है।

जो अतप्ततनूः है–जिसने साधना के द्वारा अपने को साधा नहीं–तपाया नहीं–पकाया नहीं वह कच्चा-अपरिपक्व साधक होने से उस पावन प्रभु को नहीं पा पाता। जो साधना की भट्टी में तप चुका होता है, वह ही वास्तव में उस पावन प्रभु को पाकर उस के आनन्द में सदा विभोर रहता है।

□ □ □

१ शृतासः—"शृत्र् पाके" शृताः एव शृतासः "आज्जसेरसुक्" इति सूत्रेण 'असुक्' प्रत्ययः स्वार्थे भवति।

# स्वार्थ–परार्थ

—प्रो० मनुदेव 'बन्धु'
वेद विभाग, गु०कां० विश्वविद्यालय, हरिद्वार

"Show me the man who would go to heaven alone, and I will show you one who will never be admitted there.

–Felthom

**परोपकाराय सतां विभूतयः ।**

मुसलमान बेईमान, हिन्दु काफिर, सुनार मां के गहने का भी चोर । नराणां नापितो धूर्तः, स्त्रीषु विश्वासो न कार्यः; इस प्रकार की कहावतों से, मनुष्य मनुष्य के बीच कितना विद्वेष और अविश्वास बढ़ा है, कल्पना करना कठिन है । ठीक इसी प्रकार, मनुष्य जन्म से स्वार्थी प्राणी है, परोपकार मनुष्य का नैसर्गिक (Natural) गुण नहीं है, इस प्रकार की अविचारपूर्ण उक्तियों से भी मानव जाति की कितनी हानि हुई है, कितना भ्रम फैला तथा नैतिक वृत्ति क्षत-विक्षत हुई, कौन बता सकेगा ?

मनुष्य में स्वार्थ नहीं है, यह कोई नहीं कहता । स्वार्थ बलवान् है, परन्तु परार्थ भी उतना ही स्वाभाविक और प्रबल है । बहुत सी परिस्थितियों में वह स्वार्थ को पराजित भी करता है । मां अपने कुटुम्ब के लिए क्या नहीं करती ? रोटी का यदि एक ही टुकड़ा हो तो वह स्वयं भूखी रहकर बच्चे को खिलायेगी । स्वयं गीले बिस्तर पर लेटेगी, बच्चे को सूखे स्थान पर सुलायेगी । मां बच्चे का सम्बन्ध कोई ऐसा लोक विलक्षण या आलोकिक नहीं कि इसका दृष्टान्त अन्यत्र न दिया जा सके । मां और बालक के मध्य ममता का जो प्रेम–सम्बन्ध है, लगभग वैसा ही सम्बन्ध समाज के विभिन्न व्यक्तियों के बीच होना चाहिए । समाज के सम्मुख, यह आदर्श प्रस्तुत करना न अयोग्य है, न अव्यवहारिक है ।

इस प्रसंग पर महाभारतकार महर्षि व्यास द्वारा लिखी हुई सोने के नेवले" की कथा स्मरण करने योग्य है । एक गरीब ब्राह्मण (पति-पत्नी और दो बालक) के प्रत्येक सदस्य ने अपने हिस्से के सत्तु, भूख से पीड़ित एक अतिथि को खाने के लिये दे दिये । अतिथि का पेट तो भर गया, परन्तु सम्पूर्ण ब्राह्मण परिवार के भूख से प्राण जाते रहे । स्वार्थ त्याग का यह अद्भुत किस्सा है । महर्षि व्यास ने इस कथा द्वारा मानव स्वभाव की एक सत्यता का ही बखान किया है । कहना होगा परार्थ, मानव–स्वभाव का उतना ही अङ्ग है जितना स्वार्थ ।

इतिहास भी तो स्वार्थ त्याग की कथाओं से भरपूर है। भीष्म ने राजगद्दी का परित्याग किया और यावज्जीवन ब्रह्मचर्य व्रत पालन करने का प्रण किया। पिता के सुख-सन्तोष के लिये-स्वसुख का यह ऐसा महान् बलिदान है, जिसे स्मरण कर सहृदय की आखें सदा अश्रुपूरित होती रहेगी। धर्म की रक्षा के लिये, गुरु तेग बहादुर ने जो कष्ट सहें, उनकी याद से हर किसी के रोंगटे खड़ हो जाते हैं। सुकरात ने, जेल से भाग चलने की समस्त सुविधा होते हुए भी राज्य के नियमों और विधानों की अवहेलना न हो, इस विचार से शान्त और स्थित रहते हुए विष का प्याला पीना पसन्द किया। कैसा आश्चर्यजनक बलिदान है? महर्षि दयानन्द ने जहर देने वाले को अपने पास से रुपये दिये और उसे कहीं दूर भाग जाकर सिर छिपाने की सलाह दी। परार्थ कितना जबरदस्त हो सकता है। लैटिमर, गैलिलियो, कोपरनिकस और कितने ही वैज्ञानिक, सच्चाई और सिद्धान्त की खातिर प्राणों तक की आहुति क्या नहीं दे गये?

"सूच्यग्रं नैव दास्यामि विना युद्धेन केशव"

दुर्योधन का उपर्युक्त वचन यदि दुनिया के स्वार्थ की सीमा सूचित करता है, तो अर्जुन की निम्न उक्ति—

"एतान्न हन्तुमिच्छामि घ्नतोऽपि मधुसूदन।
अपि त्रैलोक्यराज्यस्य हेतोः किं नु महीकृते॥"

स्वार्थ की सीमा पर कुठाराघात क्या नहीं करती? अर्जुन कौरवों की हत्या कर सकता है, राजगद्दी प्राप्त कर सकता है, परन्तु फिर भी वह स्वयं मृत्यु का स्वागत करने को उद्यत है।

"अष्टादश पुराणेषु व्यासस्य वचनद्वयम्।
परोपकारः पुण्याय पापाय परपीडनम्॥"

सम्पूर्ण पुराणों का सार परार्थ है।

"मनुस्य की परार्थ सम्बन्धी प्रवृत्तियां, ऊपरी दृष्टि से ही स्वार्थमुक्त प्रतीत होती हैं। वस्तुतः जो कुछ परार्थ है, वह स्वार्थ सिद्ध करने का ही एक कुशल साधन होता है।" मनोवैज्ञानिक सुखवाद के समर्थक अंग्रेज ग्रन्थकार हॉब्स और फ्रेंच लेखक हैल्देशियस का उपर्युक्त विचार कितना हास्यास्पद है। परार्थ के लिये व्यक्ति ने जब प्राण ही होम दिये, तो सुख भोगेगा कौन? स्वार्थ सिद्ध हुआ किसका?

बटलर सदृश विद्वानों ने हाब्स के उपर्युक्त नीति धर्म का खण्डन करके यह सिद्ध किया है कि मनुष्य स्वभाव केवल स्वार्थी नहीं है। स्वार्थ के समान ही उसमें जन्म से ही भूत दया, प्रेम, कृतज्ञता आदि सद्गुण भी कुछ अंश में रहते हैं।

उपयोगितावाद (Utilitiaranism) के समर्थक मिल (Mill) ने अधिकतम मनुष्यों का अधिकतम सुख (Greatest happiness of the greatest number) के सिद्धान्त की उत्पत्ति के लिये मानव स्वभाव में स्वार्थ के साथ ही सहानुभूति की भावना (The feeling of happiness of mankind) का अस्तित्व स्वीकार किया है। दूसरों के दुःख-सुख के प्रति सहानुभूति अनुभव करने का आन्तरिक गुण होने से मनुष्य अपने मूल स्वार्थी स्वभाव को दबा सकता है और परार्थी बन सकता है। मिल की मान्यता है कि सहानुभूति की भावना का उद्भव यद्यपि स्वार्थ प्रवृत्ति में से हुआ है, परन्तु अब यह स्वार्थ भावना जितनी ही स्वाभाविक (Natural) हो गई है। इस प्रकार मिल ने स्वार्थ और सहानुभूति दोनों को मनुष्य की स्वाभाविक वृत्तियां स्वीकार कर स्वार्थ ओर परार्थ-सुखवाद और परोपकार में मेल बैठाने का प्रयत्न किया है।

उत्क्रान्तिमूलक सुखवाद (Evolutionery Hedonism) के समर्थक हरबर्ट स्पेंसर की मान्यता है कि मनुष्य की नैतिक चेतना में, स्वार्थ की अपेक्षा सहानुभूति को ही अधिक प्रतिष्ठा प्राप्त होती है।

पूर्णतावादी या आत्मकल्याणवादी (Perfectionist) ग्रीन के मतानुसार आत्मा निम्न आत्मा (Lower Self) और उच्च आत्मा (Tigher Self) की बनी है। निम्न आत्मा अर्थात् अशुभ वृत्तियां, विकार वासनायें; तथा सभी स्वार्थ-युक्त और नीची कक्षा की भावनाएें, उच्च आत्मा अर्थात् शुभ वृत्तियां उच्च इच्छाएं, सद्भावनाऐं तथा वासनाओं को व्यवस्थित करने वाली बुद्धि-शक्ति। मनुष्य वासनाओं (अशुभ व स्वार्थी इच्छाओं) का गुलाम नहीं है। बुद्धि द्वारा वासनाओं में व्यवस्थितता लाते हुए वह आत्म-कल्याण सिद्ध करने में समर्थ है निम्न श्लोकमें ग्रीन के उपर्युक्त मत का ही प्रतिपादन है—

**"आहारनिद्राभयमैथुनं च सामान्यमेतत् पशुभिर्नराणाम्।**
**धर्मो हि तेषामधिको विशेषः धर्मेण हीनाः पशुभिस्समानाः॥"**

मनुष्य में आहार, निद्रा, भय आदि की इच्छायें व वासनायें पशु सदृश ही हैं, परन्तु साथ ही उसमें धर्म की विशेषता भी है। बौद्धिक तत्त्व द्वारा, अशुभ वासनाओं को नियन्त्रित और शुभ वासनाओं को विकसित करते हुए, श्रेय (आतमकल्याण) की ओर बढ़ने का नाम ही धर्म है। जिसमें कर्त्तव्य-भावना व धर्म बुद्धि जागृत ही नहीं हुई, उसे मनुष्य नहीं पशु कहना चाहिये।

शतपथ ब्राह्मण ने कहा है कि "असुर वे हैं जो पक्के स्वार्थी हैं और देव वे हैं जो नितान्त परार्थ सेवी हैं।" मनुष्य स्वार्थ-परार्थ दोनों का सम्मिश्रण है। देवासुर संग्राम उसकी हृदय स्थली में में जारी रहता है। कभी विजय देवों की होती है और कभी असुरों की।

भगवान् कृष्ण ने परार्थवृत्ति (Altruism) को मनुष्य का सहज (Natural) धर्म कहा है–

**"सहयज्ञाः प्रजा सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः।**
**अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्ट कामधुक् ।।"** (गीता ३/१०)

यज्ञ धर्म (परार्थवृत्ति) के साथ पूजा को उत्पन्न करके ब्रह्मा ने कहा—इस यज्ञ द्वारा तुम खूब फूलो फलो। यह परार्थवृत्ति मनुष्य का उसी प्रकार स्वभावसिद्ध धर्म है, जिस प्रकार उष्णता अग्नि का। अग्नि में उष्णता न रहे, तो उसका अस्तित्व ही समाप्त हो जाता है। ठीक उसी प्रकार मनुष्य में यदि परार्थवृत्ति न हो, तो उसका मनुष्यत्व ही खंतरे में पड़ जाता है। परन्तु फिर भी न जाने उसे कैसी कुशिक्षा मिली है, जीवन कलह (Struggle for existence) का मन्त्र उसके कान में इस जोर से फूंक दिया गया, कि वह यही समझने लगा है कि स्वार्थ ही स्वाभाविक वृत्ति है, परार्थवृत्ति केवल अपवाद रूप है। गीता बलपूर्वक कहती है कि ऐसा बिल्कुल नहीं—

**"ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति"**

सर्व प्राणियों के हृदय में ईश्वर विराजमान हैं। यह ईश्वर कौन ? प्रेम, परोपकार, दया, करुणा, सत्य, अहिंसा आदि सद्गुणों की पराकाष्ठा का नाम ही तो ईश्वर है। यदि यह सच है तो मानना ही होगा कि परार्थवादी घटित करने वाली भूत दया, प्रेम, करुणा, कृतज्ञता आदि वृत्तियां, मनुष्य के स्वभाव की अंग रूप ही हैं। यह ठीक ही है कि पुरुष में पशुत्व जब तक जोर करता है परन्तु हृदयस्थित देव उसका दमन करने में पर्याप्त समर्थ है। संकल्प के सुदर्शन चक्र से समस्त असुरों का संहार सम्भव है।

निर्भयता, सत्य, अहिंसा, तप, त्याग, दान, दया, क्षमा, अक्रोध, सरलता, कोमलता, समता, निरभिमानता आदि सद्गुण समुदाय को दैव सम्पत्ति या धर्मवृत्ति कहा है। अभिमान, क्रोध, दम्भ, कठोरता और अज्ञान आदि दुर्गुण समुदाय आसुरी सम्पत्ति या अधर्मवृत्ति है। शुभाशुभ वासनायें, धर्मवृत्ति और अधर्म वृत्ति की बीजरूप है। इन वासनाओं के वश न होकर बुद्धि शक्ति की सहायता से उन्हें व्यवस्थित करने से तथा योग्य शिक्षा में उनका विकास करने से धर्मवृत्ति का विकास होता है। यदि सुशिक्षण आदि द्वारा बुद्धि सुसंस्कृत न हो गई हो, प्राधान्य वासनाओं का हो, बुद्धि योग्य दिशा दिखाने की अपेक्षा, वासनाओं की सेवा–सन्तुष्टि का साधन मात्र बन जाय, तो अधर्मवृत्ति का विकास करना मनुष्य के अपने हाथ में है। मनुष्य के कानों में बार-बार यह डालने से कि वह स्वार्थी प्राणी है, लाभ क्या है ? आवश्यकता तो वस्तुतः उसकी बुद्धि को सुशिक्षण तथा सत्संगति द्वारा सुसंस्कृत करने की है।

**"मा शुचः संपदं दैवीमभिजातोऽसि पाण्डव।"**

वस्तुत: असत् से सत् की ओर, अधर्म से धर्म की ओर उत्तरोत्तर उन्नति करने के लिये जो सचेष्ट है, वह दैवी प्रकृति का पुरुष है। यही क्यों, सत्पुरुषों की श्रद्धा है कि कोई मनुष्य राजस तथा तामस भावों में कितना ही डूबा क्यों न हो, उसमें विशेष सुयोग होने पर, सत्वगुण को उदय होने की शक्यता रहती है। क्योंकि बीजरूप से सत्वगुण उसके अन्तर में निहित है—

**रजस्तमश्चाभिभूय सत्त्वं भवति भारत।**
**रजः सत्वं तमश्चैव तमः सत्त्वं रजस्तथा॥ (गीता १४/१०)**

सत्वगुण, रजोगुण तथा तमोगुण विभिन्न अंशों में प्रत्येक मनुष्य निहित हैं। ऐसा नहीं कि किसी मनुष्य में कोई एक गुण सर्वथा हो ही नहीं। तीनों गुणों में जिस गुण की प्रधानता रहती हो, उसी के अनुसार मनुष्य की प्रकृति को सात्विक राजस या तामस कहा जाता है। सात्विक प्रकृति में, रजोगुण और तमोगुण, राजस प्रकृति में तमोगुण और सतोगुण; तामस प्रकृति में सतोगुण और रजोगुण अप्रधान या दबी अवस्था में रहते ही हैं।

सतोगुण ज्ञान (जागृति, प्रकाश, आरोग्य) का प्रतिनिधि है, रजोगुण कर्म (प्रवृत्ति, लोभ, अशान्ति) का, तथा तमोगुण मोह (प्रमाद) सुस्ती, अज्ञान का यदि यह सच है, तो मानना होगा कि मनुष्य प्रकृति में, जिस हद तक स्वार्थ नैसर्गिक है, उसी हद तक परार्थ भी। इसीलिये कहा है—

**"अपिचेत् सुदुराचारो भजते नामनन्यभाग्।**
**साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग् व्यवसितो हि सः॥" (गीता ९.३०)**

मनुष्य कितना ही दुराचारी क्यों न हो, यदि वह अन्यत्र निष्ठा से ईश्वर की भक्ति करने लगे, तो सदाचारी बन सकता है। संकल्प शुभ हो जाय तो व्यक्ति के साधु या महात्मा बनने में देर नहीं लगती। कहना यह है कि गीता की हर दृष्टि में हर कोई व्यक्ति धर्मात्मा या अधर्मात्मा हो सकता है। गीता का तत्व चिन्तन, इस प्रकार नैतिक वृत्ति को अत्यधिक प्रोत्साहित व प्रफुल्लित करता है।

इस सम्बन्ध में महात्मा गांधी जी की विचारसारणी अतिशय प्रेरणादायक है—

"भले ही मनुष्य अपूर्ण हो, परन्तु पूर्णता का सतत प्रयत्न करना उसके स्वभाव में है।"

"पृथ्वी और स्वर्ग, (स्वार्थ और परार्थ) सब हमारे भीतर ही हैं। अपने भीतर की पृथ्वी को हम जानते हैं, पर अपने भीतर के स्वर्ग से हम अपरिचित है।"

"अगर यह मान लिया जाता है कि कुछ लोगों के लिए प्रेम धर्म (परार्थ) का पालन सम्भव है, तो यह मानना धृष्टता है कि और सब लोगों के लिये इसका पालन करना सम्भव नहीं है।"

"मेरा यह विश्वास अवश्य है कि प्रत्येक मनुष्य के लिये ईश्वर के बराबर ही पूर्ण हो जाना सम्भव है। हमें सबके लिये पूर्णता की आकांक्षा रखना जरूरी है।"

जीवन कला के सच्चे अभ्यासी का संगीत कितनी सुनहली आशा जगाता है ?

'मनुष्य स्वार्थ का पुतला है' यह सर्वथा असत्य है । भर्तृहरि के शब्दों में सत्पुरुषों का तो कहना ही क्या, साधारण मनुष्यों में भी स्वार्थ-परार्थ का यथायोग्य मेल है—

**"एके सत्पुरुषाः परार्थ घटकाः स्वार्थान् परित्यज्य ये,**
**सामान्यास्तु परार्थमुद्यमभृतः स्वार्थाऽविरोधेन ये ।**
**तेऽमी मानव राक्षसाः परहितं स्वार्थाय निघ्नन्ति ये ।**
**ये निघ्नन्ति निरर्थकं परहितं ते के न जानीमहे ।।**

## संसार में चार प्रकार के मनुष्य हैं—

(i) सत्पुरुष—अपना स्वार्थ छोड़कर जो दूसरों का हित करते है, ये सत्पुरुष है ।

(ii) समान्यजन—स्वार्थ को खतरे में डाले बिना जो यथाशक्ति परोपकार करते रहते हैं, वे सामान्य लोग कहाते हैं ।

(iii) मनुष्य राक्षस— अपने स्वार्थ के लिये जो दूसरों का हित कुचलते हैं, वे नीच मनुष्य मनुष्याकृति राक्षस हैं ।

(iv) अधम पशु—जो बिना कारण ही दूसरों को नुकसान पहुँचाते हैं, वे अधम पशु हैं ।

इस प्रकार भर्तृहरि, 'मनुष्य केवल स्वार्थी प्राणी है, इस सिद्धान्त के लिये विरोधी है। सामान्य मनुष्य स्वार्थ का अनुसरण करता है, परन्तु परार्थ की भी चेष्टा करता ही है । जिनकी दृष्टि केवल स्वार्थ पर ही हैं—अपने लाभ के लिये जो परहित को कुचलते हैं, वे तो मानव की भूमि से अभी नीचे ही स्थित हैं । मनुष्य तो वही है जिसमें स्वार्थ और परार्थ दोनों का उचित मेल है ।

भर्तृहरि के शब्दों में सन्तों के जीवन में परार्थ की प्रभुता रहती है—

**"पद्माकरं दिनकरो विकचीकरोति, चन्द्रो विकासयति कैरवचक्रवालम् ।**
**नाभ्यर्थितो जलधरोऽपि जलं ददाति, सन्तः स्वयं परहितेषु कृताभियोगाः ।।"**

सन्तों की स्तुति कालिदास के शब्दों में—

**"स्वार्थात् सतां गुरुतरा प्रणयिक्रियैव ।"**

साधु पुरुष स्वार्थ की अपेक्षा परहित को अधिक महत्वपूर्ण मानते हैं । और भी—

**"आपन्नार्तिप्रशमनफलाः संपदो ह्युत्तमानाम् ।"**

विपत्ति–पीड़ितों के दु:ख निवारण करके, साधु पुरुष अपनी सम्पत्ति सफल समझते हैं। महाराज दुष्यन्त के चरित्र की स्तुति में कालिदास ने लिखा है—

**"स्वसुखनिरभिलाषः खिद्यसे लोकहेतोः, प्रतिदिनमथवा ते वृत्तिरेवंविधैव।**
**अनुभवति हि मूर्ध्ना पादपः तीव्रमुष्णं, शमयति परितापं छायया संश्रितानाम् ॥"**

जैसे पेड़ स्वयं पीड़ा उठाकर दूसरों की पीड़ा शमन करते हैं, वैसे ही श्रेष्ठपुरुष स्वयं कष्ट सहकर दूसरों के कष्ट दुर करते हैं। भलाई करना सज्जनों का स्वभाव है।

सन्त अपनी जीवन पद्धति द्वारा यही दिखाते हैं कि नरदेह पाकर मनुष्य कितना ऊंचा उठ सकता है। वह न क्षुद्र है, न स्वार्थ का कीड़ा। बुद्धि और हृदय की अपार शक्ति से वह परिपूर्ण है। यदि वह कल्पना के पंख तोड़ न डाले और अपनी भावनाओं को सिकोड़ न ले, तो वह नर से नारायण बन सकता है। फिर भी जो अपने को धरती पर रेंगते रहने वाला बदकिस्मत जीव माने हुए हैं, जो हिम्मत हारे हुए हैं, ऊंचे उड़कर सूर्य तक पहुँचने की जिसमें उमंग नहीं, वह तो स्वयं अपना शत्रु ही है—

**"आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मनः।" (गीता ६/५)**

# स्वाध्यायन्मा प्रमदः—

– डॉ० सत्यव्रत राजेश
वेद विभाग, गु० का० वि० वि०, हरिद्वार

श्रावणी का पर्व, अन्तर में ज्ञान की ज्योति जगमगाने का सन्देशवाहक, स्वाध्याय का सूचक वेद ने कहा था "श्रुति से संगत हो, उससे विपरीत मत चलो, श्रुति में, प्रभु की पावन वाणी वेद में, क्या लिखा है, इसे नहीं जानेंगे तो तदनुसार चलेंगे कैसे ? इसके लिये स्वाध्याय करना होगा, तभी तो तैत्तिरीयोपनिषद् में वेदाध्ययन के पश्चात् स्नातक बनने पर आचार्य अपने अन्तेवासी को उपदेश देता है कि "स्वाध्याय से प्रमाद न करना"

शतपथ ब्राह्मण के ११वें काण्ड के पञ्चम अध्याय के षष्ठ सप्तम ब्राह्मण में स्वाध्याय की बड़ी महिमा गाई गई है आज हम भी उसी के पथ पर चल कर स्वाध्याय के सम्बन्ध में कुछ विचार प्रस्तुत करेंगे।

इस विषय में प्रथम प्रश्न यह होगा कि स्वाध्याय क्या है ? द्वितीय, इसके साधन क्या हैं ? और तृतीय इसका फल या लाभ क्या है ? तो देखिये ध्यानपूर्वक शतपथ का उत्तर वह कहता है- स्वाध्यायो वै ब्रह्मयज्ञः—स्वाध्याय एक महायज्ञ है जिसे ब्रह्मयज्ञ कहते हैं, साधनों का उल्लेख करते हुए वह कहता है-तस्य वा एतस्य ब्रह्म यज्ञस्य वागेव जुहू-उस इस ब्रह्मयज्ञ की वाणी ही जुहू है, मन उपभृत् है चक्षु ध्रुवा, मेधा तथा अवभृथ स्नान है, स्वर्गलोक इसका अन्त है, इस पृथिवी को चाहे कितना ही धन से भरकर इस लोक के जीते, उतने से तिगुना या इससे भी अधिक अक्षय लोग को वह विद्वान् प्राप्त होता है जो स्वाध्याय करता है, इसलिये स्वाध्याय अवश्य करे।3

ऋग्वेद की ऋचाओं का अध्येता मानो दूध की आहुतियों से देवों को तृप्त करता है, यजुर्वेद का अध्ययन करने वाला आज्याहुतियों से देवों को तृप्त करता है, सामवेदाध्यायी सोमाहुतियों से देवों को तृप्त करता है और अथर्ववेद का स्वाध्याय करने वाला व्यक्ति देवों को अन्य चिकने पदार्थों से तृप्त करता है, इसके बदले में वह देवों से योगक्षेक, प्राण, वीर्य, सब प्रकार की आत्म शक्ति एवं समस्त पुण्यों को प्राप्त करता है, उसके चहुँ ओर घृत तथा मधु की धाराएं बहती हैं तथा अन्न से पितरों (माता पिता आदि) की तृप्ति होती है ?

---

१ सश्रुतेन गमेमहि नाश्रुतेन विराधिषि ॥ अथर्व १.१ ॥

२ स्वाध्यान्मा प्रमदः ॥ तै० उ०, शिक्षावल्ली, अनुवाक ११.१। ३ ११.५.६.३ ॥

स्वाध्याय की अनिवार्यता का वर्णन करते हुए शतपथ ब्राह्मण कहता है कि "यदि किसी कारण से व्यक्ति स्वाध्याय न कर सके तो केवल एक देवपद (वेदवाक्य) को तो अवश्य ही पढ़ लेंवे।

स्वाध्याय के नामों का उल्लेख करते हुए शतपथ ब्राह्मण कहता है। 2

१—प्रिये स्वाध्यायप्रवचने भवत :—वेद का अध्ययन और अन्यों को वेद का पढ़ाना तथा सुनाना मानव के लिये बहुत प्रिय तथा तृप्तिकर होता है,

२—युक्तमना भवति—उसका मन एकाग्र तथा सत्कर्म की ओर लग जाता है,

३—अपराधीन—वह जीवन में परतन्त्र न रहकर स्वाधीन रहता है।

४—अहः अर्थात् साधयति—प्रतिदिन धन कमाता तथा प्रयोजन मानव देह धारण करने के लक्ष्य को सिद्ध करता हैं।

५—सुखं स्वपिति—शारीरिक आरोग्यता, मानसिक तथा बुद्धि विकास एवं आत्मिक शान्ति प्राप्त होने के कारण सुख की नींद सोता है।

६—परमचिकित्सक आत्मनो भवति—आत्मा का परम चिकित्सक होता है, पाप ताप से आत्मा की रक्षा करके उसे सुखी एवं नीरोग-निष्पाप बना लेता है।

७—इन्द्रिय संयमः च—स्वाध्यायशील का इन्द्रियों पर वशीकार होता है।

८—एकारमता च—सुख दुःख में एकरस रहता है।

९—प्रज्ञावृद्धि—बुद्धि तथा ज्ञान बढ़ते हैं।

१०—यशः—चारों दिशाओं में उसकी कीर्ति बढ़ती है।

११—लोकपंक्ति—लोगों में सम्मान होता है और उसके लोग उन्नति करते है।

१२—प्रज्ञा वर्धमाना चतुरो धर्मान् ब्राह्मणं अभिनिष्पादयति ब्राह्मण्यं प्रतिरूपचर्या यशोलोक पंक्ति—बढ़ी हुई प्रज्ञा ब्राह्मण को चार धर्मों को प्राप्त कराती हैं, वे है-ब्रह्मकुल की नीति, अनुकूल आचरण, यश तथा स्वजन वृद्धि।

---

१ वही ११.५.६.४.७ ।।

२ स चेदपि प्रबलभिवन शक्नुयादप्येकं देवपदमधीयीत ।। शत० ११.५.६.९ ।।

३ शत० ११.५.७.१ ।।

१३—लोकः पच्चमानः चतुर्मिधर्मैः ब्राह्मणं भुनक्ति, अर्चया च दानेन च अज्येयतया च अवध्यतया च—

पक्का श्रद्धालु होकर जन समुदाय ब्राह्मण को चार धर्मों से भोगयुक्त बनता है, वे हैं-अर्चना= सत्कार, दान, न सताना और न मारना।

"द्युलोक तथा पृथिवी के बीच जितने श्रम हैं स्वाध्याय उनकी पराकाष्ठा है, जो ऐसा जानता हुआ स्वाध्याय करता है (वही स्वाध्याय करने में सफल हो सकता है) अतः स्वाध्याय करना चाहिये।

वेद के जिस-जिस भाग का यह स्वाध्याय करता है उस-उस के यज्ञ का इसे फल मिलता है यह जानकर स्वाध्याय अवश्य करना चाहिये, यदि कोई व्यक्ति तेल लगाकर मालिश करके, अलंकृत होकर, कोमल शय्या पर लेटकर भी वेद का स्वाध्याय करता है तो वह न स्वाग्र तक तप करता है, इस रहस्य को जानता हुआ व्यक्ति स्वाध्याय करे।

ऋचाएं मधु है, साम घृत है तथा यजु अमृत है, जो प्रतिदिन ऋग्वेद का स्वाध्याय करने वाला देवों को अमृत से तृप्त करता है और सामवेद का स्वाध्याय करने वाला देवों को घृत से तृप्त करता है वे तृप्त हुए देव स्वाध्याय करने वाले को समस्त भोगों से तृप्त करते हैं।[1]

जल चलते हैं, आदित्य चलता है, चन्द्रमा चलता है, नक्षत्र चलते हैं, यदि एक ब्राह्मण किसी दिन स्वाध्याय न करे तो वह दिन ऐसा है जैसे उस दिन ये चलने वाले अचल हो जाएं इसलिये स्वाध्याय करना चाहिये, व्रत को जारी रखने के लिये एक ऋचा, एक यजु एक साम या एक गाथा (अथर्ववेद का मन्त्र) या एक कुम्ब्या (ब्राह्मणवाक्य) ही पढ़ लेना चाहिये।[2]

इस प्रकार बिना किसी विशेष व्याख्या के हमने शतपथ में वर्णित स्वाध्याय के महत्त्व को उद्धृत किया है, कभी समय मिला तो इस विषय पर लिखेंगे, इतना और निवेदन करना भी आवश्यक है कि स्वाध्याय का अर्थ जहां वेदाध्ययन है जैसा कि इस उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट ही है, वहां स्वाध्याय का अन्य अर्थ 'स्वस्य आत्मनोऽध्ययनम्' तथा 'स्वस्य निजधनस्य अध्ययनम्' अर्थात् आत्म चिन्तन तथा धनार्जन के तौर तरीकों का भी मनन चिन्तन करते रहना चाहिये, मैं आत्मोन्नति के मार्ग पर चल रहा हूँ या आत्मपतन के मार्ग पर चल रहा हूँ, यह भी दैनिक चिन्तन का विषय है, साथ

---

१ शत० ११.५.७.५.८।

२ ११.५.७.६.१० ॥

ही धनार्जन के भ्रष्ट तरीके भी मानव के आत्मपतन में सहायक बनते हैं अतः उनका भी चिन्तन आवश्यक है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि स्वाध्याय का मुख्य प्रयोजन आत्मोत्थान है, प्रत्येक आत्मोन्नति के अभिलाषी को स्वाध्याय करना चाहिये, जैसे सूर्य यदि छिपकर पुनः न निकले तो सर्वत्र अन्धकार का साम्राज्य हो जाता है ठीक इसी प्रकार यदि व्यक्ति स्वाध्याय नहीं करता तो आत्मा में अज्ञान का अन्धकार वास करने लगता है तथा जैसे सूर्य निकलने पर समस्त अन्धकार विनष्ट हो जाता है इसी प्रकार स्वाध्याय करने वाले व्यक्ति का आत्मा प्रकाशित होकर ज्ञान एवं निःसंशय के आलोक से परिपूर्ण हो जाता है, अतः श्रावणी का पावन-पर्व हमें स्वाध्याय की स्मृति दिलाने आया है। हम इसका सन्देश सुनें और प्रतिदिन वेद का स्वाध्याय, आत्मचिन्तन एवं धर्नाजन के स्रोतों पर दृष्टि डालते रहें जिससे हम सदैव आत्मोन्नति के पथ पर अग्रसर होते रहें।

# ईश्वरीय ज्ञान की आवश्यकता

–डा० रामेश्वर दयाल गुप्त

## १–०१ ज्ञान के स्रोत

संसार में परीक्षण जन्य ज्ञान बढ़ता रहता है तथा एक ज्ञान दूसरे ज्ञान को जन्म देता है। ज्ञान के विकास का स्रोत क्या है ?

(१) ज्ञान का विकास स्वाभाविक नहीं हो सकता, अन्यथा हब्शी तथा आदिवासियों के ज्ञान का वही स्तर होना चाहिए, प्रकृति का साहचर्य तो उन्हें भी प्राप्त था। फिर प्रकृति में तो हिंसक भोगी और नरभक्षी प्रवृत्तियां तक भी हैं। बड़ी मछली छोटी मछली को खा जाती है। केकड़े की मां इसलिए गर्भ धारण करती है कि उसके बच्चा हो और वह मां को ही खा जावे। प्रकृति न चरित्र में निखार लाती है न समाजिकता में। उसका सिद्धान्त ही है जिसकी लाठी उसकी भैंस।

मनुष्य का स्वभाविक ज्ञान पशुओं से कम है। गाय-बैल आदि पशुओं के बच्चे स्वभावतः तैरना जानते हैं, परन्तु मनुष्य सीखे बिना नहीं तैर सकता। मनुष्यों को पशुओं से जो विशेषता प्राप्त है उसका कारण यह है कि वह नैमित्तिक ज्ञान प्राप्त करने और प्राप्त करके उसकी वृद्धि करने की योग्यता रखता है। यही नैमित्तक ज्ञान, मनुष्यत्व की भित्ति ऊंची किया करता है। इसी योग्यता का लगभग अभाव, पशुओं को ऊंचा होने के रोक दिया करता है। स्वाभाविक ज्ञान जन्म–सिद्ध होता है – परन्तु नैमित्तिक ज्ञान अन्यों से प्राप्त किया जाता है। इस जन्म में वह माता-पिता और अध्यापक वर्ग से प्राप्त किया जाता है। परन्तु जगत् के आरम्भ में जिसे दुनियाँ की पहली नसल कहा जाता है, अमैथुनी सृष्टि होने के कारण, उसे कोई शिक्षा देकर नैमित्तिक ज्ञान प्राप्त कराने वाला नहीं था। इस सम्बन्ध में अमैथुनी सृष्टि का समझ लेना कदाचित् उपयोगी होगा।

## अमैथुनिक सृष्टि का क्रम

भूतों की उत्पत्ति के बाद, पृथ्वी से औषधि, औषधि से अन्न, अन्न से वीर्य (वीर्य से तात्पर्य-रज और वीर्य दोनों से है) और वीर्य से पुरुष उत्पन्न होता है।

तस्माद्वा एतस्मादत्मिन आकाशः सम्भूतः आकाशद्वायुः वायोरग्निः अग्नेरापः। अद्भ्यःपृथ्वी पृथिव्याः औषधी औषधयः औषधिभ्योऽन्नमृनाद्रेतः। रेतसः पुरुषः (तैत्तिरीयोपनिषद् ब्रह्मानन्दवल्ली प्रथम अनुवाक।

जब अमैथुनी सृष्टि होने के कारण, ज्ञान देने वाले माता-पिता आदि नहीं होते तो उस समय वह ज्ञान किस प्रकार प्राप्त हुआ ? इस प्रश्न का उत्तर न मिलने के कारण ईश्वरीय ज्ञान प्राप्ति (इलहाम) को कल्पना की जाती है। फिर क्या ज्ञान इन्द्रियों से आता है ? वे तो जड़ हैं। उनके साथ बुद्धि, मन और आत्मा का साक्षात्कार जब तक नहीं होता उनके संकेत स्पष्ट ही नहीं होते। तो फिर ज्ञान का स्रोत आत्मा है ? आत्म तो अल्पज्ञ है उलटा सोचने व करने को भी स्वतन्त्र है। बहुत कुछ ज्ञान जो आत्मा में से उद्वेलित होकर टपक कर आता प्रतीत होता है, वह तो उस पर जन्म जन्मान्तर के संस्कार तथा अर्जित ज्ञान है। प्रश्न होता है कि सत्रारम्भ में जब स्लेट बिलकुल साफ थी, ज्ञान कहां से आया। सृष्टि बनते ही नियम शास्त्र एवं विज्ञान की जानकारी आवश्यक थी कि कहीं आत्मा अंजीर के फल न खाने लग जावे। सृष्टि-क्रम के विरुद्ध काम न करने लग जावे। परमात्मा तो दयालु और पतितोद्धारक है। (२) ज्ञान के बारे में विकासवाद की मान्यता भी समीचीन नहीं है।

डा० डर्विन ने शिक्षा दी कि विकास द्वारा पशु से मनुष्य बना है। उसने यौनि विकास का क्रम इस प्रकार बतलाया– (१)प्रथम अमीवा–एक घटक् जन्तु हुए (२)फिर आदिममत्स्य। फिर केकड़े वाले मत्स्य (३) फिर सरीसिप मेढ़क जलधारी जन्तु (४) फिर स्तन्य जन्तु (५) फिर अण्डज स्तन्य (६) अण्डज अजरायुज (७) फिर जरायुज स्तन्य (८) फिर किम् पुरुष बन्दर वनमानस पतली नाक वाले। मनुष्यों में पहिल पूंछ वाले कुक्कुटाकार फिर बिना पूंछ वाले नराकार वन-मानुषों की किसी शाखा (लुप्त कड़ी से जिसका अभी तक पता नहीं) के गूंगे मनुष्य। फिर अन्त में उन्हीं से बोलने वाले मनुष्य उत्पन्न हुए।

डार्विन ने इस योनि विकास के साथ ही मानसिक विकास (Mental evolution) की भी कल्पना करते हुए प्रकट किया है कि मनुष्य में बिना किसी निमित्त पुरुष के स्वतः क्रमशः ज्ञान की वृद्धि हो जाती है। क्रमशः मानसिक विकास पर निम्न व्यक्तियों ने परीक्षण किये और उनके निष्कर्ष निम्न प्रकार हैं —

(१) असुरवानापाल – लेयार्द (Leyard) और लिन्सन (Lynson) दो अन्वेषकों ने नैनवा वेवलन (असीरिया) के पुराने खण्डरों की ईटों पर लिखे हुए पुस्तकालय निकाले। पुस्तकों में वानापाल के परीक्षणों का हाल मालूम किया। पुराणों में इसी वानापाल को वानासुर लिखा है, जिसने इस देश पर आक्रमण किया था और श्रीकृष्ण द्वारा पराजित हुआ था।

(२) यूनान का राजा सैमिटीकल (३)-द्वितीय फेडिरिक (४) चतुर्थ जेम्स (५) महान् अकबर।

इन राजाओं के आधिपत्य में अनेक विद्वानों द्वारा १०-१०, १२-१२ छोटे-छोटे नवजात बालकों को शीशे के मकान में रखा गया और उनकी परवरिश के लिए धाइयां रक्खी गई। उनको समझा दिया गया कि वे बच्चों को खिलापिलाकर प्रत्येक प्रकार से उनकी रक्षा करें। परन्तु उनको किसी प्रकार की कोई शिक्षा न दें, न उनके सामने कुछ बोलें। उन धाइयों ने ऐसा ही किया। इस प्रकार परवरिश पाकर जब बच्चे बड़े हुए तब जांच करने से मालूम हुआ कि वे सभी गूंगे व बहरे थे। यदि बिना शिक्षा दिये स्वयं किसी में ज्ञान उत्पन्न हो सकता, तो उन बच्चों को बोलना आदि स्वयं आ जाता इनका बहरा-गूंगा रहना साफ तौर से प्रकट करता है कि स्वयंमेव ज्ञान न उत्पन्न होता है न उसकी वृद्धि होती है।

वैज्ञानिक भी अब क्रमशः ज्ञान वृद्धि के मन्तव्य का विरोध करने लगे हैं।

(१) सर आलिवर लाज क्रमशः ज्ञान बृद्धि के सिद्धान्त का विरोध करते हुए ऐसा मानने वालों के प्रश्न करते हैं कि सूक्ष्म कला (Fine Art) फोटोग्राफी आदि का विना शिक्षा प्राप्त किये किस प्रकार प्रादुर्भाव हुआ ? एक दूसरे विद्वान बालफोर ने लाज के इस प्रश्न का समर्थन किया है।

(२) डाक्टरवालेस ने जो विकासवाद के अविष्कारकों में से एक थे, अपने क्रमशः ज्ञान की वृद्धि वाले सिद्धान्त को छोड़कर एक जगह लिखा है कि जो विचार वेद की ऋचाओं से प्रकट होते हैं, उनके लेखक उत्तम से उत्तम शिक्षकों और हमारे मिलटनों टेनसनोंवा से न्यून नहीं थे। डाक्टर वालेस के ये शब्द हैं–

We must admit that the mind which conceived and expressed in appropriate language, such ideas as are everywhere apparent in Vedic hymns could not have been in any away inferior to those of the best of our religlous teachers and poets, to our Miltones and Tennysons.

(३) डाक्टर वालेस ने मिश्र मैसोपटेमिया की पुरानी कलाओं और लेखों पर विचार करते हुए उनको भी आजकल की अच्छी से अच्छी कलाओं से कम नहीं ठहराया है। उन्होंने इन और ऐसी ही अन्य बातों पर विचार करते हुए-परिणाम यह निकला है कि क्रमशः ज्ञान वृद्धि का कोई प्रमाण नहीं है।

There is therefore no proof of continuouly increasing Intellectual Power.

(४) क- गैलटन महोदय ने एक जगह लिखा है- "यथेन्स वासियों की बुद्धिमत्ता अंग्रेजों से दो डिग्री ऊंची है। अंग्रेजों की बुद्धिमत्ता अफरीकनों से दो डिग्री ऊंची है। अब एक साथ जन्मी हुई तीन जातिओं में यह डिग्री का भेद क्यों है ? क्रमश: बृद्धि के सिद्धान्त से तो सब जातियों का स्तर एक सा होना चाहिए था।

ऋगवेद में जिस कोटि का ज्ञान है, विकास सिद्धान्तानुसार तो उसके उस स्टेज तक आने में हजारों वर्ष लगे होगें। पर उससे पूर्व का निम्नतर स्तर का क्या कोई भी साहित्य उपलब्ध है ? अतः इस वाद की मान्यता स्थापित नहीं होती।

(क्रमशः)

# ऋग्वेद में अद्धा निपात

डॉ० राकेश शास्त्री, संस्कृत विभाग
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

'अद्धा' निपात की ऋग्वेद के निश्चयार्थक निपातों में गणना की जा सकती है। प्रयोग की दृष्टि से इसका निश्चयार्थक निपातों में चौदहवां स्थान है। यद्यपि आचार्य सायण ने ऋग्वेद में एक स्थल पर 'अद्धा' को स्पष्ट रूप से सत्य अर्थ वाला प्रदर्शित किया है[1], तथापि उन्होंने ही ऋग्वेद में तीन स्थलों पर इसका 'सत्यमेव' अर्थ किया है।[2] क्योंकि सत्य के साथ-साथ 'एव' निपात का भी सायण भाष्य में उल्लेख किया गया है, इसलिये 'अद्धा' निपात से निश्चय अर्थ को प्रकट करने की सम्भावना अधिक हो जाती है।

इसके अतिरिक्त सर मोनियर विलियम्स भी इस निपात को निश्चयार्थक मानते हैं।[3] ऋग्वेद में जिन स्थलों पर इस निपात का प्रयोग हुआ है, उन स्थलों पर इसका निश्चय अर्थ ही संगत प्रतीत होता है, अतः 'अद्धा' निपात को निश्चयार्थक निपातों की श्रेणी में रखने में कुछ भी विप्रतिपत्ति नहीं होनी चाहिए।

इस निपात का ऋग्वेद में छः बार प्रयोग हुआ है।[4] सभी स्थलों पर यह निपात अन्तोदात्त स्वर से युक्त मिलना है।[5] इस निपात की तीन बार मन्त्र के प्रथम चरण में[6] तथा तीन बार मन्त्र के चतुर्थ चरण[7] में आवृत्ति हुई है।

संहितोत्तर वैदिक संस्कृत साहित्य, ऋग्वैदिक ब्राह्मण एवं आरण्यकों में इस निपात का सर्वथा अभाव है।[8] ऋग्वैदिक उपनिषदों में से वाष्कलोपनिषद् में इसकी चार बार आवृत्ति हुई है।[9]

---

१ सत्यनामैतत्–सायण–भाष्य–८.१९.९।

२ ऋग्वेद–१.५२.१३,८.१०१.११,१०.११७.७।

३ संस्कृत इंगलिश डिक्शनरी–सर मोनियर विलियम्स–पृष्ठ १९।

४ ऋग्वेद–१.५२.१३,३.५४.५,८.१९.९, ८.१०१.११, १०.१११.७, १२९.६।

५ ऋग्वेद–संहिता–मैक्समूलर–चौखम्बा प्रकाशन–तृतीय संस्करण।

६ ऋग्वेद–३.५४.५,८.१९.९, १०.१२९.६।

७ वही–१.५२.१३,८.१०१.११,१०.१११.७।

८ वैदिक पदानुक्रम कोश–विश्वबन्धु–१९४५।

९ ३,६,९,१०, वैदिक पदानुक्रमकोश, पृ० १९२।

लौकिक संस्कृत साहित्य में भी 'अद्धा' निपात का प्रयोग मिलता है। विविध कोशों में इस निपात को विभिन्न अर्थों–सचमुच, बिल्कुल, अवश्य, निःसन्देह, यथार्थ, सत्य, प्रत्यक्ष, साक्षात्कार, स्फुट, अवधारण, अतिशय तत्त्व आदि में स्वीकार किया गया है।1 अतः स्पष्ट है कि 'अद्धा' निपात का उत्तरोत्तर संस्कृत साहित्य में अर्थ एवं प्रयोग की दृष्टि से विस्तार हुआ है।

## प्राचीन आचार्यों की दृष्टि में 'अद्धा' निपात–

आचार्य यास्क ने निरुक्त में इस निपात का उल्लेख नहीं किया है तथा निरुक्त के व्याख्याकारों ने भी इस निपात पर दृष्टिपात नहीं किया है, इसका कारण सम्भवतः इस निपात का ऋग्वेद में विरल प्रयोग ही प्रतीत होता है। मैक्डानल ने इस निपात का मात्र उल्लेख किया है। उनके मत में यह निपात 'धा' प्रत्यय से युक्त है तथा यथार्थ रूप को प्रकट करने वाला निपात है।2 उनकी सम्मति में–यह निपात क्रिया–विशेषण के रूप में प्रयुक्त होता है, किन्तु परीक्षा करने पर मैक्डानल का यह कथन उचित प्रतीत नहीं होता, क्योंकि ऋग्वेद में प्रयुक्त छः स्थलों में से केवल तीन स्थलों पर ही यह निपात क्रिया–विशेषण के रूप में प्रयुक्त हुआ है।3

आचार्य सायण ने इसे 'सत्य' अर्थ वाला प्रतिपादित किया है। यद्यपि तीन स्थलों पर सत्य अर्थ के साथ-साथ उन्होंने 'एव' निपात का भी उल्लेख किया है।4 इसलिये इसके निश्चयार्थक होने में संदेह नहीं हो सकता। इसके अतिरिक्त वेंकटमाधव भी इस निपात का 'सत्यमेव' अर्थ करते हैं।5 मुद्गल ने भी एक स्थल पर यही अर्थ किया है।6 स्वामी दयानन्द इसका 'साक्षात्' अर्थ करते हैं।7

वस्तुतः यदि 'अद्धा' निपात को 'सत्य' अर्थ वाला भी मानें तो भी इसे निश्चय अर्थ वाला मानने में सन्देह नहीं है, क्योंकि 'सत्य' पद की उपस्थिति से भी वक्ता के कथन में निश्चयात्मकता की

---

१ (क) अमरकोश-पृ० ५३५. (घ) युगलकोश–पृ० ११. (छ) संस्कृत-हिन्दी-कोश-आप्टे पृ० २३
(ख) वैजयन्ती कोश-पृ० २१५. (ङ) शब्द-कल्पद्रुम-पृ० ३३. (ज) शब्दोस्तोम महानिधि-पृ० १८.
(ग) हलायुध कोश-पृ० ११४. (च) वाचस्पत्यम् - प्रथम भाग-पृ. ११७.।

२ वैदिक व्याकरण–मैक्डानल–अनु० सत्यव्रत शास्त्री–पृ० २८१.।

३ ऋग्वेद–१.५२.१३, १०.१११.७, १२९.५.।

४ वही –१५.१२.१३, ८.१०१.११, १०.१११.७.।

५ वही –८.१०१.११ वेंकटभाष्य।

६ वही १.५२.१३–मुद्गल भाष्य।

७ ऋ० १.५२.१३, ३.५४.५।

प्रतीति होती है। अब विवेचनीय यह है कि 'अद्धा' निपात के प्रयुक्त स्थलों पर निश्चय अर्थ कहां तक उचित एवं युक्तिसंगत है।

## 'अद्धा' निपात का अर्थ—

ऋग्वेद का प्रथम विचारणीय स्थल प्रथम मण्डल का है, जहां पर इस निपात का 'सत्य' एवं 'नकिः' पदों के मध्य मन्त्र के चतुर्थ चरण में प्रयोग हुआ है—

**त्वं भुवः प्रतिमान पृथिव्या ऋष्ववीरस्य बृहतः पतिर्भूः ।**
**विश्वमाप्रा अंतरिक्षं महित्वा सत्यमद्धा नकिरन्यस्त्वावान् ॥**[1]

प्रस्तुत स्थल पर आचार्य सायण ने 'अद्धा' निपात का 'सत्यमेव' अर्थ किया है।2 मन्त्र में इन्द्र की स्तुति की गयी है।3 स्कन्दस्वामी ने इस स्थल पर 'अद्धा' एवं 'सत्य' पदों को 'सत्य अर्थ वाला' माना है।4 वस्तुतः प्रस्तुत स्थल पर 'अद्धा' निपात 'सत्य' पद के साथ प्रयुक्त हुआ है एवं 'अद्धा' निपात भी सत्य का पर्याय है, इसे लगभग सभी भाष्यकार स्वीकार करते हैं,5 निघण्टु में भी 'अद्धा' को सत्य का पर्याय माना है।6 इसलिए मन्त्र में वक्ता के कथन में निश्चयात्मकता का भाव सन्निहित है, क्योंकि एक ही शब्द की पुनरुक्ति का तात्पर्य भी अपने कथन पर बल देने से होता है। इसलिए आचार्य सायण ने प्रस्तुत स्थल पर स्पष्ट रुप से इसे निश्चयार्थक माना है।7 आचार्य मुद्गल भी सायण कृत अर्थ से सहमत है।8 स्वामी दयानन्द यहां साक्षात् अर्थ करते हैं।9 उन्होंने मन्त्र की

---

१ ऋग्वेद–१.५२.१३.।

२ हे इन्द्र त्वं अन्तरिक्षं वर्तमानं आकाशं विश्वं सर्वमपि महित्वा महत्वेन सत्यम् आप्राःनिश्चयेन आसमन्तादपूरयः। अतः त्वावान् त्वत्सदृशः अन्याः कश्चित् नकिः अस्ति नास्तीति···अद्धा सत्यमेव।

३ सायण–वही।

४ सत्यम् अद्धा द्वे अप्येते सत्य नामनी— इत्येवेवमर्थ भूयस्त्वेनापुनरुक्तिः अत्यन्तसत्यमेतत्। स्कन्दस्वामी भाष्य–वही।

५ देखिये–पृ० १९. ६–बट्। श्रत्। सत्रा। अद्धा। इत्था–ऋतमिति षट्सत्यनामानि निघण्टु– ३.१०.।

७ सायणभाष्य–ऋ० १.५२.१३.। ८ यदेतत् तत् अद्धासत्यमेव। मुद्गल वही।

९ (सत्यम्) अव्यभिचारी सुपरीक्षितं वेदचतुष्टयजन्यम् (अद्धा) साक्षात्, स्वामी दयानन्द वे०भा० वही

व्याख्या भिन्न प्रकार से की है, किन्तु मन्त्रार्थ के औचित्य की दृष्टि से सायणकृत अर्थ ही युक्तियुक्त प्रतीत होता है।

द्वितीय विचारणीय स्थल तृतीय मण्डल का है—

**को अद्धा वेद क इह प्रवोचद्देवाँ अच्छा पथ्या का समेति।**
**ददृश्र एषामवमा सदांसि परेषु या गुह्येषु व्रतेषु ॥**[1]

प्रस्तुत स्थल पर 'अद्धा' निपात का मन्त्र के प्रथम चरण के प्रारम्भ में प्रयोग हुआ है। मन्त्र में 'द्यावापृथिवी' की स्तुति की गई है।[2] आचार्य सायण ने प्रस्तुत मन्त्र को पूर्व मन्त्र से सम्बद्ध करते हुए 'अद्धा' निपात का 'सत्य' अर्थ किया है।[3] वेंकटमाधव भी इस स्थल पर सत्य अर्थ ही करते हैं।[4] स्वामी दयानन्द ने यहां भी 'साक्षात्' अर्थ किया है।[5]

वस्तुतः प्रस्तुत स्थल पर 'अद्धा' निपात का सायणकृत अर्थ ही उचित प्रतीत होता है, क्योंकि- 'सत्य को कौन मनुष्य जानता है,[6] अर्थ स्पष्ट एसंवं सुगत प्रतीत होता है।
अन्तिम विचारणीय स्थल अष्टम मण्डल का है—

**सो अद्धा दाश्वध्वरोऽग्ने मर्तः सुभग स प्रशस्यः।**
**स धीरिस्तु सनिता ॥**[7]

मन्त्र में अग्नि देवता की स्तुति की गयी है तथा अद्धा निपात का प्रथम चरण में द्वितीय स्थान पर प्रयोग हुआ है। प्रस्तुत स्थल का अर्थ करते हुए सायण ने 'अद्धा' को सत्य अर्थ में प्रयुक्त माना है।[8] किन्तु यहां पर उसका निश्चय अर्थ उचित प्रतीत होता है, क्योंकि मन्त्र में यज्ञ करने वाले मनुष्य की फल प्राप्ति का कथन किया गया है।[9] अतः कथन की निश्चयात्मकता असंदिग्ध है। वेंकट-माधव की व्याख्या से भी निश्चय अर्थ की प्रतीति हो रही है।[10]

---

१ ऋग्वेद ३.५४.५.।
२ कः वा अद्धा सत्यभूतं तादृशमर्थं वेद वेत्ति। सा. भा. वही।
३ वही।
४ कः मनुष्यः सत्यं वेत्ति, कः वा इह मनुष्येभ्यः एतत् प्रवोचत्। वे. भा. वही।
५ (कः) (अद्धा) साक्षात् (वेद) जानीयात्। स्वामी दयानन्द भाष्य वही।
६ ऋ०वे०भा० ३.५४.५.।
७ ऋग्वेद— ८.१९.९.।
८ अद्धा। सत्यनामैतत्। सत्यफलो भवतु। सा. भा. वही।
९ हे अग्ने यः मर्तः मनुष्यः दाश्वध्वरः दत्तयज्ञो भवति सः अद्धा। सा० भा० वही।
१० सः सत्यम् दत्तयज्ञः अग्ने! मर्त्यः सुधनः!, वे. भा. वही।

अतः प्रस्तुत स्थल पर 'अद्धा' निपात को निश्चय अर्थ में प्रयुक्त मानना संगत प्रतीत होता है।

अद्धा निपात का चतुर्थ विचारणीय स्थल अष्टम मण्डल का है—

**बण्महाँ असि सूर्य बडादित्य महाँ असि।**
**महस्ते सतो महिमा पनस्यतेऽद्धा देव महाँ असि ॥**[1]

प्रस्तुत स्थल पर 'अद्धा' निपात मन्त्र के चतुर्थ चरण में प्रयुक्त हुआ है तथा मन्त्र में सूर्य देवता की स्तुति की गयी है। आचार्य सायण यहां अद्धा का सत्यमेव अर्थ करते हैं।[2] किन्तु उसे यहां पर निश्चय अर्थ में प्रयुक्त मानना उचित प्रतीत होता है, क्योंकि मन्त्र में सत्यार्थक 'बट्' निपात की दो बार आवृत्ति हुई है।[3] सूर्य की महिमा का वर्णन है।[4] इसलिए स्तोता ने कथन में निश्चयात्मकता के प्रतिपादन हेतु बार-बार सत्यार्थक— बट् और अद्धा का प्रयोग किया है। आचार्य सायण की व्याख्या से भी इस कथ्य की पुष्टि होती है।[5] वेंकटमाधव 'अद्धा' के अर्थ में निश्चयार्थक एव निपात का ही प्रयोग करते हैं।[6] इसलिए उनकी सम्मति में भी यहां इसे निश्चय अर्थ में प्रयुक्त मानना समीचीन प्रतीत होता है, यद्यपि उसके सत्य अर्थ को भी अमान्य नहीं कहा जा सकता।

दशम मण्डल में इस प्रकार के विचारणीय स्थलों की संख्या दो है, प्रथम स्थल निम्न है—

**सचंत यदुषसः सूर्येण चित्रामस्य केतवो राम विन्दन्।**
**आ यन्नक्षत्रं ददृशे दिवो न पुनर्यतो नकिरद्धा नु वेद ॥**[7]

प्रस्तुत मन्त्र में 'अद्धा' निपात का चतुर्थ चरण में 'नकिः' पद के पश्चात् प्रयोग हुआ है। मन्त्र में सूर्य देवता की स्तुति की गयी है। आचार्य सायण ने इस स्थल पर भी 'अद्धा' निपात का 'सत्यमेव' अर्थ किया है।[8] सायण की व्याख्या के आधार पर 'अद्धा' निपात के निश्चय अर्थ को पूर्व मन्त्र के समान अस्वीकार नहीं किया जा सकता। वेंकटमाधव ने यहां 'अद्धा' का कोई अर्थ

---

१ ऋग्वेद– ८.१०१.११.

२ हे देव द्योतनादि गुणयुक्त सूर्य त्वं महान् वीर्येणाप्यधिकः असि भवसि। अद्धा सत्यमेव। अत्र न संशय इत्यर्थः। बट्सत्रा अद्धा इति सत्यनामसु पाठात्, सायणभाष्य, वही।

३ बट् महान् असि सूर्य बट् आदित्य महान् असि। ऋग्वेद, ८.१०१.११।

४ वही. ५– अद्धा सत्यमेव। अत्र न संशय इत्यर्थः। सा. भा. वही।

६ सत्यमेव देव। महान् भवसि। वे. भा. वही।

७ ऋग्वेद १०.१११.७.।

८ सर्वतः गच्छतोऽस्य रश्मीन् नकिः न कश्चित् नु वेद जानाति। एतत् अद्धा सत्यमेव। सा. भा. वही।

नहीं किया है। अन्तिम विचारणीय स्थल निम्न है—

**को अद्धा वेद क इह प्रवोचत्कुत आजाता कुतः इयं विसृष्टिः।**
**अर्वाग्देवा अस्य विसर्जनेनाथा को वेद यत आवभूव ॥ ऋ. १०.१२९.६.**

यहां पर 'अद्धा' निपात मन्त्र के प्रथम चरण में द्वितीय स्थान पर प्रश्नवाचक कः पद के पश्चात् प्रयुक्त हुआ है। आचार्य सायण ने यहां पर उसका 'पारमार्थ्येण' अर्थ किया है।1 जो कि समीचीन प्रतीत होता है, क्योंकि इन्हीं पदों के साथ तृतीय मण्डल में भी मन्त्र के प्रथम चरण में ही 'अद्धा' निपात का प्रयोग हुआ है।2 जिसे विवेचन करने के उपरान्त सत्यार्थक सिद्ध कियाजा चुका है।3 वहां भी सायणकृत अर्थ का ही औचित्य स्वीकार किया गया है। वेंकटमाधव यहां भी सत्य अर्थ करते हैं।4 अतः प्रस्तुत स्थल पर सायणकृत अर्थ ही युक्ति-युक्त प्रतीत होता है।

'अद्धा' निपात के उपर्युक्त स्थलों के संक्षिप्त विवेचन से स्पष्ट है कि ऋग्वेद में 'अद्धा' निपात का निश्चय अर्थ उपलब्ध होता है। यद्यपि मूलतः उसका सत्य अर्थ ही है, जो कि निघण्टु में भी मिलता है,5 तथापि वह निश्चयात्मकता का भाव लिए हुए हैं।6 ऋग्वेद में यह निपात तीन स्थलों7 पर केवल सत्य अर्थ के प्रतिपादन के लिए तथा शेष तीन स्थलों पर8 सत्य अर्थ के साथ-साथ निश्चयात्मकता के अर्थ प्रतिपादन हेतु प्रयुक्त हुआ है।

□

---

१ कः पुरुषः अद्धा पारमार्थ्येन वेद जानाति। कः वा इह अस्मिन् लोके प्रवोचत् प्रब्रूयात्। सा.भा. १०१.२९.६

२ ऋग्वेद ३.५४.५.।

३ देखिये पृ०–२१।

४ कः सत्यम् इह जानाति। वे. मा. भा. १०.१२९.६।

५ बट्, श्रत्, सत्रा, अद्धा, इत्था……ऋतमिति षट्। सत्यनामानि निघण्टु– ३.१०.।

६ ऋग्वेद– १.५२.१३, ८.१०१.११, १०.१११.७.।

७ वही—३.५४.५., ८.१९.९., १०.१२९.६.।

८ वही—१.५२.१३., ८.१०१.११., १०.१११.।

स्वामी श्रद्धानन्द जी की लेखनी से—

# माता की लाज पुत्रियों के हाथ में—

प्रस्तुतकर्ता—जगदीश प्रसाद विद्यालङ्कार

भारत माता का विलाप सन्तान के लिये असहाय हो गया, इसी लिये सन्तान माता की रक्षा और पुनरुत्थान के लिये हाथ पैर रही है। अब तक पुरुष ही यत्न करते रहे थे, कुछ दिनों से स्त्रियों ने मातृ सेवा का व्रत लेना शुरु कर दिया है।

मन कितना ही उठने वाला विशाल क्यों न हो बिना दृढ़ बलवान शरीर और आत्मा के वह विवश ही रहता है। भारतीयों में मानसिक भाव बड़े व्यापक हैं, परन्तु आत्मा और शरीर की निर्बलता के कारण उनके संकल्प केवल संकल्प मात्र ही रहते हैं। निर्बल, तेजहीन शरीर के अन्दर तेजस्वी आत्मा का निवास भी दुस्तर है।

कहा जायेगा कि सुशिक्षित पुरुषों ने शारीरिक उन्नति और दृढ़ता की ओर ध्यान देना आरम्भ कर दिया है। परन्तु सन्तान वही कुछ बनती है जो उसे माता पिता (विशेषतः माता) बना दें। भारत को बीर सिंह सन्तान चाहिये, वेद के आदेशानुसार—

अस्य यजमानस्य वीरो जायताम्। राष्ट्र में वीर सन्तान उत्पन्न होनी चाहिये। वह वीर सन्तान कैसे उत्पन्न होगी?

आजकल की विदेशी शिक्षा पद्धति ने जहां भारतीय बालकों के शरीर निस्तेज कर दिये हैं वहां आर्य बालिकाओं को भी अत्यन्त निर्बल बना दिया है। आज से ४० वर्ष पहिले की आर्य देवियों यद्यपि सर्वभाषाओं के अक्षरों से शून्य थी, तथापि शारीरिकबल से वंचित न थी, उनमें इतनी शक्ति अवश्य थी कि कम से कम स्वस्थ और दृढ़ांग सन्तान उत्पन्न करें। विदेशी शिक्षा ने भार की कुछ पुत्रियों को पुस्तक पढ़ने और अक्षर लिखने के योग्य तो बना दिया परन्तु साथ ही उन्हें दृडांग बीर सन्तान उत्पन्न करने योग्य नहीं छोड़ा। ऊंची एड़ी के बन्द और रंग बिरंगी रेशमी साड़ियां पहिन कर हमारी पुत्रियां और बहिने तितलियां बना दी गई है, तितलियों के गर्भ से सिंह कैसे पैदा हो सकते हैं

६०० वर्ष हुए मेवाड़ की गद्दी पर राना अजयसिंह बैठे, उनके पीछे उनके भाई अमरसिंह के पुत्र को गद्दी मिलनी थी। उनका पुत्र प्रसिद्ध राना हमीर हुआ, जिसने ६४ वर्षों में मेवाड़ की काया पलट दी थी। उसने मेवाड़ के खोये हुए सहस्रों दुर्ग ही मुसलमानों से न लौटा लिये अपितु बादशाह महमूद खिलजी को भी तीन महीने तक चित्तौड़ के कारागर में रक्खा और उसने अजमेर, रणथम्भौर, नागौर, सुई शिवपुर के इलाके ही न छुड़वा लिये अपितु ५० लाख रुपया हर्जाना और १०० हाथी कर में लिये। वह हमीर किस माता का पुत्र था ? सुनो ! —

एक दिन अमरसिंह जंगली सुअर के शिकार के लिए जा रहा था। सुअर एक ज्वार के खेत में घुस गया, अमरसिंह के साथियों को खेत में जाते देख एक राजपूतनी लड़की ने जो मचान पर बैठी थी, उनको खेत में घुसने से रोक कर कहा—

"तुम सब हट जाओ मैं शिकार को खेत से निकाल देती हूँ।"

ज्वार के एक गज लम्बे लट्टे को उखाड़ कर उससे सुअर को मार उनके सामने खींच लाई और विदा हो गई। राजपूत बहादुर उस शक्ति को देख आश्चर्य में आ गये। उन सबने पास की नदी के किनारे बैठ शिकार भूना और जलसा मनाने लगे। उसी समय किसी का चलाया हुआ एक मिट्टी का गोला अमरसिंह के घोड़े को लगा और उसकी हड्डी तोड़ दी। देखने पर मालूम हुआ कि मचान पर से उसी कुमारी राजपूतनी ने जानवरों को हांकने के लिये यह गोला चलाया था। उससे हानि देखकर वह कुमारी उतरी और कुमार से क्षमा प्रार्थना करके चली गई। जब सब राजपूत घर को लौटे तो रास्ते में देखा कि वही कुमारी सिर पर दूध का घड़ा रखे, दोनों हाथ से दो मस्त भैंसे पकड़े लिये जा रही है। हँसी में उसके सिर से दूध गिराने के लिये एक सवार आगे बढ़ा। कुमारी घबराई नहीं एक भैंसे को घोड़े की टांग में अड़ा कर घोड़ा और सवार दोनों को गिरा दिया। अमरसिंह ने कुमारी के पिता के पास पहुँच कर उससे विवाह करने का प्रस्ताव किया। वह चन्दावत राजपूत था। निर्धन होते हुए भी अमरसिंह के बराबर बेपरवाही से बैठ गया और प्रस्ताव अस्वीकृत कर दिया। उसकी धर्मपत्नी ने जब समझाया, तब अमरसिंह का चंदावत राजपूतों में से विवाह हुआ। उन दोनों की सन्तान राणा हम्मीर था।

कैलवे के फतहसिंह को माता और धर्मपत्नी ने चित्तौड़गढ़ से निकल कर मुगल सेना में हलचल डाल दी थी और सैकड़ों को मार कर देश की स्वतन्तन्त्रता पर अपनी जान कुर्बानी कर दी।

वह पुस्तक की विद्या व्यर्थ है, जो शरीर और आत्मा को निर्बल कर दे। झांसी की रानी की कहानी भी कोई बहुत पुरानी नहीं है। ३२ वर्ष पहिले की एक घटना तो मेरे सामने ही घटित हुई

थी। एक नव विवाहित जाट लड़की यात्रा में कुटुम्ब के साथ सोई हुई थी। रात को चोर ने चांदी की चूड़ी उतारने लिए हाथ बढ़ाया, १७ वर्ष की जाट लड़की ने उसके दोनों हाथ पकड़ लिये। श्वसुर और अन्य बड़े-बूढ़ों से लजाते बोल न सकती थी। ३ घन्टे तक उसी तरह पकड़े रक्खा। जब चोर ने हाथ छुड़ाना चाहा तो उसकी कलाइयां इतनी दबाई कि चोर चींख उठा। तब पुरुष जागे और चोर पकड़ा गया।

ऐसी दृढांग देवियां यदि सत्य विद्या के भूषण से आभूषित कर दी जाय, तब वह सन्तान उत्पन्न हो सकती है, जिसकी 'वेद' ही राष्ट्र के लिए आवश्यकता बतलाता है। अब तक कन्या पाठशालाओं और महाविद्यालयों के संचालकों के पास वह संदेश भेजता रहा हूं और अब जब तक कि कन्या गुरुकुल खोलने का साहस किया गया है, वही संदेश उस संस्था के संचालकों के पास पहुंचाना चाहता हूं।

# बाल शिक्षा का वैदिक मन्त्र

–बलभद्र कुमार हूजा

भारत के प्राचीन ऋषियों ने जीवन के सर्वोत्कर्ष स्वरुप की कल्पना में अनेक संस्कारों के रूप में एक ऐसी व्यवस्था का अविष्कार किया जो पूर्णतः वैज्ञानिक और व्यवहारिक है।

**संस्कारों का सिलसिला :—** जिस प्रकार लोक में विशिष्ट अतिथि की प्रतीक्षा हेतु उसके रहने एवं आराम आदि के लिए पूर्व ही अच्छी व्यवस्था कर ली जाती है। इसी प्रकार भारतीय ऋषियों के अनुसार संसार के माता-पिताओं को भी यह उचित है कि वे सन्तान के रूप में आने वाले नये मेहमान की एक स्पष्ट परिकल्पना करें। उसके शारीरिक एवं मानसिक निर्माण की तैयारी करें।

भारतीय दार्शनिकों के अनुसार मृत्यु के पश्चात् जीव जिस सूक्ष्म शरीर को लेकर चलता है वह पिता के वीर्य में विकास पाता है। उसके पश्चात् माता के गर्भाशय में प्रवेश करता है। पिता के शरीर में वीर्य कोष ही पुत्र का गर्भाशय है। यही आगुन्तक जीव का शरीर है। इसलिए वैदिक ऋषियों ने यह धारणा रखी कि जिस प्रकार का भोजन पिता करेगा, उसी प्रकार का शरीर तैयार होगा, यह तो रहा भौतिक तथ्य शरीर पर पिता के मन का भी आभास पड़ेगा। उसमें पिता के प्रत्येक अंगों से किये हुए कार्यों की प्रतिच्छाया रहेगी। अतः पिता को सोच लेना चाहिये कि जिस प्रकार के बालक की वह इच्छा करता है, उसी प्रकार का आचरण होना चाहिए। बच्चे के निर्माण में माता-पिता का दायित्व उसके उत्पन्न होने से पूर्व ही प्रारम्भ हो जाता है। वैदिक ऋषियों की यह बात सुनने में भले ही विचित्र लगे कि बालक की शिक्षा बालक के जन्म से पूर्व ही शुरू हो जाती है। लेकिन यह अकाट्य सत्य है। इसलिए सामवेद के ब्राह्मण ग्रन्थ में कहा गया है—

**अंगादंगाद्सम्भवसि, हृद्यातभिजायसे ।**
**आत्मा वै पुत्र नामासि, त्वं जीव शरदः शतम् ॥**

अर्थात् अंग-अंग से बालक उत्पन्न होता है, प्रत्येक अंग की प्रतिच्छाया शरीर पर पड़ती है। हृदय की सभी भावनायें स्पष्ट रुप से वीर्य के उस कण में होती हैं जिसको जीव ने अपना शरीर बनाया हुआ है। पिता अपनी अभिलषित एवं सिञ्चित धरोहर निर्माण के आगे के उत्तरदायित्व को गर्भ धारण हेतु माता को सौंप देता है। अब माता निर्माता भवति, का सार्वभौमिक सिद्धान्त

क्रियाशील हो जाता है। बालक के सर्वतोमुखी विकास हेतु प्राचीन ऋषियों ने माताओं को यह सीख दी कि वे अपनी दिनचर्या को इस प्रकार बनायें कि पूर्व जन्म के आये हुए अच्छे प्रभावों का विकास हो और बुरें प्रभाव शनै शनै तिरोभूत हो जायें। इसलिये वेद में कहा है—

**गर्भ धेहि सिनीवाली, गर्भ धेहि सरस्वती।**

अर्थात् माता को बच्चे को भोजन पहुंचाने वाली अर्थात् अन्नवाली एवं सरस्वती होना चाहिए।

बच्चे की सतत् शिक्षा के इस वैदिक दृष्टिकोण का ऋषि दयानन्द ने सत्यार्थ प्रकाश में अत्यन्त स्पष्ट तरीके से चित्रण किया है। माता-पिता को अति उचित है कि गर्भाधान के पूर्व मध्य और पश्चात् मादक द्रव्य, मद्य, रुक्ष, बुद्धि नाशक पदार्थों को छोड़ के जो शान्ति, आरोग्य, बल, बुद्धि, पराक्रम और सुशीलता से सभ्यता को प्राप्त करें वैसे घृत, दुग्ध, मिष्ट, अन्नपान आदि श्रेष्ठ पदार्थों का सेवन करें कि जिससे रजस्, वीर्य भी दोषों से रहित होकर अत्युत्तम गुणयुक्त हो।

(सत्यार्थ प्रकाश समुल्लास–२) वेदों में बालक को शिक्षा देने में माता को साक्षात् सरस्वती कहा गया है तथा मां को सत्य आदि गुणों की प्रेरक, बुद्धियों को चेताने वाली शक्ति के रुप में प्रतिबिम्बित किया है। मष्तिष्क शक्तियां बच्चे के मष्तिष्क को बनाती है। मन और मष्तिष्क का परस्पर सम्बन्ध है। एक दूसरे पर प्रभाव पड़ता है। इसलिए बच्चे को शिक्षा देने का सिलसिला माता के संस्कारों के आधार पर जन्म से पूर्व ही प्रारम्भ हो जाता है। इसी परिप्रेक्ष्य में ऋषि दयानंद ने संस्कार विधि में माता के विचारों को शुद्ध करने हेतु गर्भाधान संस्कार का विधान किया।

भारतीय दर्शन के अनुसार मनुष्य के व्यक्तित्व का विकास विभिन्न चरणों में आयु पर्यन्त होता रहता है। अतः इस हेतु गर्भ से मृत्यु पर्यन्त मनुष्य के शरीर और आत्मा पर उत्तम संस्कार डालना और शुभ संकल्प लेना व्यक्ति और समाज के हित में आवश्यक हो जाता है। मनुष्य को सही रूप में शिक्षित करने का यह दृष्टिकोण सर्वाङ्ग जीवन से सम्बन्ध रखता है। ऋषि दयानन्द बच्चे की शिक्षा में माता-पिता के महान् उत्तरदायित्व का बोध कराते हुए कहते हैं "वह सन्तानों को उपदेश और उपकार पहुंचाता है, उतना किसी से नही। जैसे माता सन्तानों पर प्रेम, उनका हित करना चाहती है उतना कोई नहीं। इसीलिये (मातृमान्) अर्थात् "प्रशास्तम् धार्मिकी विदुषी माता विद्यते यस्य स मातृमान्।" धन्य वह माता है कि जो गर्भाधान से लेकर जब तक पूरी विद्या नहीं तब तक सुशीलता का उपदेश करें।"

**पुंसवन संस्कार**—भारतीय ऋषियों ने गर्भावस्था के काल में ही बच्चे को सुसंस्कृत करने हेतु सीमन्तोनयन दो और संस्कारों का विधान किया। गर्भ की स्थिति का सम्यग् ज्ञान हो जाने पर आगन्तुक शिशु की भव्य कल्पना मष्तिस्क में संजोये माता-पिता इस संस्कार के माध्यम से यह प्रतिज्ञा करते हैं, कि वे इस संसार में अपने से श्रेष्ठ संतान का निर्माण करने में प्राण प्रण से चेष्टा करेंगे। पुंसवन संस्कार के एक मन्त्र में स्त्री को यह सन्देश दिया गया है कि वह आगन्तुक बालक का पृष्टपोषण करने वाली है। बालक के व्यक्तित्व के विकास में गर्भवत् स्थिति में माँ की भूमिका बेजोड़ है। शिक्षा विनियम के इस बेजोड़ स्वरूप को हमने आज भुला दिया है। इसलिये वेद के एक अन्य मन्त्र में कहा गया है कि "गर्भ महान् वस्तु है, उसको धारण करने वाला महान् है और रक्षण करने वाला भी महान् है।

**सीमन्तोनयन संस्कार**—यह संस्कार गर्भ के चौथे मास के बाद से लेकर सातवें मास के अन्त तक बच्चे की मानसिक शक्तियों की वृद्धि के लिये किया जाता है। गर्भस्थ अवस्था में किये जाने वाले ये संस्कार माता पिता को बराबर अहसास दिलाते रहते हैं कि उनके उत्कृष्ट जीवन पर ही उनकी संतान के सुन्दर भविष्य की आधारशिला स्थापित है।

**सतत् शिक्षा का स्वरूप**—यह अकाट्य सत्य है कि गर्भावस्था में माता के सोचने विचारने का उसकी प्रवृत्तियों और भावनाओं का तथा संस्कारों का, मां के संकल्प-विकल्पों का उनकी प्रत्येक क्रियाओं का सूक्ष्म प्रभाव अवश्य ही संतान पर पड़ता है। महाभारत के अनुसार अभिमन्यु ने चक्रव्यूह भेदन मातृगर्भ में ही सीखा था। कहते हैं कि बादशाह हुमायूं की बेगम एक दिन अपने तलवे पर सुरमे से एक फूल का चित्र बना रही थी, हूमायूँ ने पूछा ऐसा क्यों कर रही हो ? उसने कहा मेरी इच्छा है कि मेरे पुत्र के तलवे पर भी ऐसा ही फूल हो। यह आश्चर्य से देखा गया कि जन्म से ही अकबर के तलवे पर वैसा ही फूल था। शिवाजी के इतने प्रतापी होने का कारण भी यही बताया जाता है, उनकी माता जीजाबाई उसी प्रकार के विचारों से सदा भरी रहती थीं। नैपोलियन की अतुल शूरवीरता और अदम्य साहस का रहस्य भी उनकी माता के वीरोचित संकल्पों में निहित है। रानी मदालसा की गाथा भी सर्वविदित है, जिसने संकल्प, विचार एवं रहन-सहन के आधार पर भविष्यवाणी की थी कि वह अपने एक पुत्र को चक्रवर्ती सम्राट बनायेगी तथा दूसरे पुत्र को महान् वीतराग सन्यासी तथा अपने इस संकल्प में वह सफल रही।

ऋषि दयानन्द ने संसार के शिक्षाविदों के सामने बालक को शिक्षित करने की वैदिक व्यवस्था का स्वरूप सम्मुख रखा। सत्यार्थप्रकाश में शतपथ ब्राह्मण के वचन का हवाला देते हुए वे लिखते हैं। "मातृमान् पितृमानाचार्यवान् पुरुषों वेद।" वस्तुतः जब तीन उत्तम शिक्षक अर्थात् एक माता, दूसरा पिता और तीसरा आचार्य होवे तभी मनुष्य ज्ञानवान् होता है(सत्यार्थप्रकाश समुल्लास-२)

भारतीय ऋषियों के दृष्टिकोण से बालक को शिक्षित किया जाना तथा संस्कृत किया जाना ही–वास्तविक शिक्षा है तथा इस प्रकार संस्कार आरोपण का महान् उत्तरदायित्व अन्ततः परिवार का ही होता है। इसलिये परिवार बालक की प्राथमिक पाठशाला है। इसी दृष्टिकोण की पुनर्स्थापना आज से एक शताब्दी पूर्व ऋषि दयानन्द ने अपने ग्रन्थों सत्यार्थ प्रकाश एवं संस्कार विधि के द्वारा की। उन्होंने कहा कि जीव को संस्कृत किये जाने का वह सिलसिला जन्म से प्रारम्भ न होकर उससे पूर्व ही प्रारम्भ हो जाता है। जिससे जन्मान्तर के पश्चात् अनुकूल जलवायु एवं वातावरण के आधार पर श्रेष्ठ संस्कारों का पल्लवन बालक में हो सकता है।

**गुरु-शिष्य सम्बन्ध**—माता पिता के पश्चात् बालक को संस्कारित या दूसरे शब्दों में उसे शिक्षित करने में आचार्य की महान् भूमिका है। वेद के एक मन्त्र के अनुसार—

**आचार्य उपनयमानो ब्रह्मचारिणं कृणुते गर्भमन्तः।** अथर्व० १.५.३.

अर्थात् जब आचार्य ब्रह्मचारी को शिष्य मानकर अपने पास रखता है। तब वह उसको अपने अन्दर कर लेता है।यहां अन्दर करने का तात्पर्य केवल अपने परिवार में अथवा कुल में सम्मिलित करना ही नहीं वरन् उस छात्र को अपने हृदय में रखना है, हृदय में अथवा गर्भ में रखने का यही अभिप्राय है। उससे छिपाकर कुछ नहीं रखा जाता है। गुरु सब कुछ अपनी योग्यता को उसमें सम्मिलित कर देता है। भारतीय दृष्टिकोण से गुरु शिष्य का यह गम्भीर सम्बन्ध भी माता एवं पुत्र की तरह अंतरङ्ग था यह संस्कार, संस्कारों के आरोपण से गर्भाधान के समय से प्रारम्भ होता है। माता-पिता के संस्कारों से पोषित बच्चा उपनयन संस्कार के माध्यम से आचार्य को निर्माण हेतु प्रस्तुत कर दिया जाता है।

□

# गुरुकुल समाचार—

दिनांक १५ जुलाई ८३ को गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय की वित्त समिति की बैठक दिल्ली में सम्पन्न हुई, तथा १६ जुलाई को विश्वविद्यालय की शिष्ट-परिषद् की बैठक कुलपति श्री बलभद्र कुमार हूजा की अध्यक्षता में सम्पन्न हुई।

१८ जुलाई ८३ को दो माह के ग्रीष्मावकाश के उपरान्त विश्वविद्यालय का नया सत्र प्रारम्भ हुआ। इस वर्ष के नये सत्र के वन-महोत्सव का प्रारम्भ कांगड़ी-ग्राम से शुरु हुआ। इस अवसर पर २३ जुलाई को एक समारोह का आयोजन कांगड़ी-ग्राम में किया गया। इस समारोह की अध्यक्षता कुलाधिपति श्री वीरेन्द्र जी ने की। समारोह के मुख्य-अतिथि श्री एल० आर० शाह, परामर्शदाता (अवकाश प्राप्त) एन०एस०एस, केन्द्रीय सरकार थे। समारोह के संयोजक डॉ० काश्मीर सिंह थे। प्रमुख वक्ताओं में डॉ० विजयशङ्कर, अध्यक्ष, वनस्पति विज्ञान विभाग, डॉ० बी०डी० जोशी, अध्यक्ष, जीव विज्ञान विभाग, मैनेजर न्यू बैंक ऑफ इन्डिया, मैनेजर एस०वी०आई० तथा प्रसार प्रशिक्षण केन्द्र गुरुकुल कांगड़ी के प्राचार्य थे।

उसी दिन सन्ध्या को गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में "चिपको-आन्दोलन" के जन्मदाता श्री सुन्दरलाल बहुगुणा पधारे। उन्होंने पर्यावरण को दूषित होने से बचाने पर बल दिया तथा इसे सुन्दर बनाने से सम्बन्धित अनेक स्लाइड्स का प्रदर्शन किया।

२५ जुलाई ८३ को वन-महोत्सव का आयोजन गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के परिसर में किया गया। इस समारोह की अध्यक्षता कुलपति श्री जी०बी०के० हूजा ने की। समारोह के मुख्य-अथिति श्री शिवनाथ सिंह कुशवाहा, मन्त्री उत्तर-प्रदेश सरकार थे। इस अवसर पर बी०के० गोस्वामी आयुक्त, मेरठ मण्डल और जिलाधीश, सहारनपुर भी उपस्थित थे। मुख्य वक्ता श्री सुन्दरलाल बहुगुणा थे। उन्होंने वनों की उपयोगिता के सम्बन्ध में सारगभित व्याख्यान दिया। श्री शिवनाथ सिंह कुशवाह, मन्त्री श्री जी०बी०के० हूजा, कुलपति, श्री रामप्रसाद वेदालंकार, उपकुलति तथा डॉ० विजयशङ्कर ने वृक्षों की महत्ता पर अपने व्याख्यान दिये। इस समारोह का संयोजन डॉ० जयदेव वेदालङ्कार ने किया।

अन्त में श्री हूजा के अनुरोध पर श्री कुशवाह एवं उपस्थित अधिकारियों ने वृक्षारोपण का कार्य सम्पन्न किया।

□

# गुरुकुल-पत्रिका के नियम

१ लेख स्वच्छ, प्रामाणिक, स्पष्ट और प्रतिपादन की दृष्टि से परिपूर्ण होना चाहिए।

२ लेख-सम्पदा संस्कृत अथवा हिन्दी-भाषा में लिखी जाय।

३ रचना गुरुकुलीयता के अनुरूप हो।

४ वैदिक साहित्य, दर्शन साहित्य आदि किसी भी विषय में गवेषणात्मक, तथ्यात्मक, समीक्षात्मक, तुलनात्मक अथवा ऐतिहासिक पृष्टभूमि पर लेख होने चाहियें।

५ संस्कृत अथवा हिन्दी में अनुरूप श्लोक, कविता, व्यंग्य अथवा चमत्कारिक प्रसंग हो सकते हैं।

६ भारतीय संस्कृति पर विशेष ध्यान दिया जाए।

७ विश्व की अन्य प्रतिष्ठित रचनायें एवं उनके अनुवाद भी स्वीकृत हो सकते हैं।

८ विवादास्पद मौलिकता रहित लेख न भेजें।

९ गुरुकुल-पत्रिका मासिक है। इसमें अपने विचार, परामर्श दिये जा सकते हैं।

१० पत्रिका का वार्षिक मूल्य १२ रूपये हैं। व्यवसाय-प्रबन्धक के नाम धनादेश भेजा जाए।

११ किसी भी लेख, कविता आदि के प्रकाशन, संशोधन, परिवर्तन आदि में सम्पादक का निर्णय ही सर्वोपरि है। बिना डाक-व्यय प्राप्त किये अप्रकाशित लेख, कविता आदि लौटाये न जा सकेंगे।

सम्पादक

**गुरुकुल-पत्रिका**

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

जिला-सहारनपुर, उत्तर प्रदेश

## फार्म ४

(नियम ८ देखिये)

| | | |
|---|---|---|
| १—प्रकाशन स्थान | ... | **गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालम, हरिद्वार** |
| २—प्रकाशन अवधि | ... | **मासिक** |
| ३—मुद्रक का नाम | ... | **डॉ० जबरसिंह सेंगर (कुलसचिव)** |
| क्या भारत का नागरिक है ? | ... | **भारतीय** |
| (यदि विदेशी हो तो मूल देश) | | |
| पता— | | |
| ४—प्रकाशक का नाम | ... | **डॉ० जबरसिंह सेंगर (कुलसचिव)** |
| क्या भारत का नागरिक है ? | ... | **भारतीय** |
| (यदि विदेशी है तो मूल देश) | | |
| पता— | | |
| ५—सम्पादक का नाम | ... | **रामप्रसाद वेदालङ्कार, आचार्य एवं उपकुलपति** |
| क्या भारत का नागरिक है ? | ... | **भारतीय** |
| यदि विदेशी है तो मूल देश) | | |
| पता— | ... | **गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार** |
| ६—उन व्यक्तियों के नाम व पते जो समाचार-पत्र के स्वामी हों तथा समस्त पूंजी के १% से अधिक के साझेदार या हिस्सेदार हों | ... | **गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार** |

मैं डॉ० जबरसिंह सेंगर एतद् द्वारा घोषित करता हूं कि मेरी अधिकतम जानकारी एवं विश्वास के अनुसार ऊपर दिये गये विवरण सत्य हैं।

प्रकाशक के हस्ताक्षर

दिनाङ्क :

**डा० जबरसिंह सेंगर**

(कुलसचिव)

# आर्य समाज के नियम

१ सब सत्य विद्या और जो पदार्थ विद्या से जाने जाते हैं, उन सब का मूल परमेश्वर है।

२ ईश्वर सच्चिदानन्द स्वरुप, निराकार, सर्वशक्तिमान्, न्यायकारी, दयालु, अजन्मा, अनन्त, निर्विकार, अनादि, अनुपम, सर्वाधार, सर्वेश्वर, सर्वव्यापक, सर्वान्तर्यामी, अजर, अमर, अभय, नित्य पवित्र और सृष्टिकर्त्ता है, उसी को उपासना करनी योग्य है।

४ सत्य के ग्रहण करने और असत्य को छोड़ने में सर्वदा उद्यत रहना चाहिए।

५ सब काम धर्मानुसार अर्थात् सत्य और असत्य को विचार करके करने चाहिए।

६ संसार का उपकार करना इस समाज का मुख्य उद्देश्य है। अर्थात् शारीरिक आत्मिक और सामाजिक उन्नति करना।

७ सबसे प्रीतिपूर्वक धर्मानुसार यथायोग्य वर्तना चाहिए।

८ अविद्या का नाश और विद्या की वृद्धि करनी चाहिए।

९ प्रत्येक को अपनी ही उन्नति में सन्तुष्ट न रहना चाहिए, किन्तु सबकी उन्नति में अपनी उन्नति समझनी चाहिए।

१० सब मनुष्यों को सामाजिक सर्वहितकारी नियम पालने में परतन्त्र रहना चाहिए और प्रत्येक हितकारी नियम में स्वतन्त्र रहें।

शर्मा प्रिन्टर्स, नजदीक पंजाब नेशनल बैंक, ज्वालापुर

# गुरुकुल पत्रिका

भाद्रपद : २०४०
अगस्त : १९८३

वर्ष : ३५, अङ्क : ५
पूर्णाङ्क : ३४७

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक - पत्रिका

# सम्पादक - मण्डल



# विषय-सूची

| | विषय | लेखक | पृष्ठ संख्या |
|---|---|---|---|

ओ३म्

# गुरुकुल पत्रिका

(गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय मासिक-पत्रिका)

भाद्रपद : २०४० | वर्ष : ३५, अंक : ५
अगस्त : १९८३ | पूर्णांक : ३४७

## श्रुति सुधा

**यो अग्निं देववीतये हविष्मां आविवासति तस्मै पावक मृडय ।। साम० ६४६ ।।**

अन्वयः– यः हविष्मान् देव वीतये अग्निम् आविवासति, पावक ! तस्मै मृडय ।

सं अन्वयार्थः– (यः हविष्मान्) जो अन्न आदि उत्तम हव्य पदार्थों का स्वामी वा सदा शुभ कर्मों में दी जाने वाली हवियों का स्वामी जप तप आदि से शुद्ध-पवित्र की आतमरूप हवि वाला उपासक (देववीतये अग्निम्) तुझ परम देव की प्राप्ति के लिए तुझ दिव्य देव का साक्षात् करने के लिये तुझ प्रकाशस्वरूप प्यारे प्रभु की परिचर्या करता है, तुझ परम देव का आश्रय लेता है। (पावक ! तस्मै मृडय) हे पतितपावन प्यारे प्रभुवर ! तू उसको सुखी कर, शान्त कर, तृप्त कर।

जो मनुष्य इस संसार में नानाविध उत्तम पदार्थों का स्वामी होकर भी उन से ऊपर उठकर उस दिव्य की प्राप्ति के लिए उस की उपासना करता है, तो फिर वह पवित्र करने वाला प्यारा प्रभु उस को बड़ा ही सुख देता है। ☐

---

"मृडति दानकर्मा" (निरु० १०.१५)
वीतये–प्राप्तये तस्मै—तम् (द्वितीयार्थे चतुर्थी)

# महापुरुषों के वचन–

आत्मा–

**अनेजदेकं मनसो जवीयो नैनद्देवा आप्नुवन्पूर्वमर्षत् ।**

**तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत्तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति** (ईशावास्योपनिषद्–४)

वह अमरतत्त्व अपने स्वरूप से विचलित न होने वाला, एक तथा मन से भी तीव्र गति वाला है। इसे इन्द्रियां प्राप्त नहीं कर सकीं, क्योंकि यह उन सबसे पहले (आगे) गया हुआ है अर्थात् विद्यमान है। वह स्थिर होने पर भी अन्य सब गतिशीलों को अतिक्रमण कर जाता हैं। उसके रहते हुए ही अर्थात् उसकी सत्ता में ही वायु समस्त प्राणियों के प्रवृत्ति रूप कर्मों का विभाग करता है।

**नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावकः ।**

**न चैनं क्लेदयन्त्यापो न शोषयति मारुतः ।।** (गीता २-२३)

इस आत्मा को शास्त्र काट नहीं सकते, और अग्नि जला नहीं सकती और जल भिगों नहीं सकता तथा हवा सुखा नहीं सकती है।

**य एन वेत्ति हन्तारं यश्चैनं मन्यते हतम् ।**

**उभौ तौ न विजानीतो नायं हन्ति न हन्यते ।** (गीता २–१९)

जो व्यक्ति इस आतमा को मारने वाला जानता है तथा जो व्यक्ति इसे मरा हुआ मानता है, वे दोनों ही इसके वास्तविक स्वरूप को नहीं जानते, क्योंकि वस्तुतः तो यह आत्मा न किसी को मारता है और न ही स्वयं मरता है।

वेद–

जो ईश्वरोक्त सत्य विद्याओं से युक्त ऋक् संहिता विचार पुस्तक है जिनसे मनुष्य को सत्य–ज्ञान होता है उनको वेद कहते है।

ब्रह्म–

**प्रतिबोध विदितं मतममृतत्वं हि विदन्ते ।**

**आत्मना विदन्ते वीर्यं विद्यया विदन्तेऽमृतम् ।** (केनोपनिषद् २-४)

जो प्रत्येक बोध की अवस्था में प्रत्यगात्मरूप से जाना गया है वही ब्रह्म है–यही उसका ज्ञान है, क्योंकि उस ब्रह्मज्ञान से ही प्राप्त होता है, विद्या से तो अज्ञान रूपी अन्धकार को निवृत्त करने की अर्थात् समाप्त करने की सामर्थ्य मिलती है।

# महापुरुष चरितम्-

दयानन्द—

धारणा शक्ति—

स्वामी दयानन्द जी की धारणा शक्ति अलौकिक थी। परन्तु एक दिन अष्टाध्यायी की प्रयोग सिद्धि उन्हें विस्मृत हो गयी, अतः उन्होंने उसे अपने गुरुजी से पुनः पूछा, किन्तु दण्डी जी के न बताने पर, उन्होंने बहुत प्रयत्न किया फिर भी वह प्रयोग–सिद्धि उन्हें स्मरण न आयी। पुनः गुरुजी से बताने के लिये निवेदन किया। बार-बार प्रार्थना करने पर भी गुरुजी ने डाँटकर कहा—"जब तक पहला पाठ नहीं सुनाओगे तब तक तुम्हारा पाठ आगे नहीं चलेगा और यदि तुम्हें वह प्रयोग याद नहीं आता तो यमुना में भले ही डूब मरना किन्तु मेरे पास न आना।" अपने गुरु स्वामी विरजानन्द जी के तीर के समान चुभने वाले इन शब्दों को सुनकर उन्होंने दृढ़ संकल्प किया कि या तो पाठ स्मरण करूंगा अन्यथा यमुना में डूबकर प्राणान्त कर दूंगा। यह संकल्प करके वे विश्राम घाट के समीप सीताघाट के शिखर पर आरूढ़ होकर समाधिस्थ हो गये, परन्तु समाधि–अवस्था में ही उन्हें पाठ का स्मरण हो आया। ऐसी थी स्वामी जी की धारणा शक्ति। (दयानन्द प्रकाश)

गुरु-भक्ति—

स्वामी जी अपने गुरुजी महाराज के प्रति अत्यन्त श्रद्धालु थे। कई बार उनके गुरुजी ने उनसे अप्रसन्न होकर उन्हें 'सोटा' आदि से भी मारा, किन्तु फिर भी उनके मन में कभी अपने गुरु के प्रति दुर्भावना नहीं आयी।'

एक दिन उनके गुरुजी ने अप्रसन्न होकर उन्हें पास पड़ी लाठी से मारा, जिससे उनके गुरुजी का हाथ दर्द करने लगा। तो स्वामी दयानन्द ने बड़े ही विनम्र शब्दों में उनसे कहा कि—"गुरुजी ! आप मुझे न मारा करें, मेरा शरीर वज्र के समान कठोर है, उस पर प्रहार करने से आपके हाथों में पीड़ा होगी।

इसी प्रकार एक बार गुरुजी के मारने तथा अपने सहपाठी नयनसुख जडिए के गुरुजी से इन्हें सन्यासी होने के कारण न मारने की सिफारिश करने पर इन्होंने अपने सहपाठी नयनसुख से कहा—कि तुमने गुरुजी से मेरी सिफारिश क्यों की। वे तो मेरे सुधार के लिये ही मारते हैं, द्वेष से नहीं मारते। जिस प्रकार कुम्हार अन्दर हाथ देकर मिट्टी को पीट-पीटकर घड़ा बनाता है। इस प्रकार यह पीटना तो उनकी मेरे ऊपर कृपा है। तुमने बुरा किया जो उन्हें मारने से निषेध किया।

(लेखराम कृत, दयानन्द-जीवन–चरित)

**युग प्रवर्त्तक—**

जिन्होंने इस पाप परिपुष्ट युग में जन्म लेकर जीवनभर निष्कन्ट ब्रह्मचर्य का पालन किया जो विद्या में, वाक्पटुता में, तार्किकता में, शास्त्र दर्शिता में, भारतीय आचार्य मण्डली के बीच में शंकराचार्य के ठीक पूरवर्त्ती आसन पर आरूढ़ होने के सर्वथा योग्य थे, वेद निष्ठा में, वेद–व्याख्या में, वेद ज्ञान की गम्भीरता में, जिनका नाम व्यासादि महर्षि–गण के ठीक नीचे लिखे जाने योग्य था, जो अपने को हिन्दुओं के आदर्श सुधारक पद पर प्रतिष्ठित कर गये हैं और इस मृत प्राय आर्य जाति को जागृति करके उठाने के उद्देश्य से मृत सञ्जीवनी औषध के भाण्ड को हाथ में लेकर जिन्होंने भरत–खण्ड में चतुर्दिक परिभ्रमण किया।

घोरतम प्रतिकूलताओं के होने, घोरतम प्रलोभनों के दिये जाने और समय-समय पर शत्रुओं के हाथों अपने प्राणनाश के यत्न किये जाने पर भी, मूर्तिपूजा के विरुद्ध प्रचण्ड संग्राम उपस्थित करके उन्होंने भारत की आचार्य मण्डली में अपने लिये विशेष स्थान बना लिया है। इसमें अणुमात्र भी संशय नहीं है कि इस पक्ष में वह अतुल्य, अनुपम और अद्वितीय थे। जैसे मूर्ति पूजा आर्य संस्कृति की प्रधानतम वैरिणी है, वैसे ही वह मूर्ति पूजा के प्रधानतम वैरी थे। उन्होंने समस्त भारत भूमि में अति उज्जवल और प्रबल भाव से इस बात का प्रचार किया कि जब तक मूर्ति पूजा समूल नष्ट नहीं होगा तब तक भारत भूमि का कोई भी कल्याण साधित नहीं हो सकेगा। इस प्रकार दयानन्द ने जैसे अपनी अपूर्वता और विशेषता की रक्षा की है, वैसे ही इस देश का भी विशेष उपकार किया है।

(महर्षि दयानन्द सरस्वती का जीवन चरित्र–देवेन्द्रनाथ मुखोपाध्याय)

□□□

पाठकों के अनुरोध पर पुनः प्रकाशित—

# जगद्गुरुशंकराचार्य का दर्शन

—डॉ० धर्मेन्द्रनाथ शास्त्री
भूतपूर्व रीडर एवं अध्यक्ष, संस्कृत विभाग
डी०ए०वी० कॉलेज, देहरादून

भारतीय दर्शन के क्षेत्र में शङ्कराचार्य अप्रतिम प्रतिभा-सम्पन्न अति सूक्ष्म दृष्टि के चिन्तक हुए हैं। वे दर्शनाकाश के देदीप्यमान सूर्य हैं। उनकी प्रतिभा, चिन्तन एवं प्रतिपादन शैली से प्रभावित होकर विश्व के सभी विद्वानों ने उनकी मुक्तकण्ठ से प्रशंसा की है। इसका कारण उनकी विलक्षण प्रतिभा एवं उनके दर्शन का अद्वितीय रूप है। दर्शन के क्षेत्र में ऐसा सूक्ष्म चिन्तक कोई अन्य विद्वान् नहीं हुआ है। अपनी अल्पावस्था में ही जो कार्य आचार्य शङ्कर ने कर दिखाया वह अन्य किसी दार्शनिक से सम्भव नहीं हो सका है। कहा जाता है कि आठ वर्ष की अवस्था में उन्होंने चारों वेदों का अध्ययन कर लिया था और बारह वर्ष की अवस्था तक शेष सभी शास्त्रों का अध्ययन पूर्ण कर लिया था। सोलह वर्ष की अवस्था में उन्होंने बादरायण के सूत्रों पर गीता एवं दश प्रधान उपनिषदों पर भाष्य लिखा। दर्शन के क्षेत्र में इसको 'प्रस्थान त्रय' कहा जाता है। अपने परम गुरु गौडपादाचार्य की माण्डूक्य कारिका पर भी इन्होंने भाष्य लिखा। शङ्कराचार्य को शिव का अवतार कहा जाता है। अपनी विलक्षण दार्शनिक प्रतिभा के द्वारा इन्होंने एक ऐसे दार्शनिक सिद्धान्त की स्थापना की है जो न एकदम भौतिकवाद है, न कोरा कर्मवाद और न शुष्क ज्ञानवाद। आचार्य शङ्कराचार्य का यह सिद्धान्त वैदिक धर्म दर्शन पर आधृत अद्वैतवाद का सिद्धान्त है। आचार्य शङ्कर का अद्वैतवाद कर्म और ज्ञान, स्थूल और सूक्ष्म समन्वय का सिद्धान्त है। यद्यपि इस सिद्धान्त के बीज वैदिकसाहित्य के अन्तर्गत संहिताओं, आरण्यक और उपनिषदों में विद्यमान थे, किन्तु उनके असमन्वित होने के कारण वैदिक दर्शन सुबोध्य नहीं था। महर्षि बादरायण ने औपनिषदिक दर्शन के सिद्धान्तों को सूत्रबद्ध किया और आचार्य शङ्कर ने मायावाद के सिद्धान्त की स्थापना के साथ उन सूत्रों की समन्वित व्याख्या करके अद्वैतवाद का प्रतिपाद किया एवं उपनिषदों के विरोधी सिद्धान्तों में सामञ्जस्य स्थापित किया। उनकी यह समन्वयवादिता भारतीय-दर्शन के क्षेत्र में बेजोड़ है।

दर्शन शास्त्र की दुरूहता प्रसिद्ध हैं, किन्तु आचार्य शंकर इसके अपवाद हैं। उन्होंने मूल ग्रन्थों पर भाष्य रचना के द्वारा साहित्य और दर्शन का संयोग करके दार्शनिक विषय को भी सरस एवं सरल

बना दिया है। उनके भाष्य ग्रन्थों की शैली अति मनोरम एवं सुबोध्य है।

## शंकराचार्य का जन्म—

आचार्य शंकर का जन्म केरल प्रान्त के 'कालटी' नामक ग्राम में हुआ था। कालटी को ही कालड़ी और कालादी भी कहा जाता है। केरल प्रदेश में कोचीन शेरामूर रेलवे लाईन पर 'आलवाई' नामक एक छोटा स्टेशन है। इस स्टेशन से दक्षिण की ओर कालटी लगभग पाँच मील की दूरी पर स्थित है। शंकराचार्य के माता-पिता 'पन्नियूर' ग्राम के निवासी थे, परन्तु बाद में वे कालटी में आकर बस गये थे। इसी ग्राम में नम्बूदरी ब्राह्मण परिवार में ७८८ ई० में शिवगुरु के घर में शंकर का जन्म हुआ ऐसा माना जाता है। डॉ० के० वी० पाठक ने अनेक तर्कों के आधार पर शंकर का ७८८ से ८२० स्थिति काल माना है। तीन वर्ष की अवस्था में ही इनके पिता का निधन हो गया। आठ वर्ष की वयस् में ही इन्होंने संन्यास ले लिया। इसके पश्चात् काशी में निवास करते हुए इन्होंने विविध भाष्य एवं ग्रन्थों की रचना की

## शंकराचार्य की रचनायें—

शंकराचार्य के नाम से बहुत सी रचनाएं प्रसिद्ध हैं। यह निर्णय करना कुछ कठिन कार्य है कि इन रचनाओं में आदि शंकराचार्य की रचनाएं कौन सी है, क्योंकि शंकराचार्य ने देश के चारों भागों में मठों की स्थापना की थी और उन मठों की गद्दी पर आसीन होने वाले व्यक्ति भी शंकराचार्य ही कहलाते रहे हैं। उनमें से बहुतों ने शंकराचार्य के नाम से ही ग्रन्थों की रचना की है। अतः यह निर्णय करना अति कठिन कार्य है कि प्रस्थान त्रयी के भाष्यों के अतिरिक्त जो ग्रन्थ शंकराचार्य के नाम से प्रसिद्ध हैं उनमें में आद्य शंकराचार्य के कितने हैं। इन सभी ग्रन्थों को हम चार भागों में विभक्त कर सकते हैं—

१—भाष्य ग्रन्थ २—स्तोत्र ग्रन्थ ३—प्रकरण ग्रन्थ ४—तन्त्र ग्रन्थ।

१—भाष्य ग्रन्थ—भाष्य ग्रन्थ दो प्रकार के हैं (क) प्रस्थान त्रयी—ब्रह्मसूत्र, गीता और उपनिषदों के भाष्य और इसके अतिरिक्त इतर ग्रन्थ—बिष्णु सहस्र नाम और सनत्सुजातीय पर भाष्य।

## प्रस्थान त्रयी के भाष्य ग्रन्थ—

१—ब्रह्म सूत्र पर भाष्य—शंकराचार्य की सर्वाधिक महत्वपूर्ण रचना ब्रह्म सूत्र पर भाष्य है। इसकी शैली बड़ी ही परिमार्जित एवं प्राञ्जल है। इस प्रकार की भाषा, विशेषतः दर्शन ग्रन्थों में

अन्यत्र मिलना कठिन है। ब्रह्मसूत्र चार अध्यायों में विभक्त है और प्रत्येक अध्याय चार पदों में। इसमें इतर मतों का निराकरण करते हुए आचार्य शंकर ने वेद और उपनिषदों को आधार बनाकर अद्वैत सिद्धान्त की युक्तियुक्त स्थापना की है। ब्रह्मसूत्र को ही वादरायण सूत्र, वेदान्त सूत्र एवं शारीरिक सूत्र भी कहते हैं।

१—गीता भाष्य—शंकराचार्य ने गीता पर भाष्य द्वितीय अध्याय के ग्यारवे श्लोक से प्रारम्भ किया है। इस भाष्य में उन्होंने गीता की ज्ञानपरक व्याख्या की है एवं तत्वज्ञान से ही मोक्षप्राप्ति सिद्ध की है।

३—उपनिषद् भाष्य—शंकराचार्य ने (१) ईश (२) केन (३) कठ (४) प्रश्न (५) मुण्डक (६) माण्डूक्य (७) तैत्तिरीय (८) ऐतरेय (९) छान्दोग्य (१०) वृहदारण्यक एवं (११) श्वेताश्वतर—इन ग्यारह उपनिषदों पर भाष्य लिखा है।

## इतर ग्रन्थों पर भाष्य ग्रन्थ—

प्रस्थान त्रयी के अतिरिक्त अन्य ग्रन्थों पर भी शङ्कराचार्य द्वारा रचित भाष्य उपलब्ध हैं, परन्तु इनमें से कुछ को ही प्रामाणिक माना जा सकता है। निम्न ग्रन्थ आचार्य शंकर के ही माने जाते हैं जिनमें (१) विष्णुसहस्रनाम (भाष्य) (२) सनत् सुजातीय (भाष्य)—धृतराष्ट्र के मोह को दूर करने के लिये सनत्सुजात ऋषि ने जो उपदेश दिया था, उसका वर्णन महाभारत में है। इस पर्व को 'सनत् सुजातीय' कहते हैं। अतएव इसका भाष्य के नाम से प्रसिद्ध है।

(३) ललिता त्रिशती भाष्य—ललिता त्रिशती में ललिता माता के तीन सौ नामों का उल्लेख है। आचार्य शंकर ने इस भाष्य में इन नामों की व्याख्या उपनिषद् तथा तन्त्रों के प्रमाण के आधार पर की है।

(४) माण्डूक्य कारिका भाष्य—आचार्य शंकर के परम गुरु गौडपादाचार्य ने माण्डूक्योपनिषद् पर कारिकाएं लिखी है। इन्ही कारिकाओं के ऊपर आचार्य शंकर ने भाष्य लिखा है। यह ग्रन्थ अति महत्वपूर्ण है।

## स्तोत्र ग्रन्थ—

आचार्य शंकर अद्वैत सिद्धान्त के प्रतिष्ठापक होते हुए भी व्यवहार में सगुण ब्रह्म उपासक थे। इसीलिये उन्होंने शिव, विष्णु, गणेश, शक्ति प्रभृति देवताओं के सम्बन्ध में स्तोत्र एवं स्तुतियां

लिखी है। इन स्तोत्रों में साहित्यिक और दार्शनिक दोनों प्रकार की विशेषताएं प्राप्त होती है। इनमें गणेश स्तोत्र, देवी स्तोत्र, विष्णु स्तोत्र युगल देवता स्तोत्र आदि शंकर की चौसठ प्रकाशित रचनाएं हैं। वैसे मठों में प्राप्त हस्तलिखित स्तोत्रों को मिलाकर कुल संख्या दो सौ चालीस है। परन्तु शैली और प्रतिपाद्य विषय के अनुशीलन से सभी रचनाएं आचार्य शंकर विरचित प्रतीत नहीं होती।

**प्रकरण ग्रन्थ—**

सर्वसाधारण को अद्वैत वेदान्त का परिचय कराने के लिये आचार्य शंकर ने कुछ प्रकरण ग्रन्थों की रचना श्लोकों में की है। वेदान्त तत्व के प्रतिपादक होने के कारण इन्हें 'प्रकरण-ग्रन्थ' कहा जाता है। उपदेश साहस्र, तत्वबोध, पंचीकरण प्रकरण चूड़ामणि आदि उन्नतालीस ग्रन्थ प्राप्त होते हैं। इनमें से कुछ आदि शंकराचार्य को भी हो सकते हैं।

**तन्त्र ग्रन्थ—**

प्रपञ्चसार और सौन्दर्यलहरी ये दोनों तन्त्रग्रन्थ हैं और आद्य शंकराचार्य के ही माने जाते है।

## भारतीय दर्शन को शंकराचार्य की देन—

वैदिक काल से लेकर आज तक दर्शन का चिन्तन-मनन किसी न किसी रूप में होता रहा है। इन सभी चिन्तकों ने भारतीय दर्शन को बहुत कुछ दिया है। परन्तु सभी दार्शनिकों मे आचार्य शंकर का स्थान बहुत ऊंचा है। उन्होंने भारतीय दर्शन की आधारशिलाओं को इतना शक्तिशाली बना दिया है कि विश्व का दर्शन भारतीय दर्शन की तुलना में कहीं नहीं ठहरता है। उन्होंने कुछ ऐसे दार्शनिक सिद्धान्तों की स्थापना की है जिनके बिना भारतीय दर्शन के स्थापित सिद्धान्त कुछ अपूर्ण से प्रतीत होते थे। शंकर का अद्वैतवाद एक महान् कल्पनात्मक साहस और तार्किक सूक्ष्मता का दर्शन है। इसका उग्र बुद्धिवाद, इसका कठोर तर्क मानव की आशाओं तथा विश्वासों के प्रति उपरामता का भाव लिये अपने मार्ग पर आगे बढ़ता चला जाता है। वेदान्त के प्रसिद्ध पाश्चात्त्य विद्वान थीवो ने कहा है— "शंकर द्वारा प्रतिपादित सिद्धान्त जो विशुद्ध दार्शनिक दृष्टिकोण से सब प्रकार से धर्म-तत्व सम्बन्धी विचारों के अतिरिक्त अत्यन्त महत्वर्ण तथा रोचक है, भारत की भूमि में उपजा है। वेदान्त के उन रूपों में से जो शंकर के मत से भिन्न दिशा में जाते है अथवा वेदान्त विपरित दर्शनों में से कोई भी, जहां तक साहस, गाम्भीर्य तथा कल्पना की सूक्ष्मता का सम्बन्ध है, शास्त्रीय वेदान्त की तुलना में ही नहीं ठहर सकते।' सर चार्ल्स इलिएट के मत में 'शंकर का दर्शन संगति, पूर्णता तथा गम्भीर्य में भारतीय दर्शन में सबसे प्रथम स्थान रखता है।' शंकर के ग्रन्थों को पढ़ते समय यह असम्भव है कि पाठक के मन में इस प्रकार के भाव उत्पन्न न हो कि वह एक ऐसे मस्तिष्क के सम्पर्क

में आ गया है कि जो अत्यन्त सूक्ष्मता के साथ गहराई में जाने वाला अगाध आध्यात्मिक ज्ञान से परिपूर्ण है। अपरिमेय विश्व के विषय में अपनी अत्यधिक उच्च भावना के कारण, आत्म सम्बन्धी गूढ़ तत्वों के प्रेक्षण के कारण, जिसे सिद्ध न किया जा सके उसके सम्बन्ध में न अधिक और न कम कथन करने का अविचल संकल्प रखने के कारण आचार्य शंकर मध्यकालीन भारत के दार्शनिक चिन्तनों में एक तेजस्वी व्यक्तित्व रखते हैं। उनका दर्शन स्वयं में परिपूर्ण है जिसको न तो अपने आगे और न पीछे ही किसी अन्य सामग्री की आवश्यकता है। शंकराचार्य की अति विशाल किन्तु साथ ही अति सूक्ष्म चिन्तन धारा के भीतर एक विशद तथा भावुक प्रवृत्ति की झलक मिलती है। अत्यन्त कठोर तर्क के ऊपर जहां आचार्य शंकर को पूर्ण अधिकार प्राप्त है। यद्यपि यह दर्शन से भिन्न प्रकार का विषय है उनकी प्रतिभा की किरणों ने विचारधारा के अन्धकारमय कोनों में भी पहुँचकर उन्हें प्रकाशित किया है।

दार्शनिक जगत् को शंकराचार्य की जो प्रमुख देन रही है, उसका स्वरूप निम्न प्रकार है—

(क) अद्वैतवाद का प्रस्थापन (ख) माया का प्रतिपादन (ग) आचार सम्बन्धी विशेषताएं (घ) कुछ अन्य देन।

## (क) अद्वैतवाद का प्रस्थापन—

अद्वैतवाद भारतीय दर्शन का महत्वपूर्ण अङ्ग है। भारतीय साहित्य में आचार्य शंकर के अद्वैतवाद से पूर्व भी इस सिद्धान्त का वर्णन जहाँ तहाँ मिलता है। संहिताओं में अद्वैत सिद्धान्त का पूर्ण वर्णन न मिलने पर भी अद्वैतपरक अभिव्यक्तियां मिलती हैं। उपनिषदों में तो इस सिद्धान्त के स्पष्ट रेखाचित्र मिलते ही हैं। बौद्ध दर्शन में माध्यमिक तथा योगाचार भी अद्वयवादी ही थे। साहित्य क्षेत्र में महाकवि भवभूति ने अपने उत्तरराम चरितम् नाटक में भी वितर्कवाद के सहारे अद्वयवाद का ही संकेत दिया है। परन्तु आचार्य शंकर ने अद्वैतवाद का निरूपण एक नवीन पद्धति से किया था। उनका यह अद्वैतवाद 'केवलाद्वैतवाद' के नाम से प्रसिद्ध है। इसके अद्वैतवादों में शिव शक्ति, शून्य तथा विज्ञान किसी न किसी को अवश्य स्वीकार किया गया है परन्तु आचार्य शंकर एक ब्रह्म को ही अद्वैत सत्य मानते हैं। शंकर अद्वैतवाद का मूल सिद्धान्त—'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' ब्रह्म सत्यं जगत्मिथ्या जीवो ब्रह्मैव नापर:'—ब्रह्म सत्य है, अनन्त है और ज्ञान रूप है। ब्रह्म ही सत्य है जगत् मिथ्या है और जीव ब्रह्म से भिन्न नहीं है। जगत् और जीव की द्वैतानुभूति का निराकरण करके एकमात्र ब्रह्म की ही सत्ता स्वीकार करके अद्वैतवाद की स्थापना की है। ब्रह्म, जगत् और जीव की द्वैतावस्था का भान तभी तक रहता है जब तक कि पारमार्थिक ब्रह्मज्ञान नहीं हो जाता। इस भेदबुद्धि एवं प्रपञ्च की सत्य प्रतीत का कारण अध्यास है।

**अध्यास—**

अध्यास सब प्रकार के प्रपञ्च का मूल कारण है। यह अध्यास नैसर्गिक है। अध्यास मिथ्या ज्ञान रूप है। और कर्तृत्व, भोक्तृत्व का प्रवर्तक है। किसी पदार्थ में उससे भिन्न का आरोप ही अध्यास है। इसे आचार्य शंकर ने अविद्या भी कहा है। रस्सी में सर्प का मिथ्या ज्ञान ही आरोप है। अध्यास अर्थात् अविद्या के द्वारा ही रस्सी सर्प के रूप में भासित होती है। परन्तु अविद्या निवृत्ति के पश्चात् रस्सी का वास्तविक ज्ञान हो जाता है। यही बात ब्रह्म रूप सद्वस्तु और संसाररूप असद्वस्तु के सम्बन्ध में भी विचारणीय है। स्वयं प्रकाश, चेतन, आनन्दस्वरूप ब्रह्म परमार्थ वस्तु है और प्रपञ्च रूप दृश्यमान समस्त जड़ पदार्थ समूह अवस्तु है। ब्रह्मरूप वस्तु के ज्ञान होने पर जगत् रूप अवस्तु का भ्रम दूर हो जाता है। यही अद्वैत सिद्धान्त का सार है। शंकराचार्य ने अद्वैतवाद का प्रतिपादन विवर्तवाद के सिद्धान्त के आधार के आधार पर किया है।

**विवर्तवाद—**

तात्त्विक परिवर्तन को विकार तथा अतात्त्विक परिवर्तन को विवर्त कहते हैं। दही दूध का विकार है, परन्तु जगत् को ब्रह्म का विकार नहीं कहा जा सकता। ब्रह्म और जगत् के सम्बन्ध में जो सत्य और असत्य के रूप में भिन्नता है वह दही और दूध के सम्बन्ध में नहीं है। इसलिये वह जगत् ब्रह्म का विवर्त है, विकार नहीं।

शंकराचार्य के अद्वैतवाद का मूलाधार तीन प्रकार की सत्ताओं की परिकल्पना है। ये सत्ताएँ- प्रातिभासिक सत्ता, व्यावहारिक सत्ता तथा पारमार्थिक सत्ता है।

**प्रातिभासिक सत्ता—**

प्रातिभासिक सत्ता के अनुसार प्रतीतिकाल में असत्य वस्तु सत्य भासित होती है। परन्तु बाद में इस असत्य वस्तु का बोध हो जाता है। शुक्ति-सीप में रजत-चांदी की प्रतीति प्रातिभासिक सत्ता के अनुसार ही है। बाद में सीप का ज्ञान होने पर चाँदी की प्रतीति का निराकरण हो जाता है। यही बात रस्सी और साँप के दृष्टान्त में भी हैं। साँप और रस्सी आदि का प्रातिभासिक ज्ञान भी निराधार नही होता। साँप का आधार रस्सी है और चांदी का आधार सीप।

**व्यावहारिक सत्ता—**

जगत् के समस्त पदार्थों की सत्ता व्यावहारिक है। जगत् के व्यावहारिक पदार्थ केवल व्यवहार में सत्य हैं। परमार्थ दृष्टि से ये सब मिथ्या हैं। ब्रह्म का ज्ञान होने से पूर्व ही व्यावहारिक जगत् की

सत्य प्रतीत होती है । इसी अवस्था में समस्त लौकिक व्यवहार सत्य प्रतीत होते हैं। इस प्रकार व्यावहारिक सत्ता की स्थापना के द्वारा आचार्य शंकर ने लौकिक व्यवहार की वास्तविकता की रक्षा की है।

### पारमार्थिक सत्ता—

ब्रह्म की सत्ता पारमार्थिक है । यह सत्ता ही एकान्त रूप से सत्य है एवं तीनों काल में अबाधित रहती है । ब्रह्म–भूत, भविष्यत् और वर्तमान तीनों कालों में विद्यमान रहता है। पारमार्थिक सत्ता अर्थात् ब्रह्म का ज्ञान हो जाने पर प्रातिभासिक एवं व्यावहारिक सत्ताओं का बोध हो जाता है। पारमार्थिक सत्ता ही अद्वैत सिद्धान्त की पोषक है। इस प्रकार पारमार्थिक सत्ता के द्वारा आचार्य शंकर ने अपने अद्वैतवाद के सिद्धान्त की पुष्टि की है। जिस प्रकार ब्रह्म से पृथक जगत् की सत्ता अविद्याजन्य है, उसी प्रकार ब्रह्म और जीव का भेद भी अविद्याजन्य ही है।

### जीव—

अन्तःकरण समन्वित चैतन्य जीव कहलाता है। वस्तुतः शुद्ध ब्रह्मा ही अज्ञान की उपाधि के संयोग से जीव रूप से विद्यमान रहता है। शरीर तथा इन्द्रिय समुदाय के ऊपर शासन करने वाला और कर्म के फलों का भोगने वाला यही जीव है। यह चैतन्य स्वरूप है । जीव अविद्या के वश में होकर शरीर और इन्द्रियों के साथ अभिन्नता प्राप्त करके शरीरादि के दुःख का भोक्ता है । इसलिये अविद्या के दूर होने के पश्चात् जीव ब्रह्म स्वरूप ही हो जाता है। 'जीवो ब्रह्मैव नापरः जिस प्रकार जल में दिखाई पड़ने वाला सूर्य का प्रतिविम्ब जल के अनुसार ही रूप ग्रहण करता है। जल में कम्पन आने पर सूर्य के प्रतिबिम्ब में भी कम्पन आने लगता है। परन्तु बिम्बस्थानीय सूर्य स्वतन्त्र रहता है। उसमें किसी प्रकार का परिवर्तन सम्भव नहीं होता । उसी प्रकार ब्रह्म भी वस्तुतः विकारहीन एवं एकरूप है।

शंकराचार्य ने विवर्तवाद, अध्यास तीन प्रकार की सत्ताएं एवं जीव सम्बन्धी सिद्धान्तों के आधार पर अपने अद्वैतवाद के सिद्धान्त की स्थापना की है। इन सिद्धान्तों के विवेचन से यह सिद्ध होता है कि भारतीय दर्शन के क्षेत्र में शंकराचार्य के अद्वैतवाद का स्वरूप नितान्त मौलिक एवं तर्क के आधार पर प्रतिष्ठित है।

### माया का प्रतिपादन—

मायावाद का सिद्धान्त अद्वैतवेदान्त का मूलभूत सिद्धान्त है। इस सिद्धान्त के बिना अद्वैत सिद्धान्त की पुष्टि असम्भव है। यही कारण है कि मायावाद के सिद्धान्त से पूर्व भारतीय–दर्शन में

अद्वैत की विचारधारा की पुष्टि न हो सकी आचार्य शंकर ने मायायाद के सिद्धान्त को स्थापित करके भारतीय दर्शन की अद्वैत विचारधारा को सुपुष्ट बना दिया हैं उन्होंने अविद्या एवं जगत् मिथ्यात्व के रूप में मायावाद के सिद्धान्त का विकास किया है। उन्होंने माया को ब्रह्म की अविद्यात्मिका बीज-शक्ति कहा है। अग्नि की अपृथक्भूत दाहक शक्ति के समान ही माया ब्रह्म की अपृथक्भूता शक्ति है। माया के स्वरूप निर्धारण के सम्बन्ध में आचार्य शंकर का कथन है कि न वह सत् है और न असत्। यदि माया सत् होती तो उसका ब्रह्मज्ञान के पश्चात् बाध न होता। इसके विपरीत माया को असत् भी नहीं कहा जा सकता। यदि माया असत् होती तो उसकी प्रतीति भी नहीं होती। व्यावहारिक जगत् की प्रतीति की सत्यता को भी प्रमाणित करनी है। इस प्रकार माया परमार्थ सत् एवं अलोक असत् से विलक्षण होने के कारण प्रातीतिक रूप सा है। यही माया का अनिर्वचनीय स्वरूप है। एक ही ब्रह्म माया के कारण अनेक रूपों में दृष्टिगोचर होता है। विद्यारण्य स्वामी के शब्दों में 'स्पष्ट रूप से भासित होने पर भी जिसका निरूपण न किया जा सके वही माया है।

## आवरण और विक्षेप नामक माया की शक्तियां—

आचार्य शंकर ने माया की आवरण और विक्षेप नामक दो शक्तियां मानी हैं। माया की आवरण शक्ति के द्वारा आवृत जीव अपने आपको सांसारिक विषयों का कर्त्ता, भोक्ता आदि समझने लगता है और अविद्या के नष्ट होने के पश्चात् कर्त्तव्य और भोक्तृत्व की वासना का भी विनाश हो जाता है।

माया विक्षेप शक्ति के रूप में समस्त प्रपञ्च रूप जगत् की जननी है। जिस प्रकार अज्ञान के द्वारा रस्सी में सर्प की भावना हो जाती है, उसी प्रकार माया के द्वारा अज्ञान से आवृत आत्मा में अज्ञानी के लिये सूक्ष्म शरीर से लेकर ब्रह्माण्ड पर्यन्त आकाशादि प्रपञ्च की उद्भावना हो जाती। परन्तु जब जीव माया के बन्धन से मुक्त हो जाता है तो उसे सर्वत्र ब्रह्म की ही सत्ता प्रतीत होती है। इतना ही नहीं, वह स्वयं भी ब्रह्मरूप हो जाता है।

## शंकराचार्य के दर्शन की आचार सम्बन्धी विशेषताएं—

मानव जीवन का अन्तिम लक्ष्य मोक्ष है। मोक्ष की स्थिति पारमार्थिक है। आचार्य शंकर ने पारमार्थिक सत्ता के साथ जगत् की व्यावहारिक सत्ता स्थापित करके वेदान्त दर्शन की पलायनवादी होने का संकेत दिया है। व्यावहारिक जगत् की सुखमय स्थिति एवं चरम लक्ष्य की प्राप्ति के लिये उनके दर्शन सम्बन्धी दृष्टिकोण विश्व समाज को नितान्त उपयोगी देन के रूप में प्राप्त है। आचार सिद्धान्त नितान्त का ही एक अंग है। आचार्य शंकर का आचार सिद्धान्त ज्ञान और कर्म तथा

व्यवहार परमार्थ का समन्वय है। उन्होंने राग-द्वेष युक्त सकाम कर्म का खण्डन करके निष्काम कर्म को महत्त्व दिया है। भावना से धर्माचरण करने वाला व्यक्ति देव कहलाता है। इसके विपरीत स्वभाव सिद्ध राग-द्वेष से धर्माभरण करने वाला व्यक्ति असुर कहलाता है। यह देवकर्म एक ओर तो आध्यात्मिक प्राप्ति का साधन है तो दूसरी ओर सुखी आदर्श समाज का प्रस्थापक। जहां सकाम कर्म का अनुष्ठान मनुष्य को पशुत्व की ओर ले जाता है, वहां निष्काम कर्म मानव को सुर में परिणत कर देता है। इस प्रकार शंकराचार्य निष्काम कर्म ऐहिक और पारमार्थिक दोनों प्रकार का सुख प्रदान करता है।

**कुछ अन्य देन—**

इन सबके अतिरिक्त भी आचार्य शंकर ने भारतीय दर्शन को कुछ और दिया हैं। उन्होंने अपने समय में प्रचलित समस्त अवैदिक मतों का खण्डन करके वैदिक धर्म की फिर से स्थापना की। इसके अतिरिक्त, दार्शनिक उत्थान एवं धर्माचरण के निमित्त भारतवर्ष में चार मठों की स्थापना करके जो वातावरण उत्पन्न किया है, वह दार्शनिक जगत् के लिये परम हितकर सिद्ध हुआ है। तान्त्रिक उपासना के क्षेत्र में आचार्य ने जिस पद्धति का निर्माण किया है, वह अद्वितीय है। भगवती त्रिपुर सुन्दरी के अनन्य उपासक शंकराचार्य ने श्री विद्या के सम्बन्ध में जो कुछ कहा है, वह विलक्षण है। उन्होंने इस विषय का प्रतिपादन 'सौन्दर्य लहरी' एवं 'प्रपञ्च सार' नामक ग्रन्थों में बड़े सुन्दर ढंग से किया है। आचार्य शंकर अद्वितीय प्रतिभा सम्पन्न महापुरुष थे जिन्होंने अपने सूक्ष्म चिन्तन से भारतीय दर्शन में अद्वैतवाद की स्थापना करके उसे परमोन्नत गौरव प्रदान किया।

# हिमाचल और बौद्ध धर्म

—डा० राजपाल सिंह

प्रकृति के लहराते हरित अंचल के मध्य पश्चिमी हिमालय की शिवालिक पर्वत श्रृङ्खलाओं की गोद में हिमाचल प्रदेश स्थित है। जहां रावी, सतलज, व्यास, चिनाव यमुना इत्यादि नदियों की पीयूष धारा अनवरत प्रवाहमान है। पर्वतों की अनेकानेक श्रृङ्खलाओं और घाटियों की दुर्लध्य गहराईयों में लाहोल स्पिति किन्नौर, कुल्लु, कांगड़ा, चम्बा आदि जिले वर्तमान हैं। अपनी प्राकृतिक सम्पदा और सौन्दर्य के कारण हिमाचल हमेशा से ही आकर्षण का केन्द्र रहा है।

किसी भी विषय से सम्बन्धित इतिहास जानने के लिये तथ्यों की प्रामाणिक जानकारी आवश्यक है। अधिकांशतः साहित्य, इतिहास तथा ज्ञान के अन्य शास्त्रों के अध्ययन के समय किसी तत्कालीन ग्रन्थ इत्यादि सामग्री का आ अवलम्बन लेना आवश्यक हो उठता है। क्रमबद्ध और वैज्ञानिक विधि से लिखा गया ग्रन्थ इस दुर्गम पथ का पाथेय बनता है।

किसी ऐतिहासक ग्रन्थ के उपलब्ध न होने के कारण हिमाचल में बौद्ध धर्म के इतिहास को जानने के लिये हमारे पास मूल श्रोतों का अभाव है। हेंनसांग के भारत यात्रा वर्णनों से इस विषय पर कुछ प्रामाणिक जानकारी प्राप्त होती है। उस समय कुल्लु बौद्ध धर्म का प्रमुख केन्द्र था। इसके अतिरिक्त तिब्बत से प्राप्त बौद्ध साहित्य से उस क्षेत्र के बौद्ध धर्म के प्रसार एवं प्रचार के कतिपय बिन्दु प्रकाश में आते हैं। हिमाचल के अन्य भीतरी क्षेत्रों में से किन्नौर, लोहोल तथा स्पिती भी प्राचीन समय से ही बौद्ध धर्म के प्रसिद्ध केन्द्र रहे। आज भी इन क्षेत्रों में बौद्ध धर्म अपनी उसी पुरानी गरीमा से मण्डित होकर संस्थापित है।

एक सीमा तक साहित्यिक श्रोतों की अपेक्षा अधिक प्रमाणित पुरातात्विक श्रोतों द्वारा हिमाचल में बौद्ध धर्म के प्रसार जानने में सहायता प्राप्त होती है। इन पुरातात्विक श्रोत्रों में सांची का दूसरा स्तूप प्रसुख है। इसके अभिलेख से ज्ञात होता है कि हिमाचच के इस क्षेत्र में तीसरी सदी में सम्पूर्ण हिमाचल क्षेत्र का गुरु कहे जाने वाले 'मन्झान्तिक' द्वारा बौद्ध धर्म का प्रचार किया गया था। हेंनसांग के यात्रा वर्णनों से विदित होता है कि भारत के उत्तरी भागों की तरह इस क्षेत्र में भी भगवन् अभिताभ ने धर्म का प्रचार स्वयमेव किया था। तथागत का आगमन अपने शिष्यों के साथ कुल्लु में हुआ था। वहां से उनके शिष्यों के द्वारा बौद्ध धर्म शाखा व प्रशाखाये सम्पूर्ण हिमाचल में प्रसारित की गयी, चौथीऔर पांचवी शताब्दी तक बौद्ध धर्म इस प्रदेश में पूर्णतया जड़ जमा चुका था।

बौद्ध धर्म के प्रचार में आगे चलकर सम्राट अशोक ने महत्व भूमिका निभायी, उसने अनेक बौद्ध भिक्षुणियों को सर्वत्र प्रचार हेतु भेजा, जन साधारण में बौद्ध धर्म के आदेशों और नियमों को प्रसारित करने के लिए अनेक स्तूपों का निर्माण करवाया, कांगड़ा में अशोक द्वारा निर्मित विशाल स्तूप के अवशेष आज भी दृष्टिगोचर होते हैं। कांगड़ा मोर्यकाल में बौद्ध धर्म का प्रमुख केन्द्र था।

कांगड़ा के निकट के मैदानी क्षेत्रों में औदम्बरों का गणराज्य था। उन्हें यहां से दो प्रकार के सिक्के प्राप्त हुए है। उन सिक्कों से ऐसा प्रतीत होता है कि शासक वर्ग शैव-धर्म में आस्था रखते थे परन्तु गणराज्यों से प्राप्त सिक्कों बौद्ध धर्म के प्रतीक चिन्ह जैसे बौधि वृक्ष, चैत्य आदि अंकित हैं इससे यह विदित होता है कि शासक वर्ग तो बौद्ध धर्म का समर्थक न था। किन्तु साधारण जनता में कुछ लोग बौद्ध धर्म के अनुयायी थे।

बौद्ध धर्म को अंगीकार करने वाले विदेशी आक्रमणकारी 'मिनेन्डर' ने भी अपने शासनकाल में इस धर्म के प्रचार हेतु बहुत काम किया यद्यपि इसका साम्राज्य मैदानी क्षेत्रों में स्थित था, तथापि अपते राज्यकाल में बौद्ध धर्म की संस्थापना के लिये 'मिनेन्डर' ने अपना काफी सहयोग दिया।

कुषाणों के समय में भी बौद्ध धर्म शलील धारा अनवरत प्रवाहित की इस काल में आकर बौद्ध ने काफी उन्नति की। विशेषत: कनिष्क के काल में चतुर्थ बौद्ध संगति का आयोजन किया गया था। कुछ विद्वानों के अनुसार यह सभा हिमाचल के समीप जालन्धर नामक स्थान में हुई थी। कांगड़ा में प्राप्त कुछ पुरातात्विक तत्वों से बौद्ध धर्म के प्रचार के प्रमाण मिलते हैं। ब्रहदी तथा खरोष्ठी में लिये गये दो शिलालेखों से ज्ञात होता है कि इस क्षेत्र में चांदरू नदी के किनारे द्वितीय शताब्दी में कुछ बौद्ध विहार बनवाये गये थे।

कुषाणों के साम्राज्य की समाप्ति के पश्चात् यह क्षेत्र अन्य प्रदेशों की तरह ग्राम एवं संस्कृति की दृष्टि से निरन्तर प्रगति करता रहा। यह समय हिन्दू धर्म के विकास का समय था। कई पुरातात्विक श्रोतों से यह विदित होता है कि चौथी शताब्दी से लेकर नवीं तथा दशवी शताब्दी तक हिमाचल के कांगड़ा कुल्लु मण्डी, तथा सिरमौर के क्षेत्रों में सैव वैष्णों, शाक्त, तथा सौर सम्प्रदाय ने अपना स्थान बना लिया था। किन्तु इसके साथ-साथ ही बौद्ध धर्म भी पनपता रहा था।

हेंनसांग द्वारा लिखत यात्रा वर्णनों से ज्ञात होता है कि हिमाचल से सन्नद्ध जालंधर सातवीं शताब्दी में बौद्ध धर्म एवं संस्कृति का प्रमुख केन्द्र था। उस समय यहां बौद्ध विहार स्थित थे। मध्य देश के किसी सम्राट ने यहां बौद्ध धर्म के संरक्षण एवं संशोधन के लिये कुछ व्यक्तियों की नियुक्ति की

थी जो बौद्ध भिक्षुओं के आचरण पर दृष्टि रखते थे। कुषाणों के समय में कांगड़ा महायान बौद्ध धर्म का एक प्रमुख केन्द्र था। चेरी, नगरकोट निकट से प्राप्त छटी या सांतवी शताब्दी में लिखित अभिलेखों से यह प्रमाणित होता है कि गुप्तकाल और इससे बाद के समय में भी यहां महायान धर्म विकसित होता रहा था। हेंनसांग का आगमन भी इसी काल में हुआ था।

कुल्लु इस काल में बौद्ध संस्कृति का केन्द्र था। यहां पर बीस संघापम थे, पर्वतों में अनेक कन्दरायें थी। हेंनसांग के आगमन के समय सम्राट अशोक द्वारा निर्मित स्तूप विद्यमान था अब उसके अवशेष साथ ही बीस संघापम समाप्त हो गये हैं। कुछ बौद्ध भिक्षु इस संघापम को छोड़कर चले गये थे, इस निर्जन संघापम के सामान के बाद हिन्दु-मन्दिरों का निर्माण किया गया। हरकोर्ट नामक विद्वान का कथन है कि बिजली महादेव के मुख्यद्वार पर लाट बोद्ध कला की निशानी है। सम्भवत: यह वही स्तूप था जो अशोक ने बनवाया था। हिमाचल के किन्नौर ओर निकट के राज्यों में सुहन ओर शतदु से, शतदु के मुख्य नगरों में अधिकांशत: बौद्ध विहार रिक्त पड़े थे। सम्राट अशोक द्वारा निर्मित स्तूप यहां विद्यमान या।

हेनसांग के वर्णन से ऐसा विदित होता है कि हिमाचल के इस क्षेत्र के बौद्ध भिक्षु अपने निवास स्थानों का परित्याग कर किन्नौर के समीप पहाड़ियों में शरण ले रहे थे। सम्भवत: विदेशी आक्रमणकारी हूण सम्राट मीहरकुल के बौद्ध धर्म विरोधी होने के कारण क्योंकि उसने बौद्ध मठों व केन्द्रों को नष्ट किया और अनेक बौद्ध भिक्षुओं को मृत्युदान दिया था। अत: भयभीत बौद्ध भिक्षु विहारों का त्याग कर अन्यत्र जाकर व्यवस्थित हो रहे थे। आंठवी शताब्दी तक हिमाचल में बौद्ध धर्म की स्थिति यथावत् बनी रही। कुल्लु से लगभग १८०० मील उत्तर दिशा में पहाड़ों और घाटियों के साथ-साथ दुर्गभ और कठिन मार्ग से लोग लाहोल में जाते थे। हिमाचल का ये क्षेत्र कई मार्गों से जुड़ा था। इसके साथ ही किन्नौर और स्पिती कई मार्गों द्वारा बौद्ध यात्रियों के लिये खुले थे। यातायात के सुगम रास्तों के कारण यह क्षेत्र बौद्ध धर्म का एक विशेष प्रमुख केन्द्र बन गया। लाहोल में बौद्ध धर्म के विस्तार के अनेक कारणों में से मुख्य कारण यह भी था कि बौद्ध धर्म को राज्य संरक्षण प्राप्त था। उस संरक्षण के कारण धर्म के प्रचार एवं प्रसार में सहायता मिली। हालांकि कुछ हिन्दु शासकों ने इसका विरोध भी किया। परिणामत: कशमीर को छोड़कर बौद्ध भिक्षु एवं विद्वान् लद्दाख, लाहोल एवं स्पिती के पहाड़ों में जाकर अपनी साधना करने लगे।

वैसे लाहोल स्पिती तथा लद्दाख के क्षेत्रों में विशेषकर मध्यकाल में बौद्ध धर्म तिब्बत से भी होकर आया। तिब्बत में यह बंगाल बिहार एवं नेपाल से होता हुआ पहुँचा था। □

# प्रभो ! हम अमरत्व को प्राप्त करें

प्रो० रामप्रसाद वेदालङ्कार
आचार्य एवं उपकुलपति
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय हरिद्वार

**ओ३म् यस्त्वा हृदा कीरिणा मन्यमानोऽमर्त्यं मर्त्यो जोहवीमि ।
जातवेदो यशो अस्मासु धेहि प्रजाभिरग्ने अमृतत्वमश्याम ।। ऋ० ५.४१.१० ।।**

अन्वयः :—यः मर्त्यः त्वा अमर्त्यं मन्यमानः कीरिणा हृदा जोहवीमि । जातवेदः ! प्रजाभि अस्मासु यशः धेहि । अग्ने ! अमृतत्वमश्याम ।

अन्वयार्थ :– (यः मर्त्यः त्वा अमर्त्यं मन्यमामः) जो मैं मरणधर्मा मनुष्य तुझ को अमरणधर्मा मानता हुआ(कीरिणा हृदा जोहवीमि) स्तुतिमय हृदय से पुनः पुनः पुकारता हूँ । (जातवेदः ! प्रजाभिः अस्मासु यशः धेहि) हे सर्वज्ञ ! हे वेनोत्पादक ! हे कण-कण में विद्यमान रहने वाले भगवन् ! प्रजाओं के द्वारा हमें यश प्रदान कर, (अग्ने ! अमृत्त्वम् अश्याम) हे प्रकाशस्वरूप ज्ञानस्वरूप प्रभो ! हम अमृतत्व–मोक्ष को प्राप्त होवें ।

मनुष्य मर्त्य है, मरणधर्मा है, नश्वर है, अनित्य है और भगवान् अमर्त्य है, अमरणर्धा भी है, अविनाशी है, अविनश्वर है, नित्य है । यह सत्य है, यह तथ्य, जब मनुष्य को ज्ञात हो जाता है तो तब वह अपनी वास्तविक स्थिति को समझने लगता है । और फिर कहने लगता है कि "वास्तव में मैं मर्त्य हूं मरणधर्मा हूं, विनाशी हूं, नश्वर हूं, अनित्य हूं ।" उस को तब यह स्पष्ट भासने लगता है कि सदा उसकी एक सी स्थिति न रही है और न रहेगी । कभी वह बच्चा था, कभी जवान था, कभी प्रौढ़ था और अब बूढ़ा है । जब बचपन नहीं रहा, जवानी नहीं रही, प्रौढ़ अवस्था नहीं रही तो यह बुढ़ापा भी अब क्या रहेगा ! अतः एक दिन इसका भी अन्त होगा तो मेरा 'भस्मान्त' होगा ।

मनुष्य को जब अपनी इस अस्थिर अवस्था का, इस नश्वरावस्था का, इस अनित्यावस्था का सही रूह से बोध लगता है तो फिर यह मर्त्यः किसी अमर्त्य का, यह मरणाधर्मा किसी अमरणधर्मा

१ 'भस्मान्तं शरीरम् यजु० ४०-१५' यह मेरी अनित्यता है, नश्वरता है कि मैं सदा शरीर में नहीं बना रह सकता । वैसे तो आतमा जीव–नित्य है ही ।

का, यह विनाशी किसी अविनाशी का, यह अस्थिर किसी स्थिर का, यह विनश्वर किसी अविनश्वर का आश्रय लेना चाहता है, किसी अचल का पल्ला पकड़ना चाहता है, किसी निश्चल का सहारा लेना चाहता है।

ऐसी अवस्था में जब वह अपने चहुँ ओर देखता है तो उसे अपने सहित सारे के सारे ही मर्त्य दिखाई देते हैं, अस्थिर और नश्वर दिखाई देते हैं। उसे एक-एक करके नित्य प्रति सब के सब यमराज के मुख का ग्रास बनते हुए दिखाई देते हैं। तब वह इस चलाचली के संसार में किसी अचल को ढूण्ढता है, इस गमनागमन के संसार में किसी निश्जल सत्ता को जानना चाहता है, इस अस्थिर लोक में किसी स्थिर सत्ता को तलाश करता है, इस अनित्य संसार में किसी नित्य तत्त्व को खोजना चहता है। जहां भी जरा उसको इस अविनाशी तत्त्व का थोड़ा ज्ञान होने लगता है वहाँ वह उस तत्त्व के सम्बन्ध में और अधिक से अधिक स्वाध्याय करने लगता है, और अधिक से अधिक श्रवण करने लगता है, और अधिक से अधिक मनन-चिन्तन और निदिध्यासन करने लगता है। निदिध्यासन करता हुआ वह उसकी श्रद्धा भक्ति से स्तुति-प्रार्थना उपासना करता है, उसको बड़े उत्साह और उमंग से वह स्मरण करता है, पुकारता है। वेद के शब्दों में यों कहने लगता है— "यः मर्त्यः त्वा अमर्त्य मन्यमानः कीरिणा हृदा जोहवीमि"— मैं अस्थिर–विनाशी तुझको स्थिर–अविनाशी परम–परमेश्वर मानता हुआ अनुरागपूर्ण हृदय से, स्तुतिपूर्ण हृदय से पुनः पुनः अतिशय करके पुकारता हूं। केवल पुकारता ही नहीं हूं वरन् तुझ से कुछ माँगता भी हूं" वह क्या ? वह यह कि—

'जातवेदः ! प्रजाभिः अस्मासु यशः धेहि'—हे सर्वज्ञ ! हे वेदों को संसार के कल्याण के लिये उत्पन्न करने वाले ! हे कण–कण में विद्यमान रहने वाले प्यारे प्रभो ! तू हमें यश प्रदान कर, तू हमें हमें प्रजाओं के द्वारा भी यश प्रदान कर।'

मरणधर्मा भक्त प्रभु से यह प्रार्थना करता है कि वह कण–कण में विराजमान प्रभु हमें संसार में यश प्रदान करें, केवल हमें अपने गुण कर्म-स्वभावों से ही नहीं वरन् अपनी प्रजाओं-पुत्र पौत्रों के माध्यम से भी यश प्रदान करें, शिष्यों के माध्यम से भी यश प्रदान करें।

संसार में यश-कीर्ति वा स्नेह–सहानुभूति, मान-सम्मान आदि ऐसी प्रिय चीजें हैं जिन को पाकर मनुष्य संसार में हर प्रकार से प्रसन्न रहता है और सहज स्वभाव से स्वस्थ, सुखी रहता है भले ही फिर उसका भोजन वस्त्र स्थान आदि सामान्य ही क्यों न हों, पर इसके विपरीत भोजन, आच्छादन, स्थान आदि कितने भी सुन्दर क्यों न हों पर पग-पग पर अवहेलना, अपमान, तिरस्कार आदि होता रहे तो मनुष्य कुम्हलाने लगता है, दुःखी रहने लगता है, शनैः शनैः तन-मन आदि से शिथिल होने

लगता है, यहाँ तक कि वह सब ओर से आधि–व्याधियों से घिरने लगता···है। इसलिए हर प्राणी के लिए यश, प्यार, मान, सम्मान आदि बड़ी आवश्यक वस्तुएं हैं, क्योंकि यह उसको सदा तरोताजा हरा–भरा रखती हैं। परन्तु हम मर्त्य–मनुष्य यदि उस अमर्त्य–अविनाशी परमेश्वर से यश कीर्ति आदि के लिए केवल प्रार्थना करने लगें, और उसके लिए कुछ कर्त्तव्य का पालन न करें तो प्रभु भला कैसे हमें यश दे देगा! इसमें कोई सन्देह नहीं कि हमें यश मिलेगा, कीर्ति मिलेगी, सहानुभूति मिलेगी, स्नेह मिलेगा, मान मिलेगा, सम्मान मिलेगा, पर कब? जबकि हम उस अमर्त्य अविनाशी परम पिता परमेश्वर की प्रेरणाओं का, वेदगत आज्ञाओं का श्रद्धा भक्ति से उत्साह पूर्वक पालन करेंगे। हम वेदानुसार जब अपने कर्त्तव्यों का, अपने उत्तरदायित्वों का, अपनी सन्तान आदि के प्रति मन-वचन-कर्म से पालन करेंगे तो जहाँ वह अमर्त्य प्रभु हमें पग–पग पर, कदम-कदम पर उसके माध्यम से यश देगा, प्यार देगा, स्नेह देगा, सहयोग देगा, मान-सम्मान देगा, वहाँ अपनी ही इन सन्तानों के माध्यम से अपनी ही इन शिष्य प्रशिष्य रूप परम्पराओं के माध्यम से भी वह हमें, यश, प्यार, मान-सम्मान आदि प्रदान करेगा।

इस प्रकार यह निश्चित है कि प्रभु की वेदाज्ञा के अनुरूप एवं हृदयस्थ प्रभु प्रेरणा के आधार पर जीवन में आचरण करने पर सर्वत्र हमें स्नेह, सम्मान, यश एवं आवभगत मिले,सर्वत्र हमें सब सिर पर उठाए–उठाए फिरें और हम भी यश-कीर्ति, मान-सम्मान, सेवा-सत्कार और वाह-वाही में ऐसे मग्न हो जायें, ऐसे डूब जायें कि अपने वास्तविक लक्ष्य को ही हम भूल जायें, इसलिए यह मर्त्य–यह भक्त मनुष्य अपने को मरणधर्मा मानकर अपने लक्ष्य के प्रति जागरूक होकर प्रार्थना करता है—

"अग्ने अमृतत्वमश्याम"— हे प्रकाशस्वरूप प्रभो! हे ज्ञान के अद्वितीय स्रोत भगवन्! हम इस जगत् में उपलब्ध होने वाले 'यश' आदि में कभी इतने मग्न न हो जायें, कभी इतने डूब न जायें कि हमें इसके अतिरिक्त कुछ और दिखाई ही न देने लगे, वरन् हम तो उस 'यशोमय' सरोवर में कमल की भांति जल में रह कर सदा जल के ऊपर तैरते हुए तेरे पावन प्रकाश में वर्तमान रहते हुए सदा खिले रहें, आनन्द से विभोर रहें, सब प्रकार से परितृप्त रहें, और अन्त में हम यों विचार और आचरण करें—

जगत् में हम जब तक रहें अपने को मर्त्य समझते रहें, सदा यह सोचते-विचारते रहें कि 'एक न एक दिन हमें यहां से जाना है' ऐसी दशा में फिर यह हमारा शरीर भी तो हमारा नहीं रहेगा, ये हमारी इन्द्रियां भी तो फिर हमारी नहीं रहेंगी, इस जमीन-जायजाद, धन-वैभव, कार-कोठी, पुत्र-कलत्र की तो बात ही क्या कहानी! ऐसी अवस्था में हम मर्त्यों को चाहिए कि हम अपने को मर्त्य

जानकर किसी अमर्त्य का पल्ला पकड़ें। जब हम मर्त्यों को उस अमर्त्य का, उस अक्षर का, उस अविनाशी का कुछ ज्ञान हो जाय तो उसे मानते हुए, बुद्धि से स्वीकार करते हुए, उस पर हृदय से श्रद्धा और विश्वास करते हुए उस परम प्रभु को हार्दिक टीस के साथ धारण करने के भाव से उसकी स्तुति-प्रार्थना-उपासना करते हुए उसे पुनः पुनः, अतिशय करके खूब पुकारें, हृदय की तड़प के साथ उसका स्मरण करें, उसका आह्वान करें, ऐसे कि जैसे उसके बिना हमारा रहना सम्भव नहीं हो रहा हो ! किसलिये ? इसलिए कि वह प्रभुदेव हमें प्रजाओं के साथ-साथ, सन्तान के साथ-साथ (यशो वै अन्नम्) अन्नादि साधन अर्थात् खाद्य एवं पेय पदार्थ प्रदान करे। फिर हम उन सन्तानों का उस प्रभु के नेतृत्व में ऐसा उत्तम पालन-पोषण, शिक्षण-प्रशिक्षण करें, और उनको जगत् में ऐसा उतम बनाकर खड़ा करें कि जिससे हमें स्थान-स्थान पर यश मिले, प्रशंसा मिले। अथवा वह "जातवेदाः" सभी प्रकार के वे सब धन अन्नादि प्रदान करने वाला ज्ञान-ध्यान का प्रकाश करने वाला, कण-कण में वर्तमान रहने वाला सर्वव्यापक प्रभुदेव हमें प्रजाओं द्वारा भी यश प्रदान करे। अर्थात् हम उस प्रभु प्रदत्त धन-अन्न आदि का वेदानुसार वा हृदयस्थ प्रभु की प्रेरणानुसार ऐसा सदुपयोग करें कि हमें परिणाम में सबसे स्नेह सम्मान, यश-कीर्ति मिले। बड़ों से हमें साधुवाद मिले, आशीर्वाद मिले, प्यार मिले, छोटों से मान मिले, सम्मान मिले आदि परन्तु अपने कार्यों के आधार पर मिलने वाले इन मान-सम्मानों में, इन स्वागत–सत्कारों में, इन सेवा शुश्रूषाओं में, इन भेंट–पुरस्कारों में फंसकर कभी हम अपने अन्तिम उद्देश्य को, अपने परम लक्ष्य को भूल न जायें। अर्थात् इस यश–कीर्ति आदि में कहीं हम ऐसे डूब न जायें कि हमारा चरम लक्ष्य ही हम से ओझल हो जाय। हम तो इन सब यश–कीर्ति, मान–सम्मान आदि को प्राप्त करते हुये भी अपने लक्ष्य के प्रति सदा जागरूक बने रहें, और आपकी शरण में आकर पुरुषार्थ पूर्वक यह प्रार्थना करें–"अग्ने अमृतत्वमश्याम" हे प्रकाश स्वरूप परमात्मन् ! हम तुझ को अपना सच्चा नेता मानकर तेरे पावन नेतृत्व में इस संसार में जहां यश पावें वहां मोक्ष को भी प्राप्त कर सकें, ऐसी हमें शक्ति और भक्ति प्रदान करो।"

जो भी बस संसार के इस मान-सम्मान में न फंसकर इस सेवा–सत्कार में डूब कर अपने जीवन के चरम लक्ष्य के प्रति सदा सजग रहता है, उसे फिर भगवान् वह प्रसाद देता है, वह तृप्ति देता है, वह आनन्द देता है कि जिस के सम्मुख यह सब कुछ तुच्छ भासता है, नगण्य लगता है। अत. अन्तिम उद्देश्य के प्रति भक्त को सदा सजग रहना चाहिये।

□□□

# 'रुद्र'-व्युत्पत्ति-विवेचन

**डॉ० राकेश शास्त्री, संस्कृत विभाग**
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

आचार्य यास्क ने वैदिक देवों का तीन श्रेणियों में विभाजन किया–द्युस्थानीय, अन्तरिक्ष–स्थानीय तथा पृथ्वी स्थानीय। द्यु–स्थानीय देवों में सूर्य, विष्णु, अश्विनौ, ऊषा, सविता, पूषन् तथा पृथिवी–स्थानीय देवों में अग्नि, पृथिवी, सोम आदि प्रमुख हैं। किन्तु अन्तरिक्ष–स्थानीय देवों का इन तीनों में सर्वाधिक महत्त्व प्रतीत होता है, क्योंकि इनमें इन्द्र, मातरिश्वा, पर्जन्य, आपः, मरुत् तथा रुद्र आदि देवों की गणना की गयी हैं तथा इन्द्र का वैदिक देवताओं में सर्वप्रमुख स्थान है, क्योंकि अकेले ऋग्वेद–संहिता में ही लगभग एक चौथाई भाग में इन्द्र की स्तुति की गयी है, लगभग २५० सूक्तों में अकेले इन्द्र की महिमा का कथन हुआ है तथा पचास सूक्तों में यह देवता अन्य देवों के साथ वर्णित हुआ है।

कहने का तात्पर्य यह है कि वेदों में अन्तरिक्ष–स्थानीय देवताओं का विशिष्ट महत्त्व है। इन्हीं अन्तरिक्ष–स्थानीय देवों में रुद्र की भी गणना की गयी है। रुद्र का ऋग्वेद के अधिक सूक्तों में वर्णन नहीं हुआ है, फिर भी तीन सम्पूर्ण सूक्तों में[1] तथा एक सूक्त में अंशतः[2] तथा एक अन्य सूक्त में सोम के साथ[3] इसका नाम आया है। ऋग्वेद में इसका नामोल्लेख कुल मिलाकर पिछत्तर बार हुआ है। इस प्रकार वर्णन की दृष्टि से यदि देखें तो हम कह सकते हैं कि ऋग्वेद में रुद्र को गौण स्थान मिला है। (यद्यपि यजुर्वेद, अथर्ववेद तथा संहितोत्तर वैदिक साहित्य में यह एक प्रमुख देवता के रूप में उभर कर आया है। प्रस्तुत संक्षिप्त लेख का विवेच्य रुद्र का व्युत्पत्ति–विवेचन ही है, अतः विषयान्तर एवं विषय–विस्तार के कारण उस पर किसी अन्य लेख में अवसर मिलने पर विचार करेंगे।) ऋग्वेद में रुद्र शब्द प्रायः सर्वानुदात्त स्वरयुक्त प्रयुक्त हुआ है,[4] किन्तु आद्युदात्त स्वर-युक्त भी मिलता है।[5]

## रुद्र शब्द की व्युत्पत्ति–

निरुक्तकार आचार्य यास्क ने रुद्र शब्द पर विचार करते हुए रुद्र शब्द की व्युत्पत्ति तीन प्रकार से की है।

---

१ ऋग्वेद–१.११४, २.३३, ७.४६।
२ वही–१.४३।
३ वही–६.७४।
४ वही–१. ११४. २, ३, ७, ८, २.३३. १-४, ७, १०–१२, १५, ७. ४६. २, ४, १०. १६९. १।
५ वही–५. ३. ३।

(i) रुद्रो रौतीति सतः (ii) रोरुयमाणो द्रवतीति वा (iii) रोदयतेर्वा ।1

अपने कथ्य की पुष्टि हेतु आचार्य यास्क ने प्रमाण भी दिये हैं—

(i) **'यदरुदत्तद्रुद्रस्य रुद्रत्वम्' इति काठकम्,** तथा

(ii) **'यदरोदीत्तद्रुद्रस्य रुद्रत्वम्' इति हारिद्रविकम्** ।2

स्पष्ट है कि आचार्य यास्क इसे रोदनार्थक 'रुद्' धातु से व्युत्पन्न मानते हैं, साथ ही रुद्र के कार्यों को लक्ष्य करके उसकी व्युत्पत्ति करते हैं।

निरुक्त के टीकाकार आचार्य दुर्ग यास्क के कथन की व्याख्या इस प्रकार करते हैं—

'रुद्रः कस्मात्—"रौतीति सतः' स हि स्तनयित्नु शब्दं करोति ।। "रोरुयमाणो द्रवति इति वा" शब्दं कुर्वाणो मेघोदरस्थो द्रवतीति' "रोदयतेः वा" शत्रूनसौ रोदयति दुःखयति ।3

आचार्य दुर्ग की उक्त व्याख्या से रुद्र के स्वरूप पर भी प्रकाश पड़ता है— रुद्र मेघ के समान गर्जन (स्तनयित्नु–मेघगर्जन)4 करने वाला है अथवा गर्जन करते हुए मेघ के उदर से गिरता है (द्रवति) अथवा रुद्र शत्रुओं को रुलाता है अर्थात् दुःख देता है।

वाजसनेयी संहिता तथा तै.सं. में भी रुद्र शब्द को 'रुद्–रोदनार्थक' धातु से ही व्युत्पन्न माना गया है—

**(अ) यदरोदीत्तद्रुद्रस्य रुद्रत्वम् (तै०सं० १.५.१.१)**

**(ब) तद्यद्रोदयन्ति तस्माद्रुद्रा, इति वाजसनेयिनः ।**

'शतपथ ब्राह्मण' में रुद् धातु को ही आधार मानकर रुद्र शब्द की व्युत्पत्ति निम्न प्रकार की गयी है—

---

१ निरुक्त – यास्क, १०.६. ।

२ वही ।

३ ब्राह्मणमपि चैतस्मिन्नर्थे भवति—"यदरुदत् तद्रुद्रस्य रुद्रत्वम् इति" काठकम् कठानां प्रवचनम् । ऐतिहासिकैरेतत् समवैति — स किल पितरं प्रजापतिमिषुणां विध्यन्तमनुशोचन्नरुदत् तद्रुद्रस्य रुद्रत्वम् । 'यदरोदीत् तद्रुद्रस्य रुद्रत्वम्' इति हारिद्रविकम्— स एवार्थः केवलं तु शाखान्तरमन्यत एवं शाखान्तरेभ्योऽपि देवताभिधाननिर्वचनान्तराण्युपेक्ष्याणीत्युपप्रदर्शनार्थम् । हरिद्रवो नाम मैत्रायणीयानां शाखाभेदः । निरुक्त—दुर्ग–टीका, १०.६ ।

४ उत्तररामचरित–३.७, ५.८ ।

"तद् यद् रोदयन्ति तस्मात् रुद्राः"

अर्थात् जो रुलाने का कार्य करते हैं, उन्हें रुद्र कहते हैं।

यह तो रही भारतीय परम्परा की बात। किन्तु पाश्चात्य विद्वान् रुद्र को 'रुद्' धातु से व्युत्पन्न मानते हुए भी, उसे 'रोदनार्थक' स्वीकार नहीं करते।

पीशेल ने 'रुद्' धातु को 'लोहित होना' तथा ग्रासमान ने 'प्रकाशित होना' अर्थ में प्रयुक्त माना है।1 किन्तु पाणिनीय धातु-पाठ आदि में 'रुद्' धातु के इन अर्थों का उल्लेख प्राप्त नहीं होता। ए. वी. कीथ के मत में-'ये मान्यताएं निरी कल्पनाएं (Hyopotothetical) हैं।'2

पीशेल तथा ग्रासमान की उक्त कल्पना सम्भवतः ऋग्वेद के उन मन्त्रों पर आधृत कही जा सकती है, जिनमें रुद्र को लोहित वर्णवाला3 तथा सूर्य एवं स्वर्ण की भांति चमकने वाला4 एवञ्च आंखों को चौंधिया देने वाला5 बताया है।

इसके अतिरिक्त बेबर, हिलेब्रान्ट, एल. थान, श्रोदर, मार्स, सिल्वनस, फौनी तथा ओल्डेनवर्ग ने भी रुद्र के विषय में अपने विचार प्रस्तुत किये हैं, किन्तु उन्होंने 'रुद्' धातु को लक्ष्य करके इसके स्वरूप पर विचार नहीं किया। इनमें से वेबर ने इसे मूलतः प्रचण्ड वात का दीर्घ-घोष बताया है। हिलेब्रान्ट ने— भारत के उष्णकाल का देवता कहते हुए, किसी ऐसे नक्षत्र के साथ सम्बद्ध माना है, जो कृशानु तथा तिष्य नक्षत्र के साथ रहता है। उनकी यह कल्पना सम्भवतः ऐतरेय ब्राह्मण में उल्लिखित प्रजापति के वध के आख्यान पर आधृत प्रतीत होती है। श्रोदर ने रुद्र को प्रमुख मृतात्मा के रूप में माना है। ओल्डेनवर्ग भी श्रोदर के मत से सहमत प्रतीत होते हैं। मार्स, सिल्वनस, फौनी आदि विदेशी विद्वान् पर्वत एवं वन के दानवों के साथ रुद्र के तात्त्विक सादृश्य को स्थापित करते हैं।6

---

१ वैदिक धर्म तथा दर्शन, मूल लेखक-ए०बी०कीथ, अनु० डा० सूर्यकान्त, प्रथम भाग, प्रथमावृत्ति, प्रकाशक-मोतीलाल बनारसीदास, पृ० १८१ (टिप्पणी द्रष्टव्य)।

२ वही पृ० १८१।

३ ऋग्वेद—२.३३.५, ८.९.१५।

४ यः शक्र इव सूर्यो हिरण्यमिव रोचते। ऋग्वेद १.४३.५.।

५ दिवो वराहमरुषं कपर्दिनं त्वेषं रुपं नमसा निह्वयामहे।
हस्ते बिभ्रद् भेषजा वार्याणि शर्म वर्मच्छर्दिरस्मभ्यं यंसत्।। ऋग्वेद १.११४.५।

६ वैदिक धर्म तथा दर्शन-पृ० १८१-१८२।

स्वामी दयानन्द सरस्वती ने भी ऋग्वेदादि–भाष्य–भूमिका के चतुर्थ अध्याय में वेद–विषय–विचार करते हुए, ग्यारह रुद्रों की कल्पना[1] तथा रुद्र शब्द की व्युत्पत्ति पर प्रकाश डाला है—

शरीर के दशप्राण— "प्राण, अपान, व्यान, समान, उदान, नाग, कूर्म, कृकल, देवदत्त, धनञ्जय तथा ग्यारहवाँ जीवात्मा ही ग्यारह रुद्र हैं।"[2]

पुनः रुद्र शब्द पर विचार करते हैं—

"जब दश प्राण तथा जीवात्मा शरीर से निकल जाते हैं, तो मरण होने से सब सम्बन्धी लोग रुदन करते हैं, रोते हैं, (रोदयति सर्वमन्तकाले इति रुद्रः) अर्थात् वे (प्राण, अपान, जीवात्मा आदि ग्यारह रुद्र) निकलते हुए उन सब (सम्बन्धीगण) को रुलाते हैं, इसलिए इन्हें रुद्र कहा जाता है।[3]

स्पष्ट ही स्वामी जी ने रुद्र के नामकरण एवं उनकी संख्या पर सुन्दर तथा तर्क–सम्मत विचार किया है। स्वामी जी ने अपने ऋग्वेद–भाष्य में रुद्र के परमात्मा,[4] ब्रह्मचर्य,[5] न्यायाधीश,[6] राजा,[7] सर्वरोगनिवारक भिषक्[8] आदि अर्थ भी किये हैं, किन्तु अधिकांश स्थलों पर रुदन अर्थ की ही मुख्यता रही है। जैसे— दुष्टानां रोदयितः (१.११४.८, २.३३.१,१०) अन्यायकारिणां रोदयितः (२.३३.११)।

शब्ककल्पद्रुमकोशकार की सम्मति में भी 'रुद्र' शब्द 'रुद्–रोदनार्थक' धातु से ही सम्पन्न होता है—

---

१ अथैकादशरुद्रनामानि यथा— अजः, एकपातः, अहिर्बुध्नः, पिणाकी, अपराजितः, त्र्यम्बकः, महेश्वरः, वृषाकपि, शम्भुः, हरणः, ईश्वरः इति महाभारते।
शब्दकल्पद्रुम-भाग४-तृतीय संस्करण, चौखम्बा संस्कृत सीरीज पृ० १६७।

२ एकादश रुद्राः— ये पुरुषेऽस्मिन्देहे प्राणः अपानः व्यानः समानः उदानः नागः कर्मः कृकलः देवदत्तः धनञ्जयश्च। इमे दशप्राणाः, एकादशम आत्मा, सर्वे मिलित्वैकादशा रुद्रा भवन्ति।
ऋग्वेद–भाष्य–भूमिका–वैदिक यन्त्रालय अजमेर, १९७०, पृ० ६९।

३ कुत एते रुद्रा इत्यत्राह–यदा यस्मिन्कालेऽस्मान्मरणधर्मकाच्छरीरादुत्क्रामन्तो निःसरन्तः सन्तोऽथेत्यनन्तरं मृतकसम्बन्धिनो जनांस्ते रोदयन्ति। यतो जना रुदन्ति, तस्मात्कारणादेते रुद्राः सन्तीति विज्ञेयम्। वही।

४ ऋग्वेद दयानन्द भाष्य २.३३.१०।

५ वही—१.११४.१।

६ वही—१.११४.२।

७ वही—७.४६.२।

८ वही—२.३३.२,७,१५।

रुद्रः—रोदयतीति । रुद्+णिच्+'रोदेर्णिलुक् च' उणा० २.२२ इतिरक् ।1

उक्त विवरण से स्पष्ट है कि रुद्र शब्द को प्रायः सभी विद्वान् आचार्यों ने चाहे वे भारतीय रहे हों अथवा विदेशी 'रुद्' धातु से उत्पन्न माना है। यह बात और है कि वह धातु कुछ विद्वानों ने रोदनार्थक कुछ ने चमकना अथवा लोहित होना अर्थ में प्रयुक्त मानी है। रोना अर्थ में भी चाहे वह उत्पन्न होने के तुरन्त बाद रोया था, अथवा वह दुष्टों को रुलाता है या शत्रुओं को रुलाता है, इन विविध अर्थों के आधार पर हो।

इस विषय में रुद् धातु के 'चमकना' और 'लोहित होना' इन अर्थों की संगति भी वेद मन्त्रों के परिप्रेक्ष्य में पाणिनी के इन शब्दों के आधार पर भी माननी उचित प्रतीत होती है कि—

**'धातव अनेकार्थाः भवन्ति'**

यदि पाणिनीय धातु पाठ आदि में रुद् के 'चमकना' अथवा 'लोहित होना' अर्थों का उल्लेख नहीं हुआ है, तो 'रुद्र' के उक्त अर्थों को मानने से भी मना नहीं किया जा सकता, क्योंकि इन अर्थों का आधार ऋग्वेद को कहा जा सकता है।

इस विषय में स्वामी दयानन्द जी की आध्यात्मिक व्याख्या का भी अपना विशिष्ट महत्त्व है। उस व्याख्या के परिप्रेक्ष्य में 'रुद्र' को 'रोदयति सर्वमन्तकाले इति रुद्रः' क्योंकि यह प्राण, अपान जीवात्मा आदि के निकलने पर सम्बन्धी गणों को रुलाता है, अर्थ उचित प्रतीत होता है।

□□□

१ शब्दकल्पद्रुम–भाग ४–तृतीय संस्करण, चौखम्बा संस्कृत सीरीज, पृ० १६७।

गतांक से आगे—

# ईश्वरीय ज्ञान की आवश्यकता

—डॉ० रामेश्वर दयाल गुप्त

ईश्वर से उद्‌भूत होने से यह सृष्टि सर्वम् व पूर्णम् है। सृष्टि सत्य है। वह समस्त प्राणियों के निमित्त है। वे उसका उपयोग सहज भाव से करते हैं। हम उसे ज्ञान का स्रोत मानें, ईश्वर की व्यवस्था में लोक कल्याण की अभिव्यक्ति देखें, और ईश्वर के सामीप्य का अनुभव करें। ईश्वर ने मनुष्येत्तर प्राणियों को भी ज्ञान दिया। उनके लिये जितना ज्ञान आवश्यक था, उतना सभी को दिया। जंगल का कोई भी पशु गुरु से ज्ञान की प्राप्त नहीं करता, उसे जो कुछ चाहिए, नैसर्गिक रूप से मिला हुआ है। मधुमक्खी को छत्ता बनाने की कला सीखनी नहीं पड़ती और फूलों के पराग से मधु और मोम पृथक करने की क्रिया का अभ्यास उसे नहीं करना पड़ता। उसका समस्त ज्ञान ईश्वर प्रदत्त है। यही बात छोटे बड़े मनुष्येत्तर प्राणियों की है। धरती पर प्रभु की जितती सृष्टि हमारे देखने में अब तक आयी है, उसमें मनुष्य ही ऐसा विचित्र प्राणी है जो नैसर्भिक प्रवृत्ति की दृष्टि से हीनतम है। किन्तु प्रभु ने कृपा करके उसे ऐसी मेधा प्रदान की है कि उसे शिक्षित और दीक्षित होकर वह अन्य पशुओं की अपेक्षा अधिक सुसंस्कृत, सौम्य और कुशल हो सकता है। उसी मेधा के कारण धर्म-अधर्म का भेद तथा देवत्त्व और असुरत्त्व का अन्तर वह समझ सकता है। देवत्त्व और असुरत्त्व की द्विविधायें उसी के लिये हैं। पर वस्तुतः यही द्विविधा उसका वरदान है। इसी में उसका बड़प्पन है। मनुष्य में सप्तऋषि, विद्वान, तपस्वी और महात्मा हो सकते हैं, और मनुष्य में ही जड़बुद्धि के अथवा तामस प्रवित्तियों के दुरातमा भी हो सकते हैं। विवेक, योग, तपस्या, निष्का-मातमा, सत्य और श्रद्धा यह गुण मनुष्य के ही गौरव हैं। उसके पथ पदर्शन के लिये श्रुति या वेद के समान ज्ञान की व्यवस्था का होना प्रभु के प्यार और कृपा की अभिव्यक्ति है। सृष्टि रचना का ही उपकार बहुत बड़ा था, पर ज्ञान देना अत्यावश्यक था, अन्यथा मनुष्य जाति गहन अन्धकार में पड़ी रहती। जो कुछ सत्य विद्या और पदार्थ विद्या से जाने जाते हैं उन सबका आदि मूल परमेश्वर है। पदार्थ अर्थात् सृप्टि और सत्य विद्या अर्थात् ज्ञान दोनों की रचना अपौरुषेम है। सृष्टि में व्याप्त ज्ञान और वेदज्ञान में कोई विरोध और संवर्ष सम्भव ही नहीं है। जिस रूप में सृष्टि सत्य है उसी रूप में वेद भी। दोनों की रचना न अक्रस्मात् है, और न निष्प्रयोजन। अन्तर इतना ही है कि सृष्टि एक-मात्र मनुष्य के लिये नहीं प्रस्तुत वरन् समस्त प्राणियों के लिये है। वेद केवल मनुष्य के लिए है और यह भी इस धरती के मनुष्य के लिए जिसका पंचकोशमय अतिविकसित शारीरिक तन्त्र है। इस धरती

पर अन्य प्राणियों का भी पंच भौतिक शरीर है, पर इनके मनोमय, प्राणमय और अन्नमय तीनों कोश विकास की निम्न श्रेणी पर , और तदनक़ूल ही उनके अन्य विज्ञानमय और आनन्दमय कोश भी हीन कोटि के हैं।

विज्ञानमय कोष द्वारा प्राप्त पदार्थों का ज्ञान तथा आनन्दमय कोष द्वारा ईश्वर सानिध्य का रस, यही जीवन के दो पाथेय हैं। इनके लिये ईश्वरीय ज्ञान होनाप रमावश्यक है। उक्त ऊहापोह से स्पष्ट है कि जगत के प्रारम्भ में ज्ञान नैमेत्तिक होता है और ईश्वर की ओर से ही होता है। फैराडे नामक वैज्ञानिक ने कहा है—

First spark was the dirne gift, but the steady flame was lit by men's own unremitting labours.

यही बात योग दर्शन ने कहा है—

**स पूर्वेषामपिगुरु : कालेनानवच्छेदात्**

वह गुरुओं का गुरु है। उस पर अनवस्था दोष नहीं लगता। यों देखने में आता है कि हम सब सभ्यता व आचार की बातें माता-पिता व आचार्य से सीखते हैं। उन्होंने अपने अपने माता-पिता आचार्य से सीखे थे। अतः आदि गुरु कोई होना चाहिए। व्रह ईश्वर है।

जो व्यक्ति पर लागू है वही समाजों पर दार्शीनिक चिन्तनों पर भी। यूरोप की सभ्यता रोम से, रोम की यूनान से, यूनान की ईरान से, ईरान की भारत से गई है, जैसा कि जरदुश्त की जिन्दावस्ता से ज्ञात होता है। दर्शन के क्षेत्र में इस्लाम ईसा से, ईसा मूसा से (यहूदी धर्म से) और डेमित्र (पारसी) धर्म से मूल तत्व लेते हैं। जिन्दावस्ता की भाषा तो बिलकुल संस्कृत जैसी है। उनमें पापी और पुण्यआतमा दो विभाजक तत्व है। यह ईश्वरकृत विभाजन माना है। यहीं से पाप (अहि) अर्थात् साँप या शैतान की उत्पत्ति मानी है। वरुण और मित्र देवता की उपासना तथा अग्नि का सत्कार, यही इस मत की मुख्य मान्यता है। यह वेद के प्रसिद्ध वृत्रासुर संग्राम वाले रूपकों का रूपान्तर मात्र है। स्वयं अवस्था शब्द अविद शब्दों से मिलकर बना है। वस्तुतः असुर वे लोग थे जो दक्ष प्रजापति की स्त्री दिति की सन्तान थे। दायभाग के लिये हुए संग्रामों में अदिति की सन्तान आदित्यों द्वारा हराये जाकर भारत से खदेड़ दिये गये थे। वे देवता तथा सुरों को राक्षस कहते हैं। वे अपने साथ यहां का ज्ञान तथा संस्कृति लेते गये। वे हवा, पानी तथा आग को अतिपवित्र मातते हैं। पानी तथा पृथ्वी और हवा को गन्दा करना पाप समझते है। और यज्ञ की अपभ्रंश आग के सतत् पुजारी हैं। खेती को पवित्र मानते हैं। उनके भाषा और संस्कृति में इतना ही भेद है, जितना पितर और पिदर में।

मानव स्वभाव में भी यही देखने में आता है फिर हर कोई नये युग की स्वर्णिम मानता है। पर गये गुजरे समय में आचार उन्नत अवस्था में था।

संकट काल में सब जातियां सूक्ष्म शक्तियों (देवों) की ओर देखती आई हैं। प्रार्थना का सम्बल लेती आई हैं। जब पाप प्रवृति की ओर चलते हैं, अन्तरआत्मा में भय लज्जा और शोक होता है तथा परोपकार और तप त्याग से मन में शक्ति को कोई द्विगुणित करता रहता है। यह सर्वज्ञान, उत्साह, प्रेरणा, चेतावनी प्रभु की ओर से है। सर्गारम्भ में ज्ञान मिलता है और सदा मिलता रहता है। तभी कहा है— धियो योनः प्रचोदयात्।

The revealetion is perpetually ofverative.

अतः निष्कर्ष स्पष्ट है कि सर्व सत्य विद्या और पदार्थ विद्या का आदिमूल परमेश्वर है।

## (४) ईश्वरीय ज्ञान के सम्बन्ध में कल्पनायें—

इस ईश्वरीय ज्ञान के तीन रूप हो सकतेहैं —

**पहली कल्पना—**

ईश्वरीय ज्ञान की आवश्यकता जगत् के प्रारम्भ में होती है। तब तत्कालीन मनुष्य-समाज में शिक्षकों का अभाव होता है, उस अभाव की पूर्ति ईश्वरीय ज्ञान द्वारा होती है। भारतवर्ष के ऋषिमुनियों का ऐसा ही विचार था।

**दूसरी कल्पना—**

दूसरा विचार यह है कि समय-समय पर विशेष-विशेष पुरुष के द्वारा विशेष-विशेष पुस्तकों के रूप में ईश्वरीय ज्ञान प्रादुर्भूत हुआ करता है। ईसाई, मुसलमान तथा यहूदी आदि सम्प्रदाय इस विचार के समर्थक हैं। इस कल्पना में यह आवश्यक है कि दूसरे इलहाम के होने पर पहला रद्द समझा जावे, जैसा कि सैमेटिक लोगों का विचार है। परन्तु यह बात यहां याद रखनी चाहिए कि ईश्वर और उसके ज्ञान आदि सभी नित्य और अपरिवर्तनीय है। फिर ईश्वर प्रदत्त इलहाम का मन्सूख होना कैसा ? प्लेटोने ठीक ही कहा है कि परमात्मा ज्ञान और कर्मदोनों में पूर्ण सवल और सत्य है। वह परिवर्त न नहीं करता, वह कभी किसी प्रकार से भी जागृत् या स्वप्न में आदेश या शब्द में धोखा नहीं देता।

यह विचार उसने अपने ग्रन्थों में अनेक जगह प्रकट किये हैं।

**तीसरी कल्पना—**

तीसरा विचार यह है कि बिना किसी पुस्तक के माध्यम के समय-समय पर विशेष-विशेष पुरुषों को ईश्वरीय ज्ञान प्राप्त होता रहता है। ब्रह्म समाज और उनके अनुयायी तथा अन्य कुछेक

पुरुष इस कल्पना को ठीक मानते हैं। जब जगत के प्रारम्भ में मनुष्य की आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए ईश्वरीय ज्ञान प्राप्त हो चुका है तब उसके बाद भी ज्ञान प्राप्ति की कल्पना से ईश्वर की सर्वज्ञ क्षमता में धब्बा आता है। इलहाम होकर फिर उसको रद्द करना अथवा उसमें संशोधन करना अथवा उनके स्थान पर नया ज्ञान देने से ईश्वरत्व में बाधा पहुँचती है। इसलिये दूसरी और तीसरी कल्पनायें अप्रतिष्ठित है। अस्तु अब हम पहली कल्पना के सम्बन्ध में कुछेक आवश्यक बातों का उल्लेख अगले अध्याय में करेंगे।

यहाँ तक का निष्कर्ष :—क्योंकि वेद धर्म तथा उसके उपनियमों का प्रतिपादन करने वाले हैं और धर्मादि तत्त्व अतातिन्द्रिय हैं, किसी भी पुरुष में ज्ञान का इतना विकास नहीं हो सकता है कि वह अतीतिन्द्रिय दर्शी एवं सर्वज्ञ हो सके। यदि पुरुषों में ज्ञान का प्रकर्ष मान लिया गया या उनके अनुभव को अतीन्द्रियसक्षतिकार का अधिकारी मान लिया गया तो परिस्थिति विशेष में धर्मादि के स्वरूप का विविध प्रकार से विवेचन ही नहीं निर्माण भी सम्भव हो सकता है और इस तरह वेद के निर्बाध एकाधिकार में बाधा आ सकती है। इसलिये भी मीमांसकों की ने पुरुषों के धर्म व सर्वज्ञत्व का निराकरण किया है। (क्रमशः)

७५ वर्ष पूर्व गुरुकुल-वृत्तान्त—

# स्वामी श्रद्धानन्द जी की लेखनी से—

प्रस्तुतकर्त्ता—**जगदीश प्रसाद विद्यालङ्कार**

---

श्री म० मुन्शीराम जी मुख्याधिष्ठाता गुरुकुल कांगड़ी आजकल श्री मास्टर रामदेव जी बी० ए० आदि कितने ही योग्य सज्जनों सहित देहली नगर में गुरुकुलार्थ भिक्षा एकत्रित कर रहे हैं। उनके स्थान पर श्री ला० रामकृष्ण जी प्रधान श्री आ० प्र० सभा पंजाब ता० २२ अगस्त १६०८ से पधार कर उक्त पद के कार्यभार का सम्पादन कर रहे हैं।

२—श्री पं० मेलाराम जी शास्त्री और पं० रलाराम जी शास्त्री उक्त कुल के लिये पटियाला आदि स्थानों में भिक्षा का कार्य कर रहे हैं।

३—गुरुकुल के ब्रह्मचारियों की शारीरिक अवस्था में कोई विशेष परिवर्तन नहीं हुआ, जो चार पांच ब्रह्मचारी टाइफाइड के रोग से ग्रस्त थे, वे नीरोग होकर इस समय केवल निर्बलावस्था में हैं, कोई नूतन आघात (केस) टाइफाइड का नहीं हुआ। केवल ब्रह्मचारी बृहस्पति के जो पहली श्रेणी का विद्यार्थी है, उसका ज्वर अपना समय पूरा करने के पश्चात् आशा है कि ठीक हो जायेगा उसकी कोई चिन्ता की बात प्रतीत नहीं होती। आज ३१ अगस्त को उसे केवल १०१ दर्जा बुखार था और बातें मुस्करा कर करता था।

४—गुरुकुल में भी वर्षा खूब हुई है, गुरुकुल के चारों ओर पर्वतों पर हरियाली के दृश्य मनोहर व सुहावने निराले ही दृष्टिगत हो रहे हैं।

५—मलेरिया को रोकने के लिये सर्व प्रकार की सफाई आदि का प्रयत्न हो रहा है। किसी किसी को जो कभी ज्वर हो जाता है, वह शीघ्र दूर हो जाता है।

६—गुरुकुल में आज कल छुट्टियां हैं शाला ११ सितम्बर ०८ से आरम्भ होगी और १५ सितम्बर से ब्रह्मचारी उक्त परीक्षार्थ भली-भांति परिश्रम कर रहे हैं।

(सद्धर्म प्रचारक—२ सितम्बर १६०८)

□□□

# गुरुकुल समाचार

## इंग्लैण्ड में कामनवेल्थ यूनिवर्सिटीज का सम्मेलन—

एसोसियेशन कॉमनवेल्थ यूनिवर्सिटीज के आमन्त्रण पर कुलपति श्री बलभद्र कुमार हूजा तीन अगस्त को इंग्लैण्ड रवाना हुए। यह सम्मेलन बर्मिंघम में होना निश्चित हुआ है। सम्मेलन के पश्चात् वे यूरोप के अन्य विश्वविद्यालयों का भी भ्रमण करेंगे तथा वहाँ की शिक्षा व्यवस्था के बारे में जानकारी लेगें।

## प्रो० उपेन्द्र ठाकुर—विजिटिंग फैलो—

विश्वविद्यालय की विजिटिंग फैलो की योजना के अन्तर्गत प्राचीन भारतीय-इतिहास विभाग में इस वर्ष अगस्त माह में मगध विश्वविद्यालय के प्रो० एवं अध्यक्ष डॉ० उपेन्द्र ठाकुर विश्वविद्यालय में पधारे। प्रो० ठाकुर देश के जाने-माने इतिहासकार हैं एवं उन्होंने एशियाई देशों पर विशेष रूप से शोध-कार्य किया है। अब तक उनकी एक दर्जन पुस्तकें तथा सौ से अधिक शोध-लेख प्रकाशित हो चुके हैं। उनके निर्देशन में कार्य करते हुए लगभग ४० पी–एच०डी० तथा ११ डी०लिट्० अपनी उपाधियां अर्जित कर चुके हैं। प्रो० ठाकुर हमारे विश्वविद्यालय में एक मास तक रहे और इस अवधि में उनकी उपस्थिति से प्राचीन भारतीय इतिहास विभाग को बड़ा ही लाभ मिला है। विश्वविद्यालय के अनेक शोधार्थियों ने अपने शोध-निबन्ध के बारे में उनसे अमूल्य परामर्श प्राप्त किये। विभाग के विकास की दिशा में भी प्रो० ठाकुर ने अनेक उपयोगी सुझाव दिये।

विभाग के विद्यार्थियों के साथ बातचीत के अतिरिक्त उन्होंने विभाग में दो महत्त्वपूर्ण व्याख्यान भी दिये। प्रथम व्याख्यान **"दक्षिणी-पूर्वी-एशियाई देशों में रामायण"** और दूसरा व्याख्यान **"वृहत्तर-भारत में भारतीय संस्कृति"** विषय पर हुआ।

## १५ अगस्त :—

इस वर्ष भी स्वतन्त्रता-दिवस समारोह बड़ी धूमधाम से मनाया गया। प्रातःकाल साढे आठ बजे ध्वजारोहण का कार्य विज्ञान-महाविद्यालय के प्राचार्य श्री सुरेशचन्द्र त्यागी ने किया। श्री त्यागी जी ने अपने संक्षिप्त भाषण में देश की आजादी के आन्दोलन में गुरुकुल के योगदान पर प्रकाश डाला और सभी गुरुकुलवासियों को अपने देश के प्रति अपने दायित्व को पूर्ण करने के लिए प्रेरित किया एवं कहा कि हम सबको अपने देश के प्रति निष्ठावान् रहना चाहिए।

इस अवसर पर विश्वविद्यालय के प्राध्यापकगण, विद्यालय के अध्यापक, विद्यार्थी एवं कर्मचारी उपस्थित रहे।

# गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के प्रकाशन

आपको यह विदित होगा कि गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय की स्थापना १९०० ई० में स्वामी श्रद्धानन्द जी ने की। यह गुरुकुल देश में प्रचलित मैकाले-शिक्षा-पद्धति का एक भारतीय जवाब था, इस गुरुकुल में वेद-वेदांगों की शिक्षा के साथ विज्ञान आदि विषयों की उच्च शिक्षा की व्यवस्था है। साथ ही गुरुकुल-शिक्षा-प्रणाली के प्रचार हेतु विश्वविद्यालय-प्रकाशन की व्यवस्था की गयी है, सद्गी

**शिक्षा सम्बन्धी शोध संकलन—**

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय द्वारा गत् वर्ष ४ सितम्बर ८२ से ८ सितम्बर ८२ के मध्य में अखिल भारतीय स्तर पर एक वैदिक-शिक्षा राष्ट्रीय कार्यशाला का आयोजन किया गया था।

इस कार्यशाला में राष्ट्रीय शिक्षा नीति के परिवेश में शिक्षा प्रणाली की वैदिक मान्यताओं के संदर्भ में गम्भीर विचार विमर्श हुआ। शिक्षा का वैदिक-आदर्श जन मानस के सम्मुख रखने हेतु इस कार्यशाला में उपस्थित सभी विद्वानों के निबन्ध पुस्तकाकार रूप में प्रकाशित किये गये हैं। इसके अतिरिक्त इस कार्यशाला की महत्त्वपूर्ण संस्तुतियां भी परिशिष्ट में संलग्न हैं।

राष्ट्रीय शिक्षा प्रणाली की विभिन्न समस्याओं पर प्रकाश डालने वाले ३७ निबन्धों के २२८ पृष्ठों के इस संकलन का लागत मूल्य मात्र २० रू० है। लेकिन शैक्षणिक संस्थाओं के लिए वैदिक-शिक्षा के प्रचार हेतु इसका मूल्य केवल १५ रूपये रहेगा। कृपया अपनी प्रति का आदेश धनादेश द्वारा निम्न पते पर भेजें।

व्यवसाय प्रबन्धक,
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय
हरिद्वार (उ०प्र)

पुस्तक का विवरण निम्न प्रकार है—

**वैदिक-शिक्षा राष्ट्रीय कार्यशाला**
(शोध-पत्र एवं लेखों का संकलन)
निदेशक एवं सम्पादक डॉ० जयदेव विद्यालङ्कार
पृष्ठ—२२८, मूल्य—२० रूपये।
प्रकाशक—गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार (सहारनपुर) उ० प्र०

आशा है, आपके द्वारा गुरुकुल से प्रकाशित शिक्षा सम्बन्धी इस शोध संकलन का स्वागत होगा।

## विश्वविद्यालय से प्रकाशित पत्रिकायें—

इस समय गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के द्वारा निम्न पत्रिकाओं का नियमित प्रकाशन किया जा रहा है। आपसे आग्रह है कि आप इन पत्रिकाओं के वार्षिक सदस्य बन कर इन प्रकाशनों को सुदृढ़ करने में हमें सहयोग प्रदान करें।

### १-गुरुकुल पत्रिका—

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय का यह गौरवपूर्ण मासिक प्रकाशन निरन्तर पिछले ३४ वर्षों से निकल रहा है। इस लोकप्रिय पत्रिका में धर्म-दर्शन, प्राच्य-विद्या, भारतीय संस्कृति आदि विषयों पर रोचक एवं तथ्यात्मक सामग्री हिन्दी एवं संस्कृत भाषा में प्रदान की जाती है। भारतीय संस्कृति से स्नेह रखने वाले महानुभावों एवं शिक्षा संस्थाओं के लिए यह संग्रहणीय प्रकाशन है।

इस पत्रिका का वार्षिक शुल्क मात्र १२–०० रूपये है।

### २-आर्य भट्ट—

इस पत्रिका में हिन्दी भाषा में विज्ञान आदि विषयों पर ओजपूर्ण लेख प्रकाशित होते हैं। वेदों में विज्ञान सम्बन्धी विषय पर भी ओजपूर्ण सामग्री इस पत्रिका में प्रकाशित रहती है। इस त्रैमासिक पत्रिका का शुल्क ५–०० रूपये वार्षिक है।

### ३-प्रह्लाद—

मानविकी एवं सामान्य रूचि की रोचक सामग्री का प्रवेश इस त्रैमासिक पत्रिका में है। इस का वार्षिक शुल्क १२–०० रूपये है।

उपर्युक्त पत्रिकाओं के ‐ ल्क आप व्यवसाय प्रबन्धक, गुरुकु ा कांगड़ी विश्वविद्यालय के नाम धनादेश (मनीआर्डर) द्वारा भेज सकते हैं। यदि चन्दा बैंक-ड्राफ्ट से भेजना हो तो "गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार" के नाम से भर कर भेजें।

ग्राहक बनने पर उपर्युक्त पत्रिकाएं नियमित रूप से सदस्यों को भेजी जाती रहेंगी। आशा है आप इन पत्रिकाओं के ग्राहक बनकर गुरुकुल शिक्षा प्रणाली के प्रसार में अपना पूर्ण सहयोग प्रदान करेंगे।

भवदीय

**जगदीश प्रसाद विद्यालङ्कार**

व्यवसाय प्रबन्धक

गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

# आर्य समाज के नियम

१ सब सत्य विद्या और जो पदार्थ विद्या से जाने जाते हैं, उन सबका आदि मूल परमेश्वर है।

२ ईश्वर सच्चिदानन्दस्वरुप, निराकार, सर्वशक्तिमान्, न्यायकारी, दयालु, अजन्मा, अनन्त, निर्विकार, अनादि, अनुपम, सर्वाधार, सर्वेश्वर, सर्वव्यापक, सर्वान्तर्यामी, अजर, अमर, अभय, नित्य, पवित्र और सृष्टिकर्त्ता है, उसी की उपासना करनी योग्य है।

३ वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है। वेदा का पढ़ना-पड़ाना, सुनना-सुनाना सब आर्यों का परमधर्म है।

४ सत्य के ग्रहण करने और असत्य को छोड़ने में सर्वदा उद्यत रहना चाहिए।

५ सब काम धर्मानुसार अर्थात् सत्य और असत्य को विचार करके करने चाहिए।

६ संसार का उपकार करना इस समाज का मुख्य उद्देश्य है, अर्थात् शारीरिक, आत्मिक और सामाजिक उन्नति करना।

७ सबसे प्रीतिपूर्वक, धर्मानुसार, यथायोग्य बर्तना चाहिए।

८ अविद्या का नाश और विद्या की वृद्धि करनी चाहिए।

९ प्रत्येक को अपनी उन्नति में सन्तुष्ट न रहना चाहिए, किन्तु सबकी उन्नति में अपनी उन्नति समझनी चाहिए।

१० सब मनुष्यों को सामाजिक सर्वहितकारी नियम पालने में परतन्त्र रहना चाहिए और प्रत्येक हितकारी नियम में सब स्वतन्त्र रहें।



शर्मा प्रिन्टर्स (नजदीक पंजाब नेशनल बैंक) ज्वालापुर

# गुरुकुल पत्रिका

आश्विन : २०४० | वर्ष : ३५, अङ्क ६
सितम्बर : १९८३ | पूर्णाङ्क : ३४८

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक - पत्रिका

---

# विषय–सूची

| विषय | लेखक | पृष्ठ संख्या |
|---|---|---|

ओ३म्

# गुरुकुल पत्रिका

(गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य, मासिक-पत्रिका)

आश्विन : २०४० वर्ष : ३५, अंक : ६
सितम्बर : १९८३ पूर्णांक : ३४८

## श्रुति-सुधा

**अग्निमग्निं हवीमभिः सदा हवन्त विश्पतिम् । हव्यवाहं पुरुप्रियम् ।। साम० ७९१ ।।**

अन्वय :—पुरुप्रियं हव्यवाहं विश्पतिम् अग्निम् हवीमभिः सदा हवन्ते ।

संक्षिप्त-अन्वयार्थ :—अत्यन्त प्यारे, हव्य द्रव्यों को प्राप्त कराने वाले, प्रजापति, प्रकाशस्वरूप अग्रणी परमेश्वर का [ ज्ञानी जन ] सदा आह्वानों द्वारा आह्वान करते हैं ।

अन्वयः-(पुरुप्रियम्) अत्यन्त प्रिय-सर्वप्रिय (हव्यवाहम्) हव्य अर्थात् पुष्ट मिष्ट सुगन्धित और पौष्टिक पदार्थों को प्राप्त कराने वाले (विश्पतिम्) प्रजाओं का अपने न्याय-नियमानुसार पालन-पोषण करने वाले (अग्निम्-अग्निम्) ज्ञानप्रकाश के अनुपम स्रोत, सब का नेतृत्व करने वाले अग्रणी परमेश्वर को ज्ञानी-जन-उपासक-जन (हवीमभिः सदा हवन्ते) अपनी हवियों द्वारा सदा आहूत करते हैं-अपनी अर्चनाओं द्वारा सदा अर्चित करते हैं-अपनी हार्दिक टीस से निकली हुई पुकारों द्वारा पुकारते हैं ।

वह प्रभु 'पुरुप्रिय' है, बहुत प्यारा है, बहुत तृप्त करने वाला है । वह इतना प्यारा है, इतना तृप्त करने वाला है कि उस जैसा दूसरा कोई हो ही नहीं सकता । वह जितने भी हव्य द्रव्य उत्पन्न करता है-जितने भी पदार्थ उत्पन्न करता है, वह स्वयं नहीं भोगता वरन् प्यार के कारण हमें ही सब के सब प्रदान कर देता है । वह 'विश्वपति' है, प्रजापति है अर्थात् वह सब को सन्तान समझकर सब का अपने न्याय नियमों से पालन पोषण करता है । वह अग्निरूप है, ज्ञानप्रकाश का पुञ्ज है, सब का अग्रणी-नेता है । उस से सभी ज्ञानी-ध्यानी बुद्धिमान् जन प्रकाश पाते हैं, प्रेरणा पाते हैं, तभी तो वे अपने जीवन को निखार पाते हैं, इसलिए अपने जीवन की परिस्थिति में वे सब अपनी हार्दिक अभिलाषाओं से प्रेरित होकर सदा उसको ही अपनी हार्दिक याचनाओं से याचते हैं, प्रार्थनाओं से प्रार्थते हैं, पुकारों से पुकारते हैं ।

# महापुरुषों के वचन

**यदा पञ्चावतिष्ठन्ते ज्ञानानि मनसा सह ।**

**बुद्धिश्च न विचेष्टते तामाहुः परमां गतिम् ।।**

जब शुद्ध मन युक्त पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ जीव के साथ रहती हैं और बुद्धि का निश्चय स्थिर होता है, उसको परम गति अर्थात् मोक्ष कहते हैं । (सत्यार्थप्रकाश–नवमसमुल्लास)

**वह्नेर्यथा योनिगतस्य मूर्तिर्न दृश्यते नैव च लिङ्गनाशः ।**

**स भूय एवेन्धनयोनिगृह्यस्तद्वोभयं वै प्रणवेन देहे ।।**

श्वेताश्वतरोपनिषद्-१.१३ ।

जैसे अग्नि का स्वरूप अपने योनि अर्थात् प्रादुर्भाव स्थान (काष्ठ आदि) में रहते हुए नहीं दीखता तथापि काष्ठादि में अग्नि के चिह्न का नाश भी नहीं है, किन्तु उसको दो काष्ठों के निर्मन्थन से देख सकते हैं । इसी प्रकार परमात्मा हमारे देह में वर्तमान हैं, किन्तु ओङ्कार के अर्थ–पूर्वक जाप से वह प्रकाशित होता है ।

**ओं तत्सदिति निर्देशो ब्रह्मणस्त्रिविधः स्मृतः ।**

**ब्राह्मणास्तेन वेदाश्च यज्ञाश्च विहिता पुरा ।। गीता-१७।२३**

ओ३म्, तत्, सत् यह तीन प्रकार का ब्रह्म अर्थात् परमेश्वर के लिए शब्द-व्यवहार किया गया है । उसी ब्रह्म ने सृष्टि के आरम्भ में ब्राह्मण अर्थात् ब्रह्मज्ञानी ऋषि, वेद और यज्ञ उत्पन्न किये ।

राजा का मूर्ख होना बहुत बुरा है, परन्तु प्रजा का भी मूर्ख रहना बहुत बुरा है । किन्तु मूर्खों के ऊपर राज्य करने से राजा की शोभा नहीं । प्रजा को विद्यायुक्त धर्मात्मा और चतुर करके उन पर राज्य करने में राजा की शोभा तथा सुखों की उन्नति होती है । ऐसा कानून राजा और प्रजा को चलाना चाहिए और मानना चाहिए, जिससे द्यूत, चोरी, परस्त्री-गमन, मिथ्या-साक्षी, बाल्यावस्था में विवाह और विद्या का लोप न हो पावे । (सत्यार्थ प्रकाश)

**स्वामी विरजानन्द जी का अपने छात्रवर्ग के प्रति—**

इस समय मैं जिस अग्नि को धूमाकार से तुम्हारे भीतर विनिविष्ट किये देता हूं । वह समय पाकर महाग्नि में परिणित होकर "भारतभूमि के भ्रान्त मत और भ्रान्त विश्वास रूप जञ्जालराशि को भस्मीभूत कर डालेगी ।" (विरजानन्दचरित–देवेन्द्रनाथ मुखोपाध्याय)

□

# महापुरुष-चरितम्

## स्वामी विरजानन्द—

### विद्वत्ता—

एक बार धरणीधर–नामक एक नैयायिक पण्डित मथुरा में आये और शास्त्रालाप के उद्देश्य से दण्डी जी की पाठशाला में भी उपस्थित हुए। धरणिधर ने न्यायशास्त्र के अध्ययनार्थ १४ वर्ष का समय नवद्वीप में लगाया था। थोडी देर के वार्तालाप के पश्चात् ही धरणिधर को यह बात कहकर विदा लेनी पड़ी– "मैंने चौदह वर्ष का समय वृथा ही नष्ट किया। नवद्वीप न जाकर आप के ही पास आकर पढ़ना अच्छा होता।"

### विद्या व्यवसनी—

पढाने के समय से भिन्न विराजानन्दजी की पाठशाला का द्वार बन्द रहता था। जब कोई आकर बाहर से द्वार को खटखटाता तो वे पूछते—"तुम कौन हो"? यदि आगन्तुक कहता कि "मैं आपका दर्शन करने आया हूं, तो दण्डी जी उत्तर देते कि "दर्शन की आवश्यकता नहीं है, चले जाओ" और यदि आने वाला कहता कि मैं विद्यार्थी या प्रसंगार्थी हूं, तो झट द्वार खोलकर उसे भीतर बुला लेते और उसको पढ़ाने बैठ जाते या उसके साथ विद्या सम्बन्धी वार्तालाप करने लग जाते।

(विरजानन्दचरित–देवेन्द्रनाथ मुखोपाध्याय)

## महात्मा गांधी—

साधारणतः पाठशाला की पुस्तकों के सिवाय और कुछ पढ़ने का मुझे शौक न था। मैं इस लिये पाठ पढ़ता था कि पाठ तैयार करने चाहियें, उलाहना न सहना चाहिये, शिक्षक को धोखा न देना चाहिये। लेकिन मन अलसा जाता और पाठ अक्सर कच्चे रह जाते। किन्तु पिताजी द्वारा खरीदा गया। "श्रवण–पितृ–भक्ति' नाटक पढ़ने की इच्छा मुझे हुई। उसे मैं अतिशय रसपूर्वक पढ़ता गया। कांच में चित्र दिखाने वाले से मैंने वह दृश्य भी देखा, जिसमें श्रवण अपने माता-पिता को काँवर में बैठाकर ले जाता है। मुझ पर इन दोनों बातों की गहरी छाप पड़ी और मन में विचार आने लगे कि 'मुझे भी श्रवण के समान बनना चाहिए।'

इन्हीं दिनों मैंने 'हरिश्चन्द्र' नाटक देखा। उसे बार-बार देखने की इच्छा होने लगी। पर यों बार-बार तो कौन जाने देता? फिर भी अपने मन में इस नाटक को सैकड़ों बार खेला होगा। मुझे हरिश्चन्द्र के सपने आते। मन में एक ही धुन रहती—"हरिश्चन्द्र की तरह सत्यवादी सब क्यों नहीं हो सकते?" जैसी विपत्तियां हरिश्चन्द्र पर पड़ीं, वैसी विपत्तियों को सहना और सत्य का पालन करना ही वास्तविक सत्य है। (गांधी जी की आत्मकथा)

भारतोदय–पत्रिकातः साभारं समुद्धृतः—

# सृष्टिविद्यैव वेद-विद्या

—डॉ० वासुदेवशरण अग्रवाल

---

वेदस्य भारतीयोऽर्थः विश्वात्मकं ज्ञानम् । शब्दराशिरेव वेद इति या संज्ञा सापि समीचीनैव वेदस्य । परमयं स्थूलोऽर्थः वेदस्य कश्चिदंश एव । विश्वज्ञानस्य समष्टिः अनादिरनन्तश्च । इदं विश्वात्मकं ज्ञानमविनाश्यक्षरतत्त्वमस्ति । अस्यैव परा वागित्यपरं नाम तद् ब्राह्मणोऽपरं रूपमस्ति । अनेन प्रकारेण वेदतत्त्वेन सृष्टेरुद्गमः, विकासश्चाभूत् । अर्थात् सृष्टेरादौ (मूले) ज्ञानशक्तिरस्ति । तज्ज्ञानं यद्विराटचितस्य अनन्ते एवं देशकालातीने, अचिन्त्याप्रतर्क्य बिन्दौ निहितमस्ति । अस्यैव बिन्दोः (केन्द्रस्य) गुहा, अव्यक्ततत्त्वमिति वा वदन्ति ।

इदमेव यथार्थसत्यमस्ति यत्प्रकटीभूतस्य जगतः किमप्यव्यक्ततत्त्वमस्तीति । अस्मिन् विषये धर्मः, दर्शनमेवं विज्ञानस्य साक्षी स मानमेवास्ति । गणितशास्त्रस्याव्यक्तबिन्दुरेखात्र दृष्टान्ते पर्याप्तमस्ति । यो व्यक्तबिन्दुरस्ति स तु इतस्ततो भूत्वा बिन्दुत्रयरुपेण विकीर्य रेखारुपेण परिणतो भवति । रेखया वर्गस्य तेन च घनस्योत्पत्तिर्भवति । अन्ततो गत्वा घनस्यास्तित्वं व्यक्तबिन्दोरधीनं व्यक्तबिन्दुस्तु सामर्थ्यमपेक्षतेऽव्यक्तस्य । अव्यक्ततत्त्वं तदस्ति यत्र देशकालयोरसम्बन्धो नास्ति । विश्वस्य नामरूपे देशकालावेव भवतः । नाम्नो रूपस्य च सत्तऽतीव महती विद्यते । एवं दुर्घर्षभूतायाः सत्ताया नामैव विश्वमस्ति ।

नानारूपाणां समष्टिरेव विश्वम् । एकस्य नानारूपेण परिणतिरेव सृष्टिरिति गीयते । यदेकं तत्त्वं तत् नानापदार्थेभ्यो अथवा बहुभ्योऽ (भिन्नमेवास्ति) तीतोऽस्ति इदमेव तत्त्वं गणितशास्त्रे एकमेवाद्वितीयम् अथवा अद्वितीयमेकमस्ति । इदमव्यक्ततत्त्वं कलारहितम्, खण्डरहितम् एकमेवास्ति, यस्मिन्–अंश–कला–खण्ड–भेद–व्यष्टिभावबहुभाव नानाभवानां छाया नास्ति (अर्थादखण्डतत्त्वं वर्तते) अव्यक्तबिन्दुः तत्समुद्भूतजगतो व्यक्तरूपमेव सृष्टेर्विरुद्धद्वयं तत्त्वमस्ति । नास्तीदृशी काऽपि रचनाऽस्य क्षेत्रस्य बहिर्भूता ।

शुद्धमेकं तत्त्वं स्वरूपेण रसात्मकमस्ति तदेवाऽऽनन्दात्मकमपि । स एव विराटस्वरूपो भगवान् विश्वस्य मूलकारणमस्ति । स हि प्राकृतिकरूपरहितोऽस्ति । परन्तु ध्यानकर्तुर्हृदये तथा भासते यथा तत्र रूप, आकारः कला संख्यादीनां सत्तया एकमखण्ड मनो नाना केन्द्रेषु विभक्तं भवति ।

एक समष्टिगततत्त्वं नाना-केन्द्रेष्वथवानेक बिन्दुषु चिदंशरूपेण प्रतिबिम्बितं भवति। इदमेव सृष्टिरूपमस्माकं सर्वेषां प्रत्यक्षमस्ति वयमेवाऽत्र साक्षिणः। यदा रसतत्त्वं केन्द्रविशेषे प्रकटं भवति, तदा बलनाम्ना तदेव प्रसिद्धं भवति प्रत्येकं केन्द्रस्याथवा बिन्दोः रचना बालस्यैव सृष्टिरस्ति। इदमेव बलस्वरूपं यदसीमितरसस्य सीमितकरणम् रूपादीनां सृष्टिरत्र नैवास्ति। प्रत्येकं मनः प्रत्येका बुद्धिर्वा, एकैकं बलमेवाऽस्ति। यद्धरातले व्यक्तं भवति। रसः-शान्तिः, बलं–क्षोभमस्ति। रसस्वरूप साम्यम् बलस्वरूपं वैषम्यमिति। यत्र गत्यागतीनां क्रिया नाऽस्ति, तत्रैव शान्तस्थितिभावोऽस्ति रसात्मकस्थितितत्त्वस्य क्षोभे तदैव परिवर्तनं भवति, यदा गत्यागत्योरुदयः।

ईदृशदृष्टान्तानां प्रसारणं यावत् शक्यं दूरं नेतुं शक्यते। यां परावागिति वदन्ति सैव मूलवेदः, ज्ञानमयी सत्ता वाऽस्ति। सैव परावाक् जगतो ज्ञानकृतानेकैकानां मूलभूताऽस्ति। तयैवाक्षरात्मक-शब्दानामर्थानाञ्च प्राकट्यं भवति। यदैव वयमभिलषामस्तदैव शब्दानर्थांश्च प्राप्नुमः। यतो ह्याकाश एवैतेषां निधिरस्ति। अस्माकं बाह्याभ्यन्तरप्रयत्ने नैव शब्दाः प्रादुर्भवन्ति पुनराकाशे विलीयन्ते।

शब्दमेव वागिति वदन्ति। शब्दोऽथवा वागाकाशस्य गुणोऽस्ति। नभः पञ्चभूतेष्वत्यन्तसूक्ष्म–तत्त्वमस्ति। यत्किमपि सूक्ष्मातिसूक्ष्ममव्यक्ततत्त्वं प्रथमं महदात्मना विश्वात्मना परिणमति। तस्मिन्महति विराजि वा व्यक्तिगतो मानसकेन्द्राः प्रकटिता भवन्ति। तेषु मानसकेन्द्रेषु............शक्तेः रजोगुणतारतम्येन स्पन्दनेन वा पञ्चभूतानामुत्पत्तिर्भवति। एषु सूक्ष्मातिसूक्ष्मतत्त्वमाकाशरूपमेव प्रथमम्।

आकाशः सर्वव्यापकोऽखण्डश्चाऽस्ति। परं स तु भौतिकरचनारूप एव। वाग्वा शब्दगुण-कमाकाशम्। साऽपि भौतिकरूपैव। शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्धानां क्रमेण पञ्चतन्मात्राणामभिव्यक्तिः पञ्चभूतरूपेण भवति। इदमेव भौतिकं विश्वमस्ति। सृष्टेर्यदव्यक्तमूलमस्ति तद्यदि तत् शब्दव्यवहार्यं भवति तदा। विश्वमेतत् शब्देन व्यवहार्यं भवति।

तदव्यक्ततत्स्वरूपस्य मर्यादा वा सीमा नास्त्येव। तस्यैवेयत्तया मात्रया वा विश्वमिदं प्रकटी भवति। अतएव पञ्चभूतानां पञ्चगुणाः तन्मूलाव्यक्ततत्त्वस्य पञ्चमात्रा इति कथ्यन्ते। प्रथम–तन्मात्रा शब्दः। शब्दराशिमयो वेदस्तन्मात्राया भूमौ भौतिक एवं सीमितोऽस्ति। परन्तु तत्पृष्ठभावी या ज्ञानसमष्टिरस्ति। साऽव्यक्ताखण्डरूपैवास्ति। तस्याव्यक्तस्य सीमा नास्ति। तदेवाव्यक्तं दिव्य-वागस्ति। यद्दिव्यमस्ति तदेवामृतमिति कथयन्ति। यत् पञ्चभूतेषु तन्मात्रासु वा परिच्छिन्नं भवति तदेव मर्त्यं भवति। तदेव देश-काल–नाम–रुप–जन्म–विनाशानामधीनमस्ति। अनया दृष्ट्या शब्दार्थ–मयी या आकाशस्य वागस्ति सा मर्त्या वागिति कथ्यते।

मनुष्यसम्बन्धिमनसः खण्डात्मकं ज्ञानं मर्त्यस्यैवाधीनमस्ति । परन्त्वस्य भौतिकाकाशस्य यन्मूलमस्ति तमेव परमं व्योमेति वदन्ति । अनादेरनन्तस्य वेदस्य तदेव परमं व्योम उद्गमस्थानमस्ति । तदेव परा वागथवाऽमृतवागस्ति वैदिकभाषायां तत्स्रोतो वाचो अमृतसमुद्र इति कथयन्ति । तस्यैव ब्रह्म-सरोवर इत्यपरं नामास्ति । तदेव बुद्धेरव्यक्तं सरः । तस्यैव सरोवरस्य जलं प्रत्येकव्यक्तेर्मानसकमण्डलौ प्रवाहरुपेणागच्छदस्ति । एतदेव व्यक्ततत्वं ब्रह्मणः कमण्डलोर्जलमस्ति । येन चतुर्वेदानां पञ्चभूतानाञ्च सृष्टिर्भवति कमण्डलोरयं एनमेव संकेतयति ।

वेदेष्वनिरुक्तस्यैवममूर्त प्रजापतेः 'क' संकेतोऽस्ति । 'कस्मै देवाय हविषा विधेम' अस्मिन्मन्त्रे तस्यैवाह्वानमस्ति । तस्याव्यक्त 'क' तत्त्वस्यानेकानि नामानि सन्ति परोक्षाथवा संकेतभाषायां तमेव ऊर्ध्वः, गुहा, अजायमानः, हिरण्यगर्भः, नभ्यप्रजापतिरिति नाम्ना व्यवहरन्ति । तस्याव्यक्तस्य व्यक्त-भावरूपेण प्रकटनमेव 'क' प्रजापतेः केन्द्रस्य वा चतुर्दिक्षु मण्डलनिर्माणमस्ति । अव्यक्तबिन्दोर्मण्डलमेव कमण्डलुः । कमण्डलुरेकं पात्रमस्ति, तमेव वपनमिति वदन्ति । इदं सर्वं विश्वं आवपनरूपमस्ति । तस्यैकैकं रूपं आवपनमस्ति ।

प्रत्येकं मनः स्वस्य स्वस्य बृंहणात्मकं वा वृद्धिं गच्छतो ब्राह्मणो मण्डलं कमण्डलु वाऽस्ति अस्मिन्कमण्डलौ यज्जलमस्ति तस्मादेवाव्यक्तज्ञानसरोवरादागतोंऽशोऽस्ति इमामेव सरस्वती वागिति नाम्ना व्यवहरन्ति या मूलभूता परा वागस्ति, तां वेदेषु परमेष्ठिनी वाक् अथवा अम्भ्रणी वागिति कथितमस्ति ।

एवं या मौलिकी वेदविद्याऽस्ति, सैव विश्वस्य समष्टिज्ञानमस्ति । तेनैव बुद्धिमनसोर्द्वारा भौतिकवाचः एवं विश्वस्य रचना भवति । वाचः सृष्टिरेव वेदसृष्टिरस्ति । ब्रह्मणो यावन्गुण-मयी वृष्टिरस्ति, तावत्येवेयं वाङ्मयी भूतात्मिका सृष्टिरस्ति । वाक्प्राणवेदत्रयाणां त्रयो विद्येति संज्ञास्ति ।

मनस्येव विश्वस्य त्रिविधविस्तारोऽस्ति एवमयमेवाव्ययप्रजापते रूपमस्ति इदमेव विश्वस्य मूलमस्ति । त्रिकैव वेदविद्याया आधारोऽस्ति । विश्वविद्यैव वेदविद्याऽस्ति । त्रयीविद्याया त्रिगिति संज्ञाऽस्ति । त्रयोग्नयः त्रयः पुरुषाः, त्रयो गुणाः, तिस्रो मात्राः, त्रयो लोकाः त्रयो देवाः—एते सर्वे मूल-भूतायाः त्रयी विद्याया एव विस्ताराः सन्ति । विश्वस्यैकैको कण एतन्मूलभूतत्रिके नैव निर्मितोऽस्ति । एकैकः परमाणुरथवा प्राणात्मकस्पन्दनरूपजीवितघटककोशक्रियाया वा त्रयीविद्याया अस्तित्वमस्ति । परमाणोः कोशस्य संस्थानं एकैकं मण्डलमस्ति । इयं सृष्टिर्मण्डलात्मकरचना रूपाऽस्ति ।

वैदिक भाषायां त्रिकस्यास्य महत्त्वपूर्णं रूपं पृथिवी, अन्तरिक्षम् द्युलोकरुपमस्ति। एषां त्रयाणां संचालकशक्तितत्त्वानि–अग्नि—वायु-सूर्यात्मकानि सन्ति। वस्तुत एते त्रय एकस्यैव मूलभूताग्ने-स्त्रीणि रूपाणि सन्ति। एतावग्नेबन्धूस्तः। यः पृथिव्यामग्निरस्ति, स एवाकाशे सूर्योऽथवादित्योऽस्ति। तमेवेन्द्रमिति कथयन्ति। अग्नीन्द्रौ द्वावपि दिव्यशक्तेस्स्वरूपौ स्तः। अनयोः कल्पना विनिबद्धा न सन्ति किन्तु तरंगिता एव। इयमेव वैदिकार्थानां प्राणवती शैल्यासीत्।

द्युलोकेऽपीन्द्रो मघवा नामकोऽस्ति। अन्तरिक्षे मरुत्वान्नामकेन्द्र एवं पृथिव्यां अष्टवसु समष्टि-र्वसु नामक इन्द्रोऽस्ति। एकैका देवता त्रिप्रकारास्ति। स तु लोकत्रये वसति। तस्येदमेव देवत्वम्, यत्तस्य शक्तिर्देशे काले च कुण्ठिता न भवति। अन्तरिक्षे यो मरुदस्ति स इन्द्रस्याज्ञाकारी ( सामन्तः ) सहचारी वाऽस्ति। तावेव विद्युच्छक्तेः प्राणशक्तेर्वा रूपवन्तौ स्तः। तेभ्यो या प्रज्ञा मानसशक्तिर्वा सेन्द्रस्यैव रुपमस्ति। एकः अन्यस्मादधिक सूक्ष्मोऽस्ति। इदमेव तारतम्यं एषाम्। सैव शक्तिः स्थूलशरीरस्य सञ्चालनकर्ता वैश्वानरनामकोऽग्निरस्ति। येनान्नस्य परिपाक एवं स्थूलदेहे सप्तधातूनां चितिर्भवति। स्थूलशरीरं पञ्चभूतात्मकवाग्रूपमस्ति। तस्मिन् प्राणोऽस्ति, प्राणश्च सूक्ष्मचिंतित-त्वस्य प्रज्ञाया वा निवासोऽस्ति। एषां त्रयाणां मेलनेनैव पुरुषस्य जीवनमस्ति। एते त्रयोऽस्य यज्ञस्याग्नयः सन्ति, ये त्रिषु वेदिषु प्रोज्वलन्ति।

एवं वेदविद्याया लक्ष्यं मानवजीवनस्यैवं विश्वजीवनस्य च रचनाया व्याख्या कर्त्तव्याऽस्ति। सृष्टिविद्यैव वेदविद्याऽस्ति। एवं सृष्टिविद्यानन्ताऽप्यस्ति। एवमेव वेदविद्या अप्यन्तहीनमस्ति।

यस्य एतस्य कार्यं द्रक्ष्यामः, तत्रैवैकविश्वं संवृत्तमस्ति। अणुवीक्षणद्वारा भूतानां परिचय-करणं विज्ञानस्य पद्धतिरस्ति। परन्तु प्रत्येकभूते यत् प्राणतत्त्वमस्ति, तस्यदर्शनप्राप्तिः ऋषिपद्धत्यैव आसीत्। अस्मिन् जगति द्वौ पदार्थौ स्तः। एकं भूतं अपरं देवः। अक्षरं प्राणतत्त्वमथवा जीवनतत्त्वं देव इति वदन्ति। मूलभूत एको देवोऽनेकरूपेण व्यक्तो भवति। वृद्धिरथवा बहुभावो तस्य निसर्गोऽस्ति। स आतपोऽस्ति। विश्वं तस्य प्रतिबिम्बमस्ति। सर्वत्र देवस्य शक्तेः दर्शनमेव वैदिकदृष्टिरस्ति। भूतानां नानात्व परिचयकरणं विज्ञानपद्धत्या। नाना पदार्थेषु ओतप्रोतस्यान्तर्यामिसूत्रदर्शनमेवार्ष चक्षुषो विषय आसीत्। वेदविद्याया लक्ष्यम्–तदेवाविनाश्यक्षरचैतन्यगुणस्य च साक्षात्कार एव। वेदस्य रसो बाह्यशब्दे नास्त्यपित्वक्षरवेदतत्त्वेऽस्ति। तदेव देवत्वमस्ति यदमृतम्, सर्वत्रास्ति, देशकाल-बन्धनरहितमपि। तदेवाऽऽनन्दमयी चैतन्यसत्ताऽस्ति।

वेदः पूर्णपट इवास्ति। तस्य कमपि सूत्रं कुत्रापि धृतं चेत् सर्वमपि वस्त्रं समीपमागच्छति। तदर्थं नारस्य मनसो वृद्धिङ्गताया जिज्ञासाया एकाग्रतायाश्च आवश्यकताऽस्ति। सूर्यचन्द्राकाश-पर्वत-समुद्राग्न्यश्वत्थ-वृक्ष-वनाश्वगो-वृषभादयो ये प्राणिनः पदार्था वा सन्ति, मन्ये ते सर्वेऽपि नागदन्तास्सन्ति। अस्या एव निदानविद्येति नाम।

शतपथे ग्रथितमस्ति—'गायत्री वा एषा निदानेन (१.४.१.३६) येयं सृष्टिरस्ति। सर्वस्यास्तस्या व्याख्या निदानविद्यया केवल गायत्रीमन्त्रे कर्तुं शक्यते, गायत्रीसम्पूर्णत्रयी विद्यायाः प्रतीकरूपा, वेदस्य च साररूपा अस्ति। इदं तथ्यमात्रौ शिथिलं दृश्यते। परं वैदिकदृष्ट्या विचार्यमाणे परिभाषेयं स्पष्टा भवति। गायत्रीशक्तिरक्षरतत्त्वस्य प्रतीकरूपाऽस्ति। सूर्यपृथिव्योः अव्यक्तव्यक्तयोः, समष्टि-व्यष्टयोः एकानेकयोश्च मध्ये या शक्तिर्निरन्तरं स्पन्दते सैव गायत्री अस्ति।

गायत्र्येवं सुपर्णः, श्येन इव वास्ति। एकवारं यद्यस्या अनुग्रहो भवेत् समष्टिगतामृताक्षरदेव-तत्त्वस्य प्रकाशो भवति। एनमेव वेदेषु सुपर्णस्य पतत्रस्य वा पक्षाणां सन्धमनं कथयन्ति। अयं सुपर्णः सर्वेषामन्तर्व्याप्तस्य प्राणस्य जीवस्य वा स्पन्दन-रूपोऽस्ति। अयमेकोऽग्निरेव। अस्य प्रदीप्तज्वालैव सुपर्णः, श्येनपक्षी वाऽस्ति, यः स्वर्गादथवा समष्टिलोकात् मानवानां कृते अमृतघटमानयति। दिव्या-मृतजीवनस्य भूतले अवतरणमेव गायत्र्या सवितुर्वरेण्यस्य तेजस उपलब्धिरेव।

ज्ञानस्य कर्मणश्च यद्रूपं प्रतिपलं जीवेन प्रकटं भवति सैव धीः। मनसा प्रज्ञया वा अथच प्राणेन शक्त्या वा कर्मणोऽभिव्यक्तिः भवति। उभयोर्मिलित्वा रुपमेव 'धियः' इति कथयन्ति। जीवनमायुष्यं वा 'धियः इति प्रकटं रूपमस्ति। 'धियः' इत्यस्य मूले सवितुर्देवस्य शक्तेर्दर्शनं यदि स्यात्तदा व्यक्तेः समष्टिमता देवत्वेन सह सम्बन्धः सन्नद्धो भवति। व्यक्तिः—मर्त्योऽस्ति देवश्चामृतः। मृत्यौ दुःखममृते। कर्मण उद्देशं तदेवास्ति यदानन्दरूपामृतास्वादनमेव।

एवमनेन विधिना केवलं गायत्रीमन्त्र एव समस्तवेदविद्यायाः सारोऽस्ति। तस्य आरम्भे प्रणवस्य मात्रात्रयं वागथवा ज्ञानस्य प्रतीकमस्ति। एवं 'भूर्भुवः स्वः' एतास्तिस्रो व्याहृतयस्त्रयो लोकास्सन्ति। यदा वपने पात्रे वाक् प्राणमनसां रचना भवति। वेदविद्या बुद्धेः कुतूहलरूपा नास्ति। पाण्डित्यस्य विलासरूपाऽपि नास्ति। वेदविद्याया लक्ष्यं प्राणस्य चैतन्यामृततत्त्वस्य साक्षात्काररूप-मस्ति। अत एवोक्तं ऋग्वेदे—

**ऋचो अक्षरे परमे व्योमन् यस्मिन् देवा अधिविश्वे निषेदुः।**
**यस्तन्न वेद किमृचा करिष्यति य इत्तद्विदुस्त इमे समासते ॥ १.१६४.३० ॥**

अर्थादुक्तमन्त्राणां यावत्यः ऋचः सन्ति, तासां मूलस्रोतस्तस्मिन्नक्षरतत्त्वेऽस्ति यत् परम-व्योम्नि चिदाकाशे वा स्थितमस्ति, तस्मादविनाशेरक्षरादेकस्मादेव देवात् सृष्टिर्नानादेवानामुत्पत्ति-र्भवति, एवं तस्यैव धरातले निवसन्ति च। यः तत् 'तत्' प्रणवरूपिणमक्षरं ज्ञातुमसमर्थो भवति तत्कृते शब्दमयीभ्यः ऋग्भ्यः किं फलं अभवत्। वयस्तत 'तत्' प्रणवरूपिणमक्षरं जानाति। तस्यैव समस्या ऋषिगोष्ठिषु वा सम्मिलनं सफलं भवेत्। एवं वेदविद्यायाः साफल्यं भवति यः स्वयं तत्त्वं ज्ञातुं प्राप्तुञ्च यतते।

वेदविद्याया मर्मतत्त्वं वा ज्ञातुं कतिपय विद्यानां ज्ञानमावश्यकं भवति। यथा—१-यज्ञविद्या २-देवविद्या ३-लोकविद्या ४-प्राणविद्या ५-छन्दोविद्या ६-अग्निसोमविद्या ७-प्रजापतिविद्या ८-हृदयविद्या ९-त्रयीविद्या १०-अव्ययाक्षरक्षरत्रिपुरुषविद्या ११-पञ्चचितिविद्या १२-संवत्सर-विद्या १३-मनुविद्या १४-विराड्विद्या १५-सदसद्विद्या १६-अमृतमृतविद्या १७-पर्यङ्कविद्या १८-अश्वत्थविद्या १९-निदानविद्या २०-सप्तहोतृविद्या २१-मधुविद्या २२-ऋतसत्यविद्या २३-कूर्मविद्या २४-वेनविद्या २५-स्वयंभूविद्या २६-परमेष्ठिविद्या २७-अग्निविद्या २८-मित्रावरुण-विद्या ३०-अदिति-दिति विद्या,३१-गायत्री विद्या ३२-सवितृविद्या इत्यादयः।

वेदमन्त्रेष्वनेकाः परिभाषाः सन्ति। तासां सर्वासां समीचीनः कोशः सम्पादनीयो भवति। पारिभाषिकशब्दार्थज्ञानेनैव सृष्टिविद्याऽऽत्मसात्कर्तुं शक्यते। इदं महतो महीयान् शास्त्रमस्ति। अस्य स्वस्य दुर्धर्षा सत्ताऽस्ति। अनवरतजिज्ञासया, स्वाध्यायेन ध्यानकृतसम्प्रश्नेन च वेदार्थ-समस्याया उत्तरोत्तरं समाधानं स्वयमेव भविष्यति। महतो मधुमज्ज्ञानसमुद्रस्यैक एवं बिन्दुरेव मनुजस्य स्वीयं ज्ञानमस्ति। मनसः समाध्यनुसारेणैव वेदार्थज्ञानस्य क्षमता मानुषि समागच्छति।

□

---

**माता शत्रुः पिता वैरी येन बालो न पाठितः।**
**न शोभते सभामध्ये हंसमध्ये बको यथा॥**

वे माता और पिता अपने सन्तानों के पूर्ण वैरी हैं, जिन्होंने उनको विद्या की प्राप्ति न कराई, वे विद्वानों की सभा में वैसे तिरस्कृत और कुशोभित होते हैं जैसे हंसों के बीच में बगुला।

(सत्यार्थप्रकाश—द्वितीय समुल्लास)

# ऋग्वेद में 'खलु' निपात

—डॉ० राकेश शास्त्री, संस्कृत विभाग
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

ऋग्वेद में 'खलु' निपात का निश्चय अर्थ में प्रयोग हुआ है। निश्चयार्थक निपातों में प्रयोग की दृष्टि से इस निपात का तेरहवां स्थान है। यह निपात सम्पूर्ण ऋग्वेद में एक बार प्रयुक्त हुआ।[1] उस स्थल पर यह आद्युदात्त स्वरयुक्त मिलता है।[2]

यह निपात ऋग्वैदिक ऐतरेय ब्राह्मण में इक्कीस बार[3] शांखायन ब्राह्मण में पांच बार[4], ऐतरेय आरण्यक में नौ बार[5] तथा शांखायन आरण्यक में सात बार[6] प्रयुक्त हुआ है। शांखायन ब्राह्मण में यह निपात प्रायः अन्य निपातों के साथ प्रयुक्त हुआ है। वहां पर इसका अकेले प्रयोग विरल ही है। ऋग्वैदिक उपनिषदों में इस निपात का प्रयोग नहीं हुआ है।[7]

'खलु' निपात के विषय में यदि लौकिक संस्कृत साहित्य में प्रयोग एवं अर्थ की दृष्टि से विचार करें, तो हम देखते हैं कि वहां पर इस निपात का अत्यधिक प्रयोग हुआ है तथा वहां पर इस निपात के विविध अर्थ हैं। विविध कोशों में इसके 'निषेध, वाक्यालंकार, जिज्ञासा, अनुनय, वीप्सा, पदपूरण, निश्चय, प्रश्न, उत्तर, नियम, हेतु, सान्त्वना, मान' आदि अर्थों का उल्लेख मिलता है।[8]

## प्राचीन आचार्यों की दृष्टि में 'खलु' निपात–

आचार्य यास्क ने निरुक्त में 'मा' निपात के विषय में उल्लेख करते हुए 'खलु' निपात के

---

१ ऋग्वेद—१०.३४.१४।

२ ह्यूम्स आफ दी ऋग्वेद—मैक्समूलर, चौखम्बा प्रकाशन, १९६५।

३ १-२, ६, ११, १५, २-३, ६, १५, ३-११, ३४, ४-५, १६, ५.२४, ३१, ६-११, २६, ३६, ८-१, १-२, ४।

४ २-९, ७-४, २३-५, २४-९, २९-१।

५ ३-१, ५, ५, ६, २, ५, ५, ५, ५-१, ६।

६ ३-७, ५-१, ३, ६-१९, ७-३, २०, ८-९।

७ वैदिक पदानुक्रम कोश—विश्वबन्धु—१९४५।

८ अमरकोश—३.४.१८। युगलकोश—पृ० १९१। शब्दकल्पद्रुम—भाग २, पृ० २७९। वैजयन्तीकोश—पृ० २१६। वाचस्पत्यम्—पृ० २४७०। शब्दस्तोम महानिधि—पृ० १४७। हलायुध कोश—पृ० २६४।

सम्बन्ध में भी उल्लेख किया है। उनके अनुसार यह निपात निषेध और पदपूरण अर्थ वाला है।1 इस स्थल पर यह अवधारणीय है कि आचार्य यास्क ने 'खलु' निपात के अर्थों के उदाहरणों में वैदिक उदाहरणों का प्रयोग नहीं किया है।2

यद्यपि निरुक्त के व्याख्याकार आचार्य दुर्ग यास्क के इन अर्थों से सहमत प्रतीत होते हैं तथापि उन्होंने खलु के इन अर्थों के समुचित निरीक्षण के सम्बन्ध में भी उल्लेख किया है।3 माधवभट्ट ने 'खलु' निपात की गणना अनर्थक निपातों में की है।4 मैक्डानल ने इस निपात को बलाधायक निपातों की श्रेणी में रखा है और इसके 'वस्तुतः', 'कृपया', 'सचमुच' अर्थ किये हैं।5

सायणाचार्य ने ऋग्वेद भाष्य में इस निपात को पदपूरण माना है।6 स्कन्दस्वामी का प्रस्तुत मन्त्र का भाष्य अनुपलब्ध है। स्वामी ब्रह्ममुनि, वेंकटमाधव एवं मुद्गल ने इस स्थल पर 'खलु' निपात का कोई अर्थ नहीं किया है। ऋग्वेद के सप्तम मण्डल के ६२वें सूक्त के द्वितीय मन्त्र तक स्वामी दयानन्द का भाष्य उपलब्ध है। इसलिये उसमें भी इस मन्त्र के भाष्य का अभाव है।

## 'खलु' निपात के पदपूरण प्रयोग पर विचार—

अब देखना यह है कि 'खलु' निपात का उस स्थल पर वर्णनीय विषय के सन्दर्भ में किस अर्थ में प्रयोग हुआ है अथवा उस स्थल पर उसका प्रयोग पदपूरण ही है। ऋग्वेद का यह विचारणीय स्थल दशम मण्डल का है—

**मित्रं कृणुध्वं खलु मृडता नो मा नो घोरेण चरताभि धृष्णु।**
**नि वो नु मन्युर्विशतामरातिरन्यो बभ्रूणां प्रसितौ न्वस्तु ॥7**

---

१ मा प्रतिषेधे—खल्विति च—अथापि पदपूरणः। निरुक्त–१.५.८,९,१०।

२ खलु कृत्वा, खलु कृतम्, एवं खलु तद्बभूवेति, निरुक्त–वही।

३ देशभाषा व्यवस्थयैवञ्जातीया न मुपेक्षितव्यः क्वाचित् प्रयोगः। निरुक्त दुर्ग टीका। १.५.९।

४ ······खल्विदादध सीमुकम्। स्यु अनर्थकाः। ऋग्वेदानुक्रमणी। ३-१-१४॥

५ वैदिक व्याकरण–मैक्डानल–अनु० सत्यव्रत शास्त्री पृ० ३००।

६ खलु इति पदपूरणः। ऋग्वेद–सायण भाष्य–१०.३४.१४।

७ ऋग्वेद–१०.३४.१४।

प्रस्तुत स्थल पर अक्षों को सम्बोधित करके जुआरी का कथन है तथा 'खलु' निपात का मन्त्र के प्रथम चरण में तृतीय स्थान पर 'कृणुध्वम्' क्रिया पद के पश्चात् प्रयोग हुआ है। आचार्य सायण ने उसे पदपूरण मानते हुये मन्त्र की व्याख्या इस प्रकार की है—

हे अक्षों ! तुम हमारे साथ मैत्री करो और हमें सुखी बनाओ।[1] प्रस्तुत स्थल पर 'खलु' निपात लोट् लकार मध्यम पुरुष के तिङन्त पद 'कृणुध्वम्' के पश्चात् प्रयुक्त हुआ है। 'कृणुध्वम्' पद का ऋग्वेद में अन्यत्र भी प्रयोग उपलब्ध होता है।[2] प्रायः उन सभी स्थलों पर यह तिङन्त पद किसी कार्य की विधि के साथ-साथ वक्ता के भाव प्राबल्य को भी सूचित करता है। तत्सम्बन्धित स्थलों में से अधिकांश स्थलों पर उसका प्रयोग प्रकृष्टता के द्योतक 'प्र' उपसर्ग के साथ हुआ है।[3]

अतः यहां जुआरी के कथन में भाव का प्राबल्य को सूचित करने के लिए 'खलु' निपात का निश्चय अर्थ करके मन्त्रार्थ इस प्रकार करना उचित प्रतीत होता है—[4]

हे अक्षों ! आप निश्चय ही हमारे साथ मित्रता कीजिये और हमें सुखी बनाईये।

अथवा यहां पर खलुनिपात से जुआरी का पासों के प्रति अनुनय या अनुरोध का भाव भी प्रकट होता है, तब मन्त्रार्थ इसप्रकार करना उचित होगा—

हे अक्षों, आप कृपया हमारे साथ मित्रता कीजिये और हमें सुखी बनाईये।

ऋग्वेद के इस मन्त्र में प्रयुक्त 'खलु' निपात का मैक्डॉनल ने भी 'कृपया' अर्थ किया है। उनके मत में— प्रस्तुत स्थल पर 'खलु' निपात जुआरी के अनुनय भाव को प्रकट करता है।[5]

पाणिनि ने भी अष्टाध्यायी में लोट्लकार को विधि, निमन्त्रण, अनुरोध आदि को प्रकट करने वाला माना है।[6] क्योंकि प्रयुक्त स्थल पर 'खलु' निपात लोट्लकार के क्रियापद के तुरन्त पश्चात् प्रयुक्त हुआ है। इसलिये यहाँ खलु को पदपूरण न मानकर उसे अनुरोध, अनुनय अथवा निश्चय अर्थ में मानना उचित प्रतीत होता है।

उक्त विवेचन से स्पष्ट है कि ऋग्वेद में एक बार प्रयुक्त 'खलु' निपात का पदपूरण प्रयोग उचित प्रतीत नहीं होता। अपितु उसे यहां सार्थक मानना ही उचित है।

वस्तुतः सायण प्रभृति भाष्यकारों ने अपने भाष्यों में निपातों का अर्थ करते समय पूर्ण न्याय नहीं किया है। इसकी पुष्टि 'खलु' निपात के अर्थ निर्धारण से भी होती है।

---

१ हे अक्षाः यूयं मित्रं कृणुध्वम् अस्मासु मैत्रीं कुरुत······नः अस्मान् मृडत सुखायत च।
(सायण–भाष्य–वही।)

२ ऋग्वेद–१.६७.२, ४.३.१, ५.४१.६, ७.३.१, १०.६.५।

३ ऋग्वेद ७.३६.७, ३१.१०।

४ मैक्डानल ने खलु निपात को बलाधायक निपात माना है।

५ वैदिक व्याकरण–मैक्डानल–अनु० सत्यव्रतशास्त्री पृ० ३००।

६ विधिनिमन्त्रणामन्त्रणाधीष्ट संप्रश्न–प्रार्थनेषु लिङ्–लोट्च, अष्टाध्यायी ३.३.१६१ एवं ३.३.१६२।

# सच्चे गुरु तेगबहादुर

—डॉ० विनोदचन्द्र सिन्हा
अध्यक्ष, प्रा०भा० इतिहास विभाग
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

आज से लगभग साढ़े तीन सौ वर्ष पूर्व सिखों के नवम् गुरु तेगबहादुर का जन्म सम्वत् १६७८ में अमृतसर में हुआ। आपके पिता सिखों के षष्ठम् गुरु हरिगोविन्द जी महाराज थे। बालक के लक्षण को देखकर गुरु महाराज ने कहा था कि यह बालक बड़ा ही शूरवीर और धर्मातमा होगा। पिता की यह भविष्य वाणी सही उतरी।

गुरु हरिगोविन्द जी ने तेगबहादुर की शिक्षा के लिए विद्वान् शिक्षक नियुक्त किये। बालक की बुद्धि ऐसी तिक्षण थी कि आवश्यक विद्या उन्होंने आठवीं में ही सीख ली। शस्त्र विद्या पिता ने स्वयं सिखाई। इसका परिणाम यह हुआ कि छोटी अवस्था में ही गुरु तेगबहादुर अपने पिता के साथ युद्धभूमि को जाने लगे। सम्वत् १७०१ में हरिगोविन्द जी महाराज ने गुरु तेगबहादुर को बकाला नगर में जाकर निवास करने की आज्ञा दी। पिता की आज्ञा को शीरोधार्य करते हुए गुरु तेगबहादुर बकाला चले गये और वहां एक निर्जन स्थान में ईश्वर का भजन करने लगे। किन्तु गुरु-गद्दी न चाहते हुए भी एक चमत्कारी घटना के कारण ऊन्हें गुरु-गद्दी पर आसीन होना पड़ा।

अष्टम गुरु हरिकृष्ण जी दिल्ली में जब परलोकगमन करने लगे तो सिखों ने पूछा—महाराज, आपके पीछे अब किसको गुरु मानना चाहिए। गुरु महाराज ने किसी विशेष व्यक्ति का नाम न लेकर केवल इतना ही कहा—गुरु बाबा बकाले। गुरु महाराज के इस वचन को सुनकर सोढ़ी-वंश में गुरु-गद्दी के लिएविवाद उठ खड़ा हुआ और बकाला नगर में बाइस गद्दियां स्थापित हो गयीं सच्चे सिख इस इस विवाद से बड़े दुःखी थे। अचानक एक ऐसी घटना घटित हुई कि नकली गुरुओं का विकास हो गया और सच्चे गुरु के रुह में गुरु तेगबहादुर जी अवतारित हुए।

कथा प्रचलित है कि पंजाब का एक सिख सेठ मक्खणशाह देश-देशान्तरों में व्यापार के लिए जाया-आया करता था। एक बार उसका पोता जो नाना प्रकार के बहुमूल्यों वस्त्रों से लदा था डूबने लगा। किसी प्रकार पोते को न बचता देखकर सेठ ने गुरु महाराज का ध्यान किया और निश्चय किया अगर मेरा पौत्र बच बच जायेगा तो मैं गुरु-गद्दी पर पांच सौ स्वर्ण मुद्रा भेंट करुंगा। डूबता हुआ पौत्र

बच गया। सेठ के दिल पर इस घटना का बड़ा प्रभाव पड़ा। गुरु-दर्शन के लिए वह बकाला नगर आया। यहां पहुँचने पर उसे मालूम हुआ कि गुरु के स्थान पर बाईस गुरु बन बैठे हैं। बहुत विचार करके उसने निश्चय किया कि प्रत्येक गुरु को पांच-पांच स्वर्ण मुद्रा भेंट दूं और जो गुरु मेरे बताये बिना स्वयं ही स्वर्ण मुद्रा मांगेगा वही असली गुरु होगा। किन्तु बाईस गुरुओं में से किसी ने भी पांच सौ स्वर्ण मुद्रा न मांगी। सेठ जब निराश होकर लौटने लगा तो किसी सिख ने कहा–तुम असली गुरु तक तो पहुँच ही न पाये वह तो गुप्तरूप से एक निर्जन स्थान पर रहता है। वही तुम्हारी मनोकामना पूर्ण करेगा।

सेठ मक्खणशाह आशा की एक नई किरण लेकर गुरु तेगबहादुर जी की सेवा में उपस्थित हुआ। बड़ी श्रद्धा से प्रणाम करके पांच स्वर्ण मुद्रा भेंट की। इस पर गुरु तेगबहादुर जी मुस्कराये और कहने लगे जिस समय हमने तुम्हारे पोते को स्कन्ध पर उठाकर बचाया था तो तुमने पांच सौ स्वर्ण मुद्रा देने की प्रतिज्ञा की थी। अब तुम केवल पांच स्वर्ण मुद्रा दे रहे हो इसका क्या कारण है। गुरु वाणी सुनकर सेठ का रोम-रोम सिहर उठा वह बोला–हे सच्चे गुरु मैं आपको प्रणाम करता हूं। आपकी ही खोज में मैं दर-दर भटक रहा था। यह कहकर वह गुरु चरणों में नत हो गया। इस घटना के बाद ही सभी नकली गुरु उसी प्रकार से अस्त हो गये जैसे सूर्योदय पर सारे तारे अस्त हो जाते हैं।

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के—

# कुलपति जी की बर्मिंघम यात्रा का संक्षिप्त विवरण–

प्रस्तुतकर्त्ता—डॉ० राकेश शास्त्री, संस्कृत विभाग
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के कुलपति श्री बलभद्र कुमार हूजा वरमिंघम में आयोजित १३ वें राष्ट्रमण्डलीय विश्वविद्यालय सम्मेलन में भाग लेने के लिये ११ अगस्त की शाम को वरमिंघम पहुँचे। तथा १२ १३ अगस्त को विश्वविद्यालय के केम्पस में सम्मेलन में भाग लिया। इस सम्मेलन में लीवर ह्यूम रिपोर्ट पर बहस हुई। इस रिपोर्ट में बिट्रेन के विश्वविद्यालयों को फिर से दो वर्ष का डिग्री कोर्स अपनाने के लिये प्रेरित किया गया था। इस विषय पर गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के कुलपति जी ने अपने विचार दो वर्ष के पाठ्यक्रम के पक्ष में प्रस्तुत किये। उनके शब्दों मे—"यदि तीन वर्षों में छः–छः मास विश्वविद्यालय बन्द रहे तो तीन वर्ष का लाभ क्या हुआ। यदि दो वर्ष में विद्यार्थी २००–२५० दिन काम करे तो अधिक लाभ होगा।"

इसी सम्मेलन में विश्वविद्यालय के अनुसंधान कार्यों को जनसाधारण तक पहुँचाने की दिशा में विश्वविद्यालय के कर्तव्यों पर भी चर्चा की गयी। इस सन्दर्भ में कुलपति जी ने गुरुकुलीय प्रणाली, कार्यविधि के पक्ष में अपने विचार व्यक्त किये।

१५ अगस्त को वरमिंधम विश्वविद्यालय के भव्य हाल में सर ऐलिक मेरिसन, अध्यक्ष राष्ट्रमण्डल विश्वविद्यालय के स्वागत भाषण से कान्फ्रेन्स का शुभारम्भ हुआ। इस कान्फ्रेस के मुख्य अतिथि राष्ट्रमण्डल के जनरल सेक्रेट्री श्रीदत्त रामफल थे। उन्होंने अपने भाषण में विश्व की वर्तमान समस्याओं पर प्रकाश डालते हुये विश्वविद्यालयों द्वारा समाज में बौद्धिक और नैतिक नीवे.प्रतिष्ठित करने और सार्वभौम भविष्य के निर्माण के लिये प्रबुद्ध स्नातकों को तैयार करने की आवश्यकता पर बल दिया। भारतीय प्रतिनिधियों द्वारा निरन्तर प्रशिक्षण और ग्राम सुधार की गोष्ठियों की चर्चा की गयी। इस कान्फ्रेन्स का मुख्य विषय "तकनीकी आविष्कार और विश्वविद्यालयों की भूमिका" था। इसी विषय को लेकर पांच गोष्ठियों का निर्माण किया गया। १—तकनीकी आविष्कार के सामाजिक परिणाम। २—सर्वाङ्गीण ग्राम सुधार में विश्वविद्यालय की भूमिका ३—विश्वविद्यालयों और उद्योगों का परस्पर सहयोग ४—तकनीकी ज्ञान का विकास और प्रसार ५—निरन्तर शिक्षा। इनमें से श्री हूजा जी ने दूसरी और पांचवी गोष्ठियों में भाग लेते हुए ग्रामीण सुधार के सम्बन्ध में गुरुकुल कांगड़ी

विश्वविद्यालय की महत्वपूर्ण भूमिका का उल्लेख किया। इसके अतिरिक्त इस गोष्ठी में मदुराई गांधी ग्राम रूरल इन्स्टीट्यूट के कुलपति डॉ० आराम ने अपना पत्र पढ़ा तथा रांची के कुलपति श्री धान ने अपने विचार प्रकट किये।

निरन्तर शिक्षा की आवश्यकता पर बल देते हुये कुलपति जी ने भारत के ऋषि मुनियों द्वारा प्रतिपादित शिक्षा प्रणाली पर प्रकाश डालते हुये ऋषि दयानन्द की गुरुकुलीय शिक्षा प्रणालो की विस्तार से चर्चा की। और कहा कि—"शिक्षा का लक्ष्य विद्यार्थी में स्वाध्याय की निरन्तर शिक्षा की जिज्ञासा उत्पन्न करना होना चाहिये। विश्वविद्यालय का कार्य केवल डिग्री प्रदान करना ही नहीं है। इसी प्रसंग में निरन्तर शिक्षा के साधनों पर प्रकाश डालते हुये रेडियो सिनेमा वीडियो, टेपरिकार्ड दूरदर्शन आदि के द्वारा ग्रामीण जनता को निरन्तर अनुसन्धान की गई नयी-नयी तकनकियों से शिक्षित करने की आवश्यकता पर बल दिया। और कहा—राष्ट्र के राजनैतिक नताओं, अफसरों, कर्नचारियों, कारखानेदारों, किसानों, मजदूरों के पास अपार शक्ति है, आवश्कता है दिशा निर्देशन की ध्रुवमार्ग दिखाने की यह है कार्य आज के युग में विश्वविद्यालयों का।"

हेमवर्ग के डाक्टर जोगेन्द्र मल्होत्रा के सौजन्य से लूनीवर्ग की ईस्ट एकेडमी में चल रहे सेमीनार में वरमिंघम के १३ वें कामन वेल्थ विश्वविद्यालय के सम्मेलन के निष्कर्षों एवं तीसरी दुनियां की शिक्षा समस्याओं पर आयोजित अध्यापकों की संगोष्ठी में कुलपति जी ने भाग लिया।

इस संगोष्ठी में इन्होंने गंगा योजना, हिमालय योजना, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय का लक्ष्य भारत के विरुद्ध हो रहे मिथ्या प्रचार आदि के सम्बन्ध में प्रश्नों का उत्तर देते हुए अपने ओजस्वी एवं तर्क पूर्ण विचार प्रस्तुत किये। जो वहां के लोगों द्वारा अत्यधिक पसन्द किये गपे। इसी प्रसंग ने भारतीय एवं जर्मन बुद्धिजीवि वर्ग के परस्पर सहयोग की भी आवश्यकता पर कुलपति जी द्वारा बल दिया गया।

इसके साथ ही कुलपति श्री हूजा जी की लंदन के प्रधान प्रोफेसर श्री भारद्वाज के साथ बात-चीत हुई। उनके साथ वे लंदन ओरियन्टल स्कूल भी गये। इस विषय में एक बात का ऊल्लेख कुल-पति जी ने विशेष रूप से किया है कि जिस मौहल्ले में प्रोफेसर मल्होत्रा रहते हैं वहां के चर्च के लिये सभी मौहल्लावासियों को जबरन टैक्स देना पड़ता है और यह आय का २.५%कर के रूप में होता है। इस आय से ही चर्च अपनी विचारधारा प्रसारित करने में सफल होता है। इसके अतिरिक्त चार भपाओं में प्रकाशित बाइबिल के उद्धरणों से युक्त एक ग्रन्थ भी इन्होंने देखा। यह सब देखकर कुल-पति जी के मन में आया कि गुरुकुल कांगड़ी का आर्यसमाज भी इस प्रकार का कार्य क्या अपने हाथ में ले सकता है जब ऐसा हो सकेगा तभी हम ऋषि के ऋण से अनृण हो सकेंगे।

इस मंत्र से स्पष्ट हो जाता है कि ज्ञान प्राप्त होने की प्रणाली यह है कि ज्ञान वाणी के साथ ऋषियों के हृदय में प्रकट होता है और वे ज्ञान के ग्राहक ऋषि उसे संसार में प्रचलित किया करते हैं। इस कार्य-प्रणाली को अन्तःकरण की प्रेरणावत् समझ सकते हैं। मनुष्य जब कोई काम करना चाहता है तो उसके संकल्प मात्र से उसके हृदय में उत्साह और प्रसन्नता उत्पन्न होती है और जब कभी कोई बुरा काम करना चाहता है तो उसके संकल्प मात्र से भय, शंका और लज्जा उत्पन्न होती है।

दोनों सूरतों में मनुष्यों के भीतर जो उत्साह और अनुत्साह उत्पन्न होता है, उसे कोई जबान से नहीं कहता न वह ( ग्राहक ) मनुष्य उसे अपने कानों से सुनता है। यह भाव हृदय ही में उत्पन्न होता है। हृदय के ही माध्यम से मनुष्य उसे सुन और समझ लिया करता है। इसी अन्तःकरण की प्रेरणा की भांति ईश्वरीय ज्ञान भी ग्राहक ऋषियों के हृदय में उत्पन्न होता है और ऋषि उसे हृदय से ही समझ लिया करते हैं।

ग्रीक दार्शनिक इपीक्यूरस (Epicurus) ने उपर्युक्त भांति ज्ञान प्राप्ति का समर्थन किया है। उसने एक जगह लिखा है।

सबसे प्रथम भाषा के प्रगट करने में ईश्वरीय प्रेरणा से मनुष्य ने अबोधता के साथ (सोते में बड़बड़ाने जैसे) काम किया, जिस प्रकार से वह (बिना इरादे के) खांसा, छींका या आह भरा करता है इत्यादि।

वृहदारण्यक उपनिषदों में लिखा है—

अस्य महतो भूंतस्य निःश्वसितमेतद्।

ऋग्वेद अर्थात् उस महाभूत (ईश्वर) के स्वाँस सेयह जो ऋग्वेद है, प्रगट हुआ है।

माधवाचार्य का समर्थन—

ईश्वर की वंदना माधवाचार्यजी इसप्रकार है :—

यस्य निश्वसितं वेदायो वेदेभ्योऽखिलं जगत्।
निर्ममे तमहं वदै विद्यातीर्थं महेश्वरम्॥

सर्व विद्यानिधान् परमेश्वर को मैं नमस्कार करता हूं, जिसके श्वास से वेद निकले और जिसने वेदों से समस्त जगत की रचना की है।

वेद उस परमेश्वर से जो कि आकाश से भी बड़ा और ईश्वर से भी अधिक व्यापक है, उसी नरह सहज तथा बिना श्रम के श्वासवत् निकलता है। [शतपथ। काण्ड–१४। अध्याय–५[

परमेश्वर से वेद उसी प्रकार निकलते हैं, जैसे धुआं जलते हुये ईधंन से चुपचाप निः शब्द स्वभावतः बिना श्रम के निकलता है।

वेद का यह प्राप्त ज्ञान भाषा के साथ था। बिना भाषा के कोई बात समझी नहीं जा सकती। ध्यानपूर्वक विचार करने से यह बात साफतौर पर मालूम होने लगती है कि कोई भी नैमेत्तिक बिना ज्ञान शब्दों के अपनी सत्ता प्रकट नहीं कर सकता। इसीलिये इस देश के विचारकों में महामुनिपंतजलि, जैमिनि आदि विद्वानों ने शब्द को नित्य माना है। प्लेटो ने भी इनका समर्थन किया है। मैक्समूलर ने पाइथागोरस प्लेटो आदि का हवाला देते हुए भाषा और ज्ञान की अपृथकता (Inseparability) सिद्ध की है और इस अपृथकता के सिद्धान्त को भाषा विज्ञान की बुनियाद बतलाया है। फिर वह कहता है कि जब यह स्वीकार किया जाता है कि विचार (concept) के बिना शब्द नहीं कहा जा सकता तो फिर इसकी स्वीकृति में क्यों हिचकिचाहट होनी चाहिए कि विचार भी शब्द के बिना असम्भव है। उसकी सम्मति में विचार और भाषा एक सिक्के की दो तरफें हैं। शब्दों से अर्थ और अर्थ से शब्द पृथक नहीं किया जा सकता। अर्थात् ज्ञान बिना भाषा के ओर भाषा बिना ज्ञान के असम्भव है। सीलिंग ने इसका समर्थन किया है। हीगल कहता है कि हम शब्दों द्वारा ही विचार करते हैं। अस्तु यहां हम पाठकों का ध्यान अथर्ववेद के 'देवस्य पश्य काव्यम् न ममार न जीर्यति।' इस मंत्रांश में वेद को काव्य कहा गया है कि "काव्य और कवि शब्द कुशब्दे" धातु से बनते हैं। ज्ञान ट्रांसफर होने के न नष्ट होता है न पुराना पड़ता है। २.०२ दो प्रकार हो सकते हैं, कि या तो जगदीश्वर ने आदि मनुष्यों व ऋषियों को आजकल की भांति बैठकर व लिखकर दे दिया या लिखा दिया हो, यह सब एक ही प्रकार कहा जा सकता है और ईश्वर के शरीरधारी होने पर ही हो सकता है। और किसी प्रकार हो ही नहीं सकता है। ईश्वर के देह धारी होने में उसकी नित्यता और सर्वव्यापकतादि गुण भी टिक नहीं सकते। ईश्वर का ईश्वरत्व ही नहीं रह सकता। अतः उसका देहधारी होना तो मानने योग्य नहीं हो सकता।

दूसरा प्रकार यह है जैसे अनन्त विद्या परमेश्वर ने प्रकृति से इस दृश्यमानसम्पूर्ण कार्य जगत की रचना की, इसमें उसे वाह्य साधनों का कुछ भी आवश्यकता नहीं, इसी प्रकार वेद ज्ञान का प्रकाश भी ईश्वर ने ऋषियों के हृदयों में एक दम कर दिया। उसी ज्ञान में जीव सम्बन्धी सभी आवश्यक ज्ञान था और उसी में व्यवहार की भाषा अर्थात् देव वाणी के सभी नित्य शब्दार्थ सम्बन्धों को भी पुनः प्रकाशित कर दिया।

**प्रथम मत की समीक्षा**— इस मत में सृष्टि की उत्पत्ति में वेद का स्थान मनुष्य की उत्पत्ति से पहिले है। पुरुष सूक्त में वेद की उत्पत्ति का वर्णन मनुष्योत्पति से पहले मिलता है।

वे यह कहते हैं, कि प्रकृति में वर्तमान वेपनों (कम्पनों) के द्वारा उत्पन्न परिणामों की क्रमिक अवस्था का अनुभव वेद है। वेपन(कम्पन) ही शब्द का स्वरूप है। अव्यक्त शब्दों का क्रमिक प्रतिबोध आदि मनुष्यों के अन्तःकरण में हुआ और वे अन्दर अन्दर नाद रूप में आये फिर स्थान प्रयत्न द्वारा प्रकाशित हुए।

यह पक्ष ठीक नहीं है। सृष्टि की उत्पत्ति में वेद मनुष्यों से पहले हुए। ईश्वर के ज्ञान में तो थे ही, उनका प्रकाश तो तभी कहा जायेगा, जब जीवों तक पंहुचे, ऐसा नहीं। पुरुष सूक्त में केवल पदार्थों की उत्पत्ति वर्णन हम पाते हैं। वहां क्रम से यह तात्पर्य नहीं है कि घोड़ों के पश्चात् भैड़ बकरियां पैदा हुई अपितु यह सब उस अनन्त सामर्थ्य जगदीश्वर से ही उत्पन्न होते हैं, इतना ही अभिप्राय है। यदि शब्द अनित्य हो तो वेपन घट सकता है। शब्द के नित्य में ऋषि मुनि एक मत हैं। हां नित्य शब्द से प्रकाश होना घट सकता है। नाद होकर प्रकाशित होना भी इसलिये ठीक नहीं कि शब्द की उत्पत्ति के विज्ञान को बनाने वाले ऋषियों ने कहा है कि :—

आकाश वायु प्रभवः शरीरात्। समुच्चरन् वक्त्रमुपेति नादः।
स्थानान्तरेषु प्रविभाज्यमानो, वर्णत्वमागच्छति यः स शब्दः।

(पाणिनीय शिक्षा)

आकाश और वायु का संयोग होता है फिर वह शरीर से ऊर्ध्वभाग में ऊपर को उठता हुआ मुख में पहुँचता है उसे नाद कहते हैं और नाद भिन्न स्थानों में से विभक्त होकर वर्णमात्र को प्राप्त होता है। अर्थात् जब शब्द का रूप धारण करता है।

यदि केवल यही उपर्युक्त वाक्य होता, तब तो वेपनों द्वारा नाद की उत्पत्ति शब्द उत्पन्न हो जाने का सिद्धान्त माना जा सकता था, परन्तु उपर्युक्त सूत्र के साथ ही दूसरा सूत्र है जो शब्दोत्पत्ति के इससे भी पूर्व अर्थात् वेपन के सिद्धान्त को बहुत उत्तम रीति से बतलाता है यह कहना है :—

आत्मा बुद्ध्या समेत्यार्थान् मनो युङ्क्ते विवक्षया।
मनः कायाग्निमोहन्ति स प्रेरयति मारुतम्।

आत्मा बुद्धि से अर्थों को संचालित करके मन को कहने की इच्छा से प्रेरित करता है। मन शरीराग्नि को उत्तेजना देता है। वह आगे फिर वायु को प्रेरित करता है पुनः वह शब्द का जनक होता है।

कहने का अभिप्राय यह है कि कम्पन से पूर्ववर्ती क्रिया में क्या क्या होना अनिवार्य है यह विचारना होगा। ऐसी अवस्था में विचारने से पता लगता है कि जब तक पहिले बुद्धि न हो वेपन अर्थात् लहरें ही उत्पन्न नहीं हो सकती। क्योंकि "आत्मा बुद्धया समेत्यार्थान्" के अनुसार आत्मा का बुद्धि द्वारा अर्थों को पहिले इकट्ठा करना अनिवार्य है। अर्थात् उनका बिना वेपन के प्रादुर्भाव ही असम्भव है। होंगे भी तो उनका सम्बन्ध किससे होगा ? अर्थात् यदि उस समग्र आदि सृष्टि में परम्परागत बुद्धि (ज्ञान) मात्र ही होगा और केवल उसी की प्रेरणा रहेगी तो फि' जीवों को एक जैसा ज्ञान वेपन द्वारा प्राप्त होगा। उस ज्ञान का ग्रहण अर्थात् कारण तो एक जैसा कभी नहीं हो सकता। कहने का यह भाव कि ज्ञान वृद्धि की प्रक्रिया आरम्भ से ही माननी पड़ेगी। पदार्थों का और बुद्धि का होना आरम्भ में ही आवश्यक है। तभी आत्माबुद्धया समेत्यार्थान् की प्रक्रिया बन सकती है। बिना निमित्त ज्ञान के यह व्यवस्था चल नहीं सकती, यह हम पूर्व कह आये हैं। अत. यह वेपन वाली प्रक्रिया ठीक नहीं। ठीक प्रक्रिया यही हो सकती है कि आदि सृष्टि में जीवों में स्वाभाविक ज्ञान था, उसी में जगदीश्वर द्वारा नैमित्तिक ज्ञान का पुट दिया गया। "पूर्वेषामपि गुरु", शास्त्र के इस पूर्वोक्त वचनानुसार परमात्मा ने ही ज्ञान तथा भाषा का उपदेश किया जैसा कि पूर्व कह आये हैं । इसलिए यह वेपन वाली प्रक्रिया ठीक नहीं। ठीक प्रक्रिया यही हो सकती है कि आदि सृष्टि में जीवों का जो स्वाभाविक-ज्ञान था उसी में जगदीश्वर द्वारा पुट दिया पूर्वेषामपि गुरु शास्त्र के इस पूर्वोक्त वचनानुसार परमात्मा ने ही ज्ञान तथा भाषा का प्रकाश आदि ऋषियों के हृदय में किया और आगे उन्होंने ही सब जीवों को ज्ञान तथा भाषा का उपदेश किया, जैसा कि पूर्व कहआये हैं। इसलिये वेपन (कम्पन) द्वारा नादकी उत्पत्ति होकर वेद का ज्ञान उत्पन्न हुआ, यह विचार युक्ति युक्त नहीं ठहरता, न ही, ऋषि मुनियों की प्रक्रिया के अनुकूल बैठता है।

(क्रमशः)

---

## सूचना

इस अङ्क में कुलपति जी की बर्मिंघम यात्रा का संक्षिप्त विवरण दिया गया है। किन्तु उनकी यह यात्रा विश्वविद्यालय के लिए अत्यन्त गौरवपूर्ण है। अतः यात्रा की महत्ता को देखते हुए जनवरी अङ्क में इस यात्रा का विस्तृत विवरण दिया जायेगा।

—सम्पादक

27, 28, 29 गायब पेज

# गुरुकुल समाचार

## निम्न विषयों में शिक्षा विषय समिति की बैठकें सम्पन्न

### संस्कृत विभाग :—

१४ सितम्बर को विभागाध्यक्ष डॉ० निगमशर्मा के संयोजकत्व में संस्कृत-विभाग की पाठ्य-क्रम निर्धारण समिति की बैठक हुई जिसमें विशेषज्ञ के रूप में डॉ०कृष्णकान्त त्रिपाठी बी.एस.एस.बी. कालेज के संस्कृत विभागाध्यक्ष तथा डॉ० रामनाथ वेदालङ्कार भू. पू. उपकुलपति गुरुकुल कांगड़ी तथा भू.पू. प्रोफेसर एवं अध्यक्ष दयानन्द पीठ चण्डीगढ़ को आमन्त्रित किया गया। इसमें पाठ्यक्रम को छात्रोपयोगी बनाने के लिए संशोधनों पर विचार किया गया।

### वनस्पति विभाग :—

वनस्पति विभाग में शिक्षा - समिति की बैठक दिनांक १४–९–८३ को सम्पन्न हुई। बाह्य विशेषज्ञ के रूप में डॉ० जी०एस० पालीवाल, अध्यक्ष, वनस्पति विभाग, फैकल्टी ऑफ साइंस, गढ़वाल विश्वविद्यालय, सम्मिलित हुए। इस बैठक में पाठ्यक्रम में संशोधन किया गया तथा स्नातकोत्तर कक्षाओं एवं पी–एच०डी० के लिए संस्तुति की गई।

### मनोविज्ञान विभाग :—

दिनांक १६–९–१९८३ को मनोविज्ञान विभाग में शिक्षा विषय समिति की बैठक सम्पन्न हुई। बाह्य विशेषज्ञ के रूप डॉ० लाल वचन त्रिपाठी, प्रो० एवं अध्यक्ष मनोविज्ञान विभाग गोरखपुर विश्व-विद्यालय तथा डॉ० राजनारायण, भूतपूर्व प्रो० एवं अध्यक्ष, मनोविज्ञान विज्ञान, लखनऊ विश्वविद्या-लय सम्मिलित हुए। इस बैठक में पाठ्यक्रम में संशोधन किये गये।

### इतिहास विभाग :—

दिनाँक २९–९–८३ को प्राचीन भारतीय इतिहास विभाग में शिक्षा विषय समिति की बैठक सम्पन्न हुई। बाह्य विशेषज्ञ के रूप में जे०एन०यू० के प्रो० राम राहुल और गढ़वाल विश्वविद्यालय के डॉ० के०पी० नौटियाल सम्मिलित हुए। इस बैठक में पाठ्यक्रम में कुछ महत्त्वपूर्ण संशोधन किये गये तथा पोस्ट डॉक्टोरल विषय के लिए प्रस्ताव पारित हुआ। बैठक का संयोजन प्राचीन भारतीय इतिहास विभाग के अध्यक्ष डॉ० वी०सी० सिन्हा ने किया।

**योग कक्षाएं प्रारम्भ**—१५ सितम्बर से इस सत्र की योग शिक्षा की कक्षाएं प्रारम्भ हुई। इसका प्रारम्भ श्री हूजाजी ने किया। इस अवसर पर श्रीहूजाजी ने योग के महत्त्वपूर्ण पक्षों पर प्रकाश डाला तथा इसके क्रियात्मक पक्ष पर विशेष जोर दिया। उन्होने यह भी बताया कि विदेशों में योग के प्रति विशेष आकर्षण है तथा वहां पर इसके प्रचार एवं प्रसार की विशेष आवश्यकता है। यह सत्र १५ दिसम्बर तक चलेगा। ये कक्षाएं डा० त्रिलोक चन्द, दर्शन विभाग के निर्देशन में चलेंगी।

**संस्कृत दिवस समारोह सम्पन्न**—

१२ सितम्बर को डा० निगम शर्मा, विभागाध्यक्ष-संस्कृत विभाग के निर्देशन में संस्कृत-दिवस समारोह पूर्वक मनाया गया। इसमें पंचपुरी हरिद्वार के संस्कृत महाविद्यालयों के संस्कृतानुरागियों तथा विभिन्न संस्थाओं के प्रतिनिधियों ने भाग लिया। समारोह की अध्यक्षता डॉ० कृष्ण कुमार, रीडर एवं अध्यक्ष संस्कृत विभाग, गढ़वाल विश्वविद्यालय, श्रीनगर ने की तथा मुख्य अतिथि डॉ० गणेशदत्त शर्मा, अध्यक्ष-संस्कृत विभाग, एन०ए०एस० कॉलेज मेरठ रहे। विशिष्ट वक्ताओं में पं०सत्यव्रत शास्त्री, धामपुर, डॉ० ध्रुवमित्र त्रिपाठी रहे। समारोह का संयोजन प्रो० वेदप्रकाश शास्त्री ने सफलतापूर्वक किया।

संस्कृत दिवस के उपलक्ष्य में भाषण के श्लोकोच्चारण प्रतियोगिता का भी आयोजन किया गया, जिसमें गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के छात्रों तथा अन्य विद्यालयों के छात्रों ने भी भाग लिया। प्रतियोगिता में भाग लेने वाले विशिष्ट वक्ताओं को पुरस्कार वितरित किये गये। इसके अतिरिक्त विभिन्न छात्रों को सान्त्वना एवं प्रोत्साहन पुरस्कार भी दिये गये।

समारोह के अन्त में मुख्य अतिथि एवं विभागाध्यक्ष ने संस्कृत भाषा में ही ओजस्वी भाषण दिये, जिसकी विद्वानों द्वारा भूरि-भूरि प्रशंसा की गयी। समारोह का समापन जलपान के साथ हुआ।

**कुलपतिजी द्वारा सम्बोधन**—दिनांक २०सितम्बर १९८३ को विश्वविद्यालय के स्टाफरूम में कुलपति श्री हूजाजी ने अध्यापकों तथा विद्यार्थियों को सम्बोधित किया। यह आयोजन विशेषरूप से उनके यूरोपीय देशों के भ्रमण के पश्चात् उनके अनुभवों से लाभान्वित होने के उद्देश्य से किया गया था। उन्होंने संक्षिप्त भाषण में कहा कि वे यूरोप के जिन जिन देशों में गये वहां पर वैदिक संदेश को सुनने की जिज्ञासा विद्यमान है। यह विश्वविद्यालय वैदिक ज्ञान के प्रचार एवं प्रसार में अपनी यथोचित भूमिका के निर्वाह में सक्षम है। श्री कुलपति जी ने यह भी बताया कि यूरोप के लोग बहुत ही समयबद्ध और अनुशासित हैं तथा अपने अमूल्य समय के एक भी क्षण को व्यर्थ नहीं जाने देते हैं। हम इस क्षेत्र में उनसे सीख ले सकते हैं।

## गुरु विरजानन्द दिवस—

दिनाङ्क २४ सितम्बर १९८३ को वेद एवं कला महाविद्यालय में गुरु विरजानन्द दिवस मनाया गया। इस अवसर पर विश्वविद्यालय के स्टाफ रूप में एक सभा आयोजित की गयी जिसमें सभी अध्यापक एवं विद्यार्थी उपस्थित हुए। इस सभा की अध्यक्षता कुलपति श्री हूजा जी ने की। वेद मन्त्रों के पाठ के साथ सभा प्रारम्भ हुई। सर्वप्रथम छात्रों ने भाषण दिये। इस के उपरान्त डॉ० निगम शर्मा डॉ० विष्णुदत्त राकेश तथा प्रो० मनुदेव बन्धु ने गुरु विरजानन्द के जीवन चरित्र पर प्रकाश डाला। कुलपति श्री हूजा ने अपने संक्षिप्त भाषण में गुरु विरजानन्द जी के प्रथम स्वाधीनता संग्राम में अमूल्य योगदान की चर्चा की। इस अवसर पर मेरठ विश्वविद्यालय के मनोविज्ञान विभाग के प्रो० एवं अध्यक्ष डॉ० एन० एस० चौहान भी पधारे हुए थे। उन्होंने अपने विषय पर संक्षिप्त तथा सारगर्भित भाषण दिया। अन्त में प्रो० रामप्रसाद वेदालङ्कार आचार्य एवं उपकुलपति ने गुरु विरज.नन्द जी के संघर्षपूर्ण जीवन का परिचय दिया। इस सभा का संयोजन प्रो० वेदप्रकाश शास्त्री, संस्कृत विभाग ने किया।

## तेरहवां राष्ट्र मण्डल विश्वविद्यालयीय सम्मेलन—

तेरहवां राष्ट्रमण्डल विश्वविद्यालय सम्मेलन बर्मिंघम (इंग्लैण्ड) में गत माह अगस्त में सम्पन्न हुआ। इस सम्मेलन में भाग लेने कुलपति श्री बलभद्र कुमार हूजा बर्मिंघम गये थे। सम्मेलन १२ अगस्त से २० अगस्त तक चला। सम्मेलन में भाग लेने के उपरान्त कुलपति जी ने यूरोप के कुछ देशों का भी भ्रमण किया। उन्होंने आयरलैंड, फ्रांस, हालैंड, पश्चिम जर्मनी, बैल्जियम आदि देशों के प्रमुख विश्व विद्यालयों का अवलोकन किया एवं वहां की शिक्षा नीति के सम्बन्ध में प्रबुद्ध शिक्षा शास्त्रियों से भेंट वार्ता की। १२ तथा १३ अगस्त को बर्मिंघम विश्व विद्यालय के परिसर में कुलपतियों का सम्मेलन हुआ। इस सम्मेलन में मुख्य रूप से शिक्षा सम्बन्धी समस्याओं तथा डिग्री कोर्स की अवधि के निर्धारण पर विस्तृत चर्चा हुई।

१५ अगस्त के सम्मेलन में मुख्य अतिथि राष्ट्र मण्डल के महामन्त्री श्री दत्त रामफल थे। इस सम्मेलन में मुख्य विषय था—"तकनीकी आविष्कार और विश्वविद्यालयों की भूमिका"। इस विषय पर प्रबुद्ध शिक्षा शास्त्रियों ने अपने विचार प्रस्तुत किये। इस गोष्ठी में यह बात मुख्य रूप में उभर कर आई कि विश्वविद्यालयों का कर्तव्य समाज में बौद्धिक और नैतिक नीवें प्रतिष्ठत करना है तथा सार्वभौम भविष्य के निर्माण के लिए प्रबुद्ध स्नातकों को तैयार करना है। कुलपति श्री हूजाजी ने "निरन्तर शिक्षा" एवं "सर्वांगीण ग्राम सुधार में विश्वविद्यालयों की भूमिका" पर अपने सारगर्भित विचार प्रस्तुन किये। इस सम्बन्ध में उन्होंने कांगड़ी ग्राम (मातृ-ग्राम) के उत्थान में गुरुकुल कांगड़ी

विश्वविद्यालय के योगदान का उल्लेख किया तथा साथ ही उन्होंने सामाजिक सुधार में और पर्यावरण को स्वच्छ बनाने में विश्वविद्यालयों की भूमिका पर विशेष जोर दिया। अपने विदेश प्रवास की अवधि में कुलपति श्री हूजा ने आर्य समाज के साप्ताहिक सत्संग में और हिन्दू परिषद् के मासिक अधिवेशन में भी भाग लिया।

**आचार्य प्रो० रामप्रसाद वेदालंकार विभिन्न संस्थाओं में आमन्त्रित :**

दिनांक ४–८–८३ आचार्य श्री रामप्रसाद वेदालंकार 'वेद संस्थान', दिल्ली, द्वारा आमन्त्रित किये गये। वहां पर उन्होंने "स्वाध्याय के महत्त्व" पर एक व्याख्यान दिया। दिनांक ३०–८–८३ को आर्य विद्यामन्दिर (पब्लिक स्कूल) सांताक्रुज, बम्बई के विशेष आमन्त्रण पर आचार्य श्री रामप्रसाद वेदालंकार ने वहां के स्टाफ को सम्बोधित किया तथा एक महत्त्वपूर्ण विषय "वैदिक एकेश्वरवाद" पर व्याख्यान दिया। दिनांक ३१–८–८३ को आचार्य श्री रामप्रसाद वेदालंकार ने योगेश्वर श्री कृष्णचन्द्र के जीवन चरित्र पर प्रकाश डाला तथा यह बताया कि वे आज भी हमारे लिए प्रेरणा के स्रोत हैं।

**डा० बी० डी० जोशी विभिन्न सम्मेलनों में आमन्त्रित :—**

१—जून १९, २०, १९८३ को गढ़वाल विश्वविद्यालय के पौड़ी परिसर में दो दिवसीय सेमीनार हुआ। सेमिनार का विषय था— "हिमालयन हैरिटेज एण्ड इनवायरोन्मेंट"। डा० बी० डी० जोशी, अध्यक्ष जन्तु विज्ञान विभाग ने उक्त राष्ट्रीय सेमिनार में दो सत्रों की अध्यक्षता की एवं अपना शोध-पत्र पढ़ा।

२—१३ अगस्त से १६ अगस्त ८३ तक कश्मीर विश्वविद्यालय, श्रीनगर कश्मीर में "यूथ एण्ड बायोस्फेयर" संस्था के माध्यम से "इनविरोनमेन्टल स्ट्रैटेजी" पर एक राष्ट्रीय कान्फ्रेन्स में डा० जोशी ने भाग लिया और अपना एक निबन्ध "प्रोब्लम्स एण्ड प्रोसपेक्ट्स ऑफ एक्वारिसोर्स मैनेजमेन्ट्स इन हिमालयाज" विषय पर पढ़ा। पेनल डिसकसन्स में डॉ० जोशी के विषयों को सम्मिलित किया गया।

३—दिनांक ११–९–८३ को डॉ० बी० डी० जोशी ने रोटरी क्लब ज्वालापुर की सभा में "मनुष्य के सामान्य परजीवी" विषय पर एक व्याख्यान दिया।

४—दिनांक १६ एवं १७ सितम्बर ८३ को गढ़वाल विश्वविद्यालय, श्रीनगर में "प्रौढ़-शिक्षा" विषय पर एक राष्ट्रीय कार्यशाला आयोजित हुई। जिसमें डॉ० बी० डी० जोशी ने गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के प्रतिनिधि के रूप से भाग लिया। उक्त कार्यशाला में भारत-सरकार के प्रतिनिधियों ने आश्वासन दिया कि गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में "प्रौढ़-शिक्षा" की इकाईयां स्थापित की जायेंगी। इस विषय में कुलपति जी के निर्देशानुसार डॉ० बी० डी० जोशी एक योजना बनाकर यू०जी०सी० को प्रेषित करेंगे।

# गुरुकुल पत्रिका के नियम

१—गुरुकुल पत्रिका मासिक है।

२—पत्रिका का वार्षिक मूल्य १२ रुपये है। धनादेश व्यवसाय प्रबन्धक, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के नाम भेजने का कष्ट करें।

३—परिवर्तनार्थ पत्रिका का भी प्रबन्ध सम्पादक के नाम ही भेजें।

४—गुरुकुल पत्रिका में लेख प्रकाशन के लिए लेख स्वच्छ, स्पष्ट और प्रतिपादन की दृष्टि से परिपूर्ण होना चाहिये।

५—लेख संस्कृत अथवा हिन्दी भाषा में लिखा हो।

६—रचना गुरुकुलीयता के अनुरूप हो।

७—लेख वैदिक संस्कृत तथा दर्शन साहित्य आदि किसी भी विषय पर गवेषनात्मक, तथ्यात्मक, समीक्षात्मक, तुलनात्मक अथवा ऐतिहासिक पृष्टभूमि पर लिखा हो।

८—संस्कृत अथवा हिन्दी भाषा में श्लोक, कविता व्यंग्य अथवा चमत्कारिक प्रसङ्ग भी हो सकते हैं।

९—लेख वैदिक संस्कृति के पोषक हों।

१०—विश्व की अन्य प्रतिष्ठित रचनाएं तथा उनके अनुवाद भी स्वीकृत किये जा सकते हैं।

११—कृपया विवादास्पद एवं मौलिकता रहित लेख न भेजें।

१२—किसी भी लेख, कविता आदि के प्रकाशन, संशोधन, परिवर्धन आदि में सम्पादक का निर्णय सर्वोपरि होगा।

१३—बिना डाक–व्यय प्राप्त किये अप्रकाशित लेखादि लोटायें न जा सकेंगे।

—सम्पादक

**गुरुकुल पत्रिका**

**गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय जिला–सहारनपुर, उ० प्र०**

# आर्य समाज के नियम

१ सब सत्य विद्या और जो पदार्थ विद्या से जाने जाते हैं, उन सबका आदि मूल परमेश्वर है ।

२ ईश्वर सच्चिदानन्दस्वरुप, निराकार, सर्वशक्तिमान्, न्यायकारी, दयालु, अजन्मा, अनन्त, निर्विकार, अनादि, अनुपम, सर्वाधार, सर्वेश्वर, सर्वव्यापक, सर्वान्तर्यामी, अजर, अमर, अभय, नित्य, पवित्र और सृष्टिकर्त्ता है, उसी की उपासना करनी योग्य है ।

३ वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है । वेदों का पढ़ना-पढ़ाना, सुनना-सुनाना सब आर्यों का परमधर्म है ।

४ सत्य के ग्रहण करने और असत्य को छोड़ने में सर्वदा उद्यत रहना चाहिए ।

५ सब काम धर्मानुसार अर्थात् सत्य और असत्य को विचार करके करने चाहिएं ।

६ संसार का उपकार करना इस समाज का मुख्य उद्देश्य है, अर्थात् शारीरिक, आत्मिक और सामाजिक उन्नति करना ।

७ सबसे प्रीतिपूर्वक, धर्मानुसार, यथायोग्य वर्तना चाहिए ।

८ अविद्या का नाश और विद्या की वृद्धि करनी चाहिए ।

९ प्रत्येक को अपनी उन्नति में सन्तुष्ट न रहना चाहिए, किन्तु सबकी उन्नति में अपनी उन्नति समझनी चाहिए ।

१० सब मनुष्यों को सामाजिक सर्वहितकारी नियम पालने में परतन्त्र रहना चाहिए और प्रत्येक हितकारी नियम में सब स्वतन्त्र रहें ।